वसुमित्तअग्गिमित्ता सट्ठी गद्दब्वया वि सयमेक्कं ।
णहवाहणो य चालं तत्तो भत्थट्ठणा जादा ॥ ९७ ॥
भत्थट्ठणाण कालो दोण्णिसयाइं हवंति बादाला ।
तत्तो गुत्ता ताणं रज्जे दोण्णियसयाणि इगितीसा ॥ ९८ ॥
तत्तो कक्की जादो इंदसुदो तस्स चउमुहो णामो ।
सत्तरिवरिसा आऊ विगुणिय-इगिवीस रज्जत्तो ॥ ९९ ॥

अर्थ—जिस समय वीर भगवानका मोक्ष हुआ, ठीक उसी समय अवन्ति ( चण्डप्रद्योत ) का पुत्र पालक नामक राजा अभिषिक्त हुआ। उसने या उसके वंशने ६० वर्ष तक राज्य किया। उसके बाद १५५ वर्ष तक विजयवंशके[3]

---

१ पुन्नाटसंघके आचार्य जिनसेनने अपने हरिवंशपुराणमें उक्त राजवंशावलीका एक तरहसे अनुवाद किया है जो यहाँ दिया जाता है—

वीरनिर्वाणकाले च पालको अभिषिच्यते ।
लोकेऽवन्तिसुतो राजा प्रजानां प्रतिपालकः ॥ ४८८
षष्टिवर्षाणि तद्राज्यं ततो विजयभूभुजाम् ।
शतं च पंचपंचाशद्वर्षाणि तदुदीरितम् ॥ ४८९
चत्वारिंशन्मुरुण्डानां भूमण्डलमखण्डितम्
त्रिंशत्तु पुष्यमित्राणां षष्टिर्वस्वग्निमित्रयोः ॥ ४९०
शतं रासभराजानां नरवाहनमप्यतः ।
चत्वारिंशत्ततो द्वाभ्यां चत्वारिंशच्छतद्वयम् ॥ ४९१
भट्टवाणस्य तद्राज्यं गुप्तानां च शतद्वयम्
एकत्रिंशच्च वर्षाणि कालविद्भिरुदाहृतम् ॥ ४९२
द्विचत्वारिंशदेवातः कल्किराजस्य राजता ।
ततोऽजितंजयो राजा स्यादिन्द्रपुरसंस्थितः ॥ ४९३ —पर्व ६०

२ सिरिजिणणिव्वाणगमणरयणीए उज्जेणीए चंडपज्जोअमरणे पालओ राजा अहिसित्तो । तेण य अपुत्तउदाइमरणे कोणिअरज्जं पाडलिपुरं पि अहिट्ठिअं ।
—सिरि दुसमाकालसमणसंघ-थयं अवचूरि ( पट्टावलीसमुच्चय, पृ० १७ )

३ तपागच्छपट्टावली और मेरुतुंगकी विचार-श्रेणीमें पालकके बाद १५५ वर्षका राज्य-काल नन्द-राजाओंका बतलाया है —' सट्ठी पालयरण्णो पणवण्णसयं तु होइ णंदाणं '। जान पड़ता है, इसी नन्दवंशको यहाँ विजयवंश कहा गया है ।

  

राजाओंने, ४० वर्ष तक मुरुदय ( मौर्य ? ) वंशने और ३० वर्ष तक पुष्यमित्रने राज्य किया। फिर ६० वर्षतक वसुमित्र अग्निमित्रने, १०० वर्षतक गर्दभिल्ल राजाओंने और ४० वर्ष तक नरवाहन राजाने राज्य किया। इसके बाद भृत्यान्ध्र राजा हुए जिनका राज्य २४२ वर्षतक रहा। इनके बाद गुप्तोंका राज्य २३१ वर्ष तक रहा और तब कल्कि उत्पन्न हुआ। वह इन्द्रका पुत्र था और चतुर्मुख उसका नाम था। वह ७० वर्ष तक जिया और ४२ वर्ष तक उसने राज्य किया। इस तरह भी सब मिलाकर (६०+१५५+४०+३०+६०+१००+४०+२४२+२३१+४२=१००० ) एक हजार वर्ष होते हैं।

आचारंगधरादो पणहत्तरिजुत्तदुसयवासेसु।
वोलीणेसुं बद्धो पट्टो कक्कीसणरवइणो ॥ १००

अर्थ—आचारांगधारियोंके बाद २७५ वर्ष बीतनेपर कल्कि राजा पट्टपर बैठा। अर्थात् आचारांगधारियोंके काल ६८३ में २७५ जोड़नेसे ९५८ हुए और उसमें कल्कि राज्यके ४२ वर्ष मिलानेसे पूरे एक हजार हो जाते हैं।

अह साहियूण कक्की णियजोग्गे जणपदे पयत्तेण।
सुक्कं जाचदि लुद्धो पिंडं जाव ताव समणाओ ॥ १०१ ॥

---

१ मेरुतुंगकी विचारश्रेणीमें वसुमित्र अग्निमित्रके बदले बलमित्र और भानुमित्र नाम दिये हैं और गद्धव्वयाके बदले गर्दभिल्ल—

बलमित्तभाणुमित्ता सट्ठीवरिसाण चत्तणहवाणे।
तह गद्दभिल्लरज्जं तेरस वरिस सगस्स चउवरिसा ॥ ३

२ हरिवंशपुराणके कर्त्ताने 'गर्दभिल्ल' को गर्दभ मानकर उसके पर्यायवाची शब्द 'रासभ' का प्रयोग किया है। वास्तवमें गर्दभिल्ल एक राजवंश था जिसकी स्व० म० म० काशीप्रसाद जायसवालने खारवेलके राजवंशसे एकता सिद्ध की है। देखो सितम्बर १९३० का बिहार उड़ीसा रिसर्च सोसाइटीका जर्नल।

३ 'नहपान' को ही यहाँ नरवाहन लिखा है। मूलमें शायद 'णहवाण' हो।

४ हरिवंशपुराणमें 'मत्थट्ठाणं' की जगह 'भट्टवाणस्य' लिखा है जो ठीक नहीं। मतलब आन्ध्रभृत्योंसे जान पड़ता है। 'भच्चंधाणं' पाठ माननेसे उसकी छाया 'भृत्यान्ध्राणां' हो सकती है।

दाऊणं पिंडग्गं समणा कालोय अंतराणं पि ।
गच्छंति ओहिणाणं उप्पज्जइ तेसु एक्कं पि ॥ १०२ ॥
अह कोवि असुरदेवा ओहीदो मुणिगणाण उवसग्गं ।
णादूणं तक्की मारेदि हु धम्मदोहि त्ति ॥ १०३ ॥
कक्किसुतो अजिदंजयणामो रक्खंति णमदि तच्चरणे ।
तं रक्खदि असुरदेओ धम्मे रज्जं करेज्जं ति ॥ १०४ ॥
तत्तो दोवे वासो सम्मं धम्मो पयट्टदि जणाणं ।
कमसो दिवसे दिवसे कालमहप्पेण हाएदे ॥ १०५ ॥
एवं वस्ससहस्से पुह कक्की हवेइ एक्केक्को ।
पंचसयवच्छरेसुं एक्केक्को तहय उवकक्की ॥ १०६ ॥

अर्थ—जब कल्किने अपने योग्य देशोंको यत्नपूर्वक जीत लिया, तब वह अतिशय लुब्ध बनकर जिस तिस श्रमण ( जैनमुनि ) से शुल्क या कर माँगने लगा । इसपर श्रमण अपना पहला ग्रास देकर भोजनमें अन्तराय हो जानेसे जाने लगे । उन मुनियोंमेंसे किसी एकको अवधिज्ञान हो गया । फिर कोई असुर अवधिज्ञानसे यह जानकर कि मुनियोंको उपसर्ग हो रहा है, आया और उसने धर्मद्रोही कल्किको मार डाला । कल्किका अजितंजय नामका पुत्र था । उसको असुरने बचा दिया और उससे धर्म-राज्य कराया । इसके बाद दो वर्ष तक लोगोंमें धर्मकी प्रवृत्ति अच्छी तरह होती रही परन्तु फिर दिनों दिन कालके माहात्म्यसे उसकी हीनता होने लगी । आगे इसी तरह प्रत्येक एक एक हजार वर्षमें एक एक कल्कि और प्रत्येक पाँच पाँच सौ वर्षमें एक एक उपकल्कि होगा ॥ १०१–१०६ ॥

कल्कि एक ऐतिहासिक राजा हुआ है । इसके विषयमें स्वर्गीय महामहोपाध्याय काशीप्रसाद जायसवालने हिन्दू पुराणों और जैनग्रन्थोंके आधारसे एक विस्तृत लेख लिखा था और उसमें बतलाया था कि मालवाधिपति विष्णु यशोधर्मा ही कल्कि है जिसका विजयस्तंभ मन्दसौर ( ग्वालियर ) में खड़ा है और जिसने मिहिरकुलको काश्मीरमें पराजित किया था । मन्दसोरका विजयस्तंभ

---

१ देखो जैनहितैषी भाग १३ अंक १२ में 'कल्कि अवतारकी ऐतिहासिकता' शीर्षक लेख ।

  

ईस्वी सन् ५५५—३४ में स्थापित किया गया था। जैनग्रन्थोंके समयके साथ भी यह समय मिल जाता है।

स्व० डा० काशीनाथ बापूजी पाठकने भी अपने एक लेखमें[1] कल्किको ऐतिहासिक राजा बतलाया था, परन्तु वे विष्णुयशोधर्माको नहीं किन्तु मिहिरकुलको कल्कि मानते थे, जिसने ४० वर्ष राज्य किया और जो ७० वर्षकी अवस्थामें मरा। इस राजाका वर्णन चीनी यात्री हुएन्त्सांगने विस्तारसे लिखा है। राजतरंगिणीमें भी इस दुष्ट राजाका वृत्तान्त दिया है।

कल्कि विष्णुयशोधर्मा था या मिहिरकुल, इसमें मत-भेद है परन्तु कल्कि ऐतिहासिक पुरुष है, यह प्रायः निश्चित है।

---

१ देखो जैनहितैषी भाग १३ अंक १२ में 'गुप्त राजाओंका काल, मिहिरकुल और कल्कि।'

# आराधना और उसकी टीकायें

## मूल ग्रन्थका परिचय

**नाम**—यह एक बहुत ही प्रसिद्ध और प्राचीन ग्रन्थ है। इसकी भाषा शौरसेनी प्राकृत है। इसमें सब मिलाकर २१७० गाथाएँ हैं। इनमें सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और सम्यक्तपरूप चार आराधनाओंका विवेचन है, इसी कारण इसका नाम 'आराधना' है। यद्यपि यह 'भगवती आराधना' के नामसे अधिक प्रसिद्ध है; परन्तु वास्तवमें 'भगवती' नामका अंश नहीं, उसका एक विशेषण है। यदि नाम होता, तो 'भगवत्याराधना' होता। स्वयं ग्रन्थकर्त्ताने भी मंगलाचरणमें 'आराधना' नाम प्रकट किया है, 'वंदित्ता अरिहंते वुच्छं आराहणा कमसो।' अर्थात् अरहंतोंकी वन्दना करके मैं 'आराधना' कहता हूँ। इसके सिवाय ग्रन्थान्तमें भी कहा है 'आराहणा सिवज्जेण पाणिदलभोइणा रइदा' अर्थात् पाणितलभोजी शिवार्यने 'आराधना' की रचना की। इस ग्रन्थके प्राचीन टीकाकार अपराजितसूरिने भी 'अपराजितसूरिणा...रचिता आराधना-टीका विजयोदया नाम्ना समाप्ता' लिखकर इसका नाम 'आराधना' ही प्रकट किया है। पण्डित आशाधरजीने अपनी टीकाका नाम 'मूलाराधना-दर्पण' लिखा है। इससे भी मूल ग्रन्थका नाम 'आराधना' ही प्रकट होता है। इसी तरह तीसरी टीकाका नाम भी 'आराधना-पंजिका' है।

मूल ग्रन्थकर्त्ताने एक जगह २१६४ नम्बरकी गाथामें 'आराधना' के लिए स्वयं 'भगवती' विशेषण दिया है; परन्तु वह विशेषण ही है, नाम नहीं और आराधनाके बाद दिया है। जान पड़ता है, आगे चलकर पूज्यतावश यही विशेषण नाममें शामिल हो गया है।

श्रीअमितगतिसूरिने इस ग्रन्थके संस्कृत अनुवादरूप अपने ग्रन्थको भी आराधना ही कहा है, 'आराधनैषा यदकारि पूर्णा'। हाँ, विशेषण रूपमें अवश्य ही

उसके साथ 'भगवती' पद लगाया है, 'आराधना भगवती कथिता स्वशक्त्या।' यह प्रयोग भी मूलकी २१६४ नम्बरकी गाथाके समान है।

**विषय**—यह प्रधानतः मुनि-धर्मका ग्रन्थ है। मुनि-धर्मकी अन्तिम सफलता शान्तिपूर्वक समाधिमरण है और इस समाधिमरणका—पण्डितपण्डितमरण, पण्डित-मरण आदिका—इसमें विशद और विस्तृत विवेचन है।

## मूल कर्त्ताका परिचय

ग्रन्थकर्त्ताने ग्रन्थान्तमें अपना परिचय इस प्रकार दिया है—

अज्जजिणणंदिगणि-सव्वगुत्तगणि-अज्जमित्तणंदीणं।
अवगमिय पादमूले सम्मं सुत्तं च अत्थं च ॥ २१६१ ॥
पुव्वायरियणिबद्धा[1] उवजीवित्ता इमा ससत्तीए।
आराहणा सिवज्जेण पाणिदलभोइणा रइदा ॥ ६२ ॥
छदुमत्थदाइ एत्थ दु जं बद्धं होज्ज पवयणविरुद्धं।
सोधंतु सुगीदत्था पवयणवच्छलदाए दु ॥ ६३ ॥
आराहणा भगवदी एवं भत्तीए वण्णिदा संती।
संघस्स सिवज्जस्स य समाधिवरमुत्तमं देउ ॥ ६४ ॥
असुर-सुर-मणुअ-किण्णर-रवि-ससि-किंपुरिसि-महियवरचरणो।
दिसउ मम बोहिलाहं जिणवरवीरो तिहुवणिंदो ॥ ६५ ॥
खम-दम-णियम-धराणं धुदरयसुहदुक्खविप्पजुत्ताणं।
णाणुज्जोदियसल्लेहणम्मि सुणमो जिनवराणं ॥ ६६ ॥

अर्थात्—आर्य जिननंदि गणि, आर्य सर्वगुप्त गणि और आर्य मित्रनन्दिके चरणोंके निकट मूल सूत्रों और उनके अर्थ या अभिप्रायको अच्छी तरह समझ करके, पूर्वाचार्योंद्वारा निबद्ध की हुई रचनाके आधारसे पाणितलभोजी (करतलपर लेकर भोजन करनेवाले) शिवार्यने यह 'आराधना' अपनी शक्तिके अनुसार रची है। अपनी छद्मस्थता या ज्ञानकी अपूर्णताके कारण इसमें जो कुछ प्रवचनविरुद्ध लिखा गया हो, उसे सुगीतार्थ अर्थात् पदार्थको भले प्रकार समझनेवाले प्रवचन-वात्सल्य-भावसे शुद्ध कर लें। इस प्रकार भक्तिपूर्वक वर्णन की हुई भगवती आराधना संघको और शिवार्यको (मुझे) उत्तम समाधि दे। असुर-सुर-मनुष्य—

१ पं० आशाधरजीने अपनी टीकामें 'पुव्वायरियकयाणि य' पाठ माना है।

किन्नर-रवि-शशि-किंपुरुषोंके द्वारा पूज्य और तीन भुवनके इन्द्र भगवान् महावीर मुझे बोधि दें। क्षम ( क्ष्मा ), दम ( इंद्रियदमन ) और नियमोंके धारक, कर्म-रहित, सुखदुःखविप्रयुक्त और ज्ञानके द्वारा सल्लेखनाको उद्योतित करनेवाले जिन-वरों ( तीर्थंकरों ) को नमस्कार हो।

इससे मालूम होता है कि ग्रन्थकर्त्ताका पूरा नाम शिवार्य था। अपने तीनों गुरुओंके नामके साथ उन्होंने 'आर्य' विशेषण दिया है। इससे जान पड़ता है कि उनके साथ जो 'आर्य' शब्द है, वह भी विशेषण ही है और इसलिए उनका नाम शिवनन्दि, शिवगुप्त, शिवकोटि या ऐसा ही कुछ होगा, जो संक्षेपमें 'शिव' कहा जा सकता है।

आदिपुराणके कर्ता भगवज्जिनसेनने अपने ग्रन्थके प्रारंभमें उनका शिवकोटि मुनीश्वर कहकर उल्लेख किया है—

**शीतीभूतं जगद्यस्य वाचाऽऽराध्य चतुष्टयं।**
**मोक्षमार्गं स पायान्नः शिवकोटिमुनीश्वरः॥ ४९॥**

अर्थात् वे शिवकोटि मुनीश्वर हमारी रक्षा करें, जिनकी वाणीद्वारा (निर्मित) चतुष्टयरूप ( दर्शन-ज्ञान-चरित्र-तपरूप ) मोक्षमार्गका आराधन करके यह जगत् शीतीभूत या शान्त हो रहा है।

अवश्य ही इस श्लोकमें 'आराधना'का कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं है, परन्तु जिस ढँगसे यह कहा गया है उससे ऐसा मालूम होता है कि जिनसेनस्वामीका आशय शायद इसी 'आराधना' ग्रन्थसे है, क्यों कि इसमें दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपरूप चार प्रकारकी आराधनाओंका ही विस्तृत व्याख्यान है और इसमें भी सन्देह नहीं है कि वह संसारको शीतीभूत करनेवाला है। इससे संभव है कि उनका पूरा नाम 'आर्य शिवकोटि' हो।

**समन्तभद्रका शिष्यत्व**—श्री प्रभाचन्द्रके आराधना कथाकोश ( गद्य ) में और देवचन्द्रके 'राजावलि कथे' ( कनड़ी ) में शिवकोटिको स्वामी समन्तभद्रका शिष्य बतलाया है। इनके अनुसार वे काशी या कांचीके शैव राजा थे और उनके शिवलिंग फोड़कर उसमेंसे चन्द्रप्रभकी प्रतिमा प्रकट करनेके चमत्कारको देखकर वे जैन हो गये थे। परन्तु इन कथाओंपर अधिक विश्वास नहीं किया जा सकता। इतिहासदृष्टिसे ये लिखी भी नहीं गई हैं। जैनधर्मका प्रभाव प्रकट करना ही इनका उद्देश्य जान पड़ता है। यह कदापि संभव नहीं कि

शिवकोटि अपने इतने बड़े ग्रन्थमें अपने इतने बड़े उपकारी गुरु समन्तभद्रका उल्लेख न करें। कमसे कम उनका नामस्मरण तो अवश्य करते। परन्तु वे अपने गुरुओंके नाम जुदा ही बतलाते हैं।

हरिषेणकृत कथाकोश उपलब्ध कथाकोशोंमें सबसे पुराना श० सं० ८५३ ( वि० सं० ९८८ ) का बना हुआ है। इस ग्रन्थमें जब कि प्रभाचन्द्रके गद्य-कथाकोशकी अन्य प्रायः सभी कथायें दी हुई हैं, तब उक्त शिवकोटि और समन्तभद्रवाली कथा नहीं है, इससे मालूम होता है कि समन्तभद्रके शिष्यत्वकी उक्त कल्पना उसके बाद की है।

शिवकोटिका सबसे पुराना उल्लेख आदिपुराणमें मिलता है। जिनसेनस्वामीको शायद इस बातका पता था कि वे किसके शिष्य हैं। यदि वे उन्हें समन्तभद्रका शिष्य समझते होते तो समन्तभद्रके बाद ही उनकी स्तुति करते। सो न करके उन्होंने बीचमें श्रीदत्त, यशोभद्र और प्रभाचन्दकी प्रशस्ति लिखकर फिर शिव-कोटिका स्मरण किया है।

कवि हस्तिमल्ल ( वि० की चौदहवीं शताब्दि ) ने 'विक्रान्तकौरव' में समन्तभद्रके शिवकोटि और शिवायन दो शिष्य बतलाये हैं और उन्हींके अन्वयमें वीरसेन जिनसेनको बतलाया है, परन्तु इस बातका कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है कि समन्तभद्रकी शिष्यपरम्परामें वीरसेन जिनसेन हुए हैं। शिवकोटि तो खैर ठीक परन्तु ये 'शिवायन' और कौन हैं ? कहीं 'सिवज्जेण' (शिवार्येण) पद ही तो किसी गलतफहमीसे शिवायन नहीं बन गया है ? अन्यत्र कहीं भी शिवायनका कोई उल्लेख अब तक नहीं मिला।

इस तरह शिवकोटि समन्तभद्रके शिष्य नहीं माने जा सकते।

**अन्य दो रचनायें**—'आराधना' के अतिरिक्त शिवकोटि आचार्यकी दो रचनायें और बतलाई जाती हैं, जिनमेंसे एक 'रत्नमाला' है।

---

१ पं० परमानन्द शास्त्रीने अपने एक लेख ( अनेकान्त वर्ष २, किरण ६ ) में बतलाया है कि शिवार्यने गाथा २०७९–८३ में स्वामी समन्तभद्रकी तरह गुणव्रतोंमें भोगोपभोग परिमाणको न गिनकर देशावकाशिकको ग्रहण किया है और शिक्षाव्रतोंमें देशावकाशिकको न लेकर भोगोपभोगपरिमाणका विधान किया है। यदि वे समन्तभद्रके शिष्य होते तो इस विषयमें उनका अनुसरण अवश्य करते।

२ माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालाके २१ वें ग्रन्थ 'सिद्धान्तसारादिसंग्रह' में प्रकाशित।

इस संस्कृत ग्रन्थमें केवल ६७ अनुष्टुप् श्लोक हैं। इसका अन्तिम-श्लोक इस प्रकार है—

**यो नित्यं पठति श्रीमान् रत्नमालामिमां परा।**
**स शुद्धभावतो नूनं शिवकोटित्वामाप्नुयात् ॥ ६७ ॥**

हमारी समझमें यह ग्रन्थ आराधनाके कर्त्ताका कदापि नहीं है। या तो किसीने जान बूझकर अपनी बातोंको अधिक प्रामाणिक बतलानेकी नीयतसे इसे शिवकोटिके नामसे प्रसिद्ध किया है और या वे कोई दूसरे ही शिवकोटि होंगे। एक तो रत्नमालाकी रचना बहुत ही साधारण है, उसमें कोई प्रौढ़ता नहीं है, दूसरे उनके बादके किसी भी ग्रन्थकर्त्ताने इस ग्रन्थका उल्लेख नहीं किया है, किसीने इसका कोई पद्य प्रमाण रूपमें भी पेश नहीं किया है, तीसरे इसमें लिखी हुई कुछ बातें बुरी तरह खटकनेवाली हैं। इस ग्रन्थका नीचे लिखा हुआ श्लोक देखिए—

**कलौ काले वने वासो वर्ज्यते मुनिसत्तमैः।**
**स्थीयेत च जिनागारे ग्रामादिषु विशेषतः ॥ २२ ॥**

अर्थात् इस कलिकालमें मुनियोंको वनमें न रहना चाहिए। श्रेष्ठ मुनियोंने इसको वर्जित किया है। इस समय उन्हें जैन-मन्दिरोंमें विशेष करके ग्रामादिकोंमें रहना चाहिए।

इससे साफ प्रकट होता है कि यह उस समयकी रचना है जब दिगम्बर सम्प्रदायमें 'चैत्य वास' अच्छी तरह चल रहा था, और उसके अनुयायी इतने प्रबल हो गये थे कि उन्होंने वनोंमें रहना वर्जित तक बतला दिया था। मन्दिरों या ग्रामोंमें रहनेको किसी तरह जायज बतलाना एक बात है और उन्हींमें रहना चाहिए, वनमें नहीं, यह दूसरी बात है। यह तो भगवती आराधनासे भी विरुद्ध है।

रत्नमालाका ६५ वाँ श्लोक इस प्रकार है—

**सर्वमेवविधिर्जैनः प्रमाणं लौकिकः सतां।**
**यत्र न व्रतहानिः स्यात्सम्यक्त्वस्य च खंडनं ॥ ६५ ॥**

यह श्रीसोमदेवसूरिकृत यशस्तिलक चम्पूके उपासकाध्ययनके नीचे लिखे श्लोकको बिगाड़कर बनाया गया है—

**सर्वमेव हि जैनानां प्रमाणं लौकिको विधिः।**
**यत्र सम्यक्त्वहानिर्न यत्र न व्रतदूषणम् ॥**

यशस्तिलककी रचनाका समय शक संवत् ( ८८१ वि० सं० १०१६ ) है, अतएव रत्नमाला उससे पीछेके किसी समयकी रचना है[1]।

श्रवणबेल्गोलके १०५ वें शिलालेखमें जो वि० सं० १४५५ का है, शिवकोटिको तत्त्वार्थसूत्रका टीकाकार बतलाया है, 'संसारवाराकरपोतमेतत्तत्त्वार्थसूत्रं तदलंचकार।' अर्थात् जिन्होंने संसार समुद्रको पार करनेके लिए पोत ( जहाज ) के समान यह तत्त्वार्थसूत्र अलंकृत किया। इसमें जो 'एतत्' ( यह ) शब्द पड़ा हुआ है, उससे पंडित जुगलकिशोरजी मुख़्तारने यह अनुमान किया है कि उद्धरणका उक्त पद्य तत्त्वार्थसूत्रकी उसी शिवकोटिकृत टीकाकी प्रशस्तिका एक श्लोक है, जो शिलालेखमें एक विचित्र ढंगसे शामिल कर लिया गया है। अन्यथा शिलालेखके पद्योंके अनुक्रममें इस 'एतत्' शब्दकी और किसी तरह संगति नहीं बिठाई जा सकती। यद्यपि अभी तक उक्त तत्त्वार्थटीका उपलब्ध नहीं हुई है; परन्तु, जहाँ तक हमारा खयाल जाता है, उसका अस्तित्व जरूर है और वह शिवकोटिकी ही बनाई हुई होगी। परन्तु वे आराधनाके कर्त्ता शिवार्य या शिवकोटिसे भिन्न कोई दूसरे ही शिवकोटि होंगे और आश्चर्य नहीं जो रत्नमालाके कर्त्ता शिवकोटिकी ही वह रचना हो। यह भी असंभव नहीं है कि उनके गुरुका नाम भी समन्तभद्र हो। शिवकोटिके समान समन्तभद्र नामको धारण करनेवाले भी अनेक भट्टारक हो सकते हैं। एक समन्तभद्रका नाम तो पाठकोंने भी सुना होगा, जिन्होंने अष्टसहस्रीपर एक 'विषमपदतात्पर्यटीका' लिखी है और जिनका समय पं० जुगलकिशोरजी विक्रमकी तेरहवीं शताब्दिके लगभग अनुमान करते हैं[2]। ये लघु समन्तभद्र कहलाते थे।

तत्त्वार्थसूत्रकी यदि यह टीका इतनी प्राचीन होती जितनी कि आराधना है, तो उसका उल्लेख दूसरे टीकाकारोंने अवश्य किया होता और वह सर्वार्थसिद्धिटीकासे भी प्राचीन होती। परन्तु अभीतक किसी भी प्राचीन ग्रन्थमें उसका किसी भी रूपमें कोई उल्लेख नहीं मिला है।

इन सब बातोंसे हम इस निश्चयपर पहुँचते हैं कि आराधनाके कर्त्ता न

---

१ सिद्धान्तसारादिसंग्रहकी मेरी लिखी हुई भूमिकामें इस विषयपर कुछ विस्तारसे लिखा गया है।

२ देखो 'स्वामि समन्तभद्र' के पृष्ठ २२९ की टिप्पणी।

तो समन्तभद्रके शिष्य थे, न जिनदीक्षा लेनेके पहले वे शैव राजा थे और न उनका बनाया हुआ आराधनाके अतिरिक्त कोई दूसरा ग्रन्थ ही उपलब्ध है। रत्नमाला और तत्त्वार्थटीकाके कर्त्ता कोई दूसरे शिवकोटि थे।

## गुरु-परम्परा और सम्प्रदाय

दिगम्बर सम्प्रदायकी पट्टावलियों, शिलालिपियों और श्रुतावतार, हरिवंशपुराण आदि ग्रन्थोंमें जो गुरुपरम्परायें मिलती हैं उनमेंसे किसी परम्परामें जिननन्दि, सर्वगुप्त और मित्रनन्दिके नाम नहीं मिलते। परन्तु इनमेंसे सर्वगुप्तका उल्लेख यापनीय संघके आचार्य शाकटायनने अपने व्याकरणमें किया है—'उपसर्वगुप्तं व्याख्यातारः' (१-३-१०४) अर्थात् सारे व्याख्याता सर्वगुप्तसे नीचे हैं—उनके जैसा कोई दूसरा व्याख्याता नहीं। शायद इन्हीं सर्वगुप्तके चरणोंके निकट बैठकर शिवार्यने सूत्र और उनका अर्थ अच्छी तरह आयत्त करके आराधनाकी रचना की थी। शाकटायनके उक्त उल्लेखसे हमारा अनुमान है कि शिवार्य या शिवकोटि यापनीय संघके ही आचार्य हैं और इसीलिए दिगम्बर गुरुपरम्परामें उनके गुरुओंका कोई उल्लेख नहीं मिलता।

इस अनुमानकी पुष्टि और भी कई प्रमाणोंसे होती है जिन्हें हमने विस्तारके साथ अन्यत्र[१] लिखा है। यहाँ संक्षेपमें उनमेंसे थोड़ी-सी बातें दी जाती हैं—

१ भगवती आराधनाकी उपलब्ध टीकाओंमें सबसे पुरानी टीका अपराजित-सूरिकी है और जैसा कि आगे बतलाया जायगा वे निश्चयसे यापनीय संघके हैं। ऐसी दशामें मूल ग्रन्थकर्त्ता शिवार्यके भी यापनीय होनेकी अधिक संभावना है।

२ यापनीय संघ श्वेताम्बरोंके समान सूत्र-ग्रन्थोंको (श्वेताम्बर आगमोंको) मानता है और आराधनामें सैकड़ों गाथायें ऐसी हैं जो सूत्र-ग्रन्थोंमें मिलती हैं।

३ दस स्थितिकल्पोंके नामोंवाली गाथा जीतकल्पभाष्य और अनेक श्वेताम्बर टीकाओं तथा निर्युक्तियोंमें मिलती है। आचार्य प्रभाचन्द्रने अपने प्रमेयकमल-मार्तण्डमें भी इसे श्वेताम्बर गाथा मानी है।

४ आराधनाकी ६६५-६६६ नं० की गाथायें दिगम्बरोंके मुनियोंके आचारसे मेल नहीं खातीं। उनमें बीमार मुनिके लिए चार मुनियोंके द्वारा

१ देखो 'यापनीय साहित्यकी खोज' शीर्षक लेख और अनन्तकीर्तिमालामें प्रकाशित भगवती आराधनाकी भूमिका।

  

भोजन-पान लानेका निर्देश है। इसपर स्व० पं० सदासुखजीने अपनी वचनिकामें और दीवान अमरचन्दजीने अपने कविवर वृन्दावनजीको लिखे हुए पत्रमें आपत्ति की है[१]।

५ आराधनाकी ४२८ वीं गाथा आचारांग और जीतकल्प ग्रन्थोंका उल्लेख करती है जो श्वेताम्बर सम्प्रदायके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं।

६ शिवार्यने अपनेको 'पाणितलभोजी' अर्थात् हथेलियोंपर भोजन करनेवाला लिखा है। यापनीय संघके साधु श्वेताम्बर साधुओंके समान पात्र-भोजी नहीं बल्कि दिगम्बरोंके समान कर-पात्रभोजी थे।

शिवार्य जब यापनीय संघके थे, तब भगवज्जिनसेनने उनका स्मरण क्यों किया? इस विषयमें हमारा खयाल है कि उस समयके विद्वानोंमें इतनी उदारता थी और वे इसमें कोई दोष नहीं समझते थे। उन्होंने इसी दृष्टिसे सिद्धसेनाचार्यकी भी प्रशंसा की है।

## मूल कर्त्ताका समय

भगवज्जिनसेनने शिवार्यकी स्तुति की है और शाकटायनने उनके गुरु सर्वगुप्तको बड़ा भारी व्याख्याता बतलाया है, इससे वे इन दोनों ग्रन्थकर्त्ताओंसे तो निश्चयपूर्वक पहलेके हैं। कितने पहलेके हैं, यह तो नहीं बतलाया जा सकता। परन्तु ऐसा मालूम होता है कि बहुत पहलेके हैं। आराधनाके चालीसवें 'विजहना' नामक अधिकारमें जो आराधक मुनिके मृतकसंस्कारका वर्णन है, उससे इसकी प्राचीनतापर प्रकाश पड़ता है। उसके अनुसार उस समय मुनिके मृतक शरीरको वनमें किसी अच्छी जगहपर यों ही छोड़ दिया जाता था और उसे पशु-पक्षी समाप्त कर देते थे[२]। इस ग्रन्थपर जैसा कि आगे बतलाया गया है कई प्राकृत टीकायें थीं और प्राकृत टीकाओंके लिखे जानेका समय छठी सातवीं शताब्दिके बाद नहीं मालूम होता। फिर तो संस्कृतटीकाओंका काल आ जाता है।

इस प्राचीन ग्रन्थपर अनेक टीकायें लिखी गई हैं, जिनमेंसे नीचे लिखी उपलब्ध हैं—

---

१ देखो 'वृन्दावनविलास' में मेरी लिखी हुई भूमिका।

२ भगवती आराधनाकी भूमिकामें इस विधिको कुछ विस्तारके साथ लिखा गया है। पाठक वहाँसे देख लें।

## टीकाओंका परिचय

१ विजयोदया—यह टीका छप चुकी है। इसके कर्त्ता अपराजितसूरि हैं जो चन्द्रनन्दि महाकर्मप्रकृत्याचार्यके प्रशिष्य और बलदेवसूरिके शिष्य थे, आरातीय आचार्योंके चूड़ामणि थे, जिनशासनका उद्धार करनेमें धीर वीर तथा यशस्वी थे और नागनन्दि गणिके चरणोंकी सेवासे उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ था। श्रीनन्दिगणिकी प्रेरणासे उन्होंने यह विजयोदया टीका लिखी थी।

" चन्द्रनन्दिमहाकर्मप्रकृत्याचार्यशिष्येण आरातीयसूरिचूलामणिना नागनन्दि-गणिपादपद्मोपसेवाजातमतिलवेन बलदेवसूरिशिष्येण जिनशासनोद्धरणधीरेण लब्ध-यशःप्रसरेणापराजितसूरिणा श्रीनन्दिगणिना वचोदितेन रचिता आराधनाटीका श्रीविजयोदया नाम्ना समाप्ता। "

पं० आशाधरजीने अपने मूलाराधनादर्पणमें अनेक स्थलोंपर[१] अपराजित सूरिका ' श्रीविजयाचार्य ' नामसे उल्लेख किया है और अनगारधर्मामृतटीका ( पृ० ६७३ ) में भी एक जगह लिखा है, ' एतच्च श्रीविजयाचार्यविरचित-संस्कृतमूलाराधनटीकायां सुस्थितसूत्रे विस्तरतः समर्थितं द्रष्टव्यम्। " इससे जान पड़ता है कि अपराजितसूरि ' श्रीविजयाचार्य ' भी कहलाते थे। विजयोदया नाम भी इसी लिए रक्खा गया है।

अपराजितसूरि भी यापनीयसंघके थे। इस विषयमें अब कोई सन्देह नहीं रह गया है। क्योंकि उन्होंने ' दशवैकालिक ' सूत्र पर भी विजयोदया नामकी टीका लिखी थी जिसका उल्लेख ११९७ वीं गाथाकी टीकामें वे स्वयं इस प्रकार करते हैं, " दशवैकालिकटीकायां श्रीविजयोदयायां प्रपंचिता उद्गमादिदोषा इति नेह प्रतन्यते। " अर्थात् उद्गमादि दोषोंका वर्णन दशवैकालिककी विजयोदया-टीकामें किया है, इस लिए अब उसे नहीं किया जाता। यह बतलानेकी जरूरत नहीं कि ' दशवैकालिक ' प्रसिद्ध श्वेताम्बर सूत्रग्रंथ है और उसे यापनीय संघ भी मानता था।

पं० सदासुखजीके सामने वचनिका लिखते समय यही टीका मौजूद थी। इस लिए वे ४२७ वीं गाथाकी वचनिकामें लिखते हैं, " इनिका विशेष बहु ज्ञानी होइ सो आगमके अनुसारि जाणि विशेष निश्चय करो। बहुरि इस ग्रन्थकी टीकाका

१ देखो गाथा नं० ४४, ५९५, ६८१, ६८२, १७१२, १९९९ की टीका।

कर्त्ता श्वेताम्बर है, दूसरी गाथाके अर्थमें वस्त्र पात्र कम्बलादि पोषे है, कहै है, तातें प्रमाणरूप नाहीं है।" चूँ कि उन्हें यापनीय संघके स्वरूपका कुछ पता नहीं था, इसलिए उन्होंने अपराजितसूरिको श्वेताम्बर समझ लिया था। वास्तवमें वे यापनीय थे और यापनीयसंघके बहुतसे सिद्धान्त श्वेताम्बरसम्प्रदाय जैसे हैं। वे आचारांग, उत्तराध्यन आदि आगमोंका मानते हैं और अपराजितसूरि जगह जगह उनके उद्धरण देकर अपने विषयका निरूपण करते हैं। उनके यापनीय होनेके और भी अनेक प्रमाण मैंने अपने 'यापनीय साहित्यकी खोज' शीर्षक लेखमें दिये हैं, पाठक वहाँसे देख सकते हैं।

अपराजितसूरिका ठीक समय तो नहीं मालूम हो सका, परन्तु अनुमान यह है कि वे विक्रमकी नवीं शताब्दिके पहलेके ही होंगे। गंगवंशके पृथ्वीकोङ्गणि महाराजका एक दानपत्र श० सं० ६९८ (वि० सं० ८३३) का मिला है।[1] उसमें यापनीयसंघके चन्द्रनन्दि, कीर्तिनन्दि और विमलचन्द्रको 'लोकतिलक' जैनमन्दिरके लिए एक गाँव दिये जानेका उल्लेख है। अपराजितसूरि शायद इन्हीं चन्द्रनन्दिके[2] प्रशिष्य होंगे। उक्त दानपत्रमें उनके एक शिष्य कुमारनन्दिकी ही गुरुपरम्परा दी है, दूसरे शिष्य शायद बलदेवसूरि हों और उनके शिष्य अपराजित।

**२ मूलाराधना-दर्पण**—इसके कर्त्ता पं० आशाधरजी हैं जिनके अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं और जिनके समय आदिके विषयमें काफी लिखा जा चुका हैं।[3] यह टीका भी विजयोदया टीकाके साथ छप चुकी है। कारंजाकी जिस प्रतिके आधारसे यह छपी है उसमें अन्तकी प्रशस्तिका एक पृष्ठ नष्ट हो गया है, इसलिए यह न मालूम हो सका कि यह टीका किस संवतमें लिखी गई थी।

पं० आशाधरजीसे पहले अमितगतिकी संस्कृत आराधना बन चुकी थी।

---

१ इंडियन एण्टिक्वेरी जिल्द २ पृ० १५६–५९।

२ चन्द्रनन्दिको अपराजितसूरिने महाकर्मप्रकृत्याचार्य लिखा है। श्रवणबेल्गोलके ५४ वें शिलालेखमें जो श० सं० १०५० का है, अनेक आचार्योंके साथ एक कर्म-प्रकृति भट्टारकको भी नमस्कार किया गया है। ये बहुत करके चन्द्रनन्दि आचार्य होंगे। उक्त शिलालेखसे समयपर कोई प्रकाश नहीं पड़ता है।

३ देखो, 'अनेकान्त' वर्ष ३, अंक ११-१२ में मेरा लिखा 'पं० प्र० आशाधर' शीर्षक विस्तृत लेख।

इसके सिवाय उनके सामने भगवती आराधनाका एक और भी कोई पद्यानुवाद था जिसके सौसे ऊपर पद्य उन्होंने अपनी टीकामें उद्धृत किये हैं। जान पड़ता है इसी लिए अपनी टीकाका नाम उन्होंने मूलाराधना-दर्पण रक्खा है। कोई यह न समझ ले कि यह किसी संस्कृत आराधनाकी टीका है।

३ आराधना-पञ्जिका—पूनेके भाण्डारकर-प्राच्यविद्यासंशोधक-मन्दिरमें इसकी एक प्रति है[1]। १५–१६ वर्ष पहले मैंने इसे देखा था और इसके अन्तकी लेखक-प्रशस्तिको नकल कर लिया था, जो इस प्रकार है—

**कुन्दावदातयशसा सहवासिवंशपद्माकरद्युमणिना गुणिनां वरेण।**
**श्रीदेवकीर्तिविबुधाय बुधप्रियाय दत्तं यशोधवलनामधुरंधरेण॥**
**श्रीदेवकीर्तिपण्डितच्छात्रेण काहत्याकनाम्ना लिखितमिति।**

**संवत् १४१६ वर्षे चैत्रसुदिपञ्चम्यां सोमवासरे सकलराजशिरोमुकुटमाणिक्यमरीचिपिंजरीकृतचरणकमलपादपीठस्य श्रीपिरोजसाहेः सकलसाम्राज्यधुरीबिभ्राणस्य समये श्रीदिल्ल्यां श्रीकुन्दकुन्दचार्यान्वये सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे भट्टारकश्रीरत्नकीर्तिदेवपट्टोदयाद्रितरुणतरणित्वमुर्वीकुर्वाणं भट्टारकश्रीप्रभाचन्द्रदेव-तत्सिष्याणां ब्रह्म नाथूराम। इत्याराधनापंजिकायां (?) ग्रन्थ आत्मपठनार्थं लिखापितम्। शुभस्तु मंगलमहाश्रीः। समस्तसंघस्य शुभम्।**

**अग्रोतकान्वये साधु नयपाल तत्पुत्र कुलधरः तथा गोहिलगोत्र साधु खेतल साधु राजा तस्य पुत्र वीरपाल लिखापितम्।**

इसके न तो मंगलाचरणादि प्रारंभिक अंशको मैं नोट कर सका और न टीकाकर्त्ताके अन्तिम उल्लेखको, जिससे यह बतलाया जा सकता कि इसके कर्त्ता कौन हैं। मेरा अनुमान है कि शायद यह पंजिका प्रमेयकमलमार्तण्ड आदिके कर्त्ता आचार्य प्रभाचन्द्रकी हो। उनके ग्रन्थोंकी सूचीमें एक आराधना-पंजिकाका उल्लेख है। पूर्वोक्त प्रशस्तिसे तो इस टीकाके लिखने लिखानेवालोंका ही पता लगता है। यह एक विचित्र बात है कि इसमें तीन बारके लिपिकारोंका उल्लेख सुरक्षित है। इसकी एक प्रति श्रीदेवकीर्ति पण्डितके विद्यार्थी काहत्याकने लिखी थी और सहवासीवंशके यशोधवल नामक धुरंधर या पण्डितने बुद्धिमानोंके

१ नं० ६७९ आफ १८९५–९६,९८–९९

प्यारे श्रीदेवकीर्ति पण्डितको भेंट दी थी। इस प्रतिके लिखे जानेका समय नहीं दिया है। इस प्रतिपरसे जो दूसरी प्रति लिखी गई, वह रत्नकीर्ति भट्टारकके पट्टशिष्य श्रीप्रभाचन्द्रदेवके शिष्य ब्रह्मचारी नाथूरामने संवत् १४१६ की चैत सुदी ५ सोमवारको अपने पढ़नेके लिए दिल्लीमें लिखाई, जिस समय कि बादशाह फीरोज़शाह तुग़लकका राज्य था।

इस दूसरी प्रतिपरसे तीसरी प्रति अग्रोतक या अग्रवालवंशके नयपाल साहूके पुत्र कुलधर, गोहिलगोत्री साहू खेतल और साहू राजाके पुत्र वीरपालने लिखाई। किस समयमें लिखाई गई, यह नहीं लिखा है।

यह पद्धति बहुत ही अच्छी है। इस प्रकार यदि ग्रन्थ-लेखक (लिपिकर्त्ता) अपने पहलेकी मातृका प्रतियोंकी लेखक-प्रशस्तियाँ भी पूरी लिख दिया करें, तो बहुत लाभ हो। परन्तु तिथि और संवत् भी लिखना न छोड़ना चाहिए।

दूसरे लिपिकर्त्ताने अपना संवत् १४१६ दिया है और उसने वह प्रति अपनेसे पहलेकी प्रति परसे की है। इससे टीकाके निर्माण-कालके विषयमें इतनी बात निश्चयपूर्वक कही जा सकती है कि यह टीका चौदहवीं शताब्दिके बादकी नहीं है।

**४—भावार्थ-दीपिका टीका**—यह टीका भी पूनेके भाण्डारकर-प्राच्य-विद्या-संशोधक मन्दिरमें है[1]। इसका प्रारंभका और अन्तका अंश इस प्रकार है—

श्रीमन्तं जिनदेवं वीरं नत्वामरार्चितं भक्त्या।
वृत्तिं भगवत्याराधनासुग्रन्थस्य कुर्वेऽहम्॥ १॥
घनघटितकर्मनाशं गुरुं च वंशाधिपं च कुन्दाह्वं।
वंदे शिरसा तरसा ग्रन्थसमाप्तिं समीप्सुरहम्॥ २॥
वाग्देवीं श्रीजैनीं नत्वा संप्रार्थ्य ग्रंथसंसिद्धिं।
सरलां मुग्धां विरचे वृत्तिं भावार्थदीपिकासंज्ञां॥ ३॥
कृतेयं सद्वृत्तिः शिवजिदरुणाख्येन विदुषा,
गुणानां सत् व्यातिर्व्यपहृतसमस्ताघनिकरा।
प्रवक्तुः श्रोतुर्या वितरति दिवं मुक्तिमपरां,
चिरं जीयादेषा बुधजनमनोरंजनकरी॥

---

१ नं० १११३ आफ १८९५-९६।

महासंघे गच्छे गिरिगणबलात्कारपदके,
गुरौ नन्द्याम्नायेऽन्वयवरगुरौ कुन्दमुनिपे।

*　　*　　*

सुजातो वै सूरिर्जयपुरपदस्थो मुनिवरः ॥ २ ॥
महेन्द्रस्तत्पट्टे गुरुगुणनिधिः क्षेमसुवृषा,
तदीयः सच्छिष्यो बुधवरनिहालेति पदभाक्।
तदीयः सच्छिष्यो गुणनिधिदयाचन्द्रविबुधः,
तदीयः सत्तेजः दिलसुखबुधो ज्ञाननिरतः ॥ ३ ॥
तदीयः सच्छिष्यः शिवजिदरुणो भक्तिनिरतः,
गुरूणामाज्ञावान् धृतजिनसुधर्मोऽभवदिह।
तदीयः सत्पुत्रो मणिजिदरुणाख्यो लघुमति-
स्तदर्थं वृत्तिर्वा प्रकटितपथाकारि रुचिरा ॥ ४ ॥
समे वस्वेकार्येंदुमिति शुभपक्षे शुचिभवे,
त्रयोदश्येह्नांत्ये (?) चरमसमये वारधिषणे
ऽनुराधानक्षत्रे शुभसुयशर्द्धिप्रजननी,
चिरं जीयादेषा भुवि जिनमतोद्योतनकरी ॥

इति भगवती आराधनाटीका समाप्ता।

यह टीका शिवजिदरुण अर्थात् पं० शिवजीलालने अपने सुपुत्र मणिजिदरुण ( मणिजीलाल या मणिलाल ) के लिए बनाई है। वे जयपुरके भट्टारककी गद्दीके पण्डित थे। उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है—भट्टारक महेन्द्रकीर्तिके शिष्य भट्टारक क्षेमकीर्ति, उनके पं० निहालचन्द, निहालचन्दके शिष्य दयाचन्द्र, दयाचन्द्रके दिलसुख और दिलसुखके शिवजीलाल। प्रशस्तिके पाँचवें पद्यमें टीका निर्माणका समय दिया हुआ है, परन्तु उसका पहला चरण कुछ अशुद्ध-सा हो गया है, इस कारण वह ठीक नहीं बतलाया जा सकता। संवत् १८१८ की जेठ सुदी १३ गुरुवारको टीका समाप्त हुई है। पं० शिवजीलाल पं० सदासुखजीके ही समकालीन विद्वान् थे और एक प्रकारसे उनके प्रतिपक्षी थे। उस समय तेरहपन्थ और बीसपन्थमें बहुत कटुता बढ़ी हुई थी। शिवजीलालका एक तेरहपन्थ-खण्डन नामका ग्रन्थ भी है। उन्होंने रत्नकरण्ड, चर्चासंग्रह, बोधसार,

दर्शनसार,, अध्यात्मतरंगिणी आदि अनेक ग्रन्थोंकी भाषावचनिकायें लिखी हैं। वे कट्टर बीसपन्थी थे।

५—**संस्कृत आराधना**—माथुरसंघके आचार्य अमितगतिके बनाये हुए धर्मपरीक्षा, उपासकाध्ययन, सुभाषितरत्नसंदोह, पंचसंग्रह आदि ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं। ये नेमिषेण आचार्यके प्रशिष्य और माधवसेनके शिष्य थे। इन्होंने अपने अनेक ग्रन्थोंमें रचनाका समय दिया है, इस लिए उनका समय निर्णीत है। वे विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके विद्वान् हैं। आचार्य शिवकोटिकी आराधनापर उन्होंने टीका तो नहीं लिखी है, परन्तु उसका संस्कृत पद्योंमें अनुवाद किया है जो विजयोदया और दर्पणके साथ प्रकाशित हो चुका है। पं० आशाधरजीने अपने अनगारधर्मामृतकी टीकामें इस संस्कृत ' आराधना 'के कुछ श्लोक उद्धृत भी किये हैं।

इसकी रचना भगवती आराधनाकी प्रत्येक गाथाका अभिप्राय लेकर मुख्यतः संस्कृत अनुष्टुप् श्लोकोंमें की गई है, बीच बीचमें दूसरे छन्द भी हैं। रचना प्रायः अनुवादरूप ही है।

जिस प्रतिपरसे उक्त मुद्रण हुआ है, उसमें प्रारंभके १९ श्लोक नहीं है, नष्ट हो गये हैं।

संस्कृत आराधनाका अन्तिम अंश इस प्रकार है—

आराधना भगवती कथिता स्वशक्त्या,
चिन्तामणिं वितरितुं बुधचिन्तनानि।
अह्नाय जन्मजलधिं तरितुं तरण्डं,
भव्यात्मना गुणवती ददतां समाधिम् ॥ १२ ॥

* * * *

श्रीदेवसेनोऽजनि माथुराणां गणी यतीनां विहितप्रमोदः।
तत्त्वावभासी विहितप्रदोषः सरोरुहाणामिव तिग्मरश्मिः॥
धृतजिनसमयोऽजनिमहनीयो गुणमणिजलधेस्तदनु यतिर्यः।
शमयमनिलयोऽमितगतिसूरिः प्रदलितमदनो पदनतसूरिः॥
सर्वशास्त्रजलराशिपारगो नेमिषेणमुनिनायकस्ततः।
सोऽजनिष्ट भुवने तमोपहः शीतरश्मिरिव यो जनप्रियः॥

माधवसेनोऽजनि मुनिनाथो ध्वंसितमायामदनकदर्थः ।
तस्य गरिष्ठो गुरुरिव शिष्यस्तत्त्वविचारप्रवणमनीषः ॥ १७
शिष्यस्तस्य महीयसोऽमितगतिर्मार्गत्रयालम्बिनी-
मेनां कल्मषमोषिणीं भगवतीमाराधनां श्रेयसीम् ॥ १८ ॥
आराधनैषा यदकारि पूर्णा मासैश्चतुर्भिर्न तदस्ति चित्रं ।
महोद्यमानां जिनभक्तिकानां सिद्ध्यन्ति कृत्यानि न कानि सद्यः ॥१९॥
स्फुटीकृता पूर्वजिनागमादियं मया जने यास्यति गौरवं परं ।
प्रकाशितं किं न विशुद्धबुद्धिना महार्घतां गच्छति दुग्धतो घृतं ॥२०॥

## अन्य टीकायें और टिप्पण

विजयोदया टीकामें पहली गाथाकी टीकाका प्रारंभ करते हुए लिखा है—

" सिद्धे जयप्पसिद्धे इत्यादि । अत्रान्ये कथयन्ति निवृत्तविषयरागस्य निराकृतसकलपरिग्रहस्य क्षीणायुषस्साधकस्याराधना विधानावबोधनार्थमिदं शास्त्रं तस्याविघ्नप्रसिद्ध्यर्थमियं मंगलस्य कारिका गाथेति । असंयतसम्यग्दृष्टि-संयतासंयता-संयतस्य वा निवृत्तविषयरागता सकलग्रन्थपरित्यागो वास्ति । क्षीणायुष इति चानुपपन्नं । अक्षीणायुषोप्याराधकतां दर्शयिष्यति सूत्रं ' अणुलोमा वा सत्तू चारित्तविणासया हवे जस्स ' इति । "

अर्थात् यहाँ ' अन्य ' कहते हैं कि जिसके विषयाराग निवृत्त हो गये हैं, जो सकल परिग्रहसे रहित है, जिसकी आयु क्षीण हो गई है, उस साधकको आराधनाकी विधि बतलानेके लिए यह शास्त्र है और उसकी विघ्नरहित सिद्धिके लिए यह मंगलकारिका गाथा है। परन्तु जब असंयतसम्यग्दृष्टि, संयतासंयत और प्रमतसंयत आदि भी आराधक या साधक हैं, तब उन्हें निवृत्तविषयराग और निराकृतसकलपरिग्रह कैसे कह सकते हैं ? क्यों कि असंयतसम्यग्दृष्टि और संयतासंयतके निवृत्तविषयरागता और सकलपरिग्रहपरित्याग नहीं बन सकता है। इसी तरह क्षीणायुष्र कहना भी नहीं बन सकता है, क्यों कि ' अणुलोमा वा सत्तू ' आदि सूत्रमें अक्षीणायु भी आराधक होता है, ऐसा दिखलाया है।

इस उल्लेखसे ऐसा मालूम होता है कि विजयोदया टीकाकारके सामने कोई टीका थी, जिसमें ' सिद्धे जयप्पसिद्धे ' आदि गाथाकी टीकामें साधकको निवृत्त-

१ पूनेकी प्रतिमें और बम्बईकी प्रतिमें भी ' विराधना ' पाठ है।

  

विषयराग, निराकृतसकलपरिग्रह और क्षीणायुष विशेषण दिये हैं; परन्तु इन विशेषणोंका देना वे ठीक नहीं समझते हैं।

इसके सिवाय उन्होंने और भी कई जगह 'अत्र परा व्याख्या' 'अत्रान्ये व्याचक्षते' आदि कहकर अपना मत-भेद प्रकट किया है, इतना ही नहीं किन्तु अनेक स्थलोंपर तो वे उन पूर्ववर्तिनी टीकाओंका खण्डन करते हुए भी पाये जाते हैं। इससे उनके समक्ष अन्य टीकायें जरूर थीं, यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है।

पं० हीरालालजी शास्त्रीने जैनसिद्धान्तभास्कर (भाग ५, किरण २) में अन्य टीकाओंके सम्बन्धमें कुछ और भी प्रकाश डाला है और वह यह कि—

१ पं० आशाधरने गाथा नं ४३० की व्याख्यामें मनुष्य-भवकी दुर्लभता बतलाते हुए 'चुल्लय पासं धण्णं' आदि गाथाका उल्लेख करनेके बाद लिखा है, "एते चुल्लीभोजनादिकथासम्प्रदायाः दशापि प्राकृतटीकादिषु विस्तरेणोक्ताः प्रतिपत्तव्याः।"

२ गाथा नं० ५२५ की व्याख्यामें लिखा है, षट्त्रिंशद्गुणा यथा—अष्टौ ज्ञानाचाराः, अष्टौ दर्शनाचाराश्च, तपो द्वादशविधं, पंचसमितयः तिस्रो गुप्तयश्चेति संस्कृतटीकायां। प्राकृतटीकायां तु अष्टाविंशति मूलगुणाः आचारवत्त्वादयश्चाष्टौ, इति षट्त्रिंशत्।

३ गाथा नं० ५५० के 'काउसग्ग' पदकी व्याख्या करते हुए लिखा है, 'काउसग्गं सामायिकदण्डकस्तवप्रयोगपूर्वकं बृहत्सिद्धभक्तिं कृत्वोपविश्य लघुसिद्धभक्तिं करोतीति प्राकृतटीकाम्नायः।'

४ इनसे एक प्राकृतटीका और एक संस्कृतटीकाके अस्तित्वका स्पष्ट पता लगता है। इनके सिवाय जान पड़ता है कि कुछ और भी गद्यात्मक टीकायें थीं, जिनके कर्त्ता मूलगाथाओंके कुछ भिन्न भिन्न पाठ निर्देश करते थे और टीका भी भिन्न करते थे। यथा—

गाथा नं० १८१८—एषा प्राकृतटीकाकारमतेन व्याख्या। अन्ये 'संयम-

---

१ पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारने (अनेकान्त वर्ष २, किरण १ में) 'किमिरागकंबलस्सव' आदि गाथा (नं० ५३७) की टीका (मूलाराधनादर्पण) का एक उद्धरण और दिया है जिसमें संस्कृतटीकाका और उल्लेख है।

मेज्झाणीति ' पठित्वा अमेध्ययोग्यात्स्वयमशुचीनि सन्तीत्यर्थमाहुः । अपरे पुनः सलिलादीनित्यादिसूत्रं सामान्येन व्याख्यायोत्तरसूत्रेण प्रकृतं देहाशुचित्वं अनुसंदधते।

गाथा १९६७ अन्ये तु वासे वासे इति पठित्वा वर्षे वर्षे इत्यर्थं व्याचक्रुः । अपरे मासे मासे इति पाठं मत्वा एव शब्दं विकल्पार्थमीषुः ।

गाथा १९६८—अन्ये ' एगंता सलोगा ' इति पठित्वा एकान्तपरैः प्रायेणाऽदृश्या इत्यर्थं प्रतिपन्नाः; ××× अपरे तु ' दूरमगोढा ' इत्यस्य निषद्यास्थान-स्तंभापेक्षया बहुधः प्रवेशेत्यर्थमाहुः ।

५ अमितगतिके संस्कृतपद्यानुवादके अतिरिक्त एक और पद्यानुवाद किसी आचार्यका है जिसके लगभग सौसे अधिक पद्य आशाधरजीने अपनी टीकामें ' उक्तं च ' ' तथोक्तं ' इत्यादिके रूपमें उद्धृत किये हैं। उनमेंसे एक यहाँ दिया जाता है—

मूल—**पडिचोदणासहणवायखुभिदपडिवयणइंधणाइद्धो ।**
**चंडो हु कसायग्गी सहसा संपज्जिलेज्जाहि** ॥ २६५

अनु०—**प्रतिवचनेन्धनजनितः प्रतिकूलाचरणपवनसंचलितः ।**
**चण्डः कषायदहनः सहसा संप्रज्वलेत्पापः ॥**

इसी गाथाका अमितगतिकृत पद्यानुवाद यह है[1]—

**वाक्यासहिष्णुतावात्या प्रेरितः कोपपावकः ।**
**उदेति सहसा चंडो भूरिप्रत्युत्तरेन्धनः** ॥ २६५

पं० आशाधरजीके सामने मूलग्रन्थके कुछ टिप्पण भी थे। उनमेंसे एक तो श्रीचन्द्रकृत टिप्पण[2] था, जिसका उल्लेख गाथा नं० ५८९ की टीकामें इस प्रकार किया है—" श्रीचन्द्रटिप्पणके त्वेवमुक्तम् । "

इसके सिवाय एक और टिप्पणकी खोज पं० जुगलकिशोरजी मुख्तार ( अनेकान्त वर्ष १, कि० १ ) ने आराधना-दर्पणसे लगाई है, जो जयनन्दिका है—

---

१ इसी गाथाका अमितगतिकृत पद्यानुवाद भी साथ ही उद्धृत किया गया है जिससे और भी स्पष्ट हो जाता है कि यह दूसरा ही पद्यानुवाद है।

२ ये वही श्रीचन्द्र हैं जिन्होंने पुष्पदन्तके उत्तरपुराण और रविषेणके पद्मचरितके टिप्पण और पुराणसार आदि ग्रन्थ लिखे हैं, जो भोजदेवके समयमें १०८७ में थे और जिनके गुरुका नाम श्रीनन्दि था।

गाथा नं० १९९९—कम्मेत्यादि। अत्र स कर्ममलः मिथ्यात्वादिस्तोक-कर्माणि। सिद्धिं सर्वार्थसिद्धिमिति जयनन्दिटिप्पणे व्याख्या।

इन सब उल्लेखोंसे मालूम होता है कि भगवती आराधनापर पूर्वोक्त उपलब्ध टीकाओंके अतिरिक्त और भी अनेक टीकायें थीं जो अपराजितसूरिके सामने थीं और पं० आशाधरके सामने भी। यह नहीं कहा जा सकता कि जो अपराजित-सूरिको प्राप्त थीं वे ही पं० आशाधरको मिली थीं, अथवा वे उनके अतिरिक्त थीं। दोनोंकी संभावना है। पं० आशाधरने जयनन्दि और श्रीचन्द्रके दो टिप्पणोंका भी उपयोग किया है। साथ ही एक अमितगतिका तथा दूसरा किसी अज्ञातनाम आचार्यका, इस तरह दो संस्कृत पद्यानुवाद, भी उनके समक्ष थे।

जिस ग्रन्थपर इतने अधिक टीका टिप्पण अनुवादादि किये गये, उसकी महत्ताके विषयमें क्या कहना है। बहुत कम ग्रन्थ ऐसे हैं जिनको इतनी अधिक टीकाओंका सौभाग्य प्राप्त हुआ हो।

---

# यापनीय साहित्यकी खोज

## यापनीय संघ

जैनधर्मके मुख्य दो सम्प्रदाय हैं, दिगम्बर और श्वेताम्बर। इन दोनोंके अनुयायी लाखों हैं और साहित्य भी विपुल है, इसलिए इनके मतों और मत-भेदोंसे साधारणतः सभी परिचित हैं, परन्तु, इस बातका बहुत ही कम लोगोंको पता है कि इन दोके अतिरिक्त एक तीसरा सम्प्रदाय भी था जिसे 'यापनीय' या 'गोप्य' संघ कहते थे और जिसका इस समय एक भी अनुयायी नहीं है।

यह सम्प्रदाय भी बहुत प्राचीन है। दर्शनसारके[1] कर्त्ता देवसेनसूरिके कथनानुसार कमसे कम वि० सं० २०५ से तो इसका पता चलता ही है और यह समय दिगम्बर-श्वेताम्बरों[2] उत्पत्तिसे सिर्फ ६०-७० वर्ष बाद पड़ता है। इसलिए यदि मोटे तौरपर यह कहा जाय कि ये तीनों ही सम्प्रदाय लगभग एक ही समयके हैं तो कुछ बड़ा दोष न होगा, विशेष कर इसलिए कि सम्प्रदायोंकी उत्पत्तिकी जो तिथियाँ बताई जाती हैं वे बहुत सही नहीं हुआ करतीं।

किसी समय यह सम्प्रदाय कर्नाटक और उसके आसपास बहुत प्रभावशाली रहा है। कदम्ब[3], राष्ट्रकूट[4] और दूसरे[5] वंशोंके राजाओंने इस संघको और इसके

---

१ कल्लाणे वरणयरे दुण्णिसए पंचउत्तरे जादे।
जावणियसंघभावो सिरिकलसादो हु सेवडदो ॥ २९ ॥

२ छत्तीसे वरिससए विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स।
सोरट्ठे वलहीए उप्पण्णो सेवडो संघो ॥ १ ॥

श्वेताम्बर सम्प्रदायके अनुसार दिगम्बरोंकी उत्पत्ति वीरनिर्वाणके ६०९ वर्ष बाद (वि० सं० २३९ में) हुई है।

३ कदम्बवंशी राजाओंके दानपत्र, देखो जैनहितैषी, भाग १४, अंक ७-८।

४ देखो, इं० ए० १२ पृ० १३-१६ में राष्ट्रकूट प्रभूतवर्षका दानपत्र।

५ देखो इं० ए० जिल्द २ पृ० १५६-५९ में पृथ्वीकोंगणि महाराजका दानपत्र।

आचार्योंको अनेक भूमि-दानादि किये थे। प्रसिद्ध श्वेताम्बराचार्य हरिभद्रसूरिने[1] अपनी ललितविस्तरामें यापनीयतंत्रका सम्मान-पूर्वक उल्लेख किया है।

श्रुतकेवलिदेशीयाचार्य शाकटायन (पाल्यकीर्ति) जैसे सुप्रसिद्ध वैयाकरण इस सम्प्रदायमें उत्पन्न हुए हैं। पउमचरिउ और अरिष्टनेमिचरिउके कर्ता अपभ्रंश भाषाके महाकवि स्वयंभू और त्रिभुवन स्वयंभू भी इसी सम्प्रदायके मालूम होते हैं।[2]

इस संघका लोप कब हुआ और किन किन कारणोंसे हुआ, इन प्रश्नोंका उत्तर देना तो बहुत परिश्रम-साध्य है, परंतु अभी तककी खोजसे यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि विक्रमकी पन्द्रहवीं शताब्दि तक यह सम्प्रदाय जीवित था। कागवाड़ेके श० सं० १३१६ (वि० सं० १४५१) के शिलालेखमें, जो[3] जैनमन्दिरके भौंहिरेमें है, यापनीय संघके धर्मकीर्ति और नागचन्द्रके समाधि-लेखोंका उल्लेख है। इनके गुरु नेमिचन्द्रको तुलुवराज्यस्थापनाचार्यकी उपाधि दी हुई है, जो इस बातकी द्योतक है कि वे एक बड़े राज्यमान्य व्यक्ति थे और इसलिए संभव है कि उनके बाद भी सौ पचास वर्ष तक इस सम्प्रदायका अस्तित्व रहा हो।

## यापनीय साहित्यका क्या हुआ ?

बेलगाँवके 'दोड्ड बस्ति' नामक जैनमन्दिरकी श्रीनेमिनाथकी मूर्तिके नीचे एक खंडित लेख[4] है, जिससे मालूम होता है कि उक्त मन्दिर यापनीय संघके किसी पारिसय्या नामक व्यक्तिने शक ९३५ (वि० सं० १०७०) में बनवाया था और आजकल उक्त मन्दिरकी यापनीयोंद्वारा प्रतिष्ठित प्रतिमा दिगम्बरियोंद्वारा पूजी जाती है।

जिस तरह यापनीय संघकी उक्त प्रतिमा इस समय दिगम्बर संप्रदायद्वारा मानी-पूजी जाती है, क्या आश्चर्य है जो उनके कुछ साहित्यका भी समावेश उसके साहित्यमें हो गया हो! यापनीय संघकी प्रतिमायें निर्वस्त्र होती हैं, इसलिए

१ श्रीहरिभद्रसूरिका समय आठवीं शताब्दि है।

२ देखो प्राचीन लेखमाला भाग १ पृ० ६८-७२।

३ देखो बाम्बे यू० जर्नलके मई १९३३ के अंकमें प्रो० ए० एन० उपाध्याय एम० ए० का 'यापनीय संघ' नामक लेख और जैनदर्शन वर्ष ४ अंक ७ में उसका अनुवाद।

४ देखो जैनदर्शन वर्ष ४, अंक ७

सरसरी तौरसे नहीं पहिचानी जा सकतीं कि वे दिगम्बर संप्रदायकी हैं या यापनीयकी। इसी तरह यापनीय संघका बहुत-सा साहित्य भी तो ऐसा हो सकता है जो स्थूल दृष्टिसे दिगम्बर सम्प्रदाय जैसा ही मालूम हो। उदाहरणके लिए हमारे सामने शाकटायन व्याकरण है ही। वह दिगम्बर सम्प्रदायमें सैकड़ों वर्षोंसे केवल मान्य ही नहीं है उसपर बहुत-से दिगम्बर विद्वानोंने टीकायें तक लिखी हैं।

शाकटायनाचार्यके व्याकरणके अतिरिक्त दो और ग्रन्थ प्रकाशमें आये हैं जिनमेंसे एकका नाम 'स्त्री-मुक्ति प्रकरण' और दूसरेका 'केवलि-भुक्ति प्रकरण'[1] है। इन ग्रन्थोंमें नामके अनुसार स्त्रीको उसी भवमें मोक्ष हो सकता है और केवली भोजन करते हैं, इन दो बातोंको सिद्ध किया गया है। चूँकि ये दोनों सिद्धान्त दिगम्बर सम्प्रदायसे विरुद्ध हैं, शायद इसीलिए इनका संग्रह दिगम्बर भण्डारोंमें नहीं किया गया परन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदाय इन बातोंको मानता है इसलिए उसके भण्डारोंमें यह संग्रहीत रहा।

पाल्यकीर्ति (शाकटायन) का एक साहित्यविषयक ग्रन्थ भी था जिसका मत राजशेखरने अपने महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ काव्य-मीमांसामें उद्धृत किया है।

जैसा कि पाठकोंको आगे चलकर मालूम होगा यापनीय संघ सूत्र या आगम-ग्रन्थोंको भी मानता था और उनके आगमोंकी वाचना उपलब्ध वल्लभी वाचनासे, जो श्वेताम्बर संप्रदायमें मानी जाती है, शायद कुछ भिन्न थी। उसपर उनकी स्वतंत्र टीकायें भी होंगीं जैसी कि अपराजितसूरिकी दशवैकालिक सूत्रपर एक टीका थी। इस सब साहित्यमेंसे कुछ न कुछ साहित्य ज़रूर मिलना चाहिए।

जिस संप्रदायके अस्तित्वका पन्द्रहवीं शताब्दि तक पता लगता है और जिसमें शाकटायन और स्वयंभू जैसे प्रतिभाशाली विद्वान् हुए हैं, उसका साहित्य सर्वथा ही नष्ट हो गया होगा, इस बातपर सहसा विश्वास नहीं किया जा सकता। वह अवश्य होगा और दिगम्बर-श्वेताम्बर भण्डारोंमें ज्ञात-अज्ञात रूपमें पड़ा होगा।

विक्रमकी बारहवीं-तेरहवीं शताब्दि तक कनड़ी साहित्यमें जैन विद्वानोंने एकसे एक बढ़कर सैकड़ों ग्रन्थ लिखे हैं। कोई कारण नहीं है कि जब उस समय तक यापनीय संघके विद्वानोंकी परम्परा चली आ रही थी तब उन्होंने भी कनड़ी साहित्यको दस-बीस ग्रन्थ भेंट न किये हों।

१ जैन साहित्य-संशोधक भाग २ अंक ३, ४ में ये प्रकरण प्रकाशित हो चुके हैं।

यापनीय संघके साहित्यकी एक बड़ी भारी उपयोगिता यह है कि जैनधर्मका तुलनात्मक अध्ययन करनेवालोंको उससे बड़ी सहायता मिलेगी। दिगम्बर-श्वेताम्बर मत-भेदोंके मूलका पता लगानेके लिए यह दोनोंके बीचका और दोनोंको परस्पर जोड़नेवाला साहित्य है और इसके प्रकाशमें आये बिना जैनधर्मका प्रारम्भिक इतिहास एक तरहसे अपूर्ण ही रहेगा।

## यापनीय सम्प्रदायका स्वरूप

मैंने अपने दर्शनसार-विवेचना और उसके परिशिष्टमें यापनीयोंका विस्तृत परिचय प्रमाणोंके सहित दिया है। यहाँ मैं उसकी पुनरावृत्ति न करके सार-मात्र लिख देता हूँ, जिससे इस लेखका अग्रिम भाग समझनेमें कोई असुविधा न हो।

ललितविस्तराके कर्त्ता हरिभद्रसूरि, षट्दर्शनसमुच्चयके टीकाकार गुणरत्नसूरि और षट्प्राभृतके व्याख्याता श्रुतसागरसूरिके अनुसार यापनीय संघके मुनि नग्न रहते थे, मोरकी पिच्छि रखते थे, पाणितलभोजी थे, नग्न मूर्तियाँ पूजते थे[3] और वन्दना करनेवाले श्रावकोंको 'धर्म-लाभ' देते थे। ये सब बातें तो दिगम्बरियों जैसी थीं, परन्तु साथ ही वे मानते थे कि स्त्रियोंको उसी भवमें मोक्ष हो सकता है, केवली भोजन करते हैं और सग्रन्थावस्था और परशासनसे भी मुक्त होना सम्भव है। इसके सिवाय शाकटायनकी अमोघवृत्तिके कुछ उदाहरणोंसे मालूम होता है कि यापनीय संघमें आवश्यक, छेद-सूत्र, निर्युक्ति और दशवैकालिक आदि ग्रन्थोंका पठन-पाठन होता था[4], अर्थात् इन बातोंमें वे श्वेताम्बरियोंके समान थे।

---

१-२ देखो जैनहितैषी भाग १३ अंक ५-६ और ९-१०।

३ "या पंचजैनाभासैरंचलिकारहितापि नग्नमूर्तिरपि प्रतिष्ठिता भवति सा न वन्दनीया न चार्चनीया च।"—षट्प्राभृतटीका पृष्ठ ७९। श्रुतसागरके इस वचनसे मालूम होता है कि यापनीयोंद्वारा प्रतिष्ठित प्रतिमायें नग्न होती थीं क्योंकि उनके विश्वासके अनुसार यापनीय पाँच जैनाभासोंके अन्तर्गत हैं।

४ एतकमावश्यकमध्यापय। इयमावश्यकमध्यापय।—अमोघवृत्ति १—२—२०३—४
भवता खलु छेदसूत्रं वोढव्यम्। निर्युक्तिरधीष्व। निर्युक्तिरधीते। ४—४—१३३—४०
कालिकसूत्रस्यानध्यायदेशकाला: पठिता:। ३—२—४७
अथो क्षमाश्रमणैस्ते ज्ञानं दीयते १—२—२०१

## अपराजितसूरि यापनीय थे

यापनीय संघकी मानताओंका थोड़ा-सा परिचय देकर अब हम यह बतलाना चाहते हैं कि क्या सचमुच ही कुछ यापनीय साहित्य ऐसा है जिसे इस समय दिगम्बर सम्प्रदाय अपना मान रहा है, जिस तरह कि कुछ स्थानोंमें उनके द्वारा प्रतिष्ठित प्रतिमाओंको ? इसके प्रमाणमें हम सबसे पहले मूलाराधनाकी टीका श्रीविजयोदयाको उपस्थित करते हैं, जो अपराजितसूरि या श्रीविजयाचार्यकी बनाई हुई है।

यह टीका भगवती आराधनाके वचनिकाकार पं० सदासुखजीके सम्मुख थी। सबसे पहले उन्होंने ही इसपर सन्देह किया था और लिखा था कि इस ग्रन्थकी टीकाका कर्त्ता श्वेताम्बर है। वस्त्र, पात्र, कम्बलादिका पोषण करता है, इसलिए अप्रमाण है। सदासुखजी चूँकि यापनीय संघसे परिचित नहीं थे, इसलिए वे अपराजितसूरिको श्वेताम्बरके सिवाय और कुछ लिख भी नहीं सकते थे। इसी तरह स्व० डॉ० के० बी० पाठकको भी अमोघवृत्तिमें आवश्यक, छेदसूत्र, निर्युक्ति आदिके उदाहरण देखकर शाकटायनको श्वेताम्बर मान लेना पड़ा था, जो कि निश्चित रूपसे यापनीय थे।

अपराजितसूरिके यापनीय होनेका सबसे स्पष्ट प्रमाण यह है कि उन्होंने दशवैकालिक सूत्रपर स्वयं एक टीका लिखी थी और उसका भी नाम इस टीकाके समान 'श्रीविजयोदया' था। इसका जिक्र उन्होंने स्वयं ११९७ नम्बरकी गाथाकी टीकामें किया है, "दशवैकालिकटीकायां प्रपंचिता उद्गमादिदोषा इति नेह प्रतन्यते।" अर्थात् मैंने उद्गमादि दोषोंका वर्णन दशवैकालिक टीकामें किया है, इसलिए अब उसे यहाँ नहीं करता। दिगम्बर सम्प्रदायका कोई आचार्य किसी अन्य सम्प्रदायके आचार-ग्रन्थकी टीका लिखेगा, यह एक तरहसे अद्भुत-सी बात है जब कि दिगम्बर सम्प्रदायकी दृष्टिमें दशवैकालिकादि सूत्र नष्ट हो चुके हैं। वे इस नामके किसी ग्रन्थके अस्तित्वमें मानते ही नहीं हैं।

यहाँ यह बतला देना आवश्यक है कि श्वेतांबर संप्रदाय-मान्य जो आगम ग्रन्थ हैं यापनीयसंघ शायद उन सभीको मानता था; परन्तु ऐसा जान पड़ता है कि दोनोंके आगमोंमें कुछ पाठ-भेद था और इसका कारण शायद यह हो कि उपलब्ध वल्लभी-वाचनासे पहलेकी कोई वाचना (संभवतः माथुरी वाचना)

यापनीय संघके पास थी। क्यों कि विजयोदया टीकामें आगमोंके जो उद्धरण दिये गये हैं वे श्वेताम्बर आगमोंमें बिल्कुल ज्योंके त्यों नहीं, कुछ पाठ-भेदके साथ मिलते हैं।

## अचेलकताकी चर्चामें यापनीयत्व

जिस ४२७ नं० की गाथाकी टीकापरसे पं० सदासुखजीने टीकाकारको श्वेतांबरी करार दिया है, वह यह है—

आचेलक्कुद्देसियसेज्जाहररायपिंडकरियस्मे।
वदजेट्ठपडिकम्मणे मासं पज्जो सवणकप्पो॥

इस गाथामें दश प्रकारके श्रमणकल्प अर्थात् श्रमणों या जैन साधुओंके आचार गिनाये हैं, उनमें सबसे पहला श्रमणकल्प आचेलक्य या निर्वस्त्रता है। साधुओंको क्यों नग्न रहना चाहिए, और निर्वस्त्रतामें क्या क्या गुण हैं, वह कितनी आवश्यक है, इस बातको टीकाकारने खूब विस्तारके साथ लगभग दो पेजमें स्पष्ट किया है और उसका बड़े जोरोंसे समर्थन किया है। उसके बाद शंका की है कि यदि ऐसा मानते हो, अचेलकताको ही ठीक समझते हो, तो फिर पूर्वागमोंमें जो वस्त्र-पात्रादिका ग्रहण उपदिष्ट है, सो कैसे[1]?

पूर्वागमोंमें वस्त्रपात्रादि कहाँ कहाँ उपदिष्ट हैं, इसके उत्तरमें आगे उन पूर्वागमोंमेंसे नाम और स्थानसहित अनेक उद्धरण दिये हैं। जिन आगमोंके वे उद्धरण हैं, उनके नामोंसे और उन उद्धरणोंका जो अभिप्राय है, उससे साफ समझमें आ जाता है कि वे कोई दिगम्बर सम्प्रदायके आगम या शास्त्र नहीं-हैं बल्कि वही हैं जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें उपलब्ध हैं और थोड़ेसे पाठ-भेदके साथ यापनीय संघमें माने जाते थे।

अक्सर ग्रन्थकार किसी मतका खंडन करनेके लिए उसी मतके ग्रन्थोंका भी हवाला दिया करते हैं और अपने सिद्धान्तको पुष्ट करते हैं। परन्तु इस टीकामें ऐसा नहीं है। इसमें तो टीकाकारने अपने ही आगमोंका हवाला देकर अचेलकता सिद्ध की है और बतलाया है कि अपवादरूपसे अवस्था-विशेषमें ही वस्त्रका उपयोग किया जा सकता है, सदा नहीं।

---

१ अथैवं मन्यसे पूर्वागमेषु वस्त्रपात्रादिग्रहणमुपदिष्टं तथा (तत्कथं ?)

पहला उद्धरण 'आचार-प्रणिधि' का है[1] और यह आचार-प्रणिधि दशवैकालिक सूत्रके आठवें अध्ययनका नाम है। उसमें लिखा है कि पात्र और कम्बलकी प्रतिलेखना करना चाहिए कि वे निर्जन्तुक हैं या नहीं।[2] और फिर कहा है कि प्रतिलेखना तो तभी की जायगी जब पात्र-कम्बलादि होंगे, उनके बिना वह कैसे होगी[3]? दूसरा उद्धरण आचारांगसूत्रका है। उसके 'लोक-विचय' नामके दूसरे अध्ययनके पाँचवें उद्देश्यमें भी कहा है कि भिक्षु पिच्छिका, रजोहरण, उग्गह और कटासन इनमेंसे कोई उपधि रक्खे।[4]

इसके आगे वत्थेसणा (वस्त्रैषणा) और पाएषणा (पात्रैषणा) के तीन उद्धरण दिये हैं जिनका सारांश यह है कि जो साधु ह्रीमान या लज्जालु हो, वह एक वस्त्र तो धारण करे और दूसरा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे, जिसका लिंग बेडौल जुगुप्साकर हो वह दो वस्त्र तो धारण करे और तीसरा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे और जिसे शीतादि परिषह सहन न हो वह तीन वस्त्र धारण करे और चौथा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे[5]। यदि मुझे तूंबी, लकड़ी या मिट्टीका अल्पप्रमाण, अल्पबीज, अल्पप्रसार, और अल्पाकारवाला पात्र मिलेगा, तो उसे ग्रहण करूँगा।

इन उद्धरणोंको देकर पूछा है कि यदि वस्त्र-पात्रादि ग्राह्य न हों तो फिर ये सूत्र कैसे लिये जाते हैं?[7]

इसके आगे भावना (आचारांगसूत्रका २४ वाँ अध्ययन) का उद्धरण दिया है कि भगवान् महावीरने एक वर्ष तक वस्त्र धारण किया और उसके बाद वे अचेलक (निर्वस्त्र) हो गये।[8]

---

१—आचारप्रणिधौ भणितं। २—३—प्रतिलिखेत्पात्रकम्बलं ध्रुवमिति। असत्सु पात्रादिषु कथं प्रतिलेखना ध्रुवं क्रियते। ४—आचारस्यापि द्वितीयाध्यनो लोकविचयो नाम, तस्य पञ्चमे उद्देशे एवमुक्तम्। पडिलेहणं पादपुंछणं उग्गहं कडासणं अण्णदरं उपधिं पावेज्ज इति। ५—तथा वत्थेसणाए वुत्तं तत्थ एसे हिरिमणे सेगं वत्थं वा धारेज्ज, पडिलेहणं विदियम्। तत्थ एसे जुग्गिदे दुवे वत्थाण धारेज्ज पडिलेहेणं तिदियम्। तत्थ एसे परिस्सहं अणधिहासस्स तगो वत्थाणि धारेज्ज पडिलेहणं चउत्थम्।

६ पुनश्चोक्तं तत्रैव—आलाबुपत्तं वा दारुगपत्तं वा मट्टिगपत्तं वा अप्पपाणं अप्पबीजं अप्पसरिदं तथा अप्पाकारं पात्रलाभे सति पडिग्गहिस्सामीति।

७ वस्त्रपात्रे यदि न ग्राह्ये कथमेतानि सूत्राणि नीयन्ते?

८ वरिसं चीवरधारी तेन परमचेलके तु जिणे।

सूत्रकृतांगके पुण्डरीक अध्ययनमें कहा है कि साधुको किसी वस्त्रपात्रादिकी प्राप्तिके मतलबसे धर्मकथा नहीं कहनी चाहिएं और निशीथसूत्रके दूसरे उद्देश्यमें भी कहा है कि जो भिक्षु वस्त्र-पात्रोंको एक साथ ग्रहण करता है उसे लघुमासिक प्रायश्चित्त लेना पड़ता है।[२]

शंकाकार कहता है कि इस तरह सूत्रोंमें जब वस्त्र-ग्रहण निर्दिष्ट है, तब अचेलता कैसे बन सकती है[३]? इसके समाधानमें टीकाकार कहते हैं कि आगममें अर्थात् आचारांगादिमें आर्यिकाओंको तो वस्त्रकी अनुज्ञा है परन्तु भिक्षुओंको नहीं है। और जो है वह कारणकी अपेक्षा है। जिस भिक्षुके शरीरावयव लज्जाकर हैं और जो परीषह सहन करनेमें असमर्थ है वही वस्त्र ग्रहण करता है[४]। और फिर इस बातकी पुष्टिमें आचारांग तथा कल्पके[५] (बृहत्कल्प) के दो उद्धरण देकर आचारांगका एक दूसरा सूत्र बतलाया है जिसमें कारणकी अपेक्षा वस्त्र ग्रहण करनेका विधान है[६] और फिर उसकी टीका करते हुए लिखा है—यह जो कहा है कि हेमन्त ऋतुके समाप्त हो जाने पर परिजीर्ण उपधिको रख दे, सो इसका अर्थ यह है कि यदि शीतका कष्ट सहन न हो तो वस्त्र ग्रहण कर ले और फिर ग्रीष्मकाल आ जाने पर उसे उतार दे। इसमें कारणकी अपेक्षा ही ग्रहण कहा गया है। परन्तु जीर्णको छोड़ दे, इसका मतलब यह नहीं हो सकता कि दृढ़ (मजबूत) को न छोड़े। अन्यथा अचेलता-वचनसे विरोध आ जायगा। वस्त्रकी परिजीर्णता प्रक्षालनादि संस्कारके अभावसे कही

---

१—ण कहेज्जो धम्मकहं वत्थपत्तादिहेदुमिदि।

२—कसिणाइं वत्थकंबलाइं जो भिक्खू पडिग्गहिदि पज्जदि मासिगं लहुगं इदि।

३—एवं सूत्रनिर्दिष्टे चेले अचेलता कथं इति।

४—आर्यिकाणामागमे अनुज्ञातं वस्त्रं, कारणापेक्षया भिक्षूणाम्। ह्रीमानयोग्यशरीरावयवो दुश्चर्माभिलम्बमानबीजो वा परीषहसहने वा अक्षमः स गृह्णाति।

५—हिरिहेतुकं व होइ देहदुगुंछंति देहे जुग्गिदगे धारेज्ज सियं वत्थं परिस्सहाणं च ण विहासीति।

६—द्वितीयमपि सूत्रं कारणमपेक्ष्य वस्त्रग्रहणमित्यस्य प्रसाधकं आचारांगे विद्यते—'अह पुण एवं जाणेज्ज। पातिकंते हेमंतेहिं सुपडिवण्णे से अथ पडिजुण्णमुवधिं पदिट्ठावेज्ज।'

गई है, दृढ़का त्याग करनेके लिए नहीं[1] और यदि ऐसा मानोगे कि संयमके लिए पात्र-ग्रहण सिद्ध है तो यह ठीक नहीं है। क्यों कि अचेलताका अर्थ है परिग्रहका त्याग और पात्र परिग्रह है, इसलिए उसका त्याग सिद्ध है। अर्थात् वस्त्र-पात्र-ग्रहण कारणसापेक्ष है। जो उपकरण कारणकी अपेक्षा ग्रहण किये जाते हैं उनका जिस तरह ग्रहणका विधान है उसी तरह उनका परिहरण भी अवश्य कहना चाहिए। इसलिए बहुतसे सूत्रोंमें अर्थाधिकारकी अपेक्षा जो वस्त्र-पात्र कहे हैं सो उन्हें ऐसा मानना चाहिए कि कारणसापेक्ष ही कहे गये हैं[2]। और जो भावना (आचारांगका २४ वाँ अध्ययन) में कहा है कि भगवान् महावीरने एक वर्ष तक चीवर धारण किया और उसके बाद वे अचेलक हो गये, सो इसमें बहुत-सी विप्रत्तिपत्तियाँ हैं, अर्थात् बहुतसे विरोध और मत-भेद हैं। क्योंकि कुछ लोग कहते हैं कि उस वस्त्रको जो वीर जिनके शरीरपर लटका दिया गया था, लटका देनेवाले मनुष्यने ही उसी दिन ले लिया था। दूसरे कहते हैं कि वह काँटों और डालियों आदिसे उलझते उलझते छह महीनेमें छिन्न भिन्न हो गया था। कुछ लोग कहते हैं कि एक वर्षसे कुछ अधिक बीत जानेपर खंडलक नामक ब्राह्मणने उसे ले लिया था और दूसरे कहते हैं कि जब वह हवासे उड़ गया और भगवानने उसकी उपेक्षा की, तो लटकानेवालेने फिर उनके कन्धेपर लटका दिया। इस तरह अनेक विप्रत्तिपत्तियाँ होनेके कारण इस बातमें कोई तत्त्व नहीं दिखलाई देता। यदि सचेल लिंग प्रकट करनेके लिए भगवान्ने वस्त्र ग्रहण किया था, तो फिर उसका विनाश क्यों इष्ट हुआ? उसे सदा ही धारण किये रहना था। यदि उन्हें पता था कि वह नष्ट हो जायगा

---

१—हिमसमये शीतबाधासहः परिगृह्य चेलं तस्मिन्निष्क्रान्ते ग्रीष्मे समायाते प्रतिष्ठापयेदिति कारणमपेक्ष्य ग्रहणमाख्यातम्। परिजीर्णविशेषोपादानाद्दृढानामपरित्याग इति चेत् अचेलता-वचनेन विरोधः। प्रक्षालनादिसंस्कारविरहात्परिजीर्णता वस्त्रस्य कथिता, न तु दृढस्य त्याग-कथनार्थं पात्रप्रतिष्ठापनासूत्रेणोक्तेति।

२—संयमार्थं पात्रग्रहणं सिद्ध्यति इति मन्यसे, नैव। अचेलता नाम परिग्रहत्यागः पात्रं च परिग्रह इति तस्यापि त्यागः सिद्ध एवेति। तस्मात्कारणापेक्षं वस्त्रपात्रग्रहणम्। यदुपकरणं गृह्यते कारणमपेक्ष्य तस्य ग्रहणविधिः ग्रहीतस्य च परिहरणमवश्यं वक्तव्यमेव। तस्माद्वस्त्रं पात्रं चार्थाधिकारमपेक्ष्य सूत्रेषु बहुषु यदुक्तं तत्कारणमपेक्ष्य निर्दिष्टमिति ग्राह्यम्।

तो फिर उसका ग्रहण करना निरर्थक हुआ और यदि पता नहीं था तो वे अज्ञानी सिद्ध हुए। और फिर यदि उन्हें चेलप्रज्ञापना वांछनीय थी, तो फिर यह वचन मिथ्या हो जायगा कि प्रथम और अन्तिम तीर्थंकरका धर्म आचेलक्य (निर्वस्त्रता) था[1]।

और जो यह कहा है कि जिस तरह मैं अचेलक हूँ उसी तरह पिछले जिन (तीर्थंकर) भी अचेलक होंगे, सो इससे भी विरोध आयगा। इसके सिवाय वीर भगवानके समान यदि अन्य तीर्थंकरोंके भी वस्त्र थे तो उनका वस्त्र-त्याग-काल क्यों नहीं बतलाया जाता है? इसलिए यही कहना उचित मालूम होता है कि सब कुछ त्यागकर जब जिन (वीर भगवान्) स्थित थे तब किसीने उनके ऊपर वस्त्र डाल दिया था और वह एक तरहका उपसर्ग[2] था।

इसके बाद कहा है कि परीषह-सूत्रोंमें (उत्तराध्ययनमें) जो शीत-दंश-मसक-तृणस्पर्श-परीषहोंके सहनके वचन हैं वे सब अचेलताके साधक हैं। क्योंकि जो सचेल या सवस्त्र हैं उन्हें शीतादिकी बाधा होती ही नहीं है[3]।

फिर उत्तराध्ययनकी ऐसी नौ गाथायें उद्धृत की हैं जो अचेलताको प्रकट

---

१—यच्चभावनायामुक्तं—'वरिसं चीवरधारी तेण परमचेलगो जिनो' ति तदुक्तं विप्रतिपत्ति-बहुलत्वात्। कथम्? केचिद्वदन्ति तस्मिन्नेव दिने तद्वस्त्रं वीरजिनस्य विलम्बनकारिणा गृहीतमिति। अन्ये षण्मासाच्छिन्नं तत्कण्टकशाखादिभिरिति। साधिकेन वर्षेण तद्वस्त्रं खण्डलकब्राह्मणेन गृहीतमिति केचित्कथयन्ति। केचिद्वातेन पतितमुपेक्षितं जिनेनेति। अपरे वदन्ति-विलम्बनकारिणा जिनस्य स्कन्धे तदारोपितमिति। एवं विप्रतिपत्तिबाहुल्यान्न दृश्यते तत्त्वम्। सचेललिंगप्रकटनार्थं यदि चेलग्रहणं जिनस्य, कथं तद्विनाश इष्टः? सदा तद्धारयितव्यम्। किं च, यदि नश्यतीति ज्ञानं, निरर्थकं तस्य ग्रहणं, यदि न ज्ञातमज्ञानस्य प्राप्नोति। अपि च चेलप्रज्ञापना वांछिता चेत् 'आचेलक्को धम्मो पुरिमचरिमाणं' इति वचो मिथ्या भवेत्।

२—यदुक्तं 'यथाहमचेली तथा होउ पच्छिमो इति होक्खदिति' तेनापि विरोधः। किं च जिनानामितरेषां वस्त्रत्यागकालः वीरजिनस्येव किं न निर्दिश्यते यदि वस्त्रं तेषामपि भवेत्। एवं तु युक्तं वक्तुं सर्वत्यागं कृत्वा स्थिते जिने केनचिद्वस्त्रं वस्तुं निक्षिप्तं उपसर्ग इति।

३—इदं चाचेलताप्रसाधनपरं शीतदंशमशकतृणस्पर्शपरीषहनवचनं परीषहसूत्रेषु। नहि सचेलं शीतादयो बाधन्ते।

करती हैं[1] और इस तरह इस आचेलक्य श्रमणकल्पकी समाप्त की गई है।

इससे अच्छी तरह स्पष्ट हो जाता है कि व्याख्याकार यापनीय संघके हैं और वे उन सब आगमोंको मानते हैं जिनके उद्धरण उन्होंने अचेलताके प्रकरणमें दिये हैं। उनका अभिप्राय यह है कि साधुओंको नग्न रहना चाहिए, नग्न रहनेकी ही आगमोंकी प्रधान आज्ञा है और कहीं कहीं जो वस्त्रादिका उल्लेख मिलता है सो उसका अर्थ इतना ही है कि यदि कभी अनिवार्य जरूरत आ पड़े, शीतादिकी तकलीफ बरदाश्त न हो, या शरीर बेडौल घिनौना हो तो कपड़ा ग्रहण किया जा सकता है परन्तु वह ग्रहण करना कारणसापेक्ष है और एक तरहसे अपवादरूप है[2]। भगवान् महावीरकी वे उन सब भिन्न भिन्न कथाओंका उल्लेख करते हैं जो उनके कुछ काल तक वस्त्रधारी रहनेके सम्बन्धमें श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें प्रचलित रही हैं और दिगम्बर सम्प्रदायमें जिनका कहीं जिक्र तक नहीं है।

---

१—स्थानाभावसे यहाँ उत्तराध्ययनकी चार ही गाथायें दी जाती हैं—

परिचित्तेसु वत्थेसु ण पुणो चेलमादिए।
अचेलपवरो भिक्खू जिणरूवधरे सदा ॥
अचेलगस्स लूहस्स संजयस्स तवस्सिणो।
तणेसु सयमाणस्स णं ते होदि विराहिणा ॥
ण मे णिवारणं अत्थि छवित्ताणं ण विज्जई।
अहं तु अग्गिं सेवामि इदि भिक्खू ण चिंतए ॥
आचेलक्को य जो धम्मो जो वायं पुणरुत्तरो।
देसिदो वड्ढमाणेण पासेण य महप्पणा ॥

२ इस विषयमें यापनीय संघकी तुलना शुरूके भट्टारकोंसे की जा सकती है। वे थे तो दिगम्बर सम्प्रदायके ही अनुयायी, श्रीकुन्दकुन्दकी आम्नायके माननेवाले और नग्नताके पोषक, परन्तु अनिवार्य आवश्यकता होनेपर वस्त्रोंका भी उपयोग कर लेते थे। यों तो वे अपने मठोंमें वस्त्र छोड़कर नग्न ही रहते थे और भोजनके समय भी नग्न हो जाते थे। श्रीश्रुतसागरसूरिने षट्पाहुड टीकामें इसे अपवादवेष कहा है। यथा—

"कलौ किल म्लेच्छादयो नग्नं दृष्ट्वा उपद्रवं यतीनां कुर्वन्ति, तेन मण्डपदुर्गे श्रीवसन्तकीर्तिना स्वामिना चर्यादिवेलायां तट्टीसारादिकेन शरीरमाच्छाद्य पुनस्तन्मुञ्चति इत्युपदेशः कृतः संयामिनां। इत्यपवादवेषः।" अर्थात् कलिकालमें यतियोंको नग्न देखकर म्लेच्छादि

विजयोदया टीकाका यह एक ही प्रसंग उसे यापनीय सिद्ध करनेके लिए काफी है और इसी लिए यह खास तौरसे पाठकोंके सामने पेश किया गया है। और भी कई प्रसंग और उद्धरण दिये जा सकते हैं परन्तु उनमें जो दिगम्बर-यापनीय भेद हैं वे इतने सूक्ष्म हैं कि उन्हें जल्दी नहीं समझाया जा सकता और उनपर विवाद भी किया जा सकता है।

## अपराजितसूरिकी गुरु-परम्परा

श्रीविजयोदया टीकाके अनुसार अपराजितसूरि बलदेवसूरिके शिष्य और चन्द्रनन्दि महाप्रकृत्याचार्यके प्रशिष्य थे। नागनन्दि गणिकी चरण-सेवासे उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ था और श्रीनन्दिगणिके कहनेसे उन्होंने यह टीका लिखी थी। वे आरातीय सूरियोंमें श्रेष्ठ थे[1]। श्रीविजय उनका दूसरा नाम था[2] और शायद इसीसे इस टीकाका तथा दशवैकालिक टीकाका नाम श्रीविजयोदया रक्खा गया है।

दिगम्बर-सम्प्रदायके किसी भी संघकी गुर्वावली या पट्टावलीमें यह गुरुपरम्परा

---

उपद्रव करते हैं, इससे मण्डपदुर्ग (मांडलगढ़) में वसन्तकीर्ति स्वामीने मुनियोंको यह उपदेश किया कि आहारादिके लिए निकलते समय चटाई, सादड़ी (बाँस या खजूरके पत्तोंसे बनी हुई चटाईके टुकड़े) से शरीर ढँक लेना और फिर उसे छोड़ देना। यह अपवाद-वेश है। तत्त्वार्थटीकामें इन्हीं श्रुतसागरने इसे द्रव्यलिंग कहा है। यथा—"द्रव्यलिङ्गिनः असमर्था महर्षयः शीतकालादौ कम्बलादिकं गृहीत्वा न प्रक्षालयन्ते न सीव्यन्ति न प्रयत्नादिकं कुर्वन्ति अपरकाले परिहरंतीति।" अर्थात् द्रव्यलिंगी असमर्थ महर्षि शीतकालादिमें कम्बलादिक ग्रहण कर लेते हैं, परन्तु न उन्हें धोते हैं, न सींते हैं, न उनके लिए कुछ प्रयत्न करते हैं और फिर उसे छोड़ देते हैं।

१—"चन्द्रनन्दिमहाप्रकृत्याचार्य-प्रशिष्येण आरातीयसूरिचूलामणिना नागनन्दिगणि-पादपद्मोपसेवाजातमतिलवेन बलदेवसूरिशिष्येण जिनशासनोद्धरणधीरेण लब्धयशःप्रसरेणापराजितसूरिणा श्रीनन्दिगणिनावचोदितेन रचिता—।"

२—आशाधरने अपराजितका अपने ग्रन्थोंमें श्रीविजयाचार्यके नामसे भी उल्लेख किया है—"एतच्च श्रीविजयाचार्यविरचितसंस्कृतमूलाराधनटीकायां सुस्थितसूत्रे विस्तरतः समर्थितं द्रष्टव्यं।" —अनगारधर्मामृत टीका पृ० ६७३

नहीं मिलती और यह आरातीय पद भी विनयदत्त, श्रीदत्त और अर्हद्दत्त, इन चार आचार्योंके सिवाय और किसी भी आचार्यके लिए व्यवहृत नहीं किया गया है।[1] सर्वार्थसिद्धि टीकाके अनुसार भगवान्के साक्षात् शिष्य गणधर और श्रुतकेवलियोंके बाद जो आचार्य हुए और जिन्होंने दशवैकालिकादि सूत्र उपनिबद्ध किये हैं वे आरातीय कहलाते हैं[2]। चूँकि अपराजितसूरिने दशवैकालिककी टीका लिखी थी, शायद इसीलिए वे 'आरातीय-चूडामणि' कहलाते हों। दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार दशवैकालिकादि अंगबाह्य श्रुत तो हैं; परन्तु उसकी दृष्टिमें वे छिन्न हो गये हैं और जो उपलब्ध हैं वे अप्रमाण हैं। अतएव दिगम्बर सम्प्रदायका कोई भी आचार्य इस पदवीका धारक नहीं है।

## यापनीयोंका नन्दिसंघ

गंगवंशी पृथ्वीकोङ्गणि महाराजका शक ६९८ (वि० सं० ८३३) का एक दान-पत्र[3] मिला है जो श्रीपुर (शिरूर) के 'लोकतिलक' नामक जैनमंदिरको 'पौन्नल्लि' नामक ग्रामके रूपमें दिया था। उसमें जो गुरुपरम्परा दी है वह इस प्रकार है—श्रीचन्द्रनन्दि गुरु, उनके शिष्य कुमारनन्दि, उनके कीर्तिनन्दि और उनके विमलचन्द्राचार्य। इन्हें श्रीमूलमूलगणाभिनन्दित नंदिसंघ, एरे गित्तूर

---

१—विनयधरः श्रीदत्तः शिवदत्तोऽन्योऽर्हद्दत्तनामैते।
आरातीयाः यतयस्ततोऽभवन्नङ्गपूर्वधराः॥ २४ —श्रुतावतार

२—त्रयो वक्तारः सर्वज्ञतीर्थंकरः इतरो वा श्रुतकेवली आरातीयश्चेति।
—अनगारधर्मामृतटीका पृ० ६७३

आरातीयैः पुनराचार्यैः कालदोषात्संक्षिप्तायुर्मतिबलशिष्यानुग्रहार्थं दशवैकालिकाद्युपनिबद्धं तत्प्रमाणमर्थतस्तदेवेदमिति क्षीरार्णवजलं घटगृहीतमिव। —अ० १, सूत्र २०

३—इण्डियन एण्टिक्वेरी २—१५६—५९ श्रीमूलशरणाभिनन्दितनन्दिसंघान्वयएरेगित्तूरनाम्नि गणे मूलिकलगच्छे स्वच्छतरगुणकिरणप्रततिप्रह्लादितसकललोकश्चन्द्र इवापरश्चन्द्रनन्दिनामा गुरुरासीत्……।

४—'श्रीमूलमूलशरणाभिनन्दित' पाठ शायद ठीक नहीं है। सम्भव है पढ़नेवालेने 'गण' को 'शरण' पढ़ लिया हो।

नामक गण और मूलिकल गच्छका बतलाया है। हमारा खयाल है कि जिस तरह मूल संघके अन्तर्गत एक नन्दिसंघ है, उसी तरह यापनीय संघके अन्तर्गत भी एक नन्दिसंघ था। इसके प्रमाणमें हम राष्ट्रकूटनरेश द्वि० प्रभूतवर्षके एक दान-पत्रको पेश कर सकते हैं, जिसके द्वारा शक ७३५ (वि० सं० ८७०) को यापनीय-नन्दिसंघके विजयकीर्तिके शिष्य अर्ककीर्ति मुनिको मान्यपुरके (मैसूर राज्यके नेल मंगल ताल्लुकेके मौने नामक ग्रामके) शिलाग्राम जिनेन्द्रभवनको एक गाँव भेंट किया गया था। उसमें स्पष्टतासे 'श्रीयापनीय-नन्दिसंघ-पुंनागवृक्षमूलगण' लिखा हुआ है। इस नन्दिसंघके अन्तर्गत उसकी शाखारूप पुंनागवृक्षमूल नामका गण था। जिस तरह मूलसंघके अन्तर्गत, देशीय, काणूर आदि गण हैं, उसी तरह यापनीय नन्दिसंघमें यह भी था। रायबागके शिलालेखमें जो ई० स० १०२० का लिखा हुआ है, यापनीयसंघ-पुन्नागवृक्षमूलगणके कुमारकीर्तिदेवको कुछ दान दिया गया है। इसी तरह कोल्हापुरके 'मंगलवारबस्ति' नामक जैनमन्दिरकी एक प्रतिमाके नीचे भी एक शिलालेख[3] है जिससे मालूम होता है कि पुन्नागवृक्षमूलगण-यापनीयसंघके विजयकीर्ति पण्डितके शिष्य और रविण्णके भाई वोमिण्णने उसकी प्रतिष्ठा कराई थी। इन दो लेखोंमें यापनीयसंघ पुन्नागवृक्षमूलगणका उल्लेख तो है परन्तु नन्दिसंघका नहीं है, फिर भी यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि नन्दिसंघ यापनीयोंमें भी था और उसके अन्तर्गत पुन्नागवृक्षमूल गण था।

## द्रविड संघमें भी नन्दिसंघ

यापनीय संघ ही नहीं द्रविड़ या द्रमिल संघमें भी नन्दिसंघ नामका संघ था,

---

१–ई० ए० जिल्द १२, पृ० १३–१६ ... श्रीयापनीयनन्दिसंघपुंनागवृक्षमूलगणे श्रीकीर्त्याचार्यान्वये ...।

२–जर्नल आफ दि बाम्बे हिस्टारिकल सुसाइटी जिल्द ३, पृष्ठ० १९२–२००

३– प्रो० के० जी० कुंडनगरने कनड़ी मासिक पत्र 'जिनविजय' (सन १९३२) में यह और यापनीयोंके अन्य लेख प्रकाशित किये थे। इनका उल्लेख प्रो० उपाध्यायने अपने 'यापनीय संघ' शीर्षक लेखमें किया है। देखो जैनदर्शन वर्ष ४, अंक ७।

जिसका उल्लेख कई शिलालेखोंमें मिलता है[1] और यह एक मार्केकी बात है कि देवसेनसूरिने यापनीयके समान द्रविड़ संघको भी जैनाभासोंमें गिना है[2]।

प्रायः प्रत्येक संघमें गण, गच्छ, अन्वय, बलि आदि शाखायें रहती थीं। कभी कभी गण-गच्छादिको संघ और संघोंको गण या गच्छ भी लिख दिया जाता था। मतलब सबका मुनियोंके एक समूहसे था।

## संघों और गणोंके नामोंकी उपपत्ति

इन संघों या गणोंसे कुछके नाम देशोंके नामसे जैसे द्रविड़, माथुर, लाड़-बागड़ आदि, कुछ ग्रामोंके नामसे जैसे कित्तूर[3], नमिलूर[4], तगरिल[5], श्रीपुर[6], हनसोगे[7] आदि, और कुछ दूसरे चिह्नोंसे रक्खे गये हैं।

इन्द्रनन्दिने श्रुतावतारमें लिखा है कि जो मुनि शाल्मलिवृक्षमूलसे आये उनका अमुक नाम पड़ा, जो अशोकवाटिकासे आये उनका अमुक[8]। इस विषयमें जो मत-भेद हैं उनका भी उन्होंने उल्लेख कर दिया है। यद्यपि वृक्षोंसे नामोंकी कोई ठीक उपपत्ति नहीं बैठती है फिर भी यह माननेमें कोई हर्ज नहीं कि शुरू शुरूमें कुछ संघों या गणोंके नाम वृक्षोंपरसे भी पड़े थे।

ये पुन्नागवृक्षमूलगण और श्रीमूलमूलगण भी इसी तरहके मालूम होते हैं। पुंनाग नागकेसरको कहते हैं और श्रीमूल शाल्मलि या सेमरको। बंगला भाषामें

---

१—श्रीमद्द्रमिलसंघेस्मिन्नन्दिसंघेऽस्त्यरुंगलः।
अन्वयो भाति योऽशेषशास्त्रवारीशपारगः॥
...श्रीमद्द्रमिणगणदनन्दिसंघदरुङ्गलान्वयदाचार्यावलियेन्ते दोडे...
—जैनशिलालेखसंग्रह पृ० ३९७

२—दक्खिणमहुराजादो दाविडसंघो महामोहो।

३—७—इन नामोंके स्थान कर्नाटकमें अब भी हैं। बलि, गच्छ और अन्वयके नाम इन्हींपरसे रक्खे गये हैं। गित्तूर और कित्तूर एक ही हैं। कित्तूरका पुराना नाम कीर्तिपुर है जो पुन्नाट देशकी राजधानी था। 'एरे' कनडीमें 'बड़े' को कहते हैं। कित्तूर और 'एरे गित्तूर' दोनों ही नामके गण या गच्छ हैं।

८—ये शाल्मलिमहाद्रुममूलाद्यतयोऽभ्युपगताः, ये खण्डकेसरद्रुममूलान्मुनयः समागताः प्रथितादशोकवाटात्समागता ये मुनीश्वराः इत्यादि।

सेमरको 'शिमूल' कहते हैं जो 'श्रीमूल'का ही अपभ्रंश मालूम होता है। कनड़ीमें भी सेमरके लिए सम्भव है कि शिमूल या श्रीमूलसे ही मिलता जुलता कोई शब्द हो।

संस्कृत कोषोंमें नन्दि भी एक वृक्षका नाम है, इससे कल्पना होती है कि शायद नन्दिसंघ नाम भी उक्त वृक्षके कारण पड़ा होगा। ऐसी दशामें मूल संघके समान अन्य संघोंमें भी नन्दि संघ होना स्वाभाविक है।

हमारा अनुमान है कि पृथ्वीकौङ्गणि महाराजके दानपत्रमें जिन चन्द्रनन्दि आचार्यका उल्लेख है, उनके ही प्रशिष्य अपराजितसूरि होंगे। उक्त दानपत्रमें उनके एक शिष्य कुमारनन्दिकी ही शिष्य-परम्परा दी है, संभव है दूसरे शिष्य बलदेवकी परम्परामें अपराजितसूरि हुए हों।

दानपत्रमें दिगम्बर सम्प्रदायके मूलसंघान्तर्गत नन्दिसंघसे पृथक्त्व प्रकट करनेके लिए ही शायद 'श्रीमूलमूलगणाभिनन्दित' विशेषण दिया गया है।

## क्या शिवार्य भी यापनीय थे?

अपराजितसूरिके विषयमें विचार करते समय मूल भगवती आराधनामें भी कुछ बातें ऐसी मिली हैं जिनसे उसके कर्ता शिवार्य भी यापनीय संघके मालूम होते हैं। देखिए—

१ इस ग्रन्थकी प्रशस्तिमें लिखा है कि आर्य जिननन्दि गणि, आर्य सर्वगुप्त गणि और आर्य मित्रनन्दि गणिके चरणोंसे अच्छी तरह सूत्र और उनका अर्थ समझकर और पूर्वाचार्योंकी रचनाको उपजीव्य बनाकर 'पाणितलभोजी' शिवार्यने यह आराधना रची[1]। हम लोगोंके लिए प्रायः ये सभी नाम अपरिचित हैं[2]।

---

१—अज्जजिणणंदिगणिअज्जमित्तणंदीणं।
अवगमियपायमूले सम्मं सुत्तं च अत्थं च॥ २१६१
पुव्वायरियणिवद्धा उपजीवित्ता इमा ससत्तीए।
आराहणा सिवज्जेण पाणिदलभोइणा रइदा॥ २१६२

२—यापनीय संघके मुनियोंमें कीर्तिनामान्त अधिकतासे हैं—जैसे पाल्यकीर्ति, रविकीर्ति, विजयकीर्ति, धर्मकीर्ति, आदि। नन्दि, गुप्त, चन्द्र, नामान्त भी काफी हैं जैसे—जिननन्दि, मित्रनन्दि, सर्वगुप्त, नागचन्द्र, नेमिचन्द्र। पर इनसे किसी संघका निश्चयपूर्वक निर्णय नहीं हो सकता है।

अपराजितसूरिकी परम्पराके समान यह परम्परा भी दिगम्बर सम्प्रदायकी किसी पट्टावली या गुर्वावली आदिमें नहीं मिलती। इस धारणाके सही होनेका भी कोई पुष्ट और निर्भ्रान्त प्रमाण अभी तक नहीं मिला है कि शिवकोटि और शिवार्य एक ही हैं जो स्वामि समन्तभद्रके शिष्य थे, जो कुछ प्रमाण इस सम्बन्धमें दिये जाते हैं, वे बहुत पीछेके गढ़े हुए मालूम होते हैं[1]। स्वयं शिवार्य ही यह स्वीकार नहीं करते कि मैं समन्तभद्रका शिष्य हूँ।

२ अपराजितसूरि यदि यापनीय संघके थे तो अधिक सम्भावना यही है कि उन्होंने अपने ही सम्प्रदायके ग्रन्थकी टीका की होगी।

३ आराधनाकी गाथायें काफी तादादमें श्वेताम्बर सूत्रोंमें मिलती हैं[2], इससे शिवार्यके इस कथनकी पुष्टि होती है कि पूर्वाचार्योंकी रची हुई गाथायें उनकी उपजीव्य हैं।

४ जिन तीन गुरुओंके चरणोंमें बैठकर उन्होंने आराधना रची है, उनमेंसे 'सर्वगुप्त गणि' शायद वही हैं, जिनके विषयमें शाकटायनकी अमोघवृत्तिमें लिखा है कि "उपसर्वगुप्तं व्याख्यातारः।" १–३–१०४। अर्थात् सारे व्याख्याता या टीकाकार सर्वगुप्तसे नीचे हैं। चूँकि शाकटायन यापनीय संघके थे इसलिए विशेष सम्भव यही है कि सर्वगुप्त यापनीय संघके ही सूत्रों या आगमोंके व्याख्याता हों।

५ शिवार्यने अपनेको 'पाणितलभोजी' अर्थात् हाथोंमें ग्रास लेकर भोजन करनेवाला कहा है। यह विशेषण उन्होंने अपनेको श्वेताम्बर सम्प्रदायसे अलग प्रकट करनेके लिए दिया है। यापनीय साधु हाथपर ही भोजन करते थे।

६ आराधनाकी ११३२ वीं गाथामें '**मेदस्स मुणिस्स अक्खाणं**' (मेतार्यमुनेराख्यानम्) अर्थात् मेतार्य मुनिकी कथाका उल्लेख किया गया है। पं० सदासुखजीने अपनी वचनिकामें इस पदका अर्थ ही नहीं किया है। यही

---

१—देखो 'आराधना और उसकी टीकायें' शीर्षक लेख।

२—अनन्तकीर्ति-ग्रन्थमालामें प्रकाशित भगवती आराधना वचनिकाके अन्तमें उन गाथाओंकी एक सूची दी है जो मूलाचार और आराधनामें एक-सी हैं और पं० सुखलालजी-द्वारा सम्पादित 'पंच प्रतिक्रमण सूत्र' में मूलाचारकी उन गाथाओंकी सूची दी है जो भद्रबाहुकृत 'आवश्यकनिर्युक्ति' में भी हैं।

हाल नई हिन्दी टीकाके कर्त्ता पं० जिनदासजी शास्त्रीका भी है। संस्कृतटीकाकार पं० आशाधरजीने तो इस गाथाकी विशेष टीका इसलिए नहीं की है कि वह सुगम है परन्तु आचार्य अमितगतिने इसका संस्कृतानुवाद करना क्यों छोड़ दिया? वे मेतार्यके आख्यानसे परिचित नहीं थे, शायद इसी कारण।

मेतार्यमुनिकी कथा श्वेताम्बर सम्प्रदायमें बहुत प्रसिद्ध है[1]। वे एक चाण्डालिनीके लड़के[2] थे परन्तु किसी सेठके घर पले थे। अत्यन्त दयाशील थे। एक दिन वे एक सुनारके यहाँ भिक्षाके लिए गये। उसने अपनी दूकानमें उसी समय सोनेके जौ बनाकर रक्खे थे। वह भिक्षा लानेके लिए भीतर गया और मुनि वहीं दूकानमें खड़े रहे जहाँ जौ रक्खे थे। इतनेमें एक क्रौंच (सारस) पक्षीने आकर वे जौ चुग लिये। सुनारको सन्देह हुआ कि मुनिने ही जौ चुरा लिये हैं। मुनिने पक्षीको चुगते तो देख लिया था परन्तु इस भयसे नहीं कहा कि यदि सच बात मालूम हो जायगी तो सुनार सारसको मार डालेगा और उसके पेटमेंसे अपने जौं निकाल लेगा। इससे सुनारको सन्देह हो गया कि यह काम मुनिका ही है, इसने ही जौ चुराये हैं। उसने उन्हें बहुत कष्ट दिया और अन्तमें भीगे चमड़ेमें कस दिया। इससे उनका शरीरान्त हो गया और उन्होंने केवल-ज्ञान प्राप्त किया। मेरी समझमें इस ढंगकी कथा दिगम्बर सम्प्रदायमें नहीं है।[2]

७ दश स्थितिकल्पोंके नामवाली गाथा जिसकी टीकापर अपराजितसूरिको यापनीय संघ सिद्ध किया गया है, जीतकल्प-भाष्यकी १९७२ नं० की गाथा है। श्वेताम्बर सम्प्रदायकी अन्य टीकाओं और निर्युक्तियोंमें भी यह मिलती है और आचार्य प्रभाचन्द्रने अपने प्रमेयकमलमार्तण्डके स्त्री-मुक्ति-विचार (नया एडीशन पृ० १३१) प्रकरणमें इसका उल्लेख श्वेताम्बर सिद्धान्तके रूपमें ही किया है—

"नाचालेक्यं नेष्यते (अपि ईष्यतेव) 'आचेलक्कुद्देसिय-सेज्जाहर-रायपिंड-कियिकम्मे' इत्यादेः पुरुषं प्रति दशविधस्य स्थितिकल्पस्य मध्ये तदुपदेशात्।"

आराधनाकी ६६५ और ६६६ नम्बरकी गाथायें[3] भी दिगम्बर सम्प्रदायके

---

१—देखो आवश्यक-निर्युक्ति गाथा ८६७—७०।

२—चाण्डालिनीके लड़केका मुनि होना भी शायद दिगम्बर-सम्प्रदायके अनुकूल नहीं है।

३—चतारिजणा भत्तं (पाणय) उवकप्पंति अगिलाणए पाउग्गं।
छंडियमवगददोसं अमाइणो लद्धिसंपणा ॥

साथ मेल नहीं खाती हैं। उनका अभिप्राय यह है कि लब्धियुक्त और मायाचार-रहित चार मुनि ग्लानिरहित होकर क्षपकके योग्य निर्दोष भोजन और पानक (पेय) लावें। इसपर पं० सदासुखजीने आपत्ति की है और लिखा है कि "यह भोजन लानेकी बात प्रमाणरूप नाहीं है।" इसी तरह 'सेज्जोगासणिसेज्जो' आदि गाथापर (जो मूलाचारमें भी है) कविवर वृन्दावनदासजीको शंका हुई थी और उसका समाधान करनेके लिए दीवान अमरचन्दजीको पत्र लिखा था। दीवानजीने उत्तर दिया था कि "इसमें वैयावृत्ति करनेवाला मुनि आहार आदिसे मुनिका उपकार करे; परन्तु यह स्पष्ट नहीं किया है कि आहार स्वयं हाथसे बनाकर दे। मुनिकी ऐसी चर्या आचारांगमें नहीं बतलाई है[2]।"

८ आराधनाका चालीसवाँ 'विजहना' नामका अधिकार भी विलक्षण और दिगम्बर सम्प्रदायके लिए अभूतपूर्व है, जिसमें मुनिके मृत शरीरको रात्रि-भर जागरण करके रखनेकी और दूसरे दिन किसी अच्छे स्थानमें वैसे ही (बिना जलाये) छोड़ आनेकी विधि वर्णित है[3]। अन्य किसी दिगम्बर ग्रन्थमें अभी तक यह पारसी लोगों जैसी विधि देखनेमें नहीं आई है।

९ नम्बर १५४४ की गाथामें कहा है कि घोर अवमोदर्य या अल्प भोजनके कष्टसे बिना संक्लेश बुद्धिके भद्रबाहु मुनि उत्तम स्थानको प्राप्त हुऍ। परन्तु दिगम्बर सम्प्रदायकी किसी भी कथामें भद्रबाहुके इस ऊनोदर-कष्टके सहनका उल्लेख नहीं है।

१० नं० ४२८ की गाथामें आधारवत्त्व गुणके धारक आचार्यको 'कप्पववहारधारी' विशेषण दिया है और कल्प-व्यवहार, निशीथ सूत्र, श्वेताम्बर सम्प्रदायके प्रसिद्ध

---

१—सेज्जोगासणिसेज्जा तहो उवहिपडिलिहरणहि उवगाहो।—मूलाचार ३९१.
आहारोसयभोयणविकिंचणं वंदणादीणं॥
—भगवती आराधना ३१०

२—देखो 'आराधना और उसकी टीकायें' शीर्षक लेख।

३—देखो भ० अ० वचनिकाकी भूमिका पृष्ठ १२ और १३

४—ओमोदारिए घोराए भद्दबाहुअसंकिलिट्ठमदी।
घोराए विगिंछाए पडिवण्णो उत्तमं ठाणं॥

५—चोद्दस-दस-णव-पुव्वी मतामदी सायरोव्व गंभीरो।
कप्पववहारधारी होदि हु आधारवं णाम॥

ग्रन्थ हैं। इसी तरह ४०७ नम्बरकी गाथामें निर्यापक गुरुकी खोजके लिए परसंघमें जानेवाले मुनिकी 'आयार-जीद-कप्पगुणदीवणा' होती है। विजयोदया टीकामें इस पदका अर्थ किया है, 'आचारस्य जीतसंज्ञितस्य कल्पस्य गुण-प्रकाशना।' और पं० आशाधरकी टीकामें लिखा है, 'आचारस्य जीदस्य कल्पस्य च गुणप्रकाशना। एतानि हि शास्त्राणि रत्नत्रयतामेव दर्शयन्ति।' पं० जिनदासशास्त्रीने हिन्दी अर्थमें लिखा है कि 'आचारशास्त्र, जीतशास्त्र और कल्पशास्त्र इनके गुणोंका प्रकाशन होता है।' अर्थात् तीनोंके मतसे इन नामोंके शास्त्र हैं और यह कहनेकी जरूरत नहीं कि आचारांग और जीतकल्प श्वेताम्बर सम्प्रदायके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं।

इन सब बातोंसे मेरा अनुमान है कि शिवार्य भी यापनीय संघके आचार्य होंगे। पण्डित जन सावधानीसे अध्ययन करेंगे तो इस तरहकी और भी अनेक बातें मूल-ग्रन्थमें उन्हें मिलेंगीं जो दिगम्बर सम्प्रदायके साथ मेल नहीं खातीं। मैंने तो यहाँ दिग्दर्शन मात्र किया है। साम्प्रदायिक आग्रहसे और पाण्डित्यके जोरसे खींच-तान करके मेल बिठाया जा सकता है, परन्तु इतिहासके विद्यार्थी ऐसे पाण्डित्यसे दूर रहते हैं, उनके निकट सत्यकी खोज ही बड़ी चीज है।

अन्तमें मैं फिर इस बातपर जोर देता हूँ कि यापनीय संघके साहित्यकी खोज होनी चाहिए, जो न केवल हमारे प्राचीन मन्दिरोंमें ही बन्द पड़ा है बल्कि विज-योदयाटीका और मूलाराधनाके समान उसे हम अबतक कुछका कुछ समझते रहे हैं।

अपभ्रंश भाषाके महाकवि स्वयंभूको महापुराण ( पुष्पदन्तकृत ) की टिप्पणीमें यापनीय संघका लिखा है। स्वयंभूके पउमचरिय और हरिवंशपुराण उपलब्ध हैं। पुष्पदन्तने अपने महापुराणमें स्वयंभूका स्मरण किया है।

शाकटायनने अपने एक सूत्रमें कहा है, 'उपविशेषवादिनं कवयः' ( १-२-२०४ ) अर्थात् सारे कवि विशेषवादिसे नीचे हैं और वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथचरितमें उनके 'विशेषाभ्युदय' काव्यकी प्रशंसा की है। ये विशेषवादि भी यापनीय संघके जान पड़ते हैं।

---

१—आयारजीदकप्पगुणदीवणा अत्तसोधिनिज्झंझा।
अज्जवमद्दव-लाघव-तुट्ठी पल्हादणं च गुणाः॥

यही गाथा जरासे पाठान्तरके साथ १३० वें नम्बरपर भी है। उसमें 'तुट्ठी पल्हादणं च गुणाः' की जगह 'भत्ती पल्हादकरणं च' पाठ है।

# सोमदेवसूरिका नीतिवाक्यामृत

## ग्रन्थपरिचय

सोमदेवसूरिका 'नीतिवाक्यामृत' संस्कृत साहित्य-सागरका एक अमूल्य और अनुपम रत्न है। इसका प्रधान विषय राजनीति है। राजा और उसके राज्य-शासनसे सम्बन्ध रखनेवाली प्रायः सभी आवश्यक बातोंका इसमें विवेचन किया गया है। यह सारा ग्रन्थ गद्यमें है और सूत्र-पद्धतिसे लिखा गया है। इसकी प्रतिपादनशैली बहुत ही सुन्दर, प्रभावशालिनी और गंभीर है। बहुत बड़ी बातको एक छोटेसे वाक्यमें कह देनेकी कलामें इसके कर्त्ता सिद्धहस्त हैं। जैसा कि ग्रन्थके नामसे ही प्रकट होता है, इसमें विशाल नीति-समुद्रका मन्थन करके सारभूत अमृत संग्रह किया गया है और इसका प्रत्येक वाक्य इस बातकी साक्षी देता है।

यह ग्रन्थ ३२ समुद्देशोंमें विभक्त है और प्रत्येक समुद्देशमें उसके नामके अनुसार विषय प्रतिपादित हैं।

## प्राचीन राजनीतिक साहित्य

राजनीति, चार पुरुषार्थोंमेंसे दूसरे अर्थपुरुषार्थके अन्तर्गत है। जो लोग यह समझते हैं कि प्राचीन भारतवासियोंने 'धर्म' और 'मोक्ष' को छोड़कर अन्य पुरुषार्थोंकी ओर ध्यान नहीं दिया, वे इस देशके प्राचीन साहित्यसे अपरिचित हैं। यह सच है कि पिछले समयमें इन विषयोंकी ओरसे लोग उदासीन होते गये, इनका पठन पाठन बन्द होता गया और इस कारण इनके सम्बन्धका जो साहित्य था वह धीरे धीरे नष्टप्राय होता गया। फिर भी इस बातके प्रमाण मिलते हैं कि राजनीति आदि विद्याओंकी भी यहाँ खूब उन्नति हुई थी और इनपर अनेकानेक ग्रन्थ लिखे गये थे।

उक्त ग्रन्थोंमेंसे राजनीतिका महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'कौटिलीय अर्थशास्त्र' अबसे

लगभग २२०० वर्ष पहले मौर्यवंशीय सम्राट् चन्द्रगुप्तके[1] लिए आर्य चाणक्यने निर्माण किया था[2]। नन्दवंशका समूल उच्छेद करके उसके सिंहासनपर चन्द्र-गुप्तको आसीन करानेवाले चाणक्य कितने बड़े राजनीतिज्ञ थे, यह बतलानेकी आवश्यकता नहीं है। उनकी राजनीतिज्ञताका सबसे अधिक उज्ज्वल प्रमाण यह अर्थशास्त्र है। यह एक अद्भुत ग्रन्थ है और उस समयकी शासन-व्यवस्थापर ऐसा प्रकाश डालता है जिसकी पहले किसीने कल्पना भी न की थी। इसे पढ़नेसे मालूम होता है कि उस प्राचीन कालमें भी इस देशने राजनीतिमें आश्चर्यजनक उन्नति कर ली थी। इस ग्रन्थमें मनु, भारद्वाज, उशना ( शुक्र ), बृहस्पति, विशालाक्ष, पिशुन, पराशर, वातव्याधि, कौणपदन्त और बाहुदन्तीपुत्र नामक प्राचीन आचार्योंके राजनीतिसम्बन्धी मतोंका जगह जगह उल्लेख मिलता है। आर्य चाणक्य प्रारंभमें ही कहते हैं कि पृथिवीके लाभ और पालनके लिए पूर्वाचार्योंने जितने अर्थशास्त्र प्रस्थापित किये हैं, प्रायः उन सबका संग्रह करके यह अर्थशास्त्र लिखा जाता है[3]। इससे मालूम होता है कि चाणक्यसे भी पहले इस विषयके अनेकानेक ग्रन्थ मौजूद थे और चाणक्यने उन सबका अध्ययन किया था।

चाणक्यके बादका एक और प्राचीन ग्रन्थ उपलब्ध है जिसका नाम 'नीतिसार' है और जिसे संभवतः चाणक्यके ही शिष्य कामन्दक नामक विद्वानने अर्थशास्त्रको संक्षिप्त करके लिखा है[4]। अर्थशास्त्र प्रायः गद्यमें है; परन्तु नीतिसार श्लोकबद्ध है।

Note

१ जान पड़ता है कि चन्द्रगुप्त मौर्य जैनधर्मके उपासक थे। 'तिलोयपण्णत्ति' नामक प्राकृत ग्रन्थमें—जो विक्रमकी पाँचवीं शताब्दिके लगभगका है—लिखा है कि मुकुटधारी राजाओंमें सबसे अन्तिम राजा चन्द्रगुप्त था जिसने जिनदीक्षा ली।—देखो 'लोकविभाग और तिलोयपण्णति' शीर्षक लेख।

२ सर्वशास्त्रानुपक्रम्य प्रयोगानुपलभ्य च।
कौटिल्येन नरेन्द्रार्थे शासनस्य विधिः कृतः ॥
येन शास्त्रं च शस्त्रं च नन्दराजगता च भूः।
अमर्षेणोद्धृतान्याशु तेन शास्त्रमिदं कृतम् ॥

३—पृथिव्या लाभे पालने च यावन्त्यर्थशास्त्राणि पूर्वाचार्यैः प्रस्थापितानि प्रायशस्तानि संहृत्यैकमिदमर्थशास्त्रं कृतम्।

✓ ४—देखो गुजराती प्रेस बम्बईके 'कामन्दकीय नीतिसार' की भूमिका।

यह भी अपने ढंगका अपूर्व और प्रामाणिक ग्रन्थ है और अर्थशास्त्रको समझनेमें इससे बहुत सहायता मिलती है। इसमें भी विशालाक्ष, पुलोमा, यम आदि प्राचीन नीतिग्रन्थकर्त्ताओंके मतोंका उल्लेख है।

कामन्दकके नीतिसारके बाद जहाँ तक हम जानते हैं, यह नीतिवाक्यामृत ग्रन्थ ही ऐसा बना है, जो उक्त दोनों ग्रन्थोंकी श्रेणीमें रक्खा जा सकता है और जिसमें शुद्ध राजनीतिकी चर्चा की गई है। इसका अध्ययन भी कौटिलीय अर्थ-शास्त्रके समझनेमें बड़ी भारी सहायता देता है।

नीतिवाक्यामृतके कर्ताने भी अपने द्वितीय ग्रन्थ (यशस्तिलक) में गुरु, शुक्र विशालाक्ष, भारद्वाजके नीतिशास्त्रोंका उल्लेख किया है[1]। मनुके भी बीसों श्लोकोंको उद्धृत किया है[2]। नीतिवाक्यामृतमें विष्णुगुप्त या चाणक्यका और उनके अर्थशास्त्रका उल्लेख है[3]। बृहस्पति, शुक्र, भारद्वाज, आदिके अभिप्रायोंको भी उन्होंने नीतिवाक्यामृतमें संग्रह किया है, जिसका स्पष्टीकरण नीतिवाक्यामृतकी संस्कृत टीकासे होता है। स्मृतिकारोंसे भी वे अच्छी तरह परिचित मालूम होते हैं[4]। इससे हम कह सकते हैं कि नीतिवाक्यामृतके कर्ता पूर्वोक्त राजनीतिके

---

१—" न्यायादवसरमलभमानस्य निरसेवकसमाजस्य विशस्य इव नर्मसचिवोक्तयः प्रतिपन्नकामचारव्यवहारेषु स्वैरविहारेषु मम गुरुशुक्रविशालाक्षपरीक्षितपराशरभीमभीष्मभारद्वाजादिप्रणीतनीतिशास्त्रश्रवणसनाथं श्रुतपथमभजन्त। "—यशस्तिलकचम्पू, आश्वास २, पृ० २३६।

२ " दूषितोऽपि चरेद्धर्मं यत्र तत्राश्रमे रतः।
समं सर्वेषु भूतेषु न लिङ्गं धर्मकारणम्॥

इति कथमिदमाह वैवस्वतो मनुः। "—यशस्तिलक आ० ४, पृष्ठ १००। यह श्लोक मनुस्मृति अ० ६ का ६६ वाँ श्लोक है। इसके सिवाय यशस्तिलक आश्वास ४, पृ० ९०—९१—११६ (प्रोक्षितं भक्षयेत्), ११७ (क्रीत्वा स्वयं), १२७ (सभी श्लोक) १४९ (सभी श्लोक), २८७ (अधीत्य) ये श्लोक भी मनुस्मृतिमें ज्योंके त्यों मिलते हैं। यद्यपि वहाँ यह नहीं लिखा है कि ये मनुके हैं। 'उक्तं च' रूपमें ही दिये हैं।

३—नीतिवाक्यामृत पृ० ३६ सूत्र ९, पृ० १०७ सूत्र ४, पृ० १७१ सू० १४ आदि।

४ " विप्रकीतावूढापि पुनर्विवाहदीक्षामर्हतीति स्मृतिकाराः "—नी० वा० पृ० ३७७, सू० २७; " श्रुतेःस्मृतेर्बाह्यबाह्यतरे "—यशस्तिलक आ० ४, पृ० १०५; " श्रुतिस्मृतीभ्यामतीव बाह्ये " यशस्तिलक आ० ४, पृ० १११; " तथा च स्मृतिः " पृ० ११६; और " इति स्मृतिकारकीर्तितमप्रमाणीकृत्य " पृ० २८७।

साहित्यसे यथेष्ट परिचित थे। बहुत संभव है कि उनके समयमें उक्त सबका सब साहित्य नहीं तो उसका अधिकांश उपलब्ध हो। कमसे कम पूर्वोक्त आचार्योंके ग्रन्थोंके सार या संग्रह आदि अवश्य उन्हें मिले होंगे।

इन सब बातोंसे और नीतिवाक्यामृतको अच्छी तरह पढ़नेसे हम इस परिणामपर पहुँचते है कि नीतिवाक्यामृत प्राचीन नीतिसाहित्यका सारभूत अमृत है। जिस तरह कामन्दकने चाणक्यके अर्थशास्त्रके आधारसे संक्षेपमें अपने नीतिसारका निर्माण किया है, उसी प्रकार सोमदेवसूरिने उनके समयमें जितना नीतिसाहित्य प्राप्त था उससे और अर्थशास्त्रके आधारसे यह नीतिवाक्यामृत निर्माण किया। दोनोंमें अन्तर यह है कि नीतिसार श्लोकबद्ध है और नीतिवाक्यामृत गद्य।

यहाँ हम अर्थशास्त्र और नीतिवाक्यामृतके कुछ ऐसे अवतरण देते हैं जिनसे दोनोंकी समानता प्रकट होती है—

१—दुष्प्रणीतः कामक्रोधाभ्यामज्ञानाद्वानप्रस्थपरिव्राजकानपि कोपयति, किमङ्ग पुनर्गृहस्थान्। अप्रणीतो हि मात्स्यन्यायमुद्भावयति। बलीनबलं ग्रसते दण्डधराभावे।

—अर्थशास्त्र अध्याय ४,१५

दुष्प्रणीतो हि दण्डः कामक्रोधाभ्यामज्ञानाद्वा सर्वजनविद्वेषं करोति। अप्रणीतो हि दण्डो मात्स्यन्यायमुद्भावयति। बलीयानबलं ग्रसते (इति मात्स्यन्यायः)।

—नीतिवा० पृ० १०४–५।

२—ब्रह्मचर्यं चाषोडशाद्वर्षात्। अतो गोदानं दारकर्म च।

—अर्थ० ५, ९।

ब्रह्मचर्यमाषोडशाद्वर्षात्ततो गोदानपूर्वकं दारकर्म चास्य। —नी० १६७।

३—पुरोहितमुदितोदितकुलशीलं षडंगे वेदे दैवे निमित्ते दण्डनीत्यां च अभिविनीतमापदां दैवमानुषीणां अथर्वभिरुपायैश्च प्रतिकर्त्तारं कुर्वीत।

अर्थ० ९,१५।

पुरोहितमुदितकुलशीलं षडंगवेदे दैवे निमित्ते दण्डनीत्यामभिविनीतमापदां दैवीनां मानुषीणां च प्रतिकर्त्तारं कुर्वीत। —नीति० पृ० १५९।

---

१ यशस्तिलक आ० ४ पृ० १०० में नीतिकार भारद्वाजके षाड्गुण्य प्रस्तावके दो श्लोक और विशालाक्षके कुछ वाक्य दिये हैं। ये विशालाक्ष संभवतः वे ही नीतिकार हैं जिनका उल्लेख अर्थशास्त्र और नीतिसारमें किया गया है।

४ परमर्मज्ञः प्रगल्भः छात्रः कापटिकः ।—अर्थ० अ० ११, पृ० ७, ३

परमर्मज्ञः प्रगल्भः छात्रः कापटिकः ।—नी० पृ० १७३

५—श्रूयते हि शुकसारिकाभिः मन्त्रो भिन्नः श्वभिरन्यैश्च तिर्यग्योनिभिः । तस्मान्मन्त्रोद्देशमनायुक्तो नोपगच्छेत् । —अर्थ० अ० १५, प्र० ११,४०

अनायुक्तो न मन्त्रकाले तिष्ठेत् । श्रूयते हि शुकशारिकाभ्यामन्यैश्च तिर्यग्भिर्मन्त्र भेदः कृतः । —नीति० पृ० ११८

६—द्वादशवर्षा स्त्री प्राप्तव्यवहारा भवति । षोडशवर्षः पुमान् ।
—अर्थ० द्वि० खण्ड, तृ० अ० १–२

द्वादशवर्षा स्त्री षोडशवर्षः पुमान् प्राप्तव्यवहारौ भवतः ।
—नीति० ३७३

इस तरहके और भी अनेक अवतरण दिये जा सकते हैं ।

परन्तु इससे नीतिवाक्यामृतका महत्त्व कम नहीं होता । ऐसे विषयोंके ग्रन्थोंका अधिकांश भाग संग्रहरूप ही होता है । क्योंकि उसमें उन सब तत्त्वोंका समावेश तो नितान्त आवश्यक ही होता है जो ग्रन्थकर्त्ताके पूर्व-लेखकोंद्वारा उस शास्त्रके सम्बन्धमें निश्चित हो चुकते हैं । उनके सिवाय जो नये अनुभव और नये तत्त्व उपलब्ध होते हैं उन्हें ही वह विशेषरूपसे अपने ग्रन्थमें लिपिबद्ध करता है और हमारी समझमें नीतिवाक्यामृत ऐसे तत्त्वोंसे खाली नहीं है । ग्रन्थकर्त्ताकी स्वतंत्र प्रतिभा और मौलिकता उसमें जगह जगह प्रस्फुटित हो रही है ।

## ग्रन्थकर्त्ताका परिचय

**गुरुपरम्परा**—जैसा कि पहले कहा जा चुका है नीतिवाक्यामृतके कर्त्ता श्रीसोमदेवसूरि हैं । वे देवसंघके आचार्य थे । दिगम्बर-सम्प्रदायके सुप्रसिद्ध चार संघोंमेंसे यह एक है ।

सोमदेवके गुरुका नाम **नेमिदेव** और दादागुरुका नाम **यशोदेव** था । यथा—

**श्रीमानस्ति च देवसंघतिलको देवो यशःपूर्वकः**
**शिष्यस्तस्य बभूव सद्गुणनिधिः श्रीनेमिदेवाह्वयः ।**
**तस्याश्चर्यतपः स्थितेस्त्रिनवतेर्जेतुर्महावादिनां,**
**शिष्योऽभूदिह सोमदेव इति यस्तस्यैष काव्यक्रमः ॥**
—यशस्तिलकचम्पू

नीतिवाक्यामृतकी गद्यप्रशस्तिसे भी यह मालूम होता है कि वे नेमिदेवके शिष्य थे। साथ ही उसमें यह भी लिखा है कि वे **महेन्द्रदेव** भट्टारकके अनुज थे। इन तीनों महात्माओं—**यशोदेव, नेमिदेव** और **महेन्द्रदेव**के सम्बन्धमें हमें और कोई भी बात ज्ञात नहीं है। न तो कोई रचना ही उपलब्ध है और न अन्य किसी ग्रन्थादिमें इनका कोई उल्लेख ही मिला है। इनके पूर्वके आचार्योंके विषयमें भी कुछ ज्ञात नहीं है। सोमदेवसूरिकी शिष्य-परम्परा भी अज्ञात है। यशस्तिलकके टीकाकार श्रीश्रुतसागरसूरिने एक जगह लिखा है कि वादिराज और वादीभसिंह दोनों ही सोमदेवके शिष्य थे[1]; परन्तु इसके लिए उन्होंने जो प्रमाण दिया है वह किस ग्रन्थका है, यह नहीं बतलाया। यशस्तिलककी रचना शकसंवत् ८८१ (विक्रम १०१६) में समाप्त हुई है और वादिराजने अपना पार्श्वनाथचरित शक संवत् (वि० १०८२) में पूर्ण किया है; अर्थात् दोनोंके बीचमें ६६ वर्षका अन्तर है। ऐसी दशामें उनका गुरु-शिष्यका नाता होना दुर्घट जान पड़ता है। इसके सिवाय वादिराजके गुरुका नाम मतिसागर था और वे द्रविड संघके आचार्य थे। अब रहे वादीभसिंह, सो उनके गुरुका नाम पुष्पषेण था और पुष्पषेण अकलंकदेवके गुरुभाई थे, इसलिए उनका समय सोमदेवसे बहुत पहले जा पड़ता है। ऐसी अवस्थामें वादिराज और वादीभसिंहको सोमदेवका शिष्य नहीं माना जा सकता। ग्रन्थकर्ताके गुरु बड़े भारी तार्किक थे। उन्होंने तिरानवे वादियोंको पराजित करके विजय-कीर्ति प्राप्त की थी[2]।

इसी तरह महेन्द्रदेव भट्टारक भी दिग्विजयी विद्वान् थे। उनका 'वादीन्द्र-कालानल' उपपद इस बातकी घोषणा करता है।

**तार्किकत्व**—श्रीसोमदेवसूरि भी अपने गुरु और अनुजके सदृश बड़े भारी तार्किक विद्वान् थे। वे इस ग्रन्थकी प्रशस्तिमें कहते हैं:—

अल्पेऽनुग्रहधीः समे सुजनता मान्ये महानादरः,
सिद्धान्तोऽयमुदात्तचित्रचरिते श्रीसोमदेवे मयि।

---

१ "उक्तं च वादिराजेन महाकविना—...स वादिराजोऽपि श्रीसोमदेवाचार्यस्य शिष्यः—
वादीभसिंहोऽपि मदीयशिष्यः श्रीवादिराजोऽपि मदीयशिष्यः' इत्युक्तत्वाच्च।"
—यशस्तिलकटीका आ० २, पृ० २६५

२ यशस्तिलकके ऊपर उद्धृत हुए श्लोकमें उन महावादियोंकी संख्या जिनको श्रीनेमिदेवने पराजित किया था—तिरानवे है; परन्तु नीतिवाक्यामृतकी गद्यप्रशस्तिमें पचपन है।

यः स्पर्धेत तथापि दर्पदृढताप्रौढिप्रगाढाग्रह–
स्तस्याखर्वितगर्वपर्वतपविर्मद्वाक्कृतान्तायते ॥

सारांश यह कि मैं छोटोंके साथ अनुग्रह, बराबरीवालोंके साथ सुजनता और बड़ोंके साथ महान् आदरका वर्ताव करता हूँ। इस विषयमें मेरा चरित्र बहुत ही उदार है। परन्तु जो मुझे ऐंठ दिखाता है, उसके लिए, गर्वरूपी पर्वतको विध्वंस करनेवाले मेरे वज्र-वचन कालस्वरूप हो जाते हैं।

**दर्पान्धबोधबुधसिन्धुरसिंहनादे, वादिद्विपोद्दलनदुर्धरवाग्विवादे।**
**श्रीसोमदेवमुनिपे वचनारसाले, वागीश्वरोऽपि पुरतोऽस्ति**
**न वादकाले॥**

भाव यह कि अभिमानी पण्डित गजोंके लिए सिंहके समान ललकारनेवाले और वादिगजोंको दलित करनेवाला दुर्धर विवाद करनेवाले श्रीसोमदेव मुनिके सामने, वादके समय वागीश्वर या देवगुरु बृहस्पति भी नहीं ठहर सकते।

यशस्तिलक चम्पूकी उत्थानिकामें कहा है—

**आजन्मकृदभ्यासाच्छुष्कात्तर्कात्तृणादिव ममास्याः।**
**मतिसुरभेरभवदिदं सूक्तिपयः सुकृतिनां पुण्यैः॥ १७**

अर्थात् मेरी जिस बुद्धिरूपी गौने जीवन-भर तर्करूपी सूखा घास खाया, उसीसे सज्जनोंके पुण्यसे अब यह काव्यरूपी दुग्ध उत्पन्न हो रहा है। इस उक्तिसे अच्छी तरह प्रकट होता है कि श्रीसोमदेवसूरिने अपने जीवनका बहुत बड़ा भाव तर्कशास्त्रके अभ्यासमें ही व्यतीत किया था। उनके स्याद्वादाचलसिंह, वादीभपंचानन और तार्किकचक्रवर्ती पद भी इसी बातके द्योतक हैं।

परन्तु वे केवल तार्किक ही नहीं थे, काव्य, व्याकरण, धर्मशास्त्र और राजनीति आदिके भी धुरंधर विद्वान् थे।

**कवित्व**—उनका यशस्तिलकचम्पू महाकाव्य इस बातका प्रत्यक्ष प्रमाण है कि वे महाकवि थे और काव्यकलापर भी उनका असाधारण अधिकार था। समूचे संस्कृत साहित्यमें यशस्तिलक एक अद्भुत काव्य है और कवित्वके साथ उसमें ज्ञानका विशाल खजाना संगृहीत है। उसका गद्य भी कादम्बरी, तिलकमञ्जरी आदिकी टक्करका है। सुभाषितोंका तो उसे आकर ही कहना चाहिए। उसकी प्रशंसामें स्वयं ग्रन्थकर्त्ताने यत्र तत्र जो सुन्दर पद्य कहे हैं, वे जानने योग्य हैं—

असहायमनादर्शं रत्नं रत्नाकरादिव ।
मत्तः काव्यमिदं जातं सतां हृदयमण्डनम् ॥१४—प्रथम आश्वास

समुद्रसे निकले हुए असहाय, अनादर्श और सज्जनोंके हृदयकी शोभा बढ़ानेवाले रत्नकी तरह मुझसे भी यह असहाय ( मौलिक ), अनादर्श ( बेजोड़ ) और हृदय-मण्डन काव्य-रत्न उत्पन्न हुआ।

कर्णाञ्जलिपुटैः पातुं चेतः सूक्तामृते यदि ।
श्रूयतां सोमदेवस्य नव्याः काव्योक्तियुक्तयः ॥२४६ –द्वितीय आ०

यदि आपका चित्त कानोंकी अंजुलिसे सूक्तामृतका पान करना चाहता है, तो सोमदेवकी नई नई काव्योक्तियाँ सुनिए।

लोकवित्त्वे कवित्वे वा यदि चातुर्यचञ्चवः।
सोमदेवकवेः सूक्तिं समभ्यस्यन्तु साधवः॥ ५१३ ॥ –तृतीय आ०

यदि सज्जनोंकी यह इच्छा हो कि वे लोकव्यवहार और कवित्वमें चातुर्य प्राप्त करें तो उन्हें सोमदेव कविकी सूक्तियोंका अभ्यास करना चाहिए।

मया वागर्थसंभारे भुक्ते सारस्वते रसे ।
कवयोऽन्ये भविष्यन्ति नूनमुच्छिष्टभोजनाः॥–चतुर्थ आ० पृ० १६५

मैं शब्द और अर्थपूर्ण सारे सारस्वत रस ( साहित्य रस ) को भोग चुका हूँ, अतएव अब जो अन्य कवि होंगे, वे निश्चयसे उच्छिष्टभोजी या जूठा खानेवाले होंगे, वे कोई नई बात न कह सकेंगे।

अरालकालव्यालेन ये लीढा साम्प्रतं तु ते ।
शब्दाः श्रीसोमदेवेन प्रोत्थाप्यन्ते किमद्भुतम् ॥ –पं० आ० १६५

समयरूपी विकट अजगरने जिन शब्दोंको निगल लिया था, अतएव जो मृत हो गये थे, यदि उन्हें श्रीसोमदेवने उठा दिया—जिला दिया तो इसमें कोई आश्चर्य नहीं होना चाहिए। ( इसमें 'सोमदेव' शब्द श्लिष्ट है। सोम चन्द्रवाची है और चन्द्रकी अमृत-किरणोंसे विषमूर्च्छित जीव सचेत हो जाते हैं।)

उद्धृत्य शास्त्रजलधेर्नितले निमग्नैः
पर्यागतैरिव चिरादभिधानरत्नैः ।
या सोमदेवविदुषा विहिता विभूषा
वाग्देवता वहतु सम्प्रति तामनर्घाम् ॥ प० आ०, पृ० २६६

चिरकालसे शास्त्रसमुद्रके बिल्कुल नीचे डूबे हुए शब्द-रत्नोंका उद्धार करके सोमदेव पण्डितने जो यह बहुमूल्य आभूषण ( काव्य ) बनाया है, उसे श्रीसरस्वती देवी धारण करें।

इन उक्तियोंसे इस बातका आभास मिलता है कि आचार्य सोमदेव किस श्रेणीके कवि थे और उनका उक्त महाकाव्य कितना महत्त्वपूर्ण है। पूर्वोक्त उक्तियोंमें अभिमानकी मात्रा विशेष रहनेपर भी वे अनेक अंशोंमें सत्य जान पड़ती हैं। सचमुच ही यशस्तिलक शब्द-रत्नोंका खजाना है और जिस तरह माघकाव्यके विषयमें कहा जाता है, उसी तरह यदि कहा जाय कि इस काव्यको पढ़ लेनेपर फिर कोई नया शब्द नहीं रह जाता, तो कुछ अत्युक्ति न होगी। इसी तरह इसके द्वारा सभी विषयोंकी व्युत्पत्ति हो सकती है। व्यवहारदक्षता बढ़ानेकी तो इसमें ढेर सामग्री है।

महाकवि सोमदेवके वाक्कल्लोलपयोनिधि, कविराजकुंजर और गद्यपद्यविद्याधरचक्रवर्ती विशेषण उनके श्रेष्ठकवित्त्वके ही परिचायक है।

**धर्माचार्यत्व**—यद्यपि अभी तक सोमदेवसूरिका कोई स्वतंत्र धार्मिक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है, परन्तु यशस्तिलकके अन्तिम दो आश्वास, जिनमें उपासकाध्ययन या श्रावकोंके आचारका निरूपण किया गया है, इस बातके साक्षी हैं कि वे धर्मके बड़े भारी मर्मज्ञ थे। स्वामी समन्तभद्रके रत्नकरण्डके बाद श्रावकोंका आचारशास्त्र ऐसी उत्तमता, स्वाधीनता और मार्मिकताके साथ इतने विस्तृतरूपमें आजतक किसी भी विद्वान्की कलमसे नहीं लिखा गया। जो लोग यह समझते हैं कि धर्मग्रन्थ तो परम्परासे चले आये हुए ग्रन्थोंके अनुवादमात्र होते है, उनमें ग्रन्थकर्ता विशेष क्या कहेगा, उन्हें यह उपासकाध्ययन अवश्य पढ़ना चाहिए और देखना चाहिए कि धर्मशास्त्रोंमें भी मौलिकता और प्रतिभाके लिए कितना विस्तृत क्षेत्र है। नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें लिखा है:—

सकलसमयतर्के नाकलंकोऽसि वादिन्
न भवसि समयोक्तौ हंससिद्धान्तदेवः।
न च वचनविलासे पूज्यपादोऽसि तत्त्वं
वदसि कथमिदानीं सोमदेवेन सार्धम्॥

अर्थात् हे वादी, न तो तू समस्त दर्शन-शास्त्रोंपर तर्क करनेके लिए अकलंकदेवके तुल्य है; न जैनसिद्धान्तको कहनेके लिए हंस सिद्धान्तदेव है और न व्याक-

रणमें पूज्यपाद है, फिर इस समय सोमदेवके साथ किस बिरतेपर बात करने चला है ?[1]

इस उक्तिसे स्पष्ट है कि सोमदेवसूरि तर्क और सिद्धान्तके समान व्याकरणशास्त्रके भी पण्डित थे।

**राजनीतिज्ञता**—सोमदेवके राजनीतिज्ञ होनेका प्रमाण यह नीतिवाक्यामृत तो है ही, इसके सिवाय उनके यशस्तिलकमें भी यशोधर महाराजका चरित्रचित्रण करते समय राजनीतिकी बहुत ही विशद और विस्तृत चर्चा की गई है। पाठकोंको चाहिए कि वे इसके लिए यशस्तिलकका तृतीय आश्वास अवश्य पढ़ें।

यह आश्वास राजनीतिके तत्त्वोंसे भरा हुआ है। इस विषयमें वह अद्वितीय है। वर्णन करनेकी शैली बड़ी ही सुन्दर है। कवित्वकी कमनीयता और सरसतासे राजनीतिकी नीरसता न मालूम कहाँ चली गई है। नीतिवाक्यामृतके अनेक अंशोंका अभिप्राय उसमें किसी न किसी रूपमें अन्तर्निहित जान पड़ता है[2]।

जहाँ तक हम जानते हैं जैन विद्वानों और आचार्योंमें—दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनोंमें—एक सोमदेवने ही राजनीतिशास्त्रपर कलम उठाई है। अतएव जैन विद्वानों द्वारा निर्मित साहित्यमें उनका नीतिवाक्यामृत अद्वितीय है। कमसे कम अब तक तो इस विषयका कोई दूसरा ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है।

---

१ अकलंकदेव—अष्टशती, राजवार्तिक आदि ग्रन्थोंके रचियता। हंस सिद्धान्तदेव—ये कोई सैद्धान्तिक आचार्य जान पड़ते हैं। पूज्यपाद—जैनेन्द्र व्याकरणके कर्ता देवनन्दि।

२ नीतिवाक्यामृत और यशस्तिलकके कुछ समानार्थक वचनोंका मिलान कीजिए—

क—बुभुक्षाकालो भोजनकालः—नी० वा०, पृ० २५३।

चारायणो निशि, तिमिः पुनरस्तकाले, मध्ये दिनस्य धिषणश्चरकः प्रभाते।
भुक्तिं जगाद नृपते मम चैष सर्गस्तस्याः स एव समयः क्षुधितो यदैव॥३२८॥
—यशस्तिलक, आ० ३, पृ० ५०९

(पूर्वोक्त पद्यमें चारायण, तिमि, धिषण और चरक इन चार आचार्योंके मतोंका उल्लेख किया गया है।)

ख—कोकवद्दिवाकामः निशिभुञ्जीत। चकोरवन्नक्तंकामःदिवापक्वम्।—नी० पृ० २५७
अन्ये त्विदमाहुः—

यः कोकवद्दिवाकामः स नक्तं भोक्तुमर्हति।
स भोक्ता वासरे यश्च रात्रौ रन्ता चकोरवत्॥ ३३०॥—यशस्तिलक, आ० ३

**ग्रन्थ-रचना**—इस समय सोमदेवसूरिके केवल दो ही ग्रन्थ उपलब्ध हैं—नीतिवाक्यामृत और यशस्तिलकचम्पू। इनके सिवाय जैसा कि नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिसे मालूम होता है तीन ग्रन्थ और भी हैं--१ युक्तिचिन्तामणि, २ त्रिवर्गमहेन्द्रमातलिसंजल्प और ३ षण्णवतिप्रकरण। परन्तु अभीतक ये कहीं प्राप्त नहीं हुए हैं। इस लेखके अन्तमें जो 'दान-पत्र' दिया गया है उसमें उन्हें 'स्याद्वादोपनिषत्'का और अनेक सुभाषितोंका भी कर्त्ता बतलाया है। उक्त ग्रन्थोंमेंसे युक्तिचिन्तामणि तो अपने नामसे ही तर्कग्रन्थ मालूम होता है, दूसरा शायद नीतिविषयक हो। महेन्द्र और उसके सारथी मातलिके संवादरूपमें उसमें त्रिवर्ग अर्थात् धर्म, अर्थ और कामकी चर्चा की गई हो। तीसरेके नामसे सिवाय इसके कि उसमें ९६ प्रकरण या अध्याय हैं, विषयका कुछ भी अनुमान नहीं हो सकता है। चौथेमें स्याद्वाद-न्यायका विवेचन होगा[1]।

**विशाल अध्ययन**—यशस्तिलक और नीतिवाक्यामृतके पढ़नेसे मालूम होता है कि सोमदेवसूरिका अध्ययन बहुत ही विशाल था। ऐसा जान पड़ता है कि उनके समयमें जितना साहित्य—न्याय, व्याकरण, काव्य, नीति, दर्शन आदि सम्बन्धी उपलब्ध था, उस सबसे उनका परिचय था। केवल जैन ही नहीं, जैनेतर साहित्यसे भी वे अच्छी तरह परिचित थे। यशस्तिलकके चौथे आश्वासमें (पृ० ११३ में) उन्होंने लिखा है कि उर्व, भारवि, भवभूति, भर्तृहरि, भर्तृमेण्ठ, कण्ठ, गुणाढ्य, व्यास, भास[2], वोस, कालिदास[3], बाण[4], मयूर, नारायण, कुमार, माघ और राजशेखर आदि महाकवियोंके काव्योंमें नग्न क्षपणक या दिगम्बर साधुओंका उल्लेख क्यों आता है? उनकी इतनी अधिक प्रसिद्धि क्यों है?

---

१ माणिकचन्द-ग्रन्थमालाके 'तत्त्वानुशासनादि संग्रह'में 'अध्यात्मतरंगिणी' नामका ४० पद्योंका एक छोटा-सा प्रकरण प्रकाशित हुआ है। बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें इसकी जो प्रति है उसमें इसका नाम 'योगमार्ग' लिखा है और यही नाम ठीक मालूम होता है। संभव है, यह 'षण्णवतिप्रकरण'में का ही एक प्रकरण हो अथवा अन्य किसी सोमदेवका हो। २ भास महाकविका 'पेया सुरा प्रियतमामुखमीक्षणीयं' आदि पद्य भी पाँचवें आश्वासमें (पृ० २५०) उद्धृत है। ३ रघुवंशका भी एक जगह (आश्वास ४, पृ० १९४) उल्लेख है। ४ बाण महाकविका एक जगह और भी (आ० ४, पृ० १०१) उल्लेख है और लिखा है कि उन्होंने शिकारकी निन्दा की है।

इससे मालूम होता है कि वे पूर्वोक्त कवियोंके काव्योंसे अवश्य परिचित थे। प्रथम आश्वासके ९० वें पृष्ठमें उन्होंने इन्द्र, चन्द्र, जैनेन्द्र, आपिशल और पाणिनिके व्याकरणोंका जिक्र किया है। पूज्यपाद ( जैनेन्द्रके कर्त्ता ) और पाणिनिका उल्लेख और भी एक-दो जगह हुआ है। गुरु, शुक्र, विशालाक्ष, परीक्षित, पराशर, भीम, भीष्म, भारद्वाज आदि नीतिशास्त्रप्रणेताओंका भी कई जगह स्मरण किया गया है। कौटिलीय अर्थशास्त्रसे तो वे अच्छी तरह परिचित हैं ही। हमारे एक पण्डित मित्रके कथनानुसार नीतिवाक्यामृतमें सौ सवा सौके लगभग ऐसे शब्द हैं जिनका अर्थ वर्तमान कोशोंमें नहीं मिलता। अर्थशास्त्रका अध्येता ही उन्हें समझ सकता है। अश्वविद्या, गजविद्या, रत्नपरीक्षा, कामशास्त्र, वैद्यक आदि विद्याओंके आचार्योंका भी उन्होंने कई प्रसंगोंमें जिकर किया है। प्रजापतिप्रोक्त चित्रकर्म, वराहमिहिरकृत प्रतिष्ठाकाण्ड, आदित्यमत, निमित्ताध्याय, महाभारत, रत्नपरीक्षा, पतंजलिका योगशास्त्र और वररुचि, व्यास, हरप्रबोध, कुमारिलकी उक्तियोंके उद्धरण दिये हैं। सैद्धान्ति वैशेषिक, तार्किक वैशेषिक, पाशुपत, कुलाचार्य, सांख्य, दशबल-शासन, जैमिनीय, बार्हस्पत्य, वेदान्तवादि, कणाद

१—" पूज्यपाद इव शब्दैतिह्येपु ... पणिपुत्र इव पदप्रयोगेपु " यश० आ० २, पृ० २३६

२, ३, ४, ५, ६—" रोमपाद इव गजविद्यासु, रैवत इव हयनयेपु, शुकनाश इव रत्नपरीक्षासु, दत्तक इव कन्तुसिद्धान्तेपु "—आ० ४, पृ० २३६–२३७। 'दत्तक' कामशास्त्रके प्राचीन आचार्य हैं। वात्स्यायनने इनका उल्लेख किया है। 'चारायण' भी कामशास्त्रके आचार्य हैं। इनका मत यशस्तिलकके तीसरे आश्वासके ५०९ पृष्ठमें चरकके साथ प्रकट किया गया है।

७, ८, ९, १०, ११—उक्त पाँचों ग्रन्थोंके उद्धरण यश० के चौथे आश्वासके पृ० ११२–१३ और ११९ में उद्धृत हैं। महाभारतका नाम नहीं है, परन्तु 'पुराणं मानवो धर्मः सांगो वेदश्चिकित्सितम्' आदि श्लोक महाभारतसे ही उद्धृत किया गया है।

१२—तदुक्तं रत्नपरीक्षायाम्—'न केवलं' आदि; आश्वास ५, पृ० २५६

१३—यशस्तिलक आ० ६, पृ० २७६–७७।

१४—१५–आ० ४, पृ० ९९।

१६—१७–आ० ५, पृ० २५१–५४

१८—इन सब दर्शनोंका विचार पाँचवें आश्वासके पृ० २६९ से २७७ तक किया गया है।

ताथागत, कापिल, ब्रह्माद्वैतवादि, अवधूत आदि दर्शन-सिद्धान्तोंपर विचार किया है। इनके सिवाय मतङ्ग, भृगु, भर्ग, भरत, गौतम, गर्ग, पिंगल, पुलह, पुलोम, पुलस्ति, पराशर, मरीचि, विरोचन, धूमध्वज, नीलपट, ग्रहिल, आदि अनेक प्रसिद्ध और अप्रसिद्ध आचार्योंका नामोल्लेख किया है। बहुतसे ऐतिहासिक दृष्टान्तोंका भी उल्लेख किया गया है। जैसे यवनदेश (यूनान?) में मणिकुण्डला रानीने अपने पुत्रके राज्यके लिए विषदूषित शराबके कुरलेसे अजराजाको, सूरसेन (मथुरा) में वसन्तमतीने विषमय आलतेसे रँगे हुए अधरोंसे सुरतविलास नामक राजाको, दशार्ण (भिलसा) में वृकोदरीने विषलिप्त करधनीसे मदनार्णव राजाको, मगध देशमें मदिराक्षीने तीखे दर्पणसे मन्मथविनोदको, पाण्ड्य देशमें चण्डरसा रानीने कबरीमें छुपी हुई छुरीसे मुण्डीर नामक राजाको मार डाला[2]। इत्यादि। पौराणिक आख्यान भी बहुतसे आये हैं। जैसे प्रजापति ब्रह्माका चित्त अपनी लड़कीपर चलायमान हो गया, वररुचि या कात्यायनने एक दासीपर रीझकर उसके कहनेसे मद्यका घड़ा उठाया[3], आदि। इन सब बातोंसे पाठक जान सकेंगे कि आचार्य सोमदेवका ज्ञान कितना विस्तृत और व्यापक था।

**विचारोंकी उदारता**—यशस्तिलकके प्रारम्भके २० वें श्लोकमें कहा है—

> लोको युक्तिः कलाश्छन्दोऽलंकाराः समयागमाः।
> सर्वसाधारणाः सद्भिस्तीर्थमार्ग इव स्मृताः॥

अर्थात् सज्जनोंका कथन है कि व्याकरण, प्रमाणशास्त्र (न्याय), कलायें, छन्दःशास्त्र, अलंकारशास्त्र और (अर्हत, जैमिनि, कपिल, चार्वाक, कणाद, बुद्धादिके) दर्शनशास्त्र तीर्थमार्गके समान सर्वसाधारण हैं। अर्थात् जिस तरह गंगादि तीर्थोंके मार्गपर ब्राह्मण भी चल सकते हैं और चाण्डाल भी, उसी तरह

---

१—देखो आश्वास ५, पृ० २५२–५५ और २९९।

२ यशस्तिलक आ० ४, पृ० ५३। इन्हीं आख्यानोंका उल्लेख नीतिवाक्यामृत (पृ० २३२) में भी किया गया है। आश्वास ३–पृ० ४३१ और ५५० में भी ऐसे ही कई ऐतिहासिक दृष्टान्त दिये गये हैं।

३ यश० आ० ४ पृ० १३८-३९।

इनपर भी सबका अधिकार है'।

इस उक्तिसे पाठक जान सकते हैं कि उनके विचार ज्ञानके सम्बन्धमें कितने उदार थे। उसे वे सर्वसाधारणकी चीज समझते थे और यही कारण है जो उन्होंने धर्माचार्य होकर भी अपने धर्मसे इतर धर्मके माननेवालोंके साहित्यका भी अच्छी तरहसे अध्ययन किया था, यही कारण है जो वे पूज्यपाद और भट्ट अकलंकदेवके साथ पाणिनि आदिका भी आदरके साथ उल्लेख करते हैं और यही कारण है जो उन्होंने अपना यह राजनीतिशास्त्र बीसों जैनेतर आचार्योंके विचारोंका सार खींचकर बनाया है। उनकी यह नीति नहीं थी कि ज्ञानका मार्ग भी संकीर्ण कर दिया जाय और संसारके विशाल ज्ञान-भाण्डारका उपयोग करना छोड़ दिया जाय।

## ग्रन्थकर्ताका समय और स्थान

नीतिवाक्यामृतके अन्तकी प्रशस्तिमें इस बातका कोई जिक्र नहीं है कि वह कब और किस स्थानमें रचा गया था; परन्तु यशस्तिलक चम्पूके अन्तमें इन दोनों बातोंका उल्लेख है—

"शकनृपकालातीतसंवत्सरशतेष्वष्टस्वेकाशीत्यधिकेषु गतेषु अङ्कतः (८८१) सिद्धार्थसंवत्सरान्तर्गतचैत्रमासमदनत्रयोदश्यां पाण्ड्य-सिंहल-चोल-चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य मेलैपाटीप्रवर्धमानराज्यप्रभावे श्रीकृष्णराजदेवे सति तत्पादपद्मोपजीविनः समधिगतपञ्चमहाशब्दमहासामन्ताधिपतेश्चालुक्यकुलजन्मनः सामन्त-

१ "लोको व्याकरणशास्त्रम्, युक्तिः प्रमाणशास्त्रम्, ... ...समयागमाः जिनजैमिनिकपिलकणचरचार्वाकशाक्यानां सिद्धान्ताः। सर्वसाधारणाः सद्भिः कथिताः प्रतिपादिताः। क इव तीर्थं मार्ग इव। यथा तीर्थमार्गे ब्राह्मणाश्चलन्ति, चाण्डाला अपि गच्छन्ति, नास्ति तत्र दोषः।"—श्रुतसागरी टीका।

२ पाण्ड्य=वर्तमानमें मद्रासका 'तिनेवली'। सिंहल=सिलोन या लंका। चोल=मदरासका कारोमण्डल। चेर=केरल, वर्तमान त्रावणकोर। ३ मुद्रित ग्रन्थमें 'मेल्पाटी' पाठ है। महापुराणमें पुष्पदन्तने इसीका अपभ्रंशरूप 'मेलाड़ि' दिया है। उत्तर अर्काट जिलेकी वाँदिवाश तहसीलका मेलाड़ि गाँव यही है। शक सं० ८८१ के लगभग यहाँ कृष्ण तृतीयकी छावनी रही थी। इसका जिक्र कई शिलालेखों और महापुराणमें है। राजधानी मान्यखेटमें ही थी।

चूडामणेः श्रीमदरिकेसरिणः प्रथमपुत्रस्य श्रीमद्वद्यगराजस्य लक्ष्मी-प्रवर्धमानवसुधारायां गङ्गधारायां विनिर्मापितमिदं काव्यमिति।"

अर्थात् चैत्र सुदी १३, शकसंवत् ८८१ (विक्रम संवत् १०१६) को जिस समय श्रीकृष्णराजदेव पाण्ड्य सिंहल, चोल, चेर आदि राजाओंको जीत कर मेलपाटी नामक सेना-शिविरमें थे उस समय उनके चरणकमलोपजीवी सामन्त वद्दिगकी—जो चालुक्यवंशीय अरिकेसरीके प्रथम पुत्र थे—राजधानी गंगधारामें यह काव्य समाप्त हुआ।

कृष्णराजदेव (तृतीय कृष्ण) राष्ट्रकूट या राठौर वंशके महाराजा थे और इनका दूसरा नाम अकालवर्ष था। ये अमोघवर्ष तृतीयके पुत्र थे। इनका राज्य-काल कमसे कम ८६७ से ८९४ तक प्रायः निश्चित है। ये दक्षिणके सार्वभौम-राजा थे और बड़े प्रतापी थे। इनके अधीन अनेक माण्डलिक या करद राज्य थे। कृष्णराजने—जैसा कि सोमदेवसूरिने लिखा है—सिंहल, चोल, पाण्ड्य और चेर राजाओंको युद्धमें पराजित किया था। इनके समयमें कनड़ी भाषाका सुप्रसिद्ध कवि पोन्न हुआ है जो जैन था और जिसने शान्तिपुराण नामक श्रेष्ठ ग्रन्थकी रचना की है। महाराज कृष्णराज देवके दरबारसे उसे 'उभयभाषाकविचक्रवर्ती' की उपाधि मिली थी।

राष्ट्रकूटोंके समयमें दक्षिणका चालुक्यवंश (सोलंकी) हतप्रभ हो गया था। क्योंकि इस वंशका सार्वभौमत्व राष्ट्रकूटोंने छीन लिया था। अतएव जब तक राष्ट्रकूट सार्वभौम रहे तब तक चालुक्य उनके आज्ञाकारी सामन्त या माण्डलिक राजा बनकर रहे। जान पड़ता है कि अरिकेसरिका पुत्र वद्दिग ऐसा ही एक सामन्तराजा था जिसकी गंगधारा नामक राजधानीमें यशस्तिलककी रचना समाप्त हुई है।

चालुक्योंकी एक शाखा 'जोल' नामक प्रान्तपर राज्य करती थी जिसका एक भाग इस समयके धारवाड़ जिलेमें आता है और श्रीयुक्त आर० नरसिंहा-चार्यके मतसे चालुक्य अरिकेसरीकी राजधानी 'पुलगेरी'में थी जो कि इस समय 'लक्ष्मेश्वर'के नामसे प्रसिद्ध है। गंगधारा भी शायद वही है।

---

१ मुद्रित पुस्तकमें 'श्रीमद्वागराजप्रवर्धमान—' पाठ है।

इस अरिकेसरीके ही समयमें कनड़ी भाषाका सर्वश्रेष्ठ कवि पम्प हो गया है जिसकी रचनापर मुग्ध होकर अरिकेसरीने धर्मपुर नामका एक ग्राम पारितोषिकमें दिया था। पम्प जैन था। उसके बनाये हुए दो ग्रन्थ ही इस समय उपलब्ध हैं—एक आदिपुराण चम्पू और दूसरा भारत या विक्रमार्जुनविजय। पिछले ग्रन्थमें उसने अरिकेसरीकी वंशावली इस प्रकार दी है—युद्धमल्ल—अरिकेसरी-नारसिंह—युद्धमल्ल—बद्दिग—युद्धमल्ल—नारसिंह और अरिकेसरी। उक्त ग्रन्थ शक संवत् ८६३ ( वि० ९९८ में ) समाप्त हुआ है, अर्थात् वह यशस्तिलकसे कोई १८ वर्ष पहले बन चुका था। इसकी रचनाके समय अरिकेसरी राज्य करता था, तब उसके १८ वर्ष बाद—यशस्तिलककी रचनाके समय—उसका पुत्र राज्य करता होगा, यह सर्वथा ठीक जँचता है।

काव्यमालाद्वारा प्रकाशित यशस्तिलकमें अरिकेसरीके पुत्रका नाम 'श्रीमद्वाग-राज' मुद्रित हुआ है; परन्तु हमारी समझमें वह अशुद्ध है। उसकी जगह 'श्रीमद्बद्दिगराज' पाठ होना चाहिए। दानवीर सेठ माणिकचंदजीके सरस्वती-भंडारकी वि० सं० १४६४ की लिखी हुई प्रतिमें 'श्रीमद्वद्यगराजस्य' पाठ है और इससे हमें अपने कल्पना किये हुए पाठकी शुद्धतामें और भी अधिक विश्वास होता है। ऊपर जो हमने पम्पकवि-लिखित अरिकेसरीकी वंशावली दी है, उस-पर पाठकोंको जरा बारीकीसे विचार करना चाहिए। उसमें युद्धमल्ल नामके तीन, अरिकेसरी नामके दो और नारसिंह नामके दो राजा हैं। अनेक राजवंशोंमें प्रायः यही परिपाटी देखी जाती है कि पितामह और पौत्र या प्रपितामह और प्रपौत्रके नाम एकसे रक्खे जाते थे, जैसा कि उक्त वंशावलीसे प्रकट होता है [१]। अतएव हमारा अनुमान है कि इस वंशावलीके अन्तिम राजा अरिकेसरी ( पम्पके आश्रयदाता ) के पुत्रका नाम बद्दिग ही होगा जो कि लेखकोंके प्रमादसे 'वद्यग'

---

१ दक्षिणके राष्ट्रकूटोंकी वंशावलीमें भी देखिए कि अमोघवर्ष नामके चार, कृष्ण या अकालवर्ष नामके तीन, गोविन्द नामके चार, इन्द्र नामके तीन और कर्क नामके तीन राजा लगभग २५० वर्षके बीचमें ही हुए हैं।

२ श्रद्धेय पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझाने अपने 'सोलंकियोंके इतिहास' ( प्रथम भाग ) में लिखा है कि सोमदेवसूरिने अरिकेसरीके प्रथम पुत्रका नाम नहीं दिया है; परन्तु ऐसा उन्होंने यशस्तिलककी प्रशस्तिके अशुद्ध पाठके कारण समझ लिया है; वास्तवमें नाम दिया है और वह 'बद्दिग' ही है।

या 'वाग' बन गया है।

श्रीसोमदेवसूरिने नीतिवाक्यामृतकी रचना कब और कहाँपर की थी, इस बातका विचार करते हुए हमारी दृष्टि उसकी संस्कृत टीकाके निम्नलिखित वाक्योंपर जाती है।

"अत्र तावदखिलभूपालमौलिलालितचरणयुगलेन रघुवंशावस्थायिपराक्रमपालितकस्य (कृत्स्न) कर्णकुब्जेन महाराजश्रीमहेन्द्रदेवेन पूर्वाचार्यकृतार्थशास्त्रदुरवबोधग्रन्थगौरवखिन्नमानसेन सुबोधललितलघुनीतिवाक्यामृतरचनासु प्रवर्तितः सकलपारिषदत्वान्नीतिग्रन्थस्य नानादर्शनप्रतिबद्धश्रोतॄणां तत्तदभीष्टश्रीकण्ठाच्युतविरंच्यर्हतां वाचनिकनमस्कृतिसूचनं तथा स्वगुरोः सोमदेवस्य च प्रणामपूर्वकं शास्त्रस्य तत्कर्तृत्वं ख्यापयितुं सकलसत्त्वकृताभयप्रदानं मुनिचन्द्राभिधानः क्षपणकव्रतधर्त्ता नीतिवाक्यामृतकर्त्ता निर्विघ्नसिद्धिकरं...श्लोकमेकं जगाद—" पृष्ठ २

इसका अभिप्राय यह है कि कान्यकुब्जनरेश्वर महाराजा महेन्द्रदेवने पूर्वाचार्यकृत अर्थशास्त्र (कौटिलीय अर्थशास्त्र ?) की दुर्बोधता और गुरुतासे खिन्न होकर ग्रन्थकर्त्ताको इस सुबोध, सुन्दर और लघु नीतिवाक्यामृतकी रचना करनेमें प्रवृत्त किया।

कन्नौजके राजा महेन्द्रपालदेवका समय वि० संवत् ९६० से ९६४ तक निश्चित हुआ है। कर्पूरमंजरी और काव्य-मीमांसा आदिके कर्त्ता सुप्रसिद्ध कवि राजशेखर इन्हीं महेन्द्रपालदेवके उपाध्याय थे[1]। परन्तु हम देखते हैं कि यशस्तिलक वि० संवत् १०१६ में समाप्त हुआ है और नीतिवाक्यामृत उससे भी पीछे बना है। क्योंकि नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें ग्रन्थकर्त्ताने अपनेको यशोधरमहाराजचरित या यशस्तिलक महाकाव्यका कर्ता प्रकट किया है और इससे प्रकट होता है कि उक्त प्रशस्ति लिखते समय वे यशस्तिलकको समाप्त कर चुके थे। ऐसी अवस्थामें महेन्द्रपालदेवसे कमसे कम ५०–५१ वर्ष बाद नीतिवाक्यामृतका रचना-काल ठहरता है। तब समझमें नहीं आता कि टीकाकारने सोमदेवको महेन्द्रपालदेवका समसामयिक कैसे ठहरा दिया। आश्चर्य नहीं जो उन्होंने किसी सुनाई किंवदन्तीके आधारसे पूर्वोक्त बात लिख दी हो।

१ देखो नागरीप्रचारिणी पत्रिका (नवीन संस्करण), भाग २, अंक १ में स्वर्गीय पं० चन्द्रधर शर्मा गुलेरीका 'अवन्तिसुन्दरी' शीर्षक नोट।

  

होता है। सम्भव है कि अर्ध-दग्ध लेखकोंकी कृपासे इन टीका-ग्रंथोंमें 'जैनेन्द्र' नाम शामिल हो गया हो। दूसरे यदि 'जैनेन्द्र' नाम हो भी, तो ऐसा कुछ अनुचित नहीं है। क्यों कि गुणनन्दिका प्रयत्न कोई स्वतंत्र ग्रंथ बनानेकी इच्छासे नहीं किन्तु पूर्वनिर्मित 'जैनेन्द्र'को सर्वांगपूर्ण बनानेकी सदिच्छासे है और इसीलिए उन्होंने जैनेन्द्रके आधेसे अधिक सूत्र ज्योंके त्यों रहने दिये हैं, तथा मंगलाचरण आदि भी उसका ज्योंका त्यों रक्खा है।

हमारा विश्वास है कि गुणनन्दि इस संशोधित और परिवर्तित सूत्र-पाठको ही तैयार करके न रहे गये होंगे, उन्होंने इसपर कोई वृत्ति या टीका-ग्रन्थ भी अवश्य लिखा होगा, जो उपलब्ध नहीं है। सनातन जैनग्रंथमालामें जो जैनेन्द्र-प्रक्रिया छपी है, वह जैसा कि हम आगे सिद्ध करेंगे गुणनन्दिकी बनाई हुई नहीं है।

## जैनेन्द्रकी टीकायें

पूज्यपादस्वामीकृत असली जैनेन्द्रकी इस समय तक केवल चार ही टीकायें उपलब्ध हैं—१ अभयनन्दिकृत 'महावृत्ति,' २ प्रभाचन्द्रकृत 'शब्दांभोजभास्कर न्यास', ३ आर्यश्रुतकीर्तिकृत 'पंचवस्तु प्रक्रिया', और ४ पं० महाचन्द्रकृत 'लघु जैनेन्द्र'। परन्तु इनके सिवाय इसकी और भी कई टीकायें होनी चाहिए। पंच-वस्तुके अन्तके श्लोकमें जैनेन्द्र शब्दागम या जैनेन्द्र व्याकरणको महलकी उपमा दी है। वह मूलसूत्ररूप स्तम्भोंपर खड़ा किया गया है, न्यासरूप उसकी भारी रत्नमय भूमि है, वृत्तिरूप उसके किवाड़ हैं, भाष्यरूप शय्यातल है, टीकारूप उसके माल या मंजिल हैं और यह पंचवस्तु टीका उसकी सोपानश्रेणी है। इसके द्वारा उक्त महलपर आरोहण किया जा सकता है। इससे मालूम होता है कि पंच-वस्तुके कर्ताके समयमें इस व्याकरणपर १ न्यास, २ वृत्ति, ३ भाष्य और ४ कई टीकाएँ, इतने टीका-ग्रन्थ मौजूद थे।

**न्यास**—उक्त टीकाओंमेंसे 'न्यास' तो शायद स्वयं पूज्यपादका ही

---

१ सूत्रस्तम्भसमुद्धृतं प्रविलसन्न्यासोरुरत्नक्षिति-
श्रीमद्वृत्तिकपाटसंपुटयुतं भाष्योऽथशय्यातलम्।
टीकामालमिहारुरुक्षुरचितं जैनेन्द्रशब्दागमं
प्रासादं पृथुपंचवस्तुकमिदं सोपानमारोहतात्॥

होगा जो अभी तक अनुपलब्ध है। शिमोगा जिलेकी नगर तहसीलके ४६ वें शिलालेखमें लिखा है कि पूज्यपादने एक तो ( अपने व्याकरणपर ) जैनेन्द्र-संज्ञक न्यास और दूसरा पाणिनि व्याकरणपर शब्दावतार नामक न्यास बनाया। इसके सिवाय वैद्यकशास्त्र और तत्त्वार्थ-टीका भी लिखी।

यह निश्चय है कि पूज्यपाद केवल सूत्र-ग्रन्थ बनाकर ही न रह गये होंगे। अपनी मानी हुई अतिशय सूक्ष्म संज्ञाओं और परिभाषाओंका स्पष्टीकरण करनेके लिए उन्हें कोई टीका या वृत्ति अवश्य बनानी पड़ी होगी जिस तरह कि शाकटायनने अपने व्याकरणपर अमोघवृत्ति नामकी स्वोपज्ञटीका बनाई।

आचार्य विद्यानन्दने अष्टसहस्री ( पृष्ठ १३२ ) में 'प्यखे कर्मण्युपसंख्यानात् का' यह वचन उद्धृत किया है। यह किसी व्याकरण ग्रन्थका वार्तिक है; परन्तु पाणिनिके किसी भी वार्तिकमें यह नहीं मिलता। अभयनन्दिकी महावृत्तिमें अवश्य ही "प्यखे कर्मणि का वक्तव्या" ( ४-१-३८ ) इस प्रकारका वार्तिक है; परन्तु अभयनन्दिकी वृत्ति विद्यानन्दसे पीछेकी बनी हुई है, इसलिए विद्यानन्दने यह वार्तिक अभयनन्दिकी वृत्तिसे नहीं किन्तु अन्य ही किसी ग्रन्थसे लिया होगा और वह स्वयं पूज्यपादकृत न्यास होगा।

**भाष्य**—जैनेन्द्रके भाष्यका अभी तक पता नहीं लगा।

आगे हम उपलब्ध टीकाग्रन्थोंका परिचय देते हैं—

**१–महावृत्ति**। इसकी एक प्रति पूनेके भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूटमें मौजूद है और एक प्रति बम्बईके सरस्वती-भवनमें भी है। पूनेकी प्रतिमें इसकी श्लोक-संख्या १२००० के लगभग है। प्रारंभके ३१४ पत्र एक लेखकके लिखे हुए और शेष ७४ पत्र, चैत्र सुदी २ सं० १९३३ को किसी दूसरे लेखकके लिखे हुए हैं। प्रतिके दोनों ही भाग जयपुरके लिखे हुए मालूम होते हैं। कई स्थानोंमें

---

१–न्यासं जैनेन्द्रसंज्ञं सकलबुधनुतं पाणिनीयस्य भूयो
न्यासं शब्दावतारं मनुजततिहितं वैद्यशास्त्रं च कृत्वा।
यस्तत्त्वार्थस्य टीकां व्यरचयदिह तां भात्यसौ पूज्यपाद-
स्वामी भूपालवन्द्यः स्वपरहितवचः पूर्णदृग्बोधवृत्तः॥

२ नं० ५९० A और B सन् १८७५–७६ की रिपोर्ट।

कुछ पंक्तियाँ छूटी हुई हैं[1] और अन्तमें कोई प्रशस्ति आदि नहीं है।

इस महावृत्तिके कर्ता अभयनन्दि मुनि हैं। उन्होंने न तो अपनी गुरु-परम्पराका ही परिचय दिया है और न ग्रन्थ-रचनाका समय ही दिया है परन्तु सूत्र ३–२–५५ की टीकामें एक जगह उदाहरण दिया है—"तत्त्वार्थवार्तिकमधीयते।" इससे मालूम होता है कि भट्टाकलंकदेवके बाद अर्थात् वि० की आठवीं नवीं शताब्दिके बाद—और पंचवस्तुके पूर्वोल्लिखित श्लोकमें इसी वृत्तिका उल्लेख जान पड़ता है, इस लिए आर्य श्रुतकीर्तिके अर्थात् विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके पहले किसी समयमें वे हुए हैं। जैनेन्द्रकी उपलब्ध टीकाओंमें यही टीका सबसे प्राचीन मालूम होती है।

२ **शब्दांभोजभास्कर न्यास**। बम्बईके सरस्वती-भवनमें इसकी दो अपूर्ण प्रतियाँ मौजूद हैं। एक प्रतिमें १४ वें पत्रसे २९९ तक और फिर ६२० वें पत्रसे ७०३ तकके ही पत्र हैं। १४ वें पत्रपर पहले अध्यायके पहले पादका १९ वाँ सूत्र चालू है और ७०३ पेजपर चौथे अध्यायके तीसरे पादका २११ वाँ सूत्र है। यह प्रति बहुत प्राचीन और शुद्ध है परन्तु आगसे झुलसी हुई है। दूसरी प्रतिमें केवल तीन अध्याय हैं। इसकी श्लोक संख्या १२००० है। इससे जान पड़ता है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ १६००० के लगभग होगा।

अभयनन्दिकी वृत्तिसे यह बड़ा है और उससे पीछे बना है। इसमें महावृत्तिके शब्द ज्योंके त्यों ले लिये गये हैं और तीसरे अध्यायके अन्तके एक श्लोकमें अभयनन्दिको नमस्कार भी किया है।[2]

---

१—ओं नमः। श्रीमत्सर्वज्ञवीतरागतद्वचनतदनुसारिगुरुभ्यो नमः।

देवदेवं जिनं नत्वा सर्वसत्त्वाभयप्रदम्।
शब्दशास्त्रस्य सूत्राणां महावृत्तिर्विरच्यते ॥ १ ॥
यच्छब्दलक्षणमसुव्रजपारमन्यैरव्यक्तमुक्तमभिधानविधौ दरिद्रैः।
तत्सर्वलोकहृदयप्रियचारुवाक्यैर्व्यक्तीकरोत्यभयनन्दिमुनिः समस्तम् ॥ २ ॥

शिष्टाचारपरिपालनार्थमादाविष्टदेवतानमस्कारलक्षणं मंगलमिदमाहाचार्यः।

इत्यभयनन्दिविरचितायां जैनेन्द्रव्याकरणमहावृत्तौ पञ्चमाध्यायस्य चतुर्थः पादः समाप्तः। समाप्तश्चायं पञ्चमोऽध्यायः।

२—नमः श्रीवर्धमानाय महते देवनन्दिने।
प्रभाचन्द्राय गुरवे तस्मैचाभयनन्दिने ॥

इसके कर्त्ता प्रभाचन्द्राचार्य हैं और वे प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रके ही कर्त्ता मालूम होते हैं। क्योंकि इसके प्रारंभमें ही यह कहा गया है कि अनेकान्तकी चर्चा उक्त दोनों ग्रन्थोंमें की गई है, इस लिए यहाँ नहीं करते। अवश्य ही इसमें उन्होंने अपने ही ग्रन्थोंको देखनेके लिए कहा है, "अथ कोऽयमनेकान्तो नामेत्याह—अस्तित्वनास्तित्वनित्यत्वानित्यत्वसामान्यासामान्याधिकरण्यविशेषणविशेष्यादिकोऽनेकान्तः स्वभावो यस्यार्थस्यासावनेकान्तः अनेकान्तात्मक इत्यर्थः। तत्र च प्रतिष्ठितमिथ्याविकल्पकल्पिताशेषविप्रतिपत्तिः प्रत्यक्षादिप्रमाणमेव प्रत्यस्तमयतीतिं (?) तद्धिततया तदात्मकत्वं चार्थस्य अध्यक्षतोनुमानादेश्च यथा सिद्ध्यति तथा प्रपंचतः प्रमेयकमलमार्तण्डे न्यायकुमुदचन्द्रे च प्रतिरूपितमिह द्रष्टव्यम्।

इसके मंगलाचरणमें पूज्यपाद और अकलंकको नमस्कार किया गया है। अन्तकी प्रशस्ति देखनेको मिली नहीं। उससे शायद कुछ विशेष प्रकाश पड़े।

३—**पंचवस्तु**। भांडारकर रिसर्च इन्स्टिटयूटमें इसकी दो प्रतियाँ मौजूद हैं, जिनमें एक ३००-४०० वर्ष पहलेकी लिखी हुई है और बहुत शुद्ध है। पत्रसंख्या ९१ है। इसपर लेखकका नाम और प्रति लिखनेका समय आदि नहीं है। इसके अन्तमें केवल इतना लिखा हुआ है—"कृतिरियं देवनंद्याचार्यस्य परवादिमथनस्य ॥ छा ॥ शुभं भवतु लेखकपाठकयोः ॥ श्रीसंघस्य ॥"

दूसरी प्रति रत्नकरण्डश्रावकाचारवचनिका आदि अनेक भाषाग्रन्थोंके रचयिता सुप्रसिद्ध पण्डित सदासुखजीके हाथकी संवत् १९१० की लिखी हुई है[3]।

---

१ नं० १०५९ सन् १८८७-९१ की रिपोर्ट। २ नं० ५९० सन् १८७५-७६ की रिपोर्ट। इस ग्रन्थकी एक प्रति परतावगढ़ (मालवा) के पुराने दि० जैनमन्दिरके भंडारमें भी है। देखो जैनमित्र ता० २६ अगस्त १९१५।

३—अब्दे नभश्चन्द्रविधिस्थिरांके शुद्धेसहस्यंम (?) युक्चतुर्थ्याम्।
सत्प्रक्रियाबन्धनिबन्धनेयं सद्वस्तुवृत्तीरदनात्समाप्ता (?) ॥
श्रीमन्नराणामधिवेशराशि श्रीरामसिंहे विलसत्यलेखि।
श्रीमद्बुधेनेह सदासुखेन श्रीयुक्फतेलालनिजात्मबुद्ध्यै ॥
शाब्दीयशास्त्रं पठितं न यैस्तैः स्वदेहसंपालनभारवद्भिः।
किं दर्शनीयं कथनीयमेतद् वृथांगसंधावपलापवद्भिः ॥
यह प्रति भी प्रायः शुद्ध है।

यह टीका प्रक्रिया-बद्ध है और बड़े अच्छे ढंगसे लिखी गई है। इसकी श्लोक-संख्या ३३०० के लगभग है। प्रारंभके विद्यार्थियोंके लिए बड़ी उपयोगी है।

इस ग्रन्थके आदि-अन्तमें कहीं भी कर्त्ताका नाम नहीं है। केवल एक जगह पाँचवें पत्रमें नाम आया है, जिससे मालूम होता है कि पंचवस्तुके रचयिता आर्य श्रुतकीर्ति हैं[1]।

कनड़ी भाषाके चन्द्रप्रभचरित नामक ग्रन्थके कर्ता अग्गल कविने श्रुतकीर्तिको अपना गुरु बतलाया है—"इदु परमपुरुनाथकुलभूभृत्समुद्भूतप्रवचनसरित्सरिन्नाथ–श्रुतकीर्तित्रैविद्यचक्रवर्तिपदपद्मनिधानदीपवर्तिश्रीमदग्गलदेवविरचिते चन्द्रप्रभचरिते—" इत्यादि। और यह चरित शक संवत् १०११ (वि० सं० ११४६) में बनकर समाप्त हुआ है। अतएव यदि आर्य श्रुतकीर्ति और श्रुतकीर्ति त्रैविद्य चक्रवर्ति एक ही हों तो पंचवस्तुको भी अभयनन्दि महावृत्तिके पीछेकी—विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके प्रारंभकी—रचना समझना चाहिए। नंदिसंघकी गुर्वावलीमें श्रुतकीर्तिको वैयाकरण-भास्कर लिखा है।

ये नन्दिसंघ, देशीयगण और पुस्तकगच्छके आचार्य थे। श्रुतकीर्ति नामके और भी कई आचार्य हो गये हैं।

४—लघु जैनेन्द्र। इसकी एक प्रति अंकलेश्वर (भरोंच) के दिगम्बर जैनमन्दिरमें है और दूसरी अधूरी प्रति परतागढ़ (मालवा) के पुराने दि० जैनमन्दिरमें। यह अभयनन्दिकी वृत्तिके आधारसे लिखी गई है। पण्डित महाचन्द्रजी विक्रमकी इसी बीसवीं शताब्दिके ग्रन्थकर्ता हैं[4]। इन्होंने संस्कृत,

---

१—याम-वैर-वर्ण-कर-चरणादीनां संधीनां बहूनां संभवत्वात् संशयानः शिष्यः संपृच्छतिस्म। कस्सन्धिरिति।

संज्ञास्वरप्रकृतिहल्जविसर्गजन्मा संधिस्तु पंचक इतीत्थमिहाहुरन्ये।
तत्र स्वरप्रकृतिहल्जविकल्पतोऽस्मिन्संधिं त्रिधा कथयति श्रुतकीर्तिरार्यः॥

२—त्रैविद्यः श्रुतकीर्त्याख्यो वैयाकरणभास्करः।

३ देखो जैनमित्र ता० २६ अगस्त १९१५।

४—महावृत्तिं शुंभत्सकलबुधपूज्यां सुखकरीं,
विलोक्योद्यद्ज्ञानप्रभुविभयनन्दीप्रवहिताम्।
अनेकैः सच्छब्दैर्भ्रमविगतकैः संदृढभूतां (?)
प्रकुर्वेऽहं (टीकां) तनुमतिमहाचन्द्रविबुधः (?)

प्राकृत और भाषामें कई ग्रन्थ लिखे हैं।

५—जैनेन्द्र-प्रक्रिया। यह न्यायतीर्थ न्यायशास्त्री पं० बंशीधरजीने हाल ही लिखी है। इसका केवल पूर्वार्ध ही छपकर प्रकाशित हुआ है।

## शब्दार्णवकी टीकायें

जैनेन्द्र-सूत्र-पाठके संशोधित परिवर्धित संस्करणका नाम—जैसा कि पहले लिखा जा चुका है—शब्दार्णव है। इसके कर्ता आचार्य गुणनन्दि हैं। यह बहुत संभव है कि सूत्र-पाठके सिवाय उन्होंने इसकी कोई टीका या वृत्ति भी बनाई हो जो कि अभीतक उपब्ध नहीं हुई है।

गुणनन्दि नामके कई आचार्य हो गये हैं। एक गुणनन्दिका उल्लेख श्रवण-बेल्गोलके ४२, ४३ और ४७ वें नम्बरके लिखालेखोंमें मिलता है। ये बलाक-पिच्छके शिष्य और गृध्रपिच्छके प्रशिष्य थे। तर्क, व्याकरण और साहित्य शास्त्रोंके बहुत बड़े विद्वान् थे। इनके ३०० शास्त्रपारंगत शिष्य थे और उनमें ७२ शिष्य सिद्धान्तशास्त्री थे। आदि पंपके गुरु देवेन्द्र भी इन्हींके शिष्य थे[1]। कर्नाटक-कवि-चरितके कर्त्ताने इनका समय वि० संवत् ९५७ निश्चय किया है। क्योंकि इनके शिष्य देवेन्द्रके शिष्य आदि पंपका जन्म वि० सं० ९९९ में हुआ था और उसने ३९ वर्षकी अवस्थामें अपने सुप्रसिद्ध कनड़ी काव्य भारतचम्पू और आदिपुराण निर्माण किये हैं। हमारा अनुमान है कि ये ही गुणनन्दि शब्दार्णवके कर्त्ता होंगे।

चन्द्रप्रभचरित महाकाव्यके कर्त्ता वीरनन्दिका समय शक संवत ९०० के लगभग निश्चित होता है। क्यों कि वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथकाव्यमें उनका स्मरण किया है और वीरनन्दिकी गुरुपरम्परा इस प्रकार है—१ श्री गुणनन्दि, २ विबुध गुणनन्दि, ३ अभयनन्दि और ४ वीरनन्दि। यदि पहले गुणनान्दि और वीरनन्दिके बीचमें हम ७८ वर्षका अन्तर मान लें, तो पहले गुणनन्दिका समय वही शक संवत् ८२२ या वि० सं० ९५७ के लगभग आ जायगा। इससे यह निश्चय होता है कि वीरनन्दिकी गुरुपरम्पराके प्रथम गुणनन्दि और आदि पम्पके

१—तच्छिष्यो गुणनन्दिपण्डितयतिश्चारित्रचक्रेश्वरः,
तर्कव्याकरणादिशास्त्रनिपुणः साहित्यविद्यापतिः।
मिथ्यात्वादिमदान्धसिन्धुरघटासंघातकण्ठीरवो,
भव्याम्भोजदिवाकरो विजयतां कन्दर्पदर्पापहः॥

गुरु देवेन्द्रके गुरु गुणनन्दि एक ही होंगे और जैसा कि हम पहले लिख चुके हैं बहुत संभव है कि ये ही शब्दार्णवके कर्त्ता हों।

गुणनन्दि नामके एक और आचार्य शक संवत् १०३७ (वि० सं० ११७२) में हुए हैं जो मेघचन्द्र त्रैविद्यके गुरु थे।

शब्दार्णवकी इस समय दो टीकायें उपलब्ध हैं और दोनों ही सनातन-जैनग्रन्थमालामें छप चुकी हैं—१ शब्दार्णवचन्द्रिका, और २ शब्दार्णव-प्रक्रिया।

१ **शब्दार्णव-चन्द्रिका**। इसकी एक बहुत ही प्राचीन और अतिशय जीर्ण प्रति भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिट्यूटमें है[1]। यह ताड़पत्रपर नागरी लिपिमें है। इसके आदि-अन्तके पत्र प्रायः नष्ट हो गये हैं। छपी हुई प्रतिमें जो गद्य-प्रशस्ति है, वह इसमें नहीं है और अन्तमें एक श्लोक है जो पूरा नहीं पढ़ा जाता—

इन्द्रश्चंद्रःशकटतनयः पाणिनिः पूज्यपादो
यत्प्रोवाचापिशालिरमरः काशकृत्स्न......शब्दपारायणस्येति।

इसके कर्त्ता श्रीसोमदेव मुनि हैं। ये शिलाहार वंशके राजा भोजदेव (द्वितीय) के समयमें हुए हैं और अर्जुरिका नामक ग्रामके त्रिभुवनतिलक नामक जैन-मन्दिरमें—जो कि महामण्डलेश्वर गंडरादित्यदेवका बनवाया हुआ था—उन्होंने इसे शक संवत् ११२७ (वि० सं० १२६२) में बनाया है। यह ग्राम इस समय आजरें नामसे प्रसिद्ध है और कोल्हापुर राज्यमें है। वादीभवज्रांकुश श्रीविशालकीर्ति पण्डितदेवके[2] वैयावृत्यसे इस ग्रन्थकी रचना हुई है[3]।

---

१ नं० २५ सन् १८८०-८८ की रिपोर्ट।

२ ये विशालकीर्ति वे ही मालूम होते हैं जिनका उल्लेख पं० आशाधरने अपने अनगार-धर्मामृतकी प्रशस्तिकी टीकामें 'वादीन्द्र विशालकीर्ति' के नामसे किया है और जिनको उन्होंने न्यायशास्त्रमें पारंगत किया था। पं० आशाधर वि० सं० १२४९ के लगभग धारामें आये थे और वि० सं० १३०० तक उनके अस्तित्वका पता लगता है। अतः वे सोमदेवका वैयावृत्य करनेवाले विशालकीर्ति हो सकते हैं। पं० आशाधरके पाससे पढ़कर ही वे दक्षिणकी ओर चले आये होंगे।

३ स्वस्ति श्रीकोल्हापुरदेशांतर्वर्त्यार्जुरिकामहास्थानयुधिष्ठिरावतारमहामण्डलेश्वरगंडरादित्यदेव-निर्मापितत्रिभुवनतिलकजिनालये श्रीमत्परमपरमेष्ठिश्रीनेमिनाथश्रीपादपद्माराधनबलेन वादीभवज्रां-कुशश्रीविशालकीर्तिपंडितदेववैयावृत्यतः श्रीमच्छिलाहारकुलकमलमार्तण्डतेजःपुंजराजाधिराजपर-

इस ग्रन्थके मंगलाचरणके पहले श्लोकमें पूज्यपाद, गुणनन्दि और सोमदेव ये विशेषण वीर भगवानको दिये हैं और दूसरे श्लोकमें कहा है कि यह टीका मूलसंघीय मेघचन्द्रके शिष्य नागचन्द्र ( भुजंगसुधाकर ) और उनके शिष्य हरिचन्द्र यतिके लिए बनाई जाती है।

गुणनन्दिकी प्रशंसा चुरादि धातुपाठके अन्तमें भी एक पद्यमें की गई है, जिसका अन्तिम चरण यह है—"शब्दब्रह्मा स जीयाद्गुणनिधिगुणनंदिव्रतीशस्सुसौख्यः।" इसमें शब्दब्रह्मा विशेषण देकर गुणनन्दिको शब्दार्णव-व्याकरणका कर्ता ही प्रकट किया गया है।

ये मेघचंन्द्र आचारसारके कर्ता वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्तीके गुरु ही मालूम होते हैं। इन्हें सिद्धान्तज्ञतामें जिनसेन और वीरसेनके सदृश, न्यायमें अकलंकके समान और व्याकरणमें साक्षात् पूज्यपादसदृश बतलाया है। श्रवण-बेलगोलके नं० ४७, ५० और ५२ नम्बरके शिलालेखोंसे मालूम होता है कि इनका स्वर्गवास शक संवत् १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) में और उनके शुभचन्द्रदेव नामक शिष्यका स्वर्गवास शक संवत् १०६८ ( वि० सं० १२०३ ) में हुआ था। तथा उनके दूसरे शिष्य प्रभाचंद्रदेवने शक सं० १०४१ ( वि० सं० ११७६ ) में एक महापूजाप्रतिष्ठा कराई थी। जब सोमदेवने शब्दार्णव-चन्द्रिका मेघचन्द्रके प्राशिष्य हरिचन्द्रके लिए शक सं० ११२७ ( वि० सं० १२६२ ) में बनाई थी, तब मेघचन्द्रका समय वि० सं० ११७२ के लगभग माना जा सकता है।

---

मेश्वरपरमभट्टारकपश्चिमचक्रवर्तिश्रीवीरभोजदेवविजयराज्ये शकवर्षैकसहस्रैकशतसप्तविंशति ११२७ तमक्रोधनसंवत्सरे स्वस्ति समस्तानवद्यविद्याचक्रचक्रवर्तिश्रीपूज्यपादानुरक्तचेतसा श्रीमत्सोमदेवमुनीश्वरेण विरचितेयं शब्दार्णवचन्द्रिका नाम वृत्तिरिति। इति श्रीपूज्यपादकृतजैनेन्द्र-महाव्याकरणं सम्पूर्णम्।"

१—श्रीपूज्यपादममलं गुणनन्दिदेवं सोमामरव्रतिपपूजितपादयुग्मम्।
सिद्धं समुन्नतपदं वृषभं जिनेन्द्रं सच्छब्दलक्षणमहं विनमामि वीरम् ॥ १ ॥
श्रीमूलसंघजलजप्रतिबोधभानोर्मेघेन्दुदीक्षितभुजंगसुधाकरस्य।
राद्धान्ततोयनिधिवृद्धिकरस्य वृत्तिं रेभे हरींदुयतये वरदीक्षिताय ॥ २ ॥

  

नागचन्द्र नामके दो विद्वान् हो गये हैं, एक पम्प रामायणके कर्ता नागचन्द्र जिनका दूसरा नाम अभिनव पम्प था, और दूसरे लब्धिसारटीकाके कर्ता नागचन्द्र। पहले गृहस्थ थे और दूसरे मुनि। अभिनव पम्पके गुरुका नाम बालचन्द्र था जो मेघचन्द्रके सहाध्यायी थे और दूसरे स्वयं बालचन्द्रके शिष्य थे। इन दूसरे नागचन्द्रके शिष्य हरिचन्द्रके लिए यह वृत्ति बनाई गई है। इन्हें जो 'राद्धान्ततोयनिधिवृद्धिकर' विशेषण दिया है उससे मालूम होता है, कि ये सिद्धान्तचक्रवर्ती या सिद्धान्त शास्त्रोंके ज्ञाता या टीकाकार होंगे।

**२—शब्दार्णव-प्रक्रिया।** यह जैनेन्द्र-प्रक्रियाके नामसे छपी है; परन्तु वास्तवमें इसका नाम शब्दार्णव-प्रक्रिया[1] ही होगा। हमें इसकी कोई हस्तलिखित प्रति नहीं मिल सकी। जिस तरह अभयनन्दिकी वृत्तिके बाद उसीके आधारसे प्रक्रियारूप पंचवस्तु टीका बनी है, उसी प्रकार सोमदेवकी शब्दार्णव-चन्द्रिकाके बाद उसीके आधारसे यह प्रक्रिया बनी है। प्रकाशकोंने इसके कर्ताका नाम गुणनन्दि प्रकट किया है; परन्तु जान पड़ता है कि इसके अन्तिम श्लोकमें गुणनन्दिका नाम देखकर ही उन्होंने भ्रमवश इसके कर्त्ताका नाम गुणनन्दि समझ लिया है[2]।

---

१ छपी हुई प्रतिके अन्तमें "इति प्रक्रियावतारे कृद्विधिः समाप्तः। समाप्तेयं प्रक्रिया।" इस तरह छपा है। इससे भी इसका नाम जैनेन्द्र-प्रक्रिया नहीं जान पड़ता।

२ सत्संधिं दधते समासमभितः ख्यातार्थनामोन्नतं
निर्धातं बहुतद्धितं कृतमिहाख्यातं यशःशालिनम्।
सैषा श्रीगुणनन्दितानितवपुः शब्दार्णवं निर्णयं
नावत्याश्रयतां विविक्षुमनसां साक्षात्स्वयं प्रक्रिया॥ १

दुरितमदेभनिशुंभकुम्भस्थलभेदनक्षमोग्रनखैः।
राजन्मृगाधिराजो गुणनन्दी भुवि चिरं जीयात्॥ २

सन्मार्गे सकलसुखप्रियकरे संज्ञापिते सद्वने
दिग्वासस्सुचरित्रवानमलकः कांतो विवेकी प्रियः।
सोयं यः श्रुतकीर्तिदेवयतिपो भट्टारकोत्तंसको
रंरम्यान्मम मानसे कविपतिः सद्राजहंसश्चिरम्॥ ३

इनमेंसे पहले पद्यसे यह स्पष्ट है कि गुणनन्दिके शब्दार्णवके लिए यह प्रक्रिया नावके समान है और दूसरे पद्यमें कहा है कि सिंहके समान गुणनन्दि पृथ्वीपर सदा जयवन्त रहें। यदि इसके कर्त्ता स्वयं गुणनन्दि होते तो वे स्वयं ही अपने लिए यह कैसे कहते कि वे गुणनन्दि सदा जयवन्त रहें? इससे तो साफ़ प्रकट होता है कि गुणनन्दि ग्रन्थकर्त्तासे कोई पृथक् ही व्यक्ति है जिसे वह श्रद्धास्पद समझता है।

तीसरे पद्यमें भट्टारकशिरोमणि श्रुतकीर्ति देवकी प्रशंसा करता हुआ कवि कहता है कि वे मेरे मनरूप मानसरोवरमें राजहंसके समान चिरकालतक विराजमान रहें। इसमें भी ग्रन्थकर्त्ता अपना नाम प्रकट नहीं करते हैं; परन्तु ऐसा जान पड़ता है कि वे श्रुतिकीर्तिदेवके कोई शिष्य होंगे और संभवतः उन श्रुतिकीर्तिके नहीं जो पंचवस्तुके कर्त्ता हैं। ये श्रुतिकीर्ति पंचवस्तुके कर्त्तासे पृथक् जान पड़ते हैं। क्योंकि इन्हें प्रक्रियाके कर्त्ताने 'कविपति' बतलाया है, व्याकरणज्ञ नहीं। ये वे ही श्रुतिकीर्ति मालूम होते हैं जिनका समय प्रो० पाठकने शक संवत् १०४५ या वि० सं० ११८० बतलाया है[1]। श्रवणवेल्गोलके जैन गुरुओंने 'चारुकीर्ति पंडिताचार्य' का पद शक संवत् १०३९ के बाद धारण किया है और पहले चारुकीर्ति इन्हीं श्रुतकीर्तिके पुत्र थे[2]। श्रवणवेल्गोलके १०८ वें शिलालेखमें[3] इनका जिक्र है और इनकी बहुत ही प्रशंसा की गई है।

प्रक्रियाके कर्त्ताने इन्हें भट्टारकोत्तंस और श्रुतकीर्तिदेवयातिप लिखा है और इस लेखमें भी भट्टारकयति लिखा है। अतः ये दोनों एक मालूम होते हैं। आश्चर्य नहीं जो इनके पुत्र और शिष्य चारुकीर्ति पण्डिताचार्य ही इस प्रक्रियाके कर्त्ता हों।

## देवनन्दिका समय

१—लिङ्गानुशासनके कर्त्ता पं० वामन राष्ट्रकूट राजा जगत्तुंग या गोविन्द

---

१ देखो 'सिस्टिम्स आफ संस्कृत ग्रामर' पृष्ठ ६७

२ देखो 'कर्नाटक जैन कवि' पृष्ठ २०।

३ तत्र सर्वशरीरिरक्षाकृतमतिर्विजितेन्द्रियः।
सिद्धशासनवर्द्धनप्रतिलब्धकीर्तिकालापकः॥ २२॥
विश्रुतश्रुतकीर्तिभट्टारकयतिस्समजायत।
प्रस्फुरद्वचनामृतांशुविनाशिताखिलहृत्तमाः॥ २३॥

पृ० ८८ दे० पूज्यपाद का शिष्य ...





तृतीयके समयमें हुए हैं और इस राजाने शक ७१६ से ७३६ ( वि० ८५१—८७१ ) तक राज्य किया है। यह ग्रन्थकर्ता जैनेन्द्रका उल्लेख करता है[1]। अर्थात् वि० सं० ८५० के लगभग जैनेन्द्र प्रख्यात व्याकरणोंमें गिना जाने लगा था। अतएव वह इस समयसे भी पहलेका बना हुआ होना चाहिए।

२ " सर्वादिः सर्वनाम " ( १-१-३५ ) सूत्र जैनेन्द्रका है, और उसका उल्लेख राजवार्तिक अध्याय १ सूत्र ११ की व्याख्यामें किया गया है। अतएव जैनेन्द्र व्याकरण राजवार्तिकसे पहलेका बना हुआ है। राजवार्तिकके कर्ता अकलंकदेवका समय पं० महेन्द्रकुमार न्यायाचार्यने वि० सं० ७७७ से लेकर ८३७ तक सिद्ध किया है। तब जैनेन्द्र व्याकरण वि० सं० ८०० से पहले बन चुका था। अब यह देखना चाहिए कि कितने पहले।

३—मर्करा ( कुर्ग ) में एक प्राचीन ताम्र-पत्र शक संवत् ३८८ ( वि० सं० ५२३ ) का लिखा हुआ मिला है। उस समय गंगवंशीय राजा अविनीत राज्य करता था। अविनीत राजाका नाम भी उक्त दान-पत्रमें है। उसमें कुन्दकुन्दान्वय और देशीयगणके मुनियोंकी परम्परा इस प्रकार दी हुई है—गुणचन्द्र-अभयनन्दि-शीलभद्र-जनानन्दि-गुणनन्दि और चन्द्रनन्दि। पूर्वोक्त अविनीत राजाके बाद उसका पुत्र दुर्विनीत राजा हुआ है। 'हिस्ट्री आफ कनड़ी लिटरेचर' और 'कर्नाटक-कविचरित्र'[3] ( कनड़ी ) के अनुसार इस राजाका राज्यकाल ई० सन् ४८२ से ५१२ ( वि० ५३९—६९ ) तक है। यह कनड़ी भाषाका कवि था। भारविके किरातार्जुनीय काव्यके १५ सर्गोंकी कनड़ी टीका इसने लिखी थी। कर्नाटक-कविचरित्रके कर्ता लिखते हैं कि यह राजा पूज्यपाद यतीन्द्रका शिष्य था। अतः पूज्यपादको हमें विक्रमकी छठी शताब्दिके प्रारंभका ग्रन्थकर्ता मानना चाहिए। मर्कराके उक्त ताम्रपत्रसे भी यह बात पुष्ट होती है। वि० संवत् ५२३ में अविनीत राजा था। उसके १६ वर्ष बाद वि० सं० ५३९ में उसके पुत्र दुर्विनीतका राजा होना सर्वथा संभव है और जिन चन्द्रनन्दिके समय उक्त ताम्र-पट लिखा गया है, सम्भवतः

---

१ व्याडिप्रणीतमथ वाररुचं सचान्द्रं जैनेन्द्रलक्षणगतं विविधं तथान्यत्।
लिङ्गस्य लक्ष्म ही समस्य विशेषयुक्तमुक्तं मया परिमितं त्रिदशा इहार्याः ॥ ३१

२ इंडियन एण्टिक्वेरी जिल्द १, पृष्ठ ३६३—६५ और एपिग्राफिका कर्नाटिका, जिल्द १ का पहला लेख। ३ आर० नरसिंहाचार्य एम० ए० कृत।

उन्हींकी शिष्य-परम्परामें बल्कि उन्हींके शिष्य या प्रशिष्य जैनेन्द्रके कर्ता देवनन्दि या पूज्यपाद होंगे क्योंकि ताम्रपत्रकी मुनि-परम्परामें नन्द्यन्त नाम अधिक हैं, और इनका भी नाम नन्द्यन्त है; अतः जबतक कोई प्रमाण इसका विरोधी न मिले, तब तक हमें देवनन्दिको कुन्दकुन्दाम्नाय और देशीय गणके आचार्य चन्द्रनन्दिका शिष्य या प्रशिष्य माननेमें कोई दोष नहीं दिखता। उनका समय प्रायः विक्रमकी छठी शताब्दिका प्रारम्भ ही समझना चाहिए।

४—इस समयकी पुष्टिमें एक और भी प्रमाण मिलता है। वि० सं० ९९० में बने हुए 'दर्शनसार' नामक प्राकृत ग्रन्थमें लिखा है कि पूज्यपादके शिष्य वज्रनन्दिने वि०सं० ५२६में दक्षिण मथुरा या मदुरामें द्राविडसंघकी स्थापनी की।[1] इससे भी पूज्यपादका समय छठी शताब्दिका प्रारम्भ ठीक ज्ञात होता है।

## प्रो० पाठकके प्रमाण

स्वर्गीय डा० काशीनाथ बापूजी पाठकने अपने शाकटायन व्याकरणसम्बन्धी लेखमें[2] जो जो प्रमाण जैनेन्द्रका समय निर्णय करनेके लिए दिये हैं उन सबको भी हम यहाँ उपयोगी समझकर दे देना चाहते हैं, यद्यपि वे सब शब्दार्णव-चन्द्रिकाके सूत्र-पाठको असली जैनेन्द्र-सूत्रपाठ मानकर दिये हैं।

१—जैनेन्द्रको[3] एक सूत्र है—'हस्तादेयेनुद्यस्तेये चेः' (२-३-३६)। इस सूत्रके अनुसार 'चि' का 'चाय' हो जाता है, उस अवस्थामें जब कि हाथसे ग्रहण करने योग्य हो, उत् उपसर्गके बाद न हो और चोरी करके न लिया गया हो। जैसे 'पुष्पप्रचायः'। हस्तादेय न होनेसे पुष्पप्रचय, उत् उपसर्ग

---

१ सिरिपुज्जपादसीसो दाविडसंघस्स कारगो दुट्ठो।
णामेण वज्जणंदी पाहुडवेदी महासत्थो॥
पंचसए छब्बीसे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स।
दक्खिणमहुरा जादो दाविडसंघो महामोहो॥

२ देखो इंडियन एण्टिक्वेरी जिल्द ४३, पृष्ठ २०५—१२।

३ इन प्रमाणोंमें जहाँ जहाँ जैनेन्द्रका उल्लेख हो वहाँ वहाँ शब्दार्णव-चन्द्रिकाका सूत्र-पाठ समझना चाहिए। सूत्रोंके नम्बर भी उसीके अनुसार दिये गये हैं।

होनेसे 'पुष्पोचय' और चोरी होनेसे 'पुष्पप्रचय' होता है[1]। इस सूत्रमें उत् उपसर्गके बाद जो 'चाय' होनेका निषेध किया गया है, वह पाणिनिमें,[2] उसके वार्तिकमें और भाष्यमें भी नहीं है। परन्तु पाणिनिकी काशिकावृत्तिमें ३-३-४० सूत्रके व्याख्यानमें है—'उच्चयस्य प्रतिषेधो वक्तव्यः।' इससे सिद्ध होता है कि काशिकाके कर्त्ता वामन और जयादित्यने इसे जैनेन्द्रपरसे ही लिया है और चीनी यात्री इत्सिंगने अपने यात्रा-विवरणमें लिखा है कि जयादित्यकी मृत्यु वि० सं० ७१७ में हो चुकी थी अतः जैनेन्द्रव्याकरण वि० सं० ७१७ से भी पहलेका बना हुआ होना चाहिए।

२—पाणिनि व्याकरणका सूत्र है—'शरद्वच्छुनकदर्भाद् भृगुवत्साग्रायणेषु।' ४-१-१०२ इसके स्थानमें जैनेन्द्रका सूत्र इस प्रकार है—'शरद्वच्छुनकदर्भाग्निशर्मकृष्णरणात् भृगुवत्साग्रायणवृषगणब्राह्मणवसिष्ठे।' ३-१-१३४।

इसीका अनुकरणकारी सूत्र शाकटायनमें इस तरह का है—'शरद्वच्छुनकरणाग्निशर्मकृष्णदर्भाद् भृगुवत्सवसिष्ठवृषगणब्राह्मणाग्रायणे' २-४-३६।

इस सूत्रकी अमोघवृत्तिमें 'आग्निशर्मायणो वार्षगण्यः। आग्निशर्मिरन्यः।' इस तरह व्याख्या की है।

इन सूत्रोंसे यह बात मालूम होती है कि पाणिनिमें 'वार्षगण्य' शब्द सिद्ध नहीं किया गया है जब कि जैनेन्द्रमें किया गया है। 'वार्षगण्य' सांख्यकारिकाके कर्त्ता ईश्वरकृष्णका दूसरा नाम है और सुप्रसिद्ध चीनी विद्वान् डा० टक्कुसुके मतानुसार ईश्वरकृष्ण वि० सं० ५०७ के लगभग विद्यमान् थे। इससे निश्चय हुआ कि जैनेन्द्रव्याकरण ईश्वरकृष्णके बाद—वि० सं० ५०७ के बाद और काशिकासे पहले—वि०सं० ७१७ से पहले—किसी समय बना है।

३—जैनेन्द्रका और एक सूत्र है—'गुरूदयाद् भाद्युक्तेऽब्दे' (३-२-२५) शाकटायनने भी इसे अपना २-४-२२४ वाँ सूत्र बना लिया है। हेमचन्द्रने थोड़ा-सा परिवर्तन करके 'उदितगुरोर्भाद्युक्तेऽब्दे' (६-२-२५)

---

१ 'हस्तादेये' हस्तेनादानेऽनुदि वाचि चिञो घञ् भवत्यस्तेये। पुष्पप्रचायः। हस्तादेय इति किं? पुष्पप्रचयं करोति तरुशिखरे। अनुदीति किं? फलोच्चयः। अस्तेय इति किं? फलप्रचयं करोति चौर्येण (शब्दार्णव-चन्द्रिका पृष्ठ ५६)

२ पाणिनिका सूत्र इस प्रकार है—'हस्तादाने चेरस्तेये' (३-३-४०)

बनाया है। इस सूत्रमें द्वादशवर्षात्मक बार्हस्पत्य संवत्सरपद्धतिका उल्लेख किया गया है। यह पद्धति प्राचीन गुप्त और कदम्बवंशी राजाओंके समय तक प्रचलित थी, इसके कई प्रमाण पाये गये हैं। प्राचीन गुप्तोंके शक संवत् ३९७ से ४५० ( वि० सं० ४५४ से ५८५ ) तकके पाँच ताम्रपत्र पाये गये हैं। उनमें चैत्रादि संवत्सरोंका उपयोग किया गया है और इन्हीं गुप्तोंके समकालीन कदम्ब-वंशी राजा मृगेशवर्माके ताम्रपत्रमें भी पौष संवत्सरका उल्लेख है। इससे मालूम होता है कि इस बृहस्पस्ति संवत्सरका सबसे पहले उल्लेख करनेवाले जैनेन्द्रव्याक-रणके कर्त्ता हैं और इसलिए जैनेन्द्रकी रचनाका समय ईसवी सन्की पाँचवीं शताब्दिके उत्तरार्ध ( विक्रमकी छठी शताब्दीके पूर्वार्ध ) के लगभग होना चाहिए। यह तो पहले ही बताया जा चुका है कि जैनेन्द्रकी रचना ईश्वरकृष्णके पहले अर्थात् वि० सं० ५०७ के पहले नहीं हो सकती, क्योंकि उसमें वार्षगण्यका उल्लेख है।

यदि जैनेन्द्रका स्वयं देवनन्दिकृत न्यास उपलब्ध हो जाय, जिसके कि होनेका हमने अनुमान किया है, और उसमें इन सूत्रोंके विषयको प्रतिपादन करनेवाले वार्तिक आदि मिल जायँ—मिल जानेकी संभावना भी बहुत है—तो अवश्य ही पाठक महाशयके प्रमाण बहुत ही उपयोगी सिद्ध होंगे और इसी लिए हमने इन्हें यहाँ दे दिया है।

---

१ इस संवत्सरकी उत्पत्ति बृहस्पतिकी गति परसे हुई है, इस कारण इसे बार्हस्पत्य संवत्सर कहते हैं। जिस समय यह मालूम हुआ कि नक्षत्रमण्डलमेंसे बृहस्पतिकी एक प्रद-क्षिणा लगभग १२ वर्षमें होती है, उसी समय इस संवत्सरकी उत्पत्ति हुई होगी, ऐसा जान पड़ता है। जिस तरह सूर्यकी एक प्रदक्षिणाके कालको एक सौर वर्ष और उसके १२ वें भागको मास कहते हैं, उसी तरह इस पद्धतिमें गुरुके प्रदक्षिणा-कालको एक गुरु-वर्ष और उसके लगभग १२ वें भागको गुरु-मास कहते थे। सूर्यसानिध्यके कारण गुरु-वर्षमें कुछ दिन अस्त रहकर जिस नक्षत्रमें उदय होता है, उसी नक्षत्रके नाम गुरु-वर्षके मासोंके नाम रखे जाते थे। ये गुरुके मास वस्तुतः सौर वर्षोंके नाम है, इस कारण इन्हें चैत्र संवत्सर, वैशाख संवत्सर आदि कहते थे। इस पद्धतिको अच्छी तरह समझनेके लिए लिए स्वर्गीय पं० शंकर बालकृष्ण दीक्षितका 'भारतीय ज्योतिःशास्त्राचा इतिहास' और डा० फ्लीटके 'गुप्त इन्स्क्रिप्शन्स'में इन्हीं दीक्षित महाशयका अँगरेजी निबन्ध पढ़ना चाहिए।

  

## जैनेन्द्रोक्त अन्य आचार्य

पाणिनि आदि वैयाकरणोंने जिस तरह अपनेसे पहलेके वैयाकरणोंके नामोंका उल्लेख किया है, उसी तरह जैनेन्द्रसूत्रोंमें भी नीचे लिखे पूर्वाचार्योंका उल्लेख मिलता है—

१ राद् भूतबलेः।३–४–८३, २–गुणे श्रीदत्तस्यास्त्रियाम्। १–४–३४

३–कृवृषिमृजां यशोभद्रस्य। २-१-९९, ४–रात्रैः कृतिप्रभाचन्द्रस्य। ४-३-१८०

५–वेत्तेः सिद्धसेनस्य। ५–१–७, ६–चतुष्टयं समन्तभद्रस्य। ५-४-१४०।

जहाँतक हम जानते हैं इन छहों आचार्योंमेंसे किसीका भी कोई व्याकरण-ग्रन्थ नहीं है। परन्तु जान पड़ता है इनके अन्य ग्रन्थोंमें कुछ भिन्न तरहके शब्दप्रयोग किये गये होंगे और उन्हींको व्याकरण-सिद्ध करनेके लिए ये सब सूत्र रच गये हैं। शाकटायनने भी इसीका अनुकरण करके तीन आचार्योंके मत दिये हैं। पूर्वोक्त आचार्योंमेंसे सिद्धसेन और समन्तभद्रके ग्रन्थ उपलब्ध हैं। उनके शब्द-प्रयोगोंकी बारीकीके साथ जाँच करनेसे इनकी सत्यता प्रमाणित हो सकती है।

**१ भूतबलि।** भूतबलिका ठीक ठीक समय निश्चित करना कठिन है। इतना ही कहा जा सकता है कि वे वीर नि० सं० ६८३ के बाद हुए हैं।[1]

**२ स्वामी समन्तभद्र** और **३ सिद्धसेनका** समय भी अभी तक एक तरहसे अनिश्चित-सा ही है।[2]

**४ श्रीदत्त।** आचार्य विद्यानन्दने अपने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें श्रीदत्तके[3] 'जल्प-निर्णय' नामक ग्रन्थका उल्लेख किया है जिससे मालूम होता है कि ये ६३ वादि-योंके जीतनेवाले बड़े भारी तार्किक थे। आदिपुराणके कर्ता जिनसेनसूरिने भी इनका स्मरण किया है और इन्हें वादि-गजोंका प्रभेदन करनेके लिए सिंह बतलाया है। वीरनिर्वाण संवत् ६८३ के बाद जो चार आरातीय मुनि हुए हैं, उनमें भी एकका नाम श्रीदत्त है। उनका समय वीरनिर्वाण सं० ७०० (शक सं० ९५ वि० सं० २३०) के लगभग होता है। यह भी संभव है कि आरातीय

---

१–२ इसके लिए पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारका 'स्वामी समन्तभद्र' और प्रो० हीरालालजीकी धवलाकी 'भूमिका' देखिए।

३ द्विप्रकारं जगौ जल्पं तत्त्व-प्रातिभगोचरम्। त्रिषष्टेर्वादिनां जेता श्रीदत्तो जल्पनिर्णये॥

४ श्रीदत्ताय नमस्तस्मै तपः श्रीदीप्तमूर्तये। कण्ठीरवायितं येन प्रवादीभप्रभेदने ॥४५

श्रीदत्त दूसरे हों और जल्प-निर्णयके कर्त्ता दूसरे, तथा इन्हीं दूसरेका उल्लेख जैनेन्द्रमें किया गया हो।

५ **यशोभद्र**। आदिपुराणमें संभवतः इन्हीं यशोभद्रका स्मरण करते हुए कहा है कि विद्वानोंकी सभामें जिनका नाम कीर्तन सुननेसे ही वादियोंका गर्व खर्व हो जाता है।[1] इनके विषयमें और कोई उल्लेख नहीं मिला और न यही मालूम हुआ कि इनके बनाये हुए कौन कौन ग्रन्थ हैं।

६ **प्रभाचन्द्र**। आदिपुराणमें जिनसेन स्वामीने प्रभाचन्द्र कविकी स्तुति की है, जिन्होंने चन्द्रोदयकी रचना की थी परन्तु ये प्रभाचन्द्र न्यायकुमुदचन्द्रके कर्त्तासे भिन्न कोई दूसरे ही प्राचीन ग्रन्थकर्त्ता हैं। हरिवंशपुराणमें भी इनका स्मरण किया गया है। ये कुमारसेनके शिष्य थे।[2]

## पूज्यपादके उपलब्ध ग्रन्थ

जैनेन्द्रके सिवाय पूज्यपादस्वामीके बनाये हुए अब तक केवल चार ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं और ये चारों ही छप चुके हैं—

१—**सर्वार्थसिद्धि**। आचार्य उमास्वातिकृत तत्त्वार्थसूत्रपर दिगम्बर सम्प्रदायकी उपलब्ध टीकाओंमें सबसे पहली टीका। अन्य सब टीकायें इसके बादकी हैं और वे सब इसको आगे रखकर लिखी गई हैं।

२—**समाधितंत्र**। इसमें लगभग १०० श्लोक हैं, इसलिए इसे समाधिशतक भी कहते हैं। यह अध्यात्मका बहुत ही गम्भीर और तात्त्विक ग्रन्थ है। इसपर कई संस्कृत टीकायें लिखी गई हैं।

३—**इष्टोपदेश**। यह केवल ५१ श्लोकोंका छोटा-सा ग्रन्थ है और सुन्दर तथा उपदेशपूर्ण है। पं० आशाधरने इसपर एक संस्कृत टीका लिखी है।

४—**दशभक्ति** ( संस्कृत )—प्रभाचन्द्राचार्यने अपने क्रियाकलापमें इसका कर्त्ता पूज्यपाद या पादपूज्यको बतलाया है। सिद्धभक्ति आदिका अप्रतिहत प्रवाह और गंभीर शैली देखकर यह संभव भी मालूम होता है।

---

१—विदुष्विणीषु संसत्सु यस्य नामापि कीर्तितम्।
निखर्वयति तद्गर्वं यशोभद्रः स पातु नः॥ ४६॥

२ देखो न्यायकुमुदचन्द्रकी भूमिका।

## अनुपलब्ध ग्रन्थ

**शब्दावतार न्यास और जैनेन्द्र न्यास**—पूज्यपादका पाणिनि व्याकरणपर 'शब्दावतार' नामका न्यास है और जैनेन्द्रपर स्वोपज्ञ न्यास भी है जिनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है और जो अभीतक अप्राप्य हैं।

**वैद्यक ग्रन्थ**—शुभचन्द्राचार्यकृत ज्ञानार्णवके पूर्वोद्धृत श्लोकके 'काय' शब्दसे यह बात ध्वनित होती है कि पूज्यपादस्वामीका कोई वैद्यक ग्रन्थ भी था।

पूनेके भाण्डारकर रिसर्च इन्टिट्यूटमें 'पूज्यपादकृत वैद्यक' नामका एक ग्रन्थ है[1]। परन्तु वह आधुनिक कनड़ीमें लिखा हुआ कनड़ी भाषाका ग्रन्थ है। उसमें न तो कहीं पूज्यपादका उल्लेख है और न वह उनका बनाया हुआ मालूम होता है। 'वैद्य-सार' नामका एक और ग्रन्थ अभी जैनसिद्धान्तभास्करमें प्रकाशित हुआ है और पूज्यपादका बतलाया गया है परंतु वह निश्चयसे उनका नहीं है।

विजयनगरके हरिहरराजाके समयमें एक मंगराज नामके कनड़ी कवि हुए हैं। वि० सं० १४१६ के लगभग उनका अस्तित्व-काल है। स्थावर विषोंकी प्रक्रिया और चिकित्सापर उन्होंने खगेन्द्रमणिदर्पण नामका एक ग्रन्थ लिखा है। वे उसमें आपको पूज्यपादका शिष्य बतलाते हैं और यह भी लिखते हैं कि यह ग्रन्थ पूज्यपादके वैद्यक ग्रन्थसे संगृहीत है। अभी हाल ही शोलापुरसे उग्रादित्याचार्यका 'कल्याणकारक' नामका वैद्यक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। उसमें भी अनेक जगह 'पूज्यपादेन भाषितः' कहकर पूज्यपादके वैद्यक ग्रन्थका उल्लेख किया गया है। उग्रादित्य राष्ट्रकूट अमोघवर्षके समयके बतलाये गये हैं; परन्तु हमें इसमें सन्देह है। उसकी प्रशस्तिकी भी बहुत-सी बातें सन्देहास्पद हैं।

हमारी समझमें जब तक ये सब ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हो जाते हैं तब तक इनके विषयमें यह कहना कठिन है कि ये उन्हींके बनाये हुए हैं, या उनका नाम धारण करनेवाले दूसरोंके है।

**सार-संग्रह**—धवला ( वेदनाखंड ) के एक उद्धरणके आधारसे 'सारसंग्रह' नामक एक और ग्रन्थके होनेका अनुमान होता है—"तथा सारसंग्रहेऽप्युक्तं

१ नं० १०६६, सन् १८८७-९१ की रिपोर्ट।

पूज्यपादैः अनन्तपर्यायात्मकस्य वस्तुनोऽन्यतमपर्यायाधिगमे कर्तव्ये जात्यहेत्वपेक्षो निरवद्यप्रयोगो नय इति।" यह कोई न्याय या सिद्धान्तका ग्रन्थ जान पड़ता है।[1]

'जैनाभिषक' नामके एक और ग्रन्थका जिकर "जैनेन्द्रं निजशब्दभागमतुलं" आदि श्लोकमें किया गया है। यह श्लोक ऊपर दिया जा चुका है।

कनड़ी पूज्यपादचरितमें पूज्यपादके बनाये हुए 'अर्हत्प्रतिष्ठालक्षण' और 'शान्त्यष्टक' ये दो ग्रन्थ और भी बतलाये हैं।

## पूज्यपाद-चरित

कनड़ी भाषाके इस चरितको चन्द्रय्य नामक कविने दुःषम कालके परिधावी संवत्सरकी आश्विन शुक्ल ५, शुक्रवार, तुलालग्नमें समाप्त किया है। यह कवि कर्नाटक देशके मलयनगरकी 'ब्राह्मणगली' का रहनेवाला था।

चरितका सारांश यह है—

कर्नाटक देशके 'कोले' नामक ग्रामके माधवभट्ट नामक ब्राह्मण और श्रीदेवी ब्राह्मणीसे पूज्यपादका जन्म हुआ। ज्योतिषियोंने बालकको त्रिलोकपूज्य बतलाया, इस कारण उसका नाम पूज्यपाद रक्खा गया। माधवभट्टने अपनी स्त्रीके कहनेसे जैनधर्म स्वीकार कर लिया। भट्टजीके सालेका नाम पाणिनि था, उसे भी उन्होंने जैनी बननेको कहा, परन्तु प्रतिष्ठाके खयालसे वह जैनी न होकर मुडीगुंडग्राममें वैष्णव संन्यासी हो गया। पूज्यपादकी कमलिनी नामक छोटी बहिन हुई, वह गुणभट्टको ब्याही गई, और गुणभट्टको उससे नागार्जुन नामक पुत्र हुआ।

पूज्यपादने एक बगीचेमें एक साँपके मुँहमें फँसे हुए मेंडकको देखा। इससे उन्हें वैराग्य हो गया और वे जैन साधु बन गये।

पाणिनि अपना व्याकरण रच रहे थे। वह पूरा न हो पाया था कि उन्होंने अपना मरण-काल निकट आया जान कर पूज्यपादसे कहा कि इसे तुम पूरा कर दो। उन्होंने पूरा करना स्वीकार कर लिया।

पाणिनि दुर्ध्यानवश मरकर सर्प हुए। एक बार उसने पूज्यपादको देखकर फूत्कार किया, इसपर पूज्यपादने कहा, विश्वास रक्खो, मैं तुम्हारे व्याकरणको

---

१ इसके लिए प्रो० हीरालालजी जैन लिखित धवला ( पुस्तक १ ) की भूमिकाके पृष्ठ ६०—६१ देखिए।

पूरा कर दूँगा। इसके बाद उन्होंने पाणिनि व्याकरणको पूरा कर दिया।

इसके पहले वे जैनेन्द्र व्याकरण, अर्हत्प्रतिष्ठालक्षण और वैद्यक ज्योतिष आदिके कई ग्रन्थ रच चुके थे।

गुणभट्टके मर जानेसे नागार्जुन अतिशय दरिद्री हो गया। पूज्यपादने उसे पद्मावतीका एक मन्त्र दिया और सिद्ध करनेकी विधि भी बतला दी। उसके प्रभावसे पद्मावतीने नागार्जुनके निकट प्रकट होकर उसे सिद्ध-रसकी वनस्पति बतला दी।

इस सिद्ध-रससे नागार्जुन सोना बनाने लगा। उसके गर्वका परिहार करनेके लिए पूज्यपादने एक मामूली वनस्पतिसे कई घड़े सिद्ध-रस बना दिया। नागार्जुन जब पर्वतोंको सुवर्णमय बनाने लगा, तब धरणेन्द्र-पद्मावतीने उसे रोका और जिनालय बनानेको कहा। तदनुसार उसने एक जिनालय बनवाया और पार्श्वनाथकी प्रतिमा स्थापित की।

पूज्यपाद पैरोंमें गगनगामी लेप लगाकर विदेहक्षेत्रको जाया करते थे। उस समय उनके शिष्य वज्रनन्दिने अपने साथियोंसे झगड़ा करके द्राविड़ संघकी स्थापना की।

नागार्जुन अनेक मंत्र तंत्र तथा रसादि सिद्ध करके बहुत ही प्रसिद्ध हो गया। एक बार दो सुन्दरी स्त्रियाँ आईं जो गाने नाचनेमें कुशल थीं। नागार्जुन उनपर मोहित हो गया। वे वहीं रहने लगीं और कुछ समय बाद ही उसकी रसगुटिका लेकर चलती बनीं।

पूज्यपाद मुनि बहुत समयतक योगाभ्यास करते रहे। फिर एक देव-विमानमें बैठकर उन्होंने अनेक तीर्थोंकी यात्रा की। मार्गमें एक जगह उनकी दृष्टि नष्ट हो गई थी, सो उन्होंने एक शान्त्यष्टक बनाकर ज्योंकी त्यों कर ली। इसके बाद उन्होंने अपने ग्राममें आकर समाधिपूर्वक मरण किया।

इस चरितपर कोई टीका-टिप्पणी करना व्यर्थ है। इस तरहके न जाने कितने मनगढ़न्त और ऊलजलूल किस्से हमारे यहाँ इतिहासके नामसे चल रहे हैं।

इस लेखके लिखनेमें हमें श्रद्धेय मुनि जिनविजयजी और पं० बेहचरदास जीवराजजी न्याय-व्याकरण तीर्थसे बहुत अधिक सहायता मिली है। इस लिए हम उक्त दोनों सज्जनोंके अत्यन्त कृतज्ञ हैं। मुनिमहोदयकी कृपासे हमको जो साधन-सामग्री प्राप्त हुई है; वह यदि न मिलती तो यह लेख शायद ही इस रूपमें पाठकोंके सम्मुख उपस्थित हो सकता।

# परिशिष्ट

## [ भगवद्वाग्वादिनीका विशेष परिचय ]

इसके प्रारंभमें पहले ' लक्ष्मीरात्यन्तिकी यस्य ' आदि प्रसिद्ध मंगलाचरणका श्लोक लिखा गया था। परन्तु पीछेसे उसपर हरताल फेर दी गई है और उसकी जगह यह श्लोक और उत्थानिका लिख दी गई है—

ओं नमः पार्श्वाय

त्वरितमहिमदूतामंत्रितेनाद्भुतात्मा, विषममपि मघोना पृच्छता शब्दशास्त्रम्।
श्रुतमदरिपुरासीद् वादिवृन्दाग्रणीनां परमपदपटुर्यः स श्रिये वीरदेवः॥

अष्टवार्षिकोऽपि तथाविधभक्ताभ्यर्थनाप्रणुन्नः स भगवानिदं प्राह—सिद्धिरनेकान्तात्। १–१–१।

इसके बाद सूत्रपाठ शुरू हो गया है। पहले पत्रके ऊपर मार्जिनमें एक टिप्पणी इस प्रकार दी है जिसमें पाणिनि आदि व्याकरणोंको अप्रामाणिक ठहराया है—

" प्रमाणपदव्यामुपेक्षणीयानि पाणिन्यादिप्रणीतसूत्राणि स्यात्कारवादित्रदूरत्वात्परिव्राजकादिभाषितवत्। अप्रमाणानि च कपोलकल्पनामलिनानि हीनमातृकत्वात्तद्वदेव।"

इसके बाद प्रत्येक पादके अन्तमें और आदिमें इस प्रकार लिखा है जिससे इस सूत्र-पाठके भगवत्प्रणीत होनेमें कोई सन्देह बाकी न रह जाय—

" इति भगवद्वाग्वादिन्यां प्रथमाध्यायस्य द्वितीयः पादः। ओंनमः पार्श्वाय। स भगवानिदं प्राह।"

सर्वत्र ' नमः पार्श्वाय ' लिखना भी हेतुपूर्वक है। जब ग्रन्थकर्ता स्वयं महावीर भगवान् हैं तब उनके ग्रन्थमें उनसे पहलेके तीर्थंकर पार्श्वनाथको ही नमस्कार किया जा सकता है। देखिए, कितनी दूरतक विचार किया गया है!

आगे अध्याय २ पाद २ के ' सहवहचल्यापतेरिः ( ६४ ) सूत्रपर निम्न प्रकार टिप्पणी दी है और सिद्ध किया है कि यदि यह व्याकरण भगवत्कृत न हो तो फिर सिद्धहैमके अमुक सूत्रकी उपपत्ति नहीं बैठ सकती!—

" इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति। ' सह्वह्चल्यपतेरिधाञ्क्रसृजन्नमेः किलिंट् चवत्–ङौ सासहिवावाहचाचालिपापति, सस्रिचाक्रिदधिजज्ञिनेमीति सिद्धहैमसूत्रस्याऽन्यथानुपपत्तेः। शर्ववर्मपाणिन्योस्तु ' आदवर्णोपधालोपिन किद्वेच १, आदगमहनजनः किकिनौ लिट् चेति २।"

इसके बाद ३-२-२२ सूत्रपर इस प्रकार टिप्पणी दी है—

" कथं न ह्यचः प्राग्भरतेष्वादि क्षेत्रादिनियापि शिक्षाविशेषाः ।
कुमारशब्दः प्राच्यानामाश्विनं मासमूचिवान् ।
मैथुनं तु भिषक्तंत्रे वाचकं मधुसर्पिषः ॥
इत्याद्यन्यथानुपपत्तेरिति बौटिकतिमिरोपलक्षणम् । "

इसके बाद ३-४-४२ सूत्र ( स्तेयार्हत्यं ) पर फिर एक टिप्पणी दी है—

" इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति । अर्हतस्तोन्त च १, सहाद्वा २, सखिवणिग्दूताद्यः ३, स्तेनान्नलुक् चे ४, ति सिद्धहैमसूत्रान्यथानुपपत्तेः । पाणिन्यादौ त्वार्हत्यशब्दं प्रति सूत्राभावात् । कथं सरस्वतीकंठाभरणे तदाप्तिः । ऐन्द्रानुसारादर्हतशब्दतश्चेति पश्य । "

फिर ३-४-४० सूत्र ( रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य ) पर एक टिप्पणी है । इसमें बौटिकों या दिगम्बरियोंका सत्कार किया गया है—

" इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति । रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य सूत्रस्य प्रक्षेपता स्फुटत्वात् । अतो बौटिकेतिमिरोपलक्षणे—

देवनन्दिमतां मोहः प्रक्षेपरजसोपि चेत् ।
चिराय भवता रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य जीव्यतां ॥
पंचोत्तरः कः स्वचानासीः प्रभेन्दोः नग्न यस्य यः ( ? ) ।
विस्मयो रमयेः शिष्ट्या स तं चेद्देवनन्दिनम् ॥ इति ।

विक्रमादृतुखयुगाब्दे ४०६ देवनन्दी, ततो गुणनंदि-कुमारनंदि-लोकचंद्रानंतरं मुनिरैयुगाब्दे प्रथमः प्रभाचन्द्र इति बौटिके । "

इसी तरह ४-३-७ ( वेत्तेः सिद्धसेनस्य ) सूत्रपर लिखा है—

" वेत्तेः सिद्धसेनस्य, चतुष्टयं समंतभद्रस्य प्रक्षेपेऽर्वाच्यता स्फुटत्वात्, रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य वदिति वौटिकतिमिरोपलक्षणे । "

अन्तमें ५-४-६५ ( शश्छोमिं ) सूत्रपर एक टिप्पणी दी है जिसमें पाणिनि आदि वैयाकरणोंकी असर्वज्ञता सिद्ध की गई है—

" प्रयोगाशातना माभूदनादिसिद्धा हि प्रयोगाः । ज्ञानिना तु केवलं ते प्रकाश्यंते न तु क्रियंत इति । अत एव शश्छोटीति पाणिनीयसूत्रं वर्गप्रथमेभ्यः शकारः

---

१ यह ' बौटिकमततिमिरोपलक्षण ' नामका कोई ग्रंथ है और संभवतः वाग्वादिनीके कर्ताका ही बनाया हुआ है ।

स्वरयवरपरः शकारश्छकारं नवेति शर्ववर्मकर्तृककालापकसूत्रानुसारि। अत एव पाणिन्यादयोऽसर्वज्ञा इति सिद्धम्। अत एव तेषां तत्त्वत आप्तत्वाभाव इति सिद्धिः। नभ्यः प्रभृतीनिसूत्रे निर्जरसैर्मुख्या यदि युक्तिस्ते मस्करिणैव भवत्कृतमास्ते न तु सारस्वतवाग्देव्या। शश्छोटिप्रमुखैः सूत्रैस्तच्छश्रुप्रभृतिपदादर्शी कालापापद्युजीवी पाणिनिरर्जिनत्वं प्रति नाव्यक्तः।"

जहाँ सूत्रपाठ समाप्त होता है, वहाँ लिखा हैः—

इत्याख्यद्भगवानर्हञ्छ्रुत्वेन्द्रस्तु मुदं वहन्।
वादिवक्त्राब्जचन्द्रः स्वमंदिराभिमुखोऽभवत्॥

आगे ग्रन्थ-प्रशस्ति देखिए—

"ओं नमः सकलकलाकौशलपेशलशीलशालिने पार्श्वाय पार्श्वपार्श्वाय। स्वस्ति तत्प्रवचनसुधासमुद्रलहरीस्नायिभ्यो महामुनिभ्यः। परिसमाप्तं च जैनेन्द्रं नाम महाव्याकरणम्। तदिदं यत्स्वयं श्रीवीरप्रभुर्मघोने पृच्छते प्रकाशयांचकार। सपादलक्षव्याख्यानकपरमतमदांधकारापहारपरममिति। नमः श्रीमच्चरमपरमेश्वरपादप्रसादविशदस्याद्वादनयसमुपासनगुणकोटिमत्कौटिकगणाविर्भूतचिद्विभूतिविमलचंद्रचांद्रकुलविपुलबृहत्तपोनिगमनिर्गतनागपुरीयस्वच्छगच्छसमुत्थमुत्पविपार्श्वचंद्रशाखासु—खाकृतसुकृतिवररामेंदूपाध्यायचारुचरणारविंदरजोराजीमधुकरानुकरवाचकपदवीपवित्रिताक्षयचंद्रचरणेभ्यः ससुधी रक्तचंद्रम्। श्रीवीरात् २२६७ विक्रमनृपात्तु सं० १७९७ फाल्गुनसितत्रयोदशी भौमे तक्षकाख्यपुरस्थेन रत्नर्षिणा दर्शनपावित्र्याय लिखितं चिरं नंद्यात्।"

ग्रन्थके पहले पत्रकी खाली पीठपर भी कुछ टिप्पणियाँ हैं और उनमें अधिकांश वे ही हैं जो ऊपर दी जा चुकी हैं। शेष इस प्रकार हैं—

ओं नमः पार्श्वाय

जैनेन्द्रमैन्द्रतः सिद्धहैमतो जयहेमवत्। प्रकृत्यंतरदूरत्वान्नान्यतामेतुमर्हति॥ कथं।
इंद्रश्चंद्रः काशकृत्स्नापिशलीशाकटायनाः। पाणिन्यमरजैनेंद्रा जयंत्यष्टौ हि शाब्दिकाः॥

इति (?) चतुर्थी ताद्धितानुपलक्षणात्।

यदिंद्राय जिनेंद्रेण कौमारेऽपि निरूपितं। ऐंद्रं जैनेंद्रमिति तत्प्राहुः शब्दानुशासनं॥

यदावश्यकनिर्युक्तिः—

अह तं अम्मापिअरो जाणित्ता अहियअट्ठवासं तु।
कयकोउअलंकारं लेहायरिअस्स उवणिंति॥

सक्को अ तस्समक्खं भयवंतं आसणे निवेसित्ता ।
सद्दस्स लक्खणं पुच्छे वागरणं अवयवा इंदं ॥ इति ॥

तदवयवाः केचन उपाध्यायेन गृहीताः । ततश्चैन्द्रं व्याकरणं संजातमिति हरिभद्रः ॥

यत्तु देवनंदिबौटिकं पूज्यपाद

इतीच्छंतस्तद्गुरुकाः पूज्यपादस्य लक्षणं ।
द्विसंधानकवेः काव्यं रत्नत्रयमपश्चिमम् ।

इति धनंजयकोषात्तदयुक्तं । नेति चेत्कथं जैनेन्द्रमिति । द्वादशस्वरमध्यमिति चेन्न इतरोपपदस्याभावात् । जैनकुमारसम्भववद्गतिरिति चेन्न । कुमारवदिंद्रं प्रति श्लेषाभावात् थारीतिकततद्धितभावाच्च । तर्हि

लक्ष्मीरात्यंतिकी यस्य निरवद्यावभासते । देवनंदितपूजेशे नमस्तस्मै स्वयंभुवे ॥

का गतिरिति चेत् ।

लक्ष्मीरात्यंतिकीपद्यनुपज्ञेशस्य किंतरां । ऐंद्रत्वयकि तत्त्वार्थे मोक्षमार्गस्य पद्यंवत् ॥

मिवादयश्चेत्प्रथमं यदि हैमेत्वपेक्ष्यते ।
कालापकादि न तथा पट्वैन्द्रं महत्व कृतिः ॥

पूर्वत्र । मिप् वस् मस् १ सिप् थस् थ २ तिप् तस् झि ३ इड् वहि महि १ थस आथां ध्वं २ त आताम् झङ् ३ इति ।

आख्यातरीतिं प्रति देवराज्ञे मिब्वसमसो यः पितः रादितोदाः ।
जीवं प्रपन्नाहममात्थ विश्वे तत्त्रादिमं स्वां मतिमात्मनोंथं ॥

तर्हि सिद्धसेनादिविशेषोपि दुर्निवार इति चेन्न

जातामात्रोपि चिद्वीर्ये प्रत्यात्मशरणो सि यः ।
जनताका वराकीयं परात्मन् वीर तत्पुर ॥

इति बौटिकमततिमिरोपलक्षणस्य तुर्येऽवकाशे इन्द्रजिनेन्द्रौ प्रत्युत्तरिणौ यदतोङ्-टातद्धिततस्त्वमसिमिबिड्ढौरेयमद्वैंद्रं जैनेन्द्रं व्याकरणानां । सिद्धिमनेकांतादिच्छों अः× क×पाई त्यतथारीते हैमागीकृतवर्त्मन्प्रक्षेपार्यविजेयचिरंजीया इति प्रसन्न चन्द्रोत्पले(?)

---

१ इसके आगे ४–३–७ सूत्रकी टिप्पणी जैसा ही लिखा है और फिर ३–४–४० सूत्रकी टिप्पणीके 'देवनन्दिमतां' आदि दो श्लोक दिये हैं।

२ इसके आगे ५–४–६५ सूत्रकी टिप्पणी दी है।

# पण्डितवर आशाधर

## विशाल अध्ययन और प्रतिभा

इस ग्रन्थके कर्त्ता पण्डित आशाधर एक बहुत बड़े विद्वान् हो गये हैं। शायद दिगम्बर सम्प्रदायमें उनके बाद उन जैसा बहुश्रुत, प्रतिभाशाली, प्रौढ़ ग्रन्थकर्त्ता और जैनधर्मका उद्योतक दूसरा नहीं हुआ। न्याय, व्याकरण, काव्य, अलंकार, शब्दकोश, धर्मशास्त्र, योगशास्त्र, वैद्यक आदि विविध विषयोंपर उनका अधिकार था। इन सभी विषयोंपर उनकी अस्खलित लेखनी चली है और अनेक विद्वानोंने चिरकाल तक उनके निकट अध्ययन किया है।

उनकी प्रतिभा और पाण्डित्य केवल जैन शास्त्रों तक ही सीमित नहीं था, इतर शास्त्रोंमें भी उनकी अबाध गति थी। इसीलिए उनकी रचनाओंमें यथास्थान सभी शास्त्रोंके प्रचुर उद्धरण दिखाई पड़ते हैं और इसी कारण अष्टांगहृदय, काव्यालंकार, अमरकोश जैसे ग्रंथोंपर टीका लिखनेके लिए वे प्रवृत्त हुए। यदि वे केवल जैनधर्मके ही विद्वान् होते तो मालवनरेश अर्जुनवर्माके गुरु बाल-सरस्वती महाकवि मदन उनके निकट काव्यशास्त्रका अध्ययन न करते और विन्ध्यवर्माके सन्धिविग्रह-मन्त्री कवीश बिल्हण उनकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा न करते। इतना बड़ा सम्मान केवल साम्प्रदायिक विद्वानोंको नहीं मिला करता। वे केवल अपने अनुयायियोंमें ही चमकते हैं, दूसरों तक उनके ज्ञानका प्रकाश नहीं पहुँच पाता।

उनका जैनधर्मका अध्ययन भी बहुत विशाल था। उनके ग्रन्थोंसे पता चलता है कि अपने समयके तमाम उपलब्ध जैन-साहित्यका उन्होंने अवगाहन किया था। विविध आचार्यों और विद्वानोंके मत-भेदोंका सामंजस्य स्थापित करनेके लिए उन्होंने जो प्रयत्न किया है वह अपूर्व है। वे 'आर्षं संदधीत न तु विघटयेत' के माननेवाले थे, इसलिए उन्होंने अपना कोई स्वतंत्र मत तो कहीं प्रतिपादित नहीं किया है; परन्तु तमाम मत-भेदोंको उपस्थित करके उनकी विशद

चर्चा की है और फिर उनके बीच किस तरह एकता स्थापित हो सकती है, सो बतलाया है।

पण्डित आशाधर गृहस्थ थे, मुनि नहीं। पिछले जीवनमें वे संसारसे उपरत अवश्य हो गये थे, परन्तु उसे छोड़ा नहीं था, फिर भी पीछेके ग्रन्थकर्त्ताओंने उन्हें सूरि और आचार्य-कल्प कहकर स्मरण किया है और तत्कालीन भट्टारकों और मुनियोंने तो उनके निकट विद्याध्ययन करनेमें भी कोई संकोच नहीं किया है। इतना ही नहीं, मुनि उदयसेनने उन्हें 'नय-विश्वचक्षु' तथा 'कलि-कालिदास', और मदनकीर्ति यतिपतिने 'प्रज्ञापुंज' कहकर अभिनन्दित किया था। वादीन्द्र विशालकीर्तिको उन्होंने न्यायशास्त्र और भट्टारकदेव विनयचन्द्रको धर्मशास्त्र पढ़ाया था। इन सब बातोंसे स्पष्ट होता है कि वे अपने समयके अद्वितीय विद्वान् थे।

## धारानगरी और नालछा

उन्होंने ग्रन्थ-प्रशस्तियोंमें अपना परिचय देते हुए लिखा है कि 'जिनधर्मोदयार्थं यो नलकच्छपुरेऽवसत्' अर्थात् जो जैनधर्मके उदयके लिए धारानगरीको छोड़ कर नलकच्छपुर (नालछा) में आकर रहने लगा। उस समय धारानगरी विद्याका केंद्र बनी हुई थी। वहाँ भोजदेव, विन्ध्यवर्मा, अर्जुनवर्मा जैसे विद्वान् और विद्वानोंका सम्मान करनेवाले राजा एकके बाद एक हो रहे थे। महाकवि मदनकी 'पारिजात-मञ्जरी' के अनुसार उस समय विशाल धारानगरीमें चौरासी चौराहे थे और वहाँ नाना दिशाओंसे आये हुए विविध विद्याओंके पण्डितों और कला-कोविदोंकी भीड़ लगी रहती थी। वहाँ 'शारदा-सदन' नामका एक दूर दूर तक ख्याति पाया हुआ विद्यापीठ था। स्वयं आशाधरजीने भी धारामें ही व्याकरण और न्यायशास्त्रका अध्ययन किया था। ऐसी धाराको भी जिसपर हरएक विद्वानको मोह होना चाहिए पण्डित आशाधरने जैनधर्मके ज्ञानको लुप्त होते देखकर उसके उदयके लिए छोड़ दिया और अपना सारा जीवन इसी कार्यमें लगा दिया।

वे लगभग पैंतीस वर्षके लम्बे समयतक नालछामें ही रहे और वहाँके नेमि-चैत्यालयमें एकनिष्ठतासे जैनसाहित्यकी सेवा और ज्ञानकी उपासना करते रहे।

---

१ चतुरशीतिचतुष्पथसुरसदनप्रधाने ... सकलदिगन्तरोपगतानेकत्रैविद्यसहृदयकलाकोविद-रसिकसुकविसंकुले ... —पारिजातमञ्जरी

उनके प्रायः सभी ग्रन्थोंकी रचना नालछाके उक्त नेमि-चैत्यालयमें ही हुई है और वहीं वे अध्ययन अध्यापनका कार्य करते रहे हैं। कोई आश्चर्य नहीं, जो उन्हें धाराके 'शारदा-सदन' के अनुकरण पर ही जैनधर्मके उदयकी कामनासे 'श्रावक-संकुल' नालछेके उक्त चैत्यालयको अपना विद्यालय बनानेकी भावना उत्पन्न हुई हो। जैनधर्मके उद्धारकी भावना उनमें प्रबल थी।

ऐसा मालूम होता है कि गृहस्थ रहकर भी कमसे कम 'जिनसहस्रनाम' की रचनाके समय वे संसार-देहभोगोंसे उदासीन हो गये थे और उनका मोहावेश शिथिल हो गया था। हो सकता है कि उन्होंने कोई गृहस्थकी उच्च प्रतिमा धारण कर ली हो, परन्तु मुनि-वेश तो उन्होंने धारण नहीं किया था, यह निश्चय है। हमारी समझमें मुनि होकर वे इतना उपकार शायद ही कर सकते जितना कि गृहस्थ रहकर ही कर गये हैं।

अपने समयके तपोधन या मुनि नामधारी लोगोंके प्रति उनको कोई श्रद्धा नहीं थी, बल्कि एक तरहकी वितृष्णा थी और उन्हें वे जिनशासनको मलिन करनेवाला समझते थे जिसको कि उन्होंने अपने धर्मामृतमें एक पुरातन श्लोकको उद्धृत करके व्यक्त किया है।[2]

पण्डितजी मूलमें मांडलगढ़ ( मेवाड़ ) के रहनेवाले थे। शहाबुद्दीन गोरीके आक्रमणोंसे त्रस्त होकर चरित्रकी रक्षाके लिए वे मालवाकी राजधानी धारामें बहुत-से लोगोंके साथ आकर बस गये थे।

## वंश-परिचय

वे व्याघ्रेरवाल या बघेरवाल जातिके थे जो राजपूतानेकी एक प्रसिद्ध वैश्यजाति है। उनके पिताका नाम सल्लक्षण, माताका श्रीरत्नी, पत्नीका सरस्वती और पुत्रका छाहड़ था। इन चारके सिवाय उनके परिवारमें और कौन कौन थे, इसका कोई उल्लेख नहीं मिलता।

---

१ प्रभो भवाङ्गभोगेषु निर्विण्णो दुःखभीरुकः,
एष विज्ञापयामि त्वां शरण्यं करुणार्णवम् ॥
अद्य मोहग्रहावेशशैथिल्यात्किञ्चिदुन्मुखः । —जिनसहस्रनाम

२—पण्डितैर्भ्रष्टचारित्रैः बठरैश्च तपोधनैः ।
शासनं जिनचन्द्रस्य निर्मलं मलिनीकृतम् ॥

मालव-नरेश अर्जुनवर्मदेवका भाद्रपद सुदी १५ बुधवार सं० १२७२ का एक दानपत्र मिला है, जिसके अन्तमें लिखा है—" रचितमिदं महासान्धि० राजा सलखणसंमतेन राजगुरुणा मदनेनं।" अर्थात् यह दानपत्र महासान्धि-विग्रहिक मंत्री राजा सलखणकी सम्मतिसे राजगुरु मदनने रचा। इन्हीं अर्जुनवर्माके राज्यमें पं० आशाधर नालछेमें जाकर रहे थे और ये राजगुरु मदन भी वही हैं जिन्हें पं० आशाधरजीने काव्य-शास्त्रकी शिक्षा दी थी। इससे अनुमान होता है कि उक्त राजा सलखण ही संभव है कि आशाधरजीके पिता सल्लक्षण हों।

जिस समय यह परिवार धारामें आया था उस समय विन्ध्यवर्माके सन्धि-विग्रहिक मंत्री (परराष्ट्र-सचिव) बिल्हण कवीश थे। उनके बाद कोई आश्चर्य नहीं जो अपनी योग्यताके कारण सल्लक्षणने भी वह पद प्राप्त कर लिया हो और सम्मानसूचक राजाकी उपाधि भी उन्हें मिली हो। पण्डित आशाधरजीने 'अध्यात्म-रहस्य' नामका ग्रन्थ अपने पिताकी आज्ञासे निर्माण किया था। यह ग्रन्थ वि० सं० १२९६ के बाद किसी समय बना होगा। क्योंकि इसका उल्लेख सं० १३०० में बनी हुई अनगारधर्मामृतटीकाकी प्रशस्तिमें तो है, परन्तु १२९३ में बने हुए जिनयज्ञकल्पमें नहीं है। यदि यह सही है तो मानना होगा कि आशाधरजीके पिता १२९६ के बाद भी कुछ समय तक जीवित रहे और उस समय वे बहुत ही वृद्ध थे। संभव है कि उस समय उन्होंने राज-कार्य भी छोड़ दिया हो।

पण्डित आशाधरजीने अपनी प्रशस्तिमें अपने पुत्र छाहड़को एक विशेषण दिया है, "रंजितार्जुनभूपतिम्।" अर्थात् जिसने राजा अर्जुनवर्मको प्रसन्न किया। इससे हम अनुमान करते हैं कि राजा सलखणके समान उनके पोते छाहड़को भी अर्जुनवर्मदेवने कोई राज्य-पद दिया होगा। अक्सर राजकर्मचारियोंके वंशजोंको एकके बाद एक राज-कार्य मिलते रहते हैं। पं० आशाधरजी भी कोई राज्य-पद पा सकते थे परन्तु उन्होंने उसकी अपेक्षा जिनधर्मोदयके कार्यमें लग जाना ज्यादा कल्याणकारी समझा।

उनके पिता और पुत्रके इस सम्मानसे स्पष्ट होता है कि एक सुसंस्कृत और

१ अमेरिकन ओरियंटल सोसाइटीका जर्नल. वा० ७ और प्राचीन लेखमाला भाग १ पृ० ६-७।

राजमान्य कुलमें उनका जन्म हुआ था और शायद इसीलिए बाल-सरस्वती मदनोपाध्याय जैसे लोगोंने उनका शिष्यत्व स्वीकार करनेमें संकोच न किया।

वि० सं० १२४९ के लगभग जब शहाबुद्दीन ग़ोरीने पृथ्वीराजको क़ैद करके दिल्लीको अपनी राजधानी बनाया था और अजमेरपर भी अधिकार कर लिया था, तभी पण्डित आशाधर मांडलगढ़ छोड़कर धारामें आये होंगे। उस समय वे किशोर ही होंगे, क्योंकि उन्होंने व्याकरण और न्याय-शास्त्र वहीं आकर पढ़ा था। यदि उस समय उनकी उम्र १५-१६ वर्षकी रही हो तो उनका जन्म वि० स० १२३५ के आसपास हुआ होगा। उनका अन्तिम उपलब्ध ग्रंथ ( अनगारधर्मामृतटीका ) वि० स० १३०० का है। उसके बाद वे कबतक जीवित रहे, यह पता नहीं। फिर भी निदान ६५ वर्षकी उम्र तो उन्होंने अवश्य पाई और उनके पिता तो उनसे भी अधिक दीर्घजीवी रहे।

अपने समयमें उन्होंने धाराके सिंहासनपर पाँच राजाओंको देखा—

## समकालीन राजा

१ **विन्ध्यवर्मा**—जिस समयमें वे धारामें आये उस समय यही राजा थे। ये बड़े वीर और विद्यारसिक थे। कुछ विद्वानोंने इनका समय वि० सं० १२१७ से १२३७ तक माना है। परन्तु हमारी समझमें वे १२४९ तक अवश्य ही राज्यासीन रहे हैं जब कि शहाबुद्दीन गोरीके आक्रमणोंसे त्रस्त होकर पण्डित आशाधरका परिवार धारामें आया था। अपनी प्रशस्तिमें इसका उन्होंने स्पष्ट उल्लेख किया है।

२ **सुभटवर्मा**—यह विन्ध्यवर्माका पुत्र था और बड़ा वीर था। इसे सोहड़ भी कहते हैं। इसका राज्यकाल वि० स० १२३७ से १२६७ तक माना जाता है। परन्तु वह १२४९ के बाद १२६७ तक होना चाहिए। पण्डित आशाधरके उपलब्ध ग्रन्थोंमें इस राजाका कोई उल्लेख नहीं है।

३ **अर्जुनवर्मा**—यह सुभटवर्माका पुत्र था और बड़ा विद्वान्, कवि और गान-विद्यामें निपुण था। 'अमरुशतक' पर इसकी 'रससंजीविनी' नामकी टीका बहुत प्रसिद्ध है जो कि इसके पांडित्य और काव्यमर्मज्ञताको प्रकट करती है। इसीके समयमें महाकवि मदनकी 'पारिजातमंजरी' नाटिका वसन्तोत्सवके मौक़ेपर खेली गई थी। इसीके राज्य-कालमें पं० आशाधर नालछामें जाकर रहे

थे। इसके समयके तीन दान-पत्र मिले हैं। एक मांडूमें वि० सं० १२६७ का, दूसरा भरोंचमें १२७० का और तीसरा मान्धातमें १२७२ का। इसने गुजरात-नरेश जयसिंहको हराया था।

४ देवपाल—अर्जुनवर्मांके निस्सन्तान मरने पर यह गद्दीपर बैठा। इसकी उपाधि साहसमल्ल थी। इसके समयके सं० १२७५, १२८६ और १२८९ के तीन शिलालेख और १२८२ का एक दान-पत्र मिला है। इसीके राज्य-कालमें वि० सं० १२८५ में जिनयज्ञ-कल्पकी रचना हुई थी।

५ जैतुगिदेव (जयसिंह द्वितीय)—यह देवपालका पुत्र था। इसके समयके १३१२ और १३१४ के दो शिलालेख मिले हैं। पं० आशाधरने इसीके राज्य-कालमें १२९२ में त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्र, १२९६ में सागारधर्मामृत-टीका और १३०० में अनगारधर्मामृत-टीका लिखी।

## ग्रन्थ-रचना

वि० सं० १३०० तक पं० आशाधरजीने जितने ग्रन्थोंकी रचना की, उनका विवरण नीचे दिया जाता है—

१ प्रमेयरत्नाकर—इसे स्याद्वाद विद्याका निर्मल प्रसाद बतलाया है। यह गद्य ग्रंथ है और बीच बीचमें इसमें सुन्दर पद्य भी प्रयुक्त हुए हैं। अभीतक यह कहीं प्राप्त नहीं हुआ है।

२ भरतेश्वराभ्युदय—यह सिद्ध्यङ्क है, अर्थात् इसके प्रत्येक सर्गके अन्तिम वृत्तमें 'सिद्धि' शब्द आया है। यह स्वोपज्ञटीकासहित है। इसमें प्रथम तीर्थंकरके पुत्र भरतके अभ्युदयका वर्णन होगा। संभवतः महाकाव्य है। यह भी अप्राप्य है।

३ ज्ञानदीपिका—यह धर्मामृत (सागार-अनगार) की स्वोपज्ञ पंजिका टीका है। कोल्हापुरके जैन मठमें इसकी एक कनड़ी प्रति थी, जिसका उपयोग स्व० पं० कल्लापा भरमाप्पा निटवेने सागारधर्मामृतकी मराठी टीकामें किया था और उसमें टिप्पणीके तौरपर उसका अधिकांश छपा दिया था। उसीके आधारसे माणिकचन्द-ग्रन्थमालाद्वारा प्रकाशित सागारधर्मामृत सटीकमें भी उसकी अधिकांश टिप्पणियाँ दे दी गई थीं। उसके बाद मालूम हुआ कि उक्त कनड़ी प्रति जलकर नष्ट हो गई! अन्यत्र किसी भण्डारमें अभीतक इस पंजिकाका पता नहीं लगा।

दुसमीरणेण पोयं पेरियसंतं जहा ति ( चि ) रं नट्ठं।
सिरिदेवसेनमुणिणा तह णयचक्कं पुणो रइयं ॥

इसका अभिप्राय यह है कि दुःषमकालरूपी आँधीसे पोतके ( जहाजेक ) समान जो नयचक्र चिरकालसे नष्ट हो गया था उसे देवसेन मुनिने फिरसे रचा। इससे मालूम होता है कि देवसेनके नयचक्रसे पहले भी कोई नयचक्र था जो नष्ट हो गया था और बहुत सम्भव है कि देवसेनने यह उसीका संक्षिप्त उद्धार किया हो ।

उपलब्ध ग्रन्थोंमें नयचक्र नामके तीन ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं—१ आलाप-पद्धति, २ लघु नयचक्र, और ३ बृहत् नयचक्र। इनमेंसे पहला ग्रन्थ आलापपद्धति संस्कृतमें है और शेष दो प्राकृतमें।

**१ आलापपद्धति**—इसके कर्त्ता भी देवसेन ही हैं। भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूट पूनामें इस ग्रन्थकी एक प्रति है, उसके अन्तमें प्रति-लेखकने लिखा है—" इति सुखबोधार्थमालापपद्धतिः श्रीदेवसेनविरचिता समाप्ता। इति श्रीनयचक्र सम्पूर्णम्। " उक्त पुस्तकालयकी[2] सूचीमें भी यह नयचक्र नामसे ही दर्ज है। बासोदाके भंडारकी सूचीमें भी—जो बम्बईके दिगम्बरजैनमन्दिरके सरस्वतीभण्डारमें है—इसे ' नयचक्र संस्कृत गद्य ' के नामसे दर्ज किया है। पं० शिवजीलालकृत दर्शनसार-वचनिकामें देवसेनके संस्कृत नयचक्रका जो उल्लेख है वह भी जान पड़ता है, इसी आलाप-पद्धतिको लक्ष्य करके किया गया है। यद्यपि आलाप-पद्धतिमें नयचक्रका ही गद्यरूप सारांश है और वह नयचक्रके ऊपर ही लिखी गई है, इस लिए कुछ लोगों द्वारा दिया गया उसका यह ' नयचक्र ' नाम एक सीमातक क्षम्य भी हो सकता है; परन्तु वास्तवमें इसका नाम ' आलाप-पद्धति ' ही है, नयचक्र नहीं।

आलापपद्धतिके प्रारम्भमें ही लिखा है—" आलापपद्धतिर्वचनरचनानुक्रमेण नयचक्रस्योपरि उच्यते। " इससे मालूम होता है कि आलापपद्धति प्राकृत नय-चक्रपर संस्कृतमें प्रश्नोत्तररूपसे लिखी गई है। आलाप अर्थात् बोलचालकी

---

१ कारंजाकी प्रतिमें भी यह गाथा है।

२ सन् १८८४–८६ की रिपोर्टके ५१९ वें नम्बरका ग्रन्थ।

पद्धतिपर अथवा वचन-रचनाके ढंगपर यह 'सुख-बोधार्थ' या सरलतासे समझमें आनेके लिए बनाई गई है। इसकी प्रत्येक प्रतिमें इसे 'देवसेनकृता' लिखा भी मिलता है, जिससे यह निश्चय हो जाता है कि यह नयचक्रके कर्त्ता देवसेनकी ही रची हुई है—अन्य किसीकी नहीं।

२ **लघु नयचक्र**। श्रीदेवसेनसूरिका वास्तविक नयचक्र यही है। इसके साथ जो 'लघु' विशेषण लगाया गया है वह दूसरे बड़े ग्रन्थको देखकर लगा दिया गया है; परन्तु वास्तवमें उस दूसरे ग्रन्थका नाम 'द्रव्यस्वभावप्रकाश' है और उसके कर्त्ता 'माइल्ल धवल' हैं जैसा कि आगे सिद्ध किया गया है। इसलिए इसका नयचक्रके ही नामसे उल्लेख किया जाना चाहिए।

श्वेतम्बराचार्य यशोविजयजी उपाध्यायने अपने 'द्रव्यगुणपर्यय रासा' (गुजराती) में देवसेनके नयचक्रका कई जगह उल्लेख किया है और उक्त रासेके आधारसे ही लिखे गये 'द्रव्यानुयोगतर्कणा' नामक संस्कृत ग्रन्थमें भी उक्त उल्लेखोंका अनुवाद किया गया है। उसमें कहा है कि दिगम्बर देवसेनकृत नयचक्रमें ये नय, उपनय, और दोनों मूल नय भी, इसी प्रकार बतलाये गये हैं और यद्यपि ये दिगम्बरमतानुगत हैं, तथापि सभी सर्वज्ञप्रणीत सदागमोंके अनुकूल हैं, इनमें कोई विसंवाद नहीं है। इस विषयमें दिगम्बर श्वेताम्बर समान-तंत्र हैं।

नयाश्चोपनयाश्चैते तथा मूलनयावपि।
इत्थमेव समादिष्टा नयचक्रेऽपि तत्कृता ॥ ८ ॥

एते नया उक्तलक्षणाश्च पुनरुपनयास्तथैव द्वौ मूलनयावपि निश्चयेनेत्थममुना प्रकारेणैव नयचक्रेऽपि दिगम्बरदेवसेनकृते शास्त्रे नयचक्रेपि तत्कृता तस्य नयचक्रस्य कृता उत्पादकेन समादिष्टं कथितं। एतावता दिगम्बरमतानुगतनयचक्रग्रन्थपाठपठितनयोपनयमूलनयादिकं सर्वमपि सर्वज्ञप्रणीतसदागमोक्तयुक्तियोजनासमानतंत्रत्वमेवास्ते न किमपि विसंवादितयास्तीति[1]।

उक्त 'तर्कणा' में जो नयोंका स्वरूप दिया है, वह बिलकुल 'नयचक्र' का अनुवाद है और उसे स्वयं ग्रन्थकर्त्ता भोजसागरने स्वीकार किया है। इससे निश्चय हो जाता है कि उपाध्याय यशोविजयजी और तर्कणाके कर्ता भोजसागर इसी नयचक्रको देवसेनका रचा हुआ समझते थे।

---

१ 'द्रव्यानुयोगतर्कणा' अध्याय ८, श्लोक ८, पृष्ठ ११५।

दर्शनसारकी वचनिकाके कर्ता पं० शिवजीलालजीने देवसेनसूरिके बनाये जिन सब ग्रन्थोंके नाम दिये हैं उनमें प्राकृत नयचक्र भी है। अर्थात् उनके मतसे भी यह देवसेनकी ही कृति है।

यह नयचक्र (लघु) बृहत् नयचक्र (द्रव्यस्वभावप्रकाश) मेंसे छाँटकर जुदा निकाला हुआ नहीं है। यह बात इस ग्रन्थको आदिसे अंततक अच्छी तरह पढ़ जानेसे ही ध्यानमें आ जाती है। इसकी रचना-पद्धतिसे ही मालूम हो जाता है कि यह सम्पूर्ण ग्रन्थ है और स्वतंत्र है। नयोंको छोड़कर इसमें अन्य विषयोंका विचार भी नहीं किया गया है। इसके अंतकी नं० ८६ और ८७ की गाथाओंके 'लवणं व एस भणियं नयचक्कं सयलसत्थसुद्धियरं' और 'तो णादुं कुणह मइं नयचक्के दुणयतिमिरमत्तंडे' पदोंसे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि इसका नाम नयचक्र ही है, उसके साथ कोई 'लघु' आदि विशेषण नहीं है।

३ बृहत् नयचक्र। इसका वास्तविक नाम 'दव्वसहावपयास' (द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश) या 'द्रव्यस्वभावप्रकाशक नयचक्र' है। ग्रन्थकर्ताने स्वयं इस नामको ग्रन्थके प्रारम्भमें और अन्तमें कई जगह व्यक्त किया है। नयचक्र नाम हो भी नहीं सकता, क्योंकि नयोंके अतिरिक्त द्रव्य, गुण, पर्याय, दर्शन, ज्ञान, चारित्र आदि अन्य अनेक विषयोंका भी इसमें वर्णन किया गया है। यह एक संग्रह-ग्रन्थ है। जिस तरह इसमें भगवत्कुंदकुंदाचार्यकृत पंचास्तिकाय, प्रवचनसार आदिकी गाथाओंको और उनके अभिप्रायोंको संग्रह किया गया है, उसी तरह लगभग पूरे नयचक्रको भी इसमें शामिल कर लिया गया है; यहाँ तक कि मंगला-चरणकी और अंतकी नयचक्रकी प्रशंसासूचक गाथायें भी नहीं छोड़ी हैं। जान पड़ता है कि नयचक्रकी उक्त प्रशंसासूचक गाथाओंके कारण ही लोगोंको भ्रम हो गया है और वे इसे 'बृहत् नयचक्र' कहने लगे हैं।

इसके प्रारम्भकी उत्थानिकामें लिखा है, "श्रीकुंदकुंदाचार्यकृतशास्त्राणां सारार्थं परिगृह्य स्वपरोपकाराय द्रव्यस्वभावप्रकाशकं नयचक्रं मोक्षमार्गं कुर्वन् गाथाकर्ता[1]... इष्टदेवताविशेषं नमस्कुर्वन्नाह—।" इसमें 'द्रव्यस्वभावप्रकाशक' यह नयचक्रका विशेषण है। संग्रहकर्ताका इससे यह अभिप्राय भी हो सकता है कि यह नयचक्र-युक्त द्रव्यस्वभावप्रकाशक ग्रन्थ है।

---

१ बम्बईवाली प्राचीन प्रतिमें यहाँ 'गाथाकर्त्ता' ही पाठ है, जब कि मोरेनाकी। 'ग्रन्थकर्ता' है। वास्तवमें गाथाकर्ता ही होना चाहिए। यही पाठ छपना भी चाहिए थामें

अब हमें यह देखना चाहिए कि इस 'द्रव्यस्वभावप्रकाश' के कर्ता कौन हैं।

दव्वसहावपयासं दोहयबंधेण आसि जं दिट्ठं।
तं गाहाबंधेण य रइयं माइल्लधवलेण ॥
दुसमीर-पोयमि (नि) वाय पा (या) ता (णं) सिरिदेवसेणजोईणं।
तेसिं पायपसाए उवलद्धं समणतच्चेण ॥

पहली गाथाका अर्थ यह है कि जो 'दव्वसहावपयास' नामका ग्रन्थ दोहाछंदोंमें था, उसीको माइल्ल धवलने गाथाओंमें रचा।

दूसरी गाथा बहुत कुछ अस्पष्ट है; फिर भी उसका अभिप्राय लगभग यह है कि श्रीदेवसेन योगीके चरणोंके प्रसादसे यह ग्रन्थ बनाया गया।

यह गाथा बम्बईकी प्रतिमें नहीं है, मोरेनाकी प्रतिमें है। बम्बईकी प्रतिमें इसके बदले 'दुसमीरणेण पोयं पेरियसंतं' आदि गाथा है, जो ऊपर एक जगह उद्धृत की जा चुकी है और जिसमें यह बतलाया गया है कि देवसेनमुनिने पुराने नष्ट हुए नयचक्रको फिरसे बनाया।

मोरेनावाली प्रतिकी गाथा यदि ठीक है तो उससे केवल यही मालूम होता है कि माइल्ल धवलका देवसेनसूरिसे कुछ निकटका गुरु-शिष्यसम्बन्ध था।[1] बम्बईवाली प्रतिकी गाथा माइल्ल धवलसे कोई सम्बन्ध नहीं रखती है, वह नयचक्र और देवसेनसूरिकी प्रशंसावाचक अन्य तीन चार गाथाओंके समान एक जुदी ही प्रशस्ति-गाथा है।

एक गाथामें कहा है कि दोहा छंदमें रचे हुए 'द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश' को सुनकर सुहंकर या शुभंकर नामके कोई सज्जन—जो संभवतः माइल्ल धवलके मित्र होंगे—हँसकर बोले कि दोहोंमें यह अच्छा नहीं लगता; इसे गाथाबद्ध कर दो।[2] इससे भी यही मालूम होता है कि 'दव्वसहावपयास' पहले दोहाबद्ध था और उसे माइल्ल धवलने गाथाबद्ध किया है। माइल्ल धवल 'गाथाकर्ता' ही हैं,

---

१ कारंजाकी प्रतिमें 'माइल्लधवलेण' पर 'देवसेनशिष्येण' टिप्पण भी है जिससे और भी स्पष्ट हो जाता है कि वे देवसेनके शिष्य थे। देखो सी० पी० बरार गवर्नमेंटद्वारा प्रकाशित हस्तलिखित ग्रन्थोंका सूचीपत्र पृष्ठ, ७३५।

२ सुणिऊण दोहरत्थं सिग्घं हसिऊण सुहंकरो भणइ।
एत्थ ण सोहइ अत्थो गाहाबंधेण तं भणइ ॥

इसका खुलासा इस ग्रन्थकी उत्थानिकासे भी हो जाता है, जहाँ लिखा है कि गाथाकर्ता ( ग्रन्थकर्ता नहीं ) इष्टदेवताको नमस्कार करते हुए कहते हैं।

नीचे लिखी गाथाओंसे भी यह प्रकट होता है कि इस ग्रन्थके कर्ता देवसेनसूरि नहीं किंतु माइल्ल धवल हैं—

दारियदुण्णयदणुयं परअप्पपरिक्खतिक्खखरधारं।
सव्वण्हुविण्हुचिण्हं सुदंसणं णमह णयचक्कं ॥
सुयकेवलीहिं कहियं सुअसमुद्दअमुदमयमाणं।
बहुभंगभंगुरावि य विराइयं णमह णयचक्कं ॥
सियसद्दसुणयदुण्णयदणुदेहविदारणेक्कवरवीरं।
तं देवसेणदेवं णयचक्कयरं गुरुं णमह ॥

इनमेंसे पहली दो गाथाओंमें नयचक्रकी प्रशंसा करके कहा है कि ऐसे विशेषणोंसे युक्त नयचक्रको नमस्कार करो और तीसरी गाथामें कहा है कि दुर्नयरूपी राक्षसको विदारण करनेवाले श्रेष्ठ वीर गुरु देवसेनको जो नयचक्रके कर्ता हैं—नमस्कार करो। यदि इस ग्रंथके कर्ता स्वयं देवसेन होते तो वे अपने लिए गुरु आदि शब्दोंका प्रयोग न करते और न यही कहते कि तुम उन देवसेनको और उनके नयचक्रको नमस्कार करो।

इन सब बातोंसे सिद्ध है कि छोटे नयचक्रके कर्ता ही देवसेन हैं और माइल्ल धवल उन्हींको लक्ष्य करके उक्त प्रशंसा करते हैं। माइल्ल धवलने देवसेन-सूरिके पूरे नयचक्रको अपने इस ग्रन्थमें अन्तर्गर्भित कर लिया है, ऐसी दशामें उनका इतना गुणगान करना आवश्यक भी हो गया है।

माइल्ल धवलने इसके सिवाय और भी कोई ग्रंथ बनाये हैं या नहीं और ये कब कहाँ हुए हैं, इसका हम कोई पता नहीं लगा सके। संभवतः वे देवसेनके ही शिष्योंमें होंगे जैसा कि मोरेनाकी प्रतिकी अंतिम गाथासे और देवसेनके लिए श्रेष्ठ गुरु शब्दका प्रयोग देखनेसे जान पड़ता है। कारंजाकी प्रतिके टिप्पणसे भी यही मालूम होता है।

## देवसेनसूरि

नयचक्रके संबंधमें इतनी चर्चा करके अब संक्षेपमें इसके कर्ता देवसेनसूरिका परिचय दिया जाता है। इनका बनाया हुआ एक 'भावसंग्रह' नामका ग्रन्थ है।

उससे मालूम होता है कि इनके गुरुका नाम श्रीविमलसेन गणधर ( गणी ) था[1]। दर्शनसार नामक ग्रन्थके अंतमें वे अपना परिचय देते हुए कहते हैं कि पूर्वाचार्योंकी रची हुई गाथाओंको एक जगह संचित करके श्रीदेवसेन गणिने धारानगरीमें निवास करते हुए पार्श्वनाथके मंदिरमें माघ सुदी दशवीं विक्रम संवत् ९९० को यह दर्शनसार नामक ग्रन्थ रचा[2]। इससे निश्चय हो जाता है कि उनका अस्तित्वकाल विक्रमकी दशवीं शताब्दिका अन्त है[3]। अपने अन्य किसी ग्रन्थमें उन्होंने ग्रंथ-रचनाका समय नहीं दिया है।

यद्यपि इनके किसी ग्रन्थमें इस विषयका उल्लेख नहीं है कि वे किस संघके आचार्य थे; परन्तु दर्शनसारके पढ़नेसे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि वे पद्म-नंदि या कुन्दकुन्दकी अन्वयके आचार्य थे। दर्शनसारमें उन्होंने काष्ठासंघ, द्रविडसंघ, माथुरसंघ और यापनीयसंघ आदि सभी जैन संघोंकी उत्पत्ति बतलाई है और उन्हें जैनाभास कहा है; अतएव वे इन संघोंमेंसे किसी संघके नहीं थे।

दर्शनसारकी ४३ वीं गाथामें लिखा है कि यदि आचार्य पद्मनन्दि (कुन्दकुन्द) सीमन्धर स्वामीद्वारा प्राप्त दिव्यज्ञानके द्वारा बोध न देते तो मुनिजन सच्चे मार्गको कैसे जानते[4]? इससे यह निश्चय हो जाता है कि वे श्रीकुन्दाचार्यकी आम्नायके थे। इसके सिवाय अपने किसी गणगच्छादिका उल्लेख उन्होंने नहीं किया है।

---

१—सिरिविमलसेणगणहरसिस्सो णामेण देवसेणो ति।
अबुहजणबोहणत्थं तेणेयं विरइयं सुत्तं ॥

२—पुव्वायरियकयाइं गाहाइं संचिऊण एयत्थ।
सिरिदेवसेणगणिणा धाराए संवसंतेण ॥ ४९ ॥

रइओ दंसणसारो हारो भव्वाण णवसए नवए।
सिरिपासणाहगेहे सुविसुद्धे माहसुद्धदसमीए ॥ ५० ॥

३—दर्शनसारकी अन्य गाथाओंमें जहाँ जहाँ संवत्का उल्लेख किया है, वहाँ वहाँ 'विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स' पद देकर विक्रम संवत् ही प्रकट किया है। इसके सिवाय धारा ( मालवा ) में विक्रम संवत् ही प्रचलित रहा है।

४—जइ पउमणंदिणाहो सीमंधरसामिदिव्वणाणेण।
ण विबोहइ तो समणा कहं सुमग्गं पयाणंति ॥

भावसंग्रह ( प्राकृत ) में जगह जगह दर्शनसारकी अनेक गाथायें उद्धृत की गई हैं और उनका उपयोग उन्होंने स्वनिर्मित गाथाओंकी भाँति किया है। इससे इस विषयमें कोई संदेह नहीं रहता कि दर्शनसार और भाव-संग्रह दोनोंके कर्त्ता एक ही देवसेन हैं।

इनके सिवाय आराधनासार और तत्त्वसार नामके ग्रंथ भी इन्हीं देवसेनके बनाये हुए हैं और जो प्रकाशित हो चुके हैं।

पं० शिवजीलालने इनके ' धर्मसंग्रह ' नामके एक और ग्रंथका उल्लेख किया हैं; परंतु वह अभीतक हमारे देखनेमें नहीं आया।

---

# आचार्य अमितगति

## परमार राजाओंका जैन विद्वानोंके प्रति सद्भाव

मालवेम विद्याप्रेमी और विद्वान् परमार-वंशके राजाओंके कालमें जो अनेक जैन विद्वान् हो गये हैं, उनमें आचार्य अमितगतिका एक विशेष स्थान है। इस वंशके राजा जैनधर्मके प्रति आदर-भाव रखते थे। प्रद्युम्नचरित काव्यके कर्त्ता आचार्य महासेन मुंजराजाद्वारा पूजित थे[1]। इसी तरह महासेन महाराजा सिन्धुलके महामहत्तम ( महामात्य ) श्रीपर्पटके गुरु थे। न्यायकुमदचन्द्र और प्रमेयकमलमार्तण्डके कर्ता प्रभाचन्द्र धाराधीश भोजदेवद्वारा सम्मानित थे[2]। महाकवि धनपालने अपने प्रसिद्ध गद्य-काव्य 'तिलक-मंजरी'की रचना राजा भोजके कहनेसे की थी और राजा भोजने उन्हें अपनी सभामें 'सरस्वती'की पदवीसे सम्मानित किया था। दुबकुण्डके वि० सं० ११४५ के लेखके अनुसार जैनाचार्य शान्तिषेणने भोजदेवकी सभामें अम्बरसेन आदि जैन विद्वानोंका अपमान करनेवाले पण्डितोंको हराया था। इसी तरह भोजके वंशज अर्जुनदेवके सान्धिविग्रहिक मंत्री सलखण सम्भवतः पण्डित आशाधरके पिता थे[3] और गुरु बालसरस्वती मदनोपाध्याय शिष्य थे। इससे पता लगता है कि उक्त सब राजाओंके कालमें जैन विद्वानोंकी काफी प्रतिष्ठा थी और उनका जैनधर्मके प्रति सद्भाव था।

साहित्याचार्य पं० विश्वेश्वरनाथ रेउके कथनानुसार अमितगति वाक्पतिराज मुंजकी सभाके एक रत्न थे[4]। वे बहुश्रुत विद्वान् थे और उन्होंने विविध विषयोंपर ग्रन्थ लिखे थे। उनके तमाम उपलब्ध ग्रन्थ संस्कृतमें हैं, प्राकृत या अपभ्रंशका अब तक कोई ग्रन्थ नहीं मिला है।

---

१—आसीत् श्रीमहसेनसूरिरनघः श्रीमुञ्जराजार्चितः।—प्रद्युम्नचरित

२ देखो जैनशिलालेखसंग्रहका लेख नं० ५५—श्रीधाराधिपभोजराजमुकुटप्रोताश्मर-श्मिच्छटा ... श्रीमान्प्रभाचन्द्रमा।

३ देखो, 'पण्डितवर आशाधर' लेख। पृ० १३२

४ देखो, श्रीविश्वेश्वरनाथ रेउजीका 'राजा भोज'।

## काष्ठासंघ और माथुर संघ

अमितगति माथुरसंघके आचार्य थे। देवसेनसूरिने अपने 'दर्शनसार' में जो पाँच जैनाभास बतलाये हैं, उनमें एक माथुरसंघ भी है। इसे निःपिच्छिक भी कहते हैं। क्योंकि इस संघके अनुयायी मुनि मोर-पिच्छि या गो-पिच्छि नहीं रखते थे।

जैसा कि मैंने लेखान्तरोंमें बतलाया है, प्रायः सभी संघों, गणों और गच्छोंके नाम स्थानों या देशोंके नामसे पड़े हैं, माथुरसंघ नाम भी स्थानके कारण पड़ा है—मथुरा नगर या प्रान्तका जो मुनिसंघ वह माथुर संघ।

दर्शनसारमें काष्ठासंघकी उत्पत्ति आचार्य जिनसेनके सतीर्थ वीरसेनके शिष्य कुमारसेन द्वारा वि० सं० ७५३ में हुई बतलाई गई है, जो नन्दी-तटमें रहते थे और कहा है कि उन्होंने कर्कश केश, अर्थात् गौकी पूछकी पिच्छि, ग्रहण करके सारे बागड़ देशमें उन्मार्ग चलाया। फिर इसके दो सौ वर्ष बाद, अर्थात् वि० सं० ९५३ के लगभग मथुरामें माथुरोंके गुरु, रामसेनने, निःपिच्छिक रहनेका उपदेश दिया;[2] कहा कि न मयूरपिच्छि रखनेकी जरूरत है और न गोपुच्छकी पिच्छि। इससे जान पड़ता है कि काष्ठासंघकी ही एक शाखा माथुरसंघ है।

इस बातकी पुष्टि सुरेन्द्रकीर्ति आचार्यकी बनाई हुई पट्टावलीसे भी होता है जिसमें कहा है कि काष्ठासंघमें नन्दितट, माथुर, बागड़ और लाड़-बागड़ ये चार प्रसिद्ध गच्छ हुए।[3] यह स्पष्ट है कि ये चारों नाम स्थानों और प्रदेशोंके नामोंपर रक्खे गये

---

१ पं० बुलाकीचन्द्रकृत 'वचन-कोश'में जो वि० सं० १७३७ का बना हुआ है, लिखा है कि काष्ठासंघकी उत्पत्ति उमास्वामीके पट्टाधिकारी लोहाचार्य-द्वारा अगरोहा नगरमें हुई और काठकी प्रतिमा-पूजाका विधान करनेसे उसका काष्ठासंघ नाम पड़ा; परन्तु उक्त कथा सर्वथा अविश्वसनीय है। काठकी प्रतिमाकी बात तो बिल्कुल बे-सिरपैरकी है। काठकी प्रतिमाका पूजना किसी भी सम्प्रदायमें निषिद्ध नहीं है, यद्यपि काठ-प्रतिमा टिकाऊ न होनेसे बनाई नहीं जाती।

२ देखो दर्शनसारकी ३१ से ४१ नम्बर तककी गाथायें।

३—काष्ठासंघो भुवि ख्यातो जानन्ति नृसुरासुराः।
तत्र गच्छाश्च चत्वारो राजन्ते विश्रुताः क्षितौ॥
श्रीनन्दितटसंज्ञश्च माथुरो बागड़ाभिधः।
लाड़-बागड़ इत्येते विख्याताः क्षितिमण्डले॥

हैं। कुमारसेन नन्दितटके थे, उससे नन्दितटगच्छ; रामसेन मथुराके थे, उससे माथुर गच्छ और बागड़से ( सागवाड़ेके आसपासके प्रदेशको अब भी बागड़ कहते हैं ) बागड़गच्छ और लाट ( गुजरात ) और बागड़से लाड़-बागड़ गच्छ। लाट और बागड़ बहुत समय तक एक ही राजवंशके अधीन रह चुके हैं।

गण, गच्छ और संघ कहीं-कहीं पर्यायवाची रूपमें भी व्यवहृत हुए हैं।

माथुरसंघको जीव-रक्षाके लिए किसी तरहकी पिच्छि न रखनेके कारण ही जैनाभास कहा है, या और किसी कारणसे, यह समझमें नहीं आता। अन्यथा उस संघके आचार्य अमितगतिके ग्रन्थोंसे तो उनका कोई ऐसा सिद्धान्त-भेद नहीं मालूम होता, जिससे उन्हें जैनाभास कहा जाय। उनके ग्रन्थोंका पठन-पाठन भी दिगम्बर सम्प्रदायमें बराबर होता चला आया है।

बहुत सम्भव है कि मयूरपुच्छ और गोपुच्छकी पिच्छि रखनेका विवाद उस समय इतना बढ़ गया हो कि माथुरसंघके आचार्योंने चिढ़कर किसी भी तरहकी पिच्छि न रखना ज्यादा पसन्द किया हो। संघ-भेद अकसर ऐसे छोटे-छोटे कारणों और मतसहिष्णुताके अभावमें होते रहे हैं।

एक अनुमान यह भी होता है कि काष्ठासंघके मुनि चैत्यवासी या मठवासी हो गये थे, मन्दिरोंके लिए भूमि-ग्रामादि ग्रहण करने लगे थे। इसी कारण शायद उन्हें जैनाभास कहा गया हो[1]।

दर्शनसारकी रचना वि० सं० ९९० में हुई है। उसमें जो काष्ठासंघकी उत्पत्तिका समय वि० सं० ७५३ बतलाया है, उसके बिलकुल ठीक होनेमें हमें सन्देह है। इस विषयमें हमने दर्शनसार-विवेचनामें विस्तारके साथ लिखा है। सन्देह होनेका सबसे बड़ा कारण यह है कि दर्शनसारके अनुसार गुणभद्रकी मृत्युके पश्चात् विनयसेनके शिष्य कुमारसेनने काष्ठासंघकी[2] स्थापना की थी और गुणभद्र स्वामीने अपना उत्तरपुराण श० सं० ८२०, अर्थात् वि० सं० ९५३ में समाप्त किया है। यदि इस ९५५ संवत्को ही उनका मृत्यु-काल मान लिया जाय तो काष्ठासंघकी उत्पत्ति ७५५ से लगभग दो सौ वर्ष पीछे चली जाती है।

---

१ इस विषयपर 'वनवासी और चैत्यवासी सम्प्रदाय' शीर्षक लेखमें अधिक विस्तारके साथ लिखा गया है। २ दर्शनसार गाथा ३०–३२।

इसी तरह अमितगतिने अपना सुभाषितरत्नसंदोह वि० सं० १०५० में समाप्त किया है और उन्होंने अपनी गुरुपरम्पराके पाँच पूर्वजोंका उल्लेख किया है जिनमें सबसे पहले वीरसेन हैं। यदि प्रत्येक पूर्वजका समय २० वर्ष भी माना जाय, तो सौ वर्ष हो जाता है, अर्थात् वीरसेनका समय वि० स० ९५० के लगभग होगा और उक्त वीरसेन ही माथुरसंघके स्थापक नहीं थे, रामसेन थे[1] और यदि वे वीरसेनसे दो-तीन पीढ़ी ही पहले हुए हों, तो उनका समय भी दर्शनसारमें बतलाये हुए माथुरसंघकी स्थापनाके समयसे अर्थात् वि० सं० ९५३ से पहले चला जाता है।

लाड़-बागड़ संघ भी जो काष्ठासंघकी एक शाखा है, काफी प्राचीन मालूम होता है। दुबकुण्डके[2] जैनमन्दिरके प्रशस्ति-लेखके रचयिता, विजयकीर्ति मुनि, लाड़-बागड़ संघके हैं। वे शान्तिषेणके शिष्य थे। इन शान्तिषेणके पहलेके देवसेन, कुलभूषण और दुर्लभसेन नामक गुरुओंका भी उसमें उल्लेख है। शान्तिषेण दुर्लभसेनके शिष्य थे। अर्थात् विजयकीर्तिसे कमसे कम सौ वर्ष पहले देवसेन गुरु होंगे। उक्त लेख भाद्र सुदी ३ वि० सं० ११४५ का लिखा हुआ है। अर्थात् वि० सं० १०४५ से भी पहले तक इस संघकी परम्परा जा पहुँचती है।

इसी तरह प्रद्युम्नचरित काव्यके कर्त्ता महासेन[3] परमार-राजा मुंजके समयमें वि० सं० १०५० के लगभग हुए हैं। ये भी लाड़-बागड़ संघके थे। इन्होंने अपने गुरु गुणाकरसेन और दादा गुरु जयसेनका उल्लेख किया है, जो वि० स० १००० के लगभग हुए होंगे या उससे कुछ पहले।

---

१ दर्शनसार गाथा ४०।

२ ग्वालियरसे ७९ मील नैऋतमें कुनू नदीकी बाईं ओर 'दुबकुंड' नामक स्थानमें यह जैनमन्दिर है और एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द २, पृष्ठ ३७-४० में उक्त लेख छपा है।

३ प्रद्युम्नचरित माणिकचन्दजैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। जिस प्रतिके आधारसे वह छपा था, उसमें प्रशस्ति नहीं थी। परन्तु कारंजाके भंडारमें जो प्रति है, उसमें प्रशस्ति है, जो आगे 'महासेनाचार्य' शीर्षक लेखमें उद्धृत की गई है।

## गुरु-शिष्य-परम्परा

अमितगतिकी गुरुपरम्परा इस प्रकार है—सिद्धान्तपारगामी वीरसेन, उनके शिष्य देवसेन, देवसेनके शिष्य अमितगति ( प्रथम ), उनके नेमिषेण, नेमिषेणके माधवसेन और उनके शिष्य अमितगति[1]।

और अमितगतिकी शिष्य-परम्पराका पता अमरकीर्तिके छक्कम्मोवएस ( षट्कर्मोपदेश ) से लगता है, जो इस प्रकार है—अमितगति, शान्तिषेण, अमरसेन, श्रीषेण, चन्द्रकीर्ति और चद्रकीर्तिके शिष्य अमरकीर्ति। अमरकीर्तिने अपना यह अपभ्रंश भाषाका ग्रन्थ भादों सुदी १४ वि० सं० १२४७ को समाप्त किया था।

## ग्रन्थोंका परिचय

अमितगतिसूरिके अबतक नीचे लिखे ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं —

**१ सुभाषितरत्नसन्दोह**—यह एक स्वोपज्ञ सुभाषित ग्रन्थ है। इसमें सांसारिक विषयनिराकरण, मायाहंकार-निराकरण, इन्द्रियनिग्रहोपदेश, स्त्रीगुणदोष-विचार, देवानिरूपण आदि बत्तीस प्रकरण हैं और प्रत्येकमें बीस-बीस पचीस पचीस पद्य हैं। सुगम संस्कृतमें प्रत्येक विषयका बड़ी सुन्दरतासे निरूपण किया गया है। सभी पद्य कण्ठ करने लायक हैं। ग्रन्थके उपान्तमें २१७ श्लोकोंमें श्रावक-धर्म-निरूपण है, जिसे एक छोटा-सा श्रावकाचार समझना चाहिए। पूरे ग्रन्थमें ९२२ पद्य हैं। निर्णयसागरकी काव्यमालामें यह बहुत समय पहले प्रकाशित हो चुका है। कलकत्तेकी सिद्धान्त-प्रचारिणी सभा इसे हिन्दी अनुवादसहित भी प्रकाशित कर चुकी है। यह विक्रम संवत् १०५० पौष सुदी पंचमीको समाप्त हुआ था, जब कि राजा मुंज पृथिवीका पालन करते थे।

**२ धर्मपरीक्षा**—यह संस्कृत साहित्यमें अपने ढंगका एक निराला ही काव्य-ग्रन्थ है। इसमें हिन्दू पुराणोंकी ऊटपटांग कथाओं और मान्यताओंको बड़े ही मनोरंजक रूपमें मजाक करते हुए अविश्वसनीय ठहराया है। सारा ग्रन्थ एक सुन्दर कथाके रूपमें श्लोकबद्ध है। श्लोकोंकी संख्या १९४५ है। यह ग्रन्थ

---

१ आगे दी हुई प्रशस्तियाँ देखिए।

२ इस ग्रन्थका विस्तृत परिचय प्रो० हीरालालजी जैनने जैन-सिद्धान्तभास्कर भाग २ अंक ३ में दिया है।

हरिभद्रसूरिके धूर्ताख्यान नामक प्राकृत ग्रन्थके ढंगका है। कमसे कम धूर्ताख्यानकी छाया इसमें अवश्य है। यह बात ग्रन्थकर्त्ताका आशु-कवि होना प्रकट करती है कि केवल दो महीनेमें ही उन्होंने इस ग्रन्थको रच डाला था[1]।

यह ग्रन्थ विक्रम संवत् १०७० में समाप्त हुआ था। अबसे लगभग ४० वर्ष पहले इसे स्व० गुरुजी पं० पन्नालालजीने हिन्दी-अनुवाद सहित बम्बईसे प्रकाशित किया था। साँगलीसे इसका एक संस्करण मराठी टीकासहित भी छप चुका है।

३ **पंचसंग्रह**—इसे संस्कृतश्लोकबद्ध पंचसंग्रह कहना चाहिए। अज्ञातनाम-कर्तृक प्राकृत पंचसंग्रहको ही सुगम संस्कृतमें श्लोकबद्ध करके यह रचा गया जान पड़ता है। यह विक्रम-संवत् १०७३ में मसूतिकापुर नामक स्थानमें बनकर समाप्त हुआ था। इसकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि इनके गुरु माधवसेनके समयमें सिन्धुपति या सिन्धुल पृथ्वीकी रक्षा करते थे। यह माणिकचन्द-जैनग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है।

४ **उपासकाचार**—अमितगतिश्रावकाचार नामसे इसकी प्रसिद्धि है। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें यह बहुत विशद, सुगम और विस्तृत है। रचना बहुत ही सुन्दर और काव्यमयी है। इसकी श्लोकसंख्या १३५२ है। इस ग्रन्थके अन्तमें कर्त्ताने अपनी गुरु-परम्परा तो दी है, परन्तु रचनाका समय, स्थान आदि नहीं दिया है। संभव है, प्रशस्तिके एक दो पद्य लिपिकर्त्ताओंकी कृपासे छूट गये हों। यह अनन्तकीर्ति-ग्रन्थमालामें स्व० पं० भागचन्दजीकी भाषावचनिका-सहित प्रकाशित हो चुका है।

५ **आराधना**—यह शिवार्यकी प्राकृत आराधनाका पद्यबद्ध संस्कृत अनुवाद है, जो केवल चार महीनेमें पूर्ण किया गया था। इसमें ग्रन्थकर्त्ताने देवसेनसे

---

१—अमितगतिरिवेदं स्वस्य मासद्वयेन। प्रथितविशदकीर्तिः काव्यमुद्भूतदोषम्॥
अभी अभी हरिषेणकृत 'धम्मपरिक्खा' नामक अपभ्रंश भाषाका एक ग्रन्थ देखनेको मिला जो संस्कृत धर्मपरीक्षासे पहलेका—वि० सं० १०४० का—बना हुआ है और हरिषेणने लिखा है कि पहले धर्मपरीक्षा जयरामकृत गाथाबद्ध थी, उसे मैंने पद्धड़िया छन्दमें किया। जान पड़ता है, अमितगतिने अपना संस्कृत ग्रंथ उक्त दोमेंसे किसी एकके आधारसे बनाया है। शायद इसी लिए उसके बननेमें केवल दो ही महीने लगे। कथानक, पात्रोंके नाम आदि धम्मपरिक्खा और धर्मपरीक्षाके बिल्कुल एक हैं।

१२

लेकर अपने तककी गुरुपरम्परा दी है; परन्तु समय और स्थान नहीं दिया है। शोलापुरसे प्रकाशित हो चुका है।

६ **सामयिक पाठ**—यह एक सौ बीस पद्योंका छोटा-सा प्रकरण है। इसके अन्तमें लिखा है—

" वृत्तवंशशतेनेति कुर्वता तत्त्वभावनां। सद्योऽमितगतेरिष्टा निर्वृत्तिः क्रियते करे।
इति द्वितीय भावना समाप्ता।"

इससे मालूम होता है कि इस ग्रन्थका नाम सामायिक पाठ नहीं है, या तो तत्त्वभावना होगा या कुछ और। 'इति द्वितीय भावना'से यह भी अनुमान होता है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ बड़ा है और उसकी यह दूसरी भावना या दूसरा अध्याय है। माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालाके सिद्धान्तसारादिसंग्रहमें यह एक ही कापी परसे प्रकाशित हुआ है जिसे ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी किसी पुस्तक-भंडारसे नकल करके लाये थे।

७ **भावना-द्वात्रिंशतिका**—३२ पद्योंका यह भी एक प्रकरण है, जो सामायिक पाठ नामसे कई स्थानोंसे प्रकाशित हो चुका है। पाठ करने योग्य सुन्दर रचना है। संभव है, यह भी पूर्वोक्त तत्त्वभावना या ऐसे ही किसी नाम-वाले ग्रन्थका एक अध्याय हो।

८ **योगसार प्राभृत**—इस ग्रन्थके कर्त्ताका नाम भी अमितगति है, परन्तु इसके कर्त्ता शायद इन अमितगतिके दादा गुरुके गुरु अमितगति हों। क्योंकि ये अमितगति अपने प्रत्येक ग्रन्थके प्रायः प्रत्येक प्रकरण या अध्यायके अन्तमें अपना अमितगति नाम श्लिष्ट रूपसे देते हैं। उनकी यह विशेषता योग-सारमें नहीं है। इस ग्रन्थके अन्तमें कोई गुरु-परम्परा भी नहीं दी है[1]।

अपने नामके साथ दिया हुआ 'वीतराग' विशेषण भी इनके प्रथम अमित-

---

१—दृष्ट्वा सर्वं गगननगरस्वप्नमायोपमानं
निःसंगात्मामितगतिरिदं प्राभृतं योगसारं
ब्रह्मप्राप्त्या परममकृतं स्वेषु चात्मप्रतिष्ठम्
नित्यानन्दं गलितकलिलं सूक्ष्ममत्यक्षलक्ष्यम्॥
योगसारमिदमेकमानसः प्राभृतं पठति योऽभिमानतः॥
स्वस्वरूपमुपलक्ष्य सोऽवितः (चिरः) सम्प्रयाति भवदोषवंचितम्॥
इति श्रीमदमितगतिवीतरागविरचितायामध्यात्मतरंगिण्यां नवमोधिकारः।

गति होनेके अनुमानको सहारा देता है । यह जैनसिद्धान्त-प्रकाशिनी संस्था-द्वारा हिन्दी-अनुवाद-सहित प्रकाशित हो चुका है ।

कुछ ग्रन्थ-सूचियोंमें जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, सार्द्धद्वयद्वीपप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति इन चार ग्रन्थोंको और भी अमितगति-कृत बतलाया है । परन्तु अभी तक ये कहीं उपलब्ध नहीं हुए हैं ।

उपलब्ध ग्रन्थोंमें सुभाषितरत्नसन्दोह वि० सं० १०५० की रचना है । इसके पहलेकी किसी रचनाका हमें पता नहीं । यह ग्रन्थ काफी प्रौढ़ है । अधिक नहीं तो उस समय ग्रन्थकर्त्ताकी अवस्था २५-३० वर्षकी अवश्य होगी । इस दृष्टिसे हम श्रीअमितगतिका जन्म-काल वि० सं० १०२० के लगभग मान सकते हैं । पंच-संग्रह वि० संवत् १०७३ में समाप्त हुआ है, अतएव उस समय वे ५० वर्षसे ऊपर होंगे ।

## समकालीन राजा

अपने ग्रन्थोंमें उन्होंने मुंज और सिन्धुलका उल्लेख किया है । ये दोनों मालवेके परमार राजा थे और उनकी राजधानी धारा थी । ये मुंज वही हैं, जिनके विषयमें कहा गया है कि यशःपुंज मुंजराजाके चले जानेपर लक्ष्मी तो विष्णुके पास चली जायगी और वीरश्री वीरोंके घर, परन्तु सरस्वती बिल्कुल निरा-वलम्ब हो जायगी—उसका कोई आश्रयदाता न रहेगा[1] । मुंज सरस्वती और सरस्वती-सेवकोंके ऐसे ही आश्रयदाता थे । उनका दूसरा नाम वाक्पतिराज था[2] । वे स्वयं भी विद्वान् और कवि थे । उनका बनाया हुआ कोई स्वतंत्र ग्रन्थ तो अब तक नहीं मिला है, परन्तु कुछ ग्रन्थोंमें उनके कुछ पद्य मिले हैं[3] । उनकी

---

१ लक्ष्मीर्यास्यति गोविन्दे वीरश्रीर्वीरवेश्मनि ।
गते मुंजे यशःपुंजे निरालम्बा सरस्वती ॥ —प्रबन्धचिन्तामणि

२ प्रीत्या योग्य इति प्रतापवसतिः ख्यातेन मुंजाख्यया
यः स्वे वाक्पतिराजभूमिपतिना राज्येऽभिषिक्तः स्वयम् ॥—तिलक-मंजरी

३ परमारनरेश अर्जुनवर्मदेवने अमरुशतककी रसिक-संजीविनी टीकामें २२ वें श्लोककी टीकामें यह कहकर एक पद्य उद्धृत किया है कि यह हमारे पूर्वज वाक्पतिराज अपरनाम मुंजका है ।

राजधानी उज्जयिनीमें थी[१]। वे राजा सीयक, श्रीहर्ष या सिंहभटके पुत्र थे, बड़े ही पराक्रमी। कर्णाटक, लाट, केरल, चोलके राजाओंको उन्होंने जीता। कलचुरिनरेश युवराज देव ( द्वितीय ) को हराकर उसकी राजधानी त्रिपुरीको लूटा, मेवाड़पर चढ़ाई करके आहाड़को नष्ट किया और चित्तौरगढ़ और उसके पासके प्रदेशको अपने राज्यमें मिला लिया। उन्होंने सोलंकी राजा तैलप द्वितीयको छह बार हराया, पर सातवीं बार गोदावरीके पासके युद्धमें वे कैद कर लिये गये और वि० सं० १०५० और १०५४ के बीच मार डाले गये। सुभाषितरत्नसंदोहकी रचनाके समय वे जीते थे। तिलकमंजरीके कर्त्ता धनपाल, नवसाहसांकचरित-कर्ता पद्मगुप्त या परिमल, दशरूपावलोक-टीकाके कर्त्ता धनिक, पिंगल-छन्दःसूत्रके टीकाकार हलायुध और अमितगति इस राजाकी ही सभाके रत्न थे।

सिन्धुल, सिन्धुराज, कुमारनारायण या नवसाहसांक मुंजके छोटे भाई और प्रसिद्ध राजा भोजके पिता थे। पद्मगुप्तने इन्हींकी आज्ञासे 'नवसाहसांक-चरित' नामका ऐतिहासिक काव्य लिखा था। मुंजने अपने जीते जी ही भोजको गोद ले लिया था। परन्तु भोज नाबालिग थे, इसलिए मुंजकी मृत्युके समय सिन्धुल ही राजगद्दीपर बैठ गये थे। इन्होंने हूणोंको तथा दक्षिण कोशल, बागड़, लाट और मुरलवालोंको युद्धमें हराया था। ये गुजरात-नरेश सोलंकी चामुण्डराजके साथकी लड़ाईमें मारे गये। वि० सं० १०५४ और १०६६ के बीच किसी समय इनके मारे जानेका अनुमान किया गया है।

भक्तामर-चरित, प्रबन्धचिन्तामणि, भोजप्रबन्ध आदि ग्रन्थोंमें राजा मुंजके द्वारा सिन्धुलके अन्धे किये जाने और भोजको वध करनेके लिए भेजनेकी जो कथायें मिलती हैं, वे सभी कपोलकल्पित मालूम होती हैं। इतिहाससे उनकी कोई पुष्टि नहीं होती।

आगे अमितगतिके ग्रन्थोंकी प्रशस्तियाँ उद्धृत की जाती हैं—

---

१ वाक्पतिराजके एक दान-पत्रसे ( इं० एण्टिक्वेरी, जिल्द ६, पृ० ५१-५२ ) और परिमलके नवसाहसांक-चरितसे मालूम होता है कि मुंजके समय राजधानी उज्जयिनी थी। उसके बाद धाराको भोजदेवने अपनी राजधानी बनाया था।

## ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ

### सुभाषितरत्नसन्दोह—

आशीर्विध्वस्तकन्तोर्विपुलशमभृतः श्रीमतः कान्तकीर्तिः
सूरेर्यातस्य पारं श्रुतसलिलनिधेर्देवसेनस्य शिष्यः ।
विज्ञाताशेषशास्त्रो व्रतसमितिभृतामग्रणीरस्तकोपः
श्रीमान्मान्यो मुनीनाममितगतियतिस्त्यक्तनिःशेषसंगः ॥९१५
अलंघ्यमहिमालयो विमलसत्त्ववान्रत्नधि-
र्वरस्थिरगभीरतो गुणमणिः पयोवारिधिः ।
समस्तजनता सतां श्रियमनश्वरीं देहिनां
सदाऽमृतजलच्युतो विबुधसेवितो दत्तवान् ॥ ९१६ ॥
तस्य ज्ञातसमस्तशास्त्रसमयः शिष्यः सतामग्रणीः
श्रीमान्माथुरसंघसाधुतिलकः श्रीनेमिषेणोऽभवत् ।
शिष्यस्तस्य महात्मनः शमयुतो निर्धूतमोहद्विषः
श्रीमन्माधवसेनसूरिरभवत्क्षोणीतले पूजितः ॥ ९१७ ॥
कोपारातिविघातकोऽपि सकृपः सोमोऽप्यदोषाकरो
जैनोऽप्युग्रतरस्तपो गतभयो भीतोऽपि संसारतः ।
निष्कामोऽपि समिष्टमुक्तिवनितायुक्तोऽपि यः संयतः
सत्यारोपितमानसो धृतवृषोऽप्यचर्यः प्रियोऽप्यप्रियः ॥ ९१८ ॥
दलितमदनशत्रोर्भव्यनिर्व्याजबन्धोः शमदमयममूर्तिश्चन्द्रशुभ्रोरुकीर्तिः ।
अमितगतिरभूद्यस्तस्य शिष्यो विपश्चिद् विरचितमिदमर्घ्यं तेन शास्त्रं पवित्रम् ९१९

× × ×

समारूढे पूतत्रिदशवसतिं विक्रमनृपे सहस्रे वर्षाणां प्रभवति हि पंचाशदधिके ।
समाप्ते पंचम्यामवति धरणीं मुंजनृपतौ सिते पक्षे पौषे बुधहितमिदं शास्त्रमनघम् ९२२

---

### धर्मपरीक्षा—

सिद्धान्तपाथोनिधिपारगामी श्रीवीरसेनोऽजनि सूरिवर्यः ।
श्रीमाथुराणां यमिनां वरिष्ठः कषायविध्वंसविधौ पटिष्टः ॥ १
ध्वस्ताशेषध्वान्तवृत्तिर्मनस्वी तस्मात्सूरिर्देवसेनोऽजनिष्ट ।
लोकोद्योती पूर्वशैलादिवार्कः शिष्टाभीष्टः स्थेयसोऽपास्तदोषः ॥ २

भासिताखिलपदार्थसमूहो निर्मलोऽमितगतिर्गणनाथः ।
वासरो दिनमणेरिव तस्माज्जायते स्म कमलाकरबोधी ॥ ३
नेमिषेणगणनायकस्ततः पावनं वृषमधिष्ठितो विभुः ।
पार्वतीपतिरिवास्तमन्मथो योगगोपनपरो गणार्चितः ॥ ४
कोपनिवारी शमदमधारी माधवसेनः प्रणतरसेनः ।
सोऽभवदस्माद्गलितमदोस्मा यो यतिसारः प्रशमितसारः ॥
धर्मपरीक्षामकृतवरेण्यां धर्मपरीक्षामखिलशरण्याम् ।
शिष्यवरिष्ठोऽमितगतिनामा तस्य पटिष्ठोऽनघगतिधामा ।

**पंचसंग्रह—**

श्रीमाथुराणामनघद्युतीनां संघोऽभवद् वृत्तविभूषितानाम्
हारो मणीनामिव तापहारी सूत्रानुसारी शशिरस्मिशुभ्रः ॥ १
माधवसेनगणी गणनीयः शुद्धतमोऽजनि तत्र जनीयः ।
भूयसि सत्यवतीव शशांकः श्रीमति सिन्धुपतावकलंकः ॥ २
शिष्यस्तस्य महात्मनोऽमितगतिर्मोक्षार्थिनामग्रणी-
रेतच्छास्त्रमशेषकर्मसमितिप्रख्यापनायाकृत ।
वीरस्येव जिनेश्वरस्य गणभृद्भव्योपकारोद्यतो
दुर्वारस्मरदन्तिदारणहरिः श्रीगौतमोऽनुत्तमः ॥ ३

× × ×

त्रिसप्तत्यधिकेऽब्दानां सहस्रे शकविद्विषः मसूतिकापुरे जातमिदं शास्त्रं मनोरमम् ॥ ६
उपासकाचार और भगवती आराधनाकी प्रशस्तियाँ कोई विशेषता न होनेसे नहीं दी गईं ।

---

# महासेनका प्रद्युम्न-चरित

ये लाट-वर्गट या लाड़-बागड़ संघके आचार्य थे। इनका बनाया हुआ 'प्रद्युम्न-चरित' काव्य नामका एक ही ग्रन्थ उपलब्ध है जो माणिकचन्द्रजैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। जिस एक प्रतिके आधारसे उक्त ग्रन्थ प्रकाशित हुआ था, उसमें कोई प्रशस्ति नहीं थी। परन्तु उसके बाद प्रो० हीरालालजी जैनको कारंजाके भंडारमें इसकी एक प्रति ऐसी मिली जिसमें नीचे लिखी प्रशस्ति दी हुई है—

श्रीलाटवर्गटनभस्तलपूर्णचन्द्रः शास्त्रार्णवान्तगसुधीस्तपसां निवासः।
कान्ताकलावपि न यस्य शरैर्विभिन्नं स्वान्तं वभूव स मुनिर्जयसेननामा ॥
तीर्णागमांबुधिरजायत तस्य शिष्यः श्रीमद्गुणाकरगुणाकरसेनसूरिः।
यो वृत्तबोधतपसा यशसा च नूनं प्रापत्परामनुपमामुपमां मुनीनां ॥ २
तच्छिष्यो विदिताखिलोरुसमयो वादी च वाग्मी कविः
शब्दब्रह्मविचित्रधामयशसां मान्यां सतामग्रणीः।
आसीत् श्रीमहसेनसूरिरनघः श्रीमुंजराजार्चितः
सीमा दर्शनबोधवृत्ततपसां भव्याब्जिनीबांधवः ॥ ३
श्रीसिन्धुराजस्य महत्तमेन श्रीपर्पटेनार्चितपादपद्मः।
चकार तेनाभिहितः प्रबंधं स पावनं निष्ठितमङ्गजस्य ॥ ४
श्रीमत्काममहानरस्य चरितं संसारविच्छेदिनः
श्रद्धाभक्तिपरा प्रबुद्धमनसा शृण्वंति ये सत्तमाः।
संवेगात्कथयन्ति ये प्रतिदिनं योऽधीयते संततं
भूयासुः सकलास्त्रिलोकमहिताः श्रीवल्लभेन्दुश्रियः ॥ ५
श्रीभूपतेरनुचरो मघनो विवेकी शृंगारभावघनसागररागसारं।
काव्यं विचित्रपरमाद्भुतवर्णगुम्फं संलेख्य कोविदजनाय ददौ सुवृत्तं ॥ ६
श्रे. माणिक्येन लिखितं। सं० १५६९ वर्षे फाल्गुन सुदि ६ गुरौ।

इसका भावार्थ यह है कि लाट-वर्गट संघमें सिद्धान्तोंके पारगामी जयसेन मुनि हुए और उनके शिष्य गुणाकरसेन। इन गुणाकरसेनके शिष्य महासेन सूरि हुए जो राजा मुंजके द्वारा पूजित थे और सिन्धुराज या सिन्धुलके महत्तम ( महामात्य ) पर्पटने जिनके चरणकमलोंकी पूजा की थी। उन्होंने इस प्रद्युम्नचरित काव्यकी रचना की और राजाके अनुचर विवेकवान् मघनने इसे लिखकर कोविद-जनोंको दिया।

इसके प्रत्येक सर्गके अन्तमें महासेनको सिन्धुराजके महामहत्तम पर्पटका गुरु लिखा है जो इस बातको सूचित करता है कि पर्पट जैनधर्मानुयायी थे और उन्हींके कहनेसे इस काव्यकी रचना हुई थी।

इसमें यद्यपि ग्रन्थ-निर्माणका समय नहीं दिया है परन्तु वह एक तरहसे निश्चित-सा है। क्योंकि मुंज और सिन्धुलका काल शिलालेखों और दूसरे साधनोंसे निर्णीत हो चुका है। राजा मुंजके दो दानपत्र वि० सं० १०३१ और १०३६ के मिले हैं और १०५० और १०५४ के बीच किसी समय तैलिपदेवने उनका वध किया था। इन्हीं मुंजदेवके समयमें वि० सं० १०५० में अमितगतिने अपना सुभाषित-रत्न-सन्दोह समाप्त किया था। राजा सिन्धुल सुप्रसिद्ध राजा भोजके पिता थे। इनकी मृत्यु गुजरातनरेश चामुण्डराय सोलंकीके साथकी लड़ाईमें वि० सं० १०६६ के कुछ पूर्व हुई थी। अर्थात् प्रद्युम्न-चरितकी रचना वि० सं० १०३१ से १०६६ के बीच किसी समय हुई होगी।

लाड़-बागड़ संघ माथुरसंघके ही समान काष्ठासंघकी एक शाखा थी। इस संघमें अनेक प्रभावशाली आचार्य हुए हैं। जिनकी चर्चा अन्य लेखोंमें की गई है। महासेनकी और कोई रचना अभीतक देखने सुननेमें नहीं आई।

प्रद्युम्नचरित चतुर्दशसर्गात्मक बहुत ही सुन्दर और सरस काव्य है। खेद है कि यह पठन-पाठनमें नहीं रहा, पुस्तक-भंडारोंकी ही शोभा बढ़ाता रहा, इस लिए इसकी प्रसिद्धि नहीं हुई।

---

# हमारे तीर्थक्षेत्र

## इतिहासमें तीर्थोंका स्थान

प्रत्येक धर्म और सम्प्रदायके इतिहासमें उसके तीर्थ-स्थानोंका एक विशेष स्थान रहता है। जैन-सम्प्रदायके सैकड़ों तीर्थ-स्थान हैं परन्तु जहाँ तक हम जानते हैं उनके विषयमें इतिहासकी दृष्टिसे अभीतक विचार ही नहीं किया गया है और यदि किया गया है तो बहुत ही कम।

जैनधर्मके मुख्य सम्प्रदाय दिगम्बर और श्वेताम्बर हैं। इन दोनोंके ही तीर्थ-स्थान हैं। उनमें बहुत-से ऐसे हैं जिन्हें दोनों ही एक ही स्थानमें मानते पूजते हैं और बहुत-से ऐसे भी हैं जिन्हें या तो दिगम्बरी ही मानते पूजते हैं या केवल श्वेताम्बरी; अथवा एक सम्प्रदाय एक स्थानमें मानता है और दूसरा दूसरे स्थानमें। यह अभिन्नता और भिन्नता एक इतिहासज्ञके लिए दोनों सम्प्रदायोंकी अभिन्नता और भिन्नताके समयोंका निर्णय करनेमें बहुत सहायक हो सकती है। किसी प्रान्त या प्रदेशमें एक सम्प्रदायके तीर्थ अधिक हैं और किसीमें दूसरेके। इससे उन प्रान्तोंमें उन तीर्थोंकी स्थापनाके समयकी या उससे बादकी सम्प्रदाय-विशेषकी बहुलता या प्रबलताका अनुमान भी किया जा सकता है। प्राचीन तीर्थ कौन-कौन थे और पीछे कौन कौन कब कब स्थापित हुए और किस भावनाकी प्रबलताके कारण हुए, यह जानना भी इतिहासज्ञके लिए बहुत उपयोगी है।

बहुतसे तीर्थ-स्थान एक समय बहुत प्रसिद्ध थे परन्तु इस समय उनका पता भी नहीं है, कि वे कहाँ थे और क्या हुए। इसी तरह जहाँ कुछ भी न था या एकाध मन्दिर ही था वहाँ बहुतसे नये नये मन्दिर निर्माण हो गये हैं और पिछले सौ-दो-सौ बरसोंमें तो वे स्थान मन्दिरों और मूर्तियोंसे पाट दिये गये हैं। उनको प्राचीन तीर्थके रूपमें प्रसिद्ध करनेके भी प्रयत्न किये गये हैं। यह भी इतिहासकी एक महत्त्वकी सामग्री है।

चरण-चिह्नोंकी पूजा, आयाग-पटोंकी पूजा, स्तूप-पूजा, मूर्ति-पूजा और इन

सबका क्रम-विकास तथा मूर्ति-शिल्प और स्थापत्य-कलाके वृद्धि-ह्रासकी जानकारीके लिए भी तीर्थ-क्षेत्र अत्यन्त उपयोगी हैं।

जैन-समाजकी पिछली शताब्दियोंकी मनोवृत्ति और कला-प्रेमका उत्कर्षापकर्ष भी इन तीर्थोंके इतिहासमें छुपा हुआ है।

## तीर्थोंके भेद

इस समय दिगम्बर-सम्प्रदायमें तीर्थक्षेत्रोंके दो ही भेद किये जाते हैं। एक तो 'सिद्धक्षेत्र' जहाँसे तीर्थङ्कर या दूसरे महात्मा सिद्ध-पद या निर्वाणको प्राप्त हुए हैं और दूसरे 'अतिशय क्षेत्र', जो किसी मूर्ति या तत्रस्थ देवताके किसी अतिशयके कारण बन गये हैं या जहाँ मन्दिरोंकी बहुलताके कारण दर्शनार्थी अधिक जाने लगे हैं और इस कारण उनका अतिशय बढ़ गया है।

प्राकृत निर्वाण-भक्तिके दो खण्ड हैं, एक निर्वाण-काण्ड और दूसरा अतिशय-क्षेत्रकाण्ड। इन दो खण्डोंके कारण ही शायद उक्त मान्यताका प्रचार हुआ है।

निर्वाण-भक्ति ( संस्कृत ) के टीकाकार तीर्थङ्करोंकी निर्वाण-भूमि और अन्येषां ( औरोंकी ) निर्वाण-भूमि कहकर सिद्ध-क्षेत्रोंके भी एक प्रकारसे दो भेद करते हैं।

तीर्थङ्करोंकी गर्भ-जन्म-तप-ज्ञान-भूमियाँ भी तीर्थक्षेत्रोंमें गिनी जाती हैं और गिनी जानी चाहिए; पर वे उक्त दो भेदोंमें अन्तर्भुक्त नहीं हो सकतीं।

जहाँतक हम जानते हैं—श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें सिद्धक्षेत्र और अतिशयक्षेत्र भेद नहीं माने जाते। श्रीजिनप्रभसूरिके विविध-तीर्थकल्पमें तथा अन्य ग्रन्थोंमें इस तरहका भेद-विधान नहीं मिलता।

## लेखका उद्देश्य

प्राचीन तीर्थस्थान वास्तवमें कहाँ थे या कहाँ होने चाहिए और अब वे किन स्थानोंमें माने जा रहे हैं, केवल इसी दृष्टिसे यह लेख लिखा गया है। गत जून महीनेमें ( सन् १९३९ ) मैंने अपना अवकाशका समय सुहृद्वर प्रो० हीरालालजी जैनके साथ श्रीगजपन्थ-क्षेत्रपर व्यतीत किया था और वहींसे माँगीतुङ्गी क्षेत्रकी भी यात्रा की थी। उसी समय इस लेखको लिखनेकी प्रेरणा हुई और उनके सहयोगसे इसका कच्चा रूप वहीं तैयार किया गया। केवल इतिहास-दृष्टिसे ही यह लिखा गया है, श्रद्धालुओंकी श्रद्धा-भक्तिमें किसी प्रकारका अन्तराय डालनेके अभिप्रायसे नहीं।

इस विषयमें छान-बीन करनेकी भी अभी काफी गुंजाइश है। ऐसी बहुत-सी

सामग्री होगी, जो अभी तक अप्रकाशित पड़ी है और जिसकी ओर हमारा ध्यान नहीं जा सका है।

## तीर्थोंका साहित्य

दिगम्बर जैन-सम्प्रदायमें इस समय केवल दो ही छोटी-छोटी पुस्तकें उपलब्ध हैं जो तीर्थक्षेत्रोंके सम्बन्धमें यत्किंचित्, सो भी अस्पष्ट और अधूरी, सूचनायें देती हैं और उन्हींको मुख्य मानकर यह लेख लिखा गया है। पहली है 'प्राकृत निर्वाण-काण्ड' और दूसरी 'संस्कृत निर्वाण-भक्ति'। पहलीमें केवल १९ और दूसरीमें ३२ पद्य हैं।

दूसरी पुस्तक श्रीप्रभाचंद्राचार्यके क्रिया-कलापमें संग्रहीत है और उसपर उनकी साधारण-सी टीका भी है। उनके कथनानुसार इसके कर्त्ता पूज्यपाद स्वामी हैं यद्यपि इसके लिए उन्होंने कोई प्रमाण नहीं दिया है[1]। कुन्दकुन्दकी जितनी रचनायें उपलब्ध हैं वे सब प्राकृतमें हैं तथा पूज्यपादकी संस्कृतमें और चूँकि दोनों बहुमान्य आचार्य हैं शायद इसीलिए तमाम भक्तियोंका दोनोंमें बँटवारा कर दिया गया है।

पं० आशाधरका भी एक क्रिया-कलाप नामका ग्रन्थ है और उसमें उन्होंने भी पूर्वोक्त क्रिया-कलापकी अधिकांश भक्तियाँ संग्रहीत की हैं परन्तु उन्होंने उनके कर्त्ताओंके सम्बन्धमें इस तरहकी कोई बात नहीं लिखी है।

श्रीप्रभाचन्द्रने अपने क्रिया-कलापमें प्राकृत निर्वाण-काण्डका संग्रह नहीं किया है परन्तु पं० आशाधरने उसके ( निर्वाणकाण्डके ) प्रारम्भकी पाँच गाथायें ही दी हैं। शेष गाथायें क्यों छोड़ दी गईं, यह समझमें नहीं आया। बम्बईके 'ऐलक पन्नालाल-सरस्वती-भवन' की प्रति देखकर यह बात लिखी जा रही है जो बहुत अशुद्ध है। सम्भव है लेखकके प्रमादसे शेष गाथायें छूट गई हों।

निर्वाण-भक्ति और निर्वाण-काण्ड इन दोनोंके ही ठीक समय-निर्णयकी जरूरत है। अन्य ग्रन्थोंमें यदि कहीं इनके उद्धरण मिल जायँ तो इसपर कुछ प्रकाश पड़ सकता है। फिर भी यह निश्चित है कि ये दोनों पुस्तकें पं० आशाधरजीके

---

१ सिद्धभक्तिकी टीकाके अन्तमें श्रीप्रभाचन्द्रने इस प्रकार लिखा है—"संस्कृताः सर्वा भक्तयः पादपूज्यस्वामिकृताः प्राकृतास्तु कुन्दकुन्दाचार्यकृताः।" अर्थात् संस्कृतकी सारी भक्तियाँ पूज्यपादस्वामिकृत हैं और प्राकृतकी कुन्दकुन्दाचार्यकृत।

पहलेकी हैं और वे विक्रमकी तेरहवीं शताब्दीके अन्तमें हुए हैं। अर्थात् कमसे कम छः सौ वर्ष पहलेकी तो ये हैं ही—पर इन दोनोंमें कुछ अधिक समता नहीं है। दोनों ही जुदा-जुदा ढङ्गसे लिखी गई हैं। निर्वाण-काण्डमें तो तीर्थोंका उल्लेखमात्र करके और कहीं कहीं उनका स्थान-निर्देश करके, वहाँसे मुक्ति प्राप्त करनेवालोंको नमस्कार किया गया है और निर्वाण-भक्तिमें पहले बीस पद्योंमें केवल भगवान् महावीरके पाँचों कल्याणोंका वर्णन किया गया है और फिर आगेके बारह पद्योंमें कैलास, चंपापुर, गिरनार, पावापुर, सम्मेदशिखर, शत्रुञ्जय आदिका उल्लेख करके दूसरे निर्वाण-स्थानोंका नाममात्र दे दिया है। पहलेके २० पद्योंको पढ़कर तो मालूम होता है कि वे एक स्वतन्त्र स्तोत्रके पद्य हैं जिनके अन्तमें यह पद्य है—

" इत्येवं भगवति वर्द्धमानचन्द्रे यः स्तोत्रं पठति सुसन्धयोर्द्वयोर्हि।
सोऽनन्तपरमसुखं नृदेवलोके भुक्त्वान्ते शिवपदमक्षयं प्रयाति।"

इन दो पुस्तकोंके सिवाय तीर्थक्षेत्रोंकी खोजमें सहायता देनेवाली और कोई स्वतन्त्र रचना हमारे देखनेमें नहीं आई। हाँ, कथा-साहित्यसे कुछ बातें संग्रहीत की जा सकती हैं। श्वेताम्बर-साहित्यमें अवश्य ही विविध तीर्थकल्प, तीर्थमाला, विविध-प्रबन्ध आदि अनेक साधन हैं।

## सर्वमान्य तीर्थ

दोनों भक्तियोंके अष्टापद (कैलास) चम्पा, ऊर्जयन्त (गिरनार) और शत्रुञ्जय, ऐसे तीर्थ हैं जिनके विषयमें कोई मत-भेद नहीं है[1] और दिगम्बर-श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदाय इन्हें मानते हैं। अतएव इनके विषयमें यह कहा जा सकता है कि ये सबसे प्राचीन हैं और शायद तबसे हैं जब जैनशासन अविभक्त था, उसमें भेद नहीं हुए थे।

## पावापुर

पावापुर भी दोनों सम्प्रदायोंको मान्य है और एक ही स्थानमें माना जाता है। फिर भी कुछ इतिहासज्ञ उक्त स्थानके विषयमें सन्देह करते हैं। बौद्धधर्मके

---

१ श्रीयतिवृषभाचार्यकी 'तिलोयपण्णत्ति' में क्षेत्र-मंगलका उदाहरण देते हुए पावा-नगरी, उज्जयंत और चम्पा तीन नामोंका उल्लेख करके आदि शब्द दे दिया है—

" एदस्स उदाहरणं पावाणगरुज्जयंतचम्पादी।"

सुप्रसिद्ध विद्वान् पं० राहुल सांकृत्यायनके मतानुसार गोरखपुर जिलेका पपउर ( पापापुर ) गाँव ही पावापुर है, जो पडरोनाके पास है और कसयासे १२ मील उत्तर-पूर्वको है। कसया गोरखपुरसे ३७ मील पूर्वमें है। मल्ल लोगोंके गण-तन्त्रका संस्थागार ( सभा-भवन ) इसी पावानगरमें था। एक बार बुद्ध भगवान् पावाके आम्रवनमें ठहरे थे। जब वे बीमार हो गये, तब वहाँसे कसया या कुसीनाराको चल पड़े और इसलिए उस बारह मीलके अन्तरको वे रास्तेमें २५ जगह बैठ-उठकर मध्याह्नसे सन्ध्याकालतक पार कर सके।

कल्पसूत्रमें लिखा है कि जिस रात्रिको महावीर भगवान्का निर्वाण हुआ उस रातको नव मल्ल और नव लिच्छवि इस तरह अठारह गण-राजाओंने प्रोषधोपवास किया और उनके धर्मोपदेशके अभावमें दीपक जलाकर प्रकाश किया। इससे भी अनुमान होता है कि मल्लोंके गण-तन्त्रके समीप ही भगवान्का निर्वाण हुआ होगा। डा० जैकोबी आदि पाश्चात्य विद्वानोंको भी वर्तमान पावापुरीके ठीक होनेमें सन्देह है।

डा० त्रिभुवनदास ल० शाहने अपने 'प्राचीन भारतवर्ष' नामक गुजराती ग्रन्थमें भिलसाके पासके साँची-स्तूपको भगवान महावीरका निर्वाण-स्थान सिद्ध करनेका प्रयत्न किया है और उसीको अपापापुरी या पावापुरी बतलाया है।

मालूम नहीं वर्तमान पावापुरीमें उसकी प्राचीनताको प्रकट करनेवाले कोई चिह्न लेखादि हैं या नहीं और यदि हैं तो वे कितने प्राचीन हैं। यद्यपि इसकी सम्भावना बहुत कम है। क्योंकि प्राचीनताकी रक्षा करनेमें जैन-समाज उतना ही असावधान रहा है जितना नवीन निर्माण करनेमें कटिबद्ध। फिर भी इस सम्बन्धमें खोजकी जानी चाहिए। पपउरके आसपास भी खोजकी आवश्यकता है।

## दिगम्बर और श्वेताम्बर तीर्थ

गजपन्थ, तुङ्गी, पावागिरि, द्रोणगिरि, मेढगिरि, कुंथुगिरि, सिद्धवरकूट, बड़वानी आदि तीर्थ ऐसे हैं जिन्हें केवल दिगम्बर सम्प्रदाय ही मानता पूजता है और इसी तरह फलवर्द्धि ( फलोधी ), अर्बुदाद्रि ( आबू ), स्तम्भ आदि कुछ ऐसे तीर्थ हैं जिन्हें दिगम्बर-सम्प्रदाय नहीं मानता और न उसके साहित्यमें इनका कोई उल्लेख मिलता है।

निर्वाणकाण्डके तारउर, पावागढ़, पावागिरि, कुन्थुगिरि, बड़वानी आदि

तीर्थोंका नामोल्लेख संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें भी नहीं है और निर्वाणभक्तिके सह्याद्रि, विंध्याद्रि, हिमवत्, वृषदीपक निर्वाण-काण्डमें दिखलाई नहीं देते।

इससे अनुमान होता है कि ये दोनों भक्तियाँ पृथक् कालोंकी रचनायें हैं और सम्भव है कि इनके कर्ताओंके लिए एक दूसरेकी रचना अपरिचित रही हो।

अब हम प्रत्येक तीर्थके विषयमें खोजकी दृष्टिसे प्रकाश डालनेकी चेष्टा करेंगे—केवल कैलास, गिरनार आदि सर्वमान्य तीर्थोंको छोड़ देंगे।

अतिशय क्षेत्रोंके सम्बन्धमें किसी दूसरे लेखमें विचार किया जायगा।

## तारउर

**वरदत्तो य वरंगो सायरदत्तो य तारवरणयरे।**
**आहुट्ठयकोडीओ णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ ३॥**

निर्वाणकाण्डकी इस तीसरी गाथामें इस स्थानसे वरांग, सागरदत्त, वरदत्तादि साढ़े तीन करोड़ मुनियोंका निर्वाण लिखा है। मुद्रित पुस्तकोंमें 'तारवरणयरे' पाठ है परन्तु हमारी समझमें 'तारउरणियडे' (तारापुरनिकटे) होना चाहिए। 'तारउर' तारापुरका अपभ्रंश है। सोमप्रभाचार्यके 'कुमारपालप्रतिबोध' नामक ग्रन्थमें 'आर्यखपुटाचार्य-कथा' दी है। उक्त कथामें इसे तारॉउर (तारापुर) ही लिखा है और कहा है कि बच्छराजने पहले पहाड़के निकट बौद्धोंकी तारादेवीका

---

१ निर्वाण-काण्डकी कुछ प्रतियोंमें १९ वीं गाथाके वाद नीचे लिखी गाथा अधिक मिलती है जिसमें विंध्याचलका उल्लेख है—

विंध्याचलम्मि रणे मेहणादो इंदजयसहियो।
मेघव(उ)रणाम तित्थे (?) णिव्वाण गया णमो तेसिं॥

२ निर्वाणकाण्डकी गाथाओंके नम्बर सब प्रतियोंमें एकसे नहीं हैं, कहीं कहीं गड़बड़ भी है। ३ गायकवाड़ ओरियंटल सीरीजमें प्रकाशित 'कुमारपाल-प्रतिबोध' पृष्ठ ४४३।

४--ताराइ बुद्धदेवीइ मंदिरं तेण कारियं पुव्वं।
आसन्नगिरम्मि तओ भन्नइ ताराउरं ति इमो॥
तेणेव तत्थ पच्छा भवणं सिद्धाइयाइ कारवियं।
तं पुणकालवसेणं दिगंबरेहिं परिग्गहियं॥
तत्थ ममाएसेणं अजियजिणिंदस्स मंदिरं तुंगं।
दंडाहिव अभएणं जसदेवसुएण निम्मवियं॥

मंदिर बनवाया था, इसीलिए उसे तारापुर कहते हैं। इसके बाद उसी बच्छराजने फिर सिद्धायिका देवीका मंदिर बनवाया जो कालवश दिगम्बरियोंने ले लिया। अब वहींपर मेरे (कुमारपालके) आदेशसे अजितनाथका ऊँचा मंदिर यशोदेवके पुत्र दण्डाधिप अभयदेवने निर्माण किया।

यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि तारंगामें जो विशाल श्वेताम्बर मंदिर कुमारपाल महाराजका बनवाया हुआ मौजूद है, यह उसीका उल्लेख है।

तारापुरका तारउरसे तारंगा नाम कैसे बन गया, यह समझमें नहीं आता। सम्भव है यह तारागाँवसे अपभ्रष्ट हुआ हो। इस स्थानसे वरांगादिका मोक्ष जाना लिखा है। परन्तु वर्द्धमान भट्टारकके वरांग-चरितके अनुसार तो वरांग मुक्त नहीं हुए बल्कि सर्वार्थसिद्धिको गये हैं! इसके सिवाय उक्त चरितमें उनके देह-त्यागके स्थानका नाम तारंगा या तारपुर नहीं लिखा है। उन्होंने आनर्तपुर नगर बसाया था, वहाँ विशाल जिनालय बनवाकर प्रतिष्ठा कराई थी और फिर वहीं वरदत्त गणधरके समीप दीक्षा ले कर तपस्या की थी। श्रीजटा-सिंहनन्दिके वराङ्गचरितके अनुसार भी वराङ्ग वहींपर तपस्या करके सर्वार्थसिद्धिको गये हैं। भागवत पुराणके अनुसार द्वारका आनर्त्त देशमें ही थी और उसकी राजधानी आनर्त-पुरका वर्तमान तारंगासे कोई मेल नहीं बैठता।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें भी तारापुर या तारङ्गाका नाम नहीं है।

यहाँ दो दिगम्बर-मंदिर हैं जिनमेंसे एक संवत् १६११ का है और दूसरा १९२३ का। इसके पहलेका कोई चिह्न वहाँ नहीं रह गया है।

## पावागिरि

रामसुआ विण्णि जणा लाडणरिंदाण अट्ठकोडीओ।
पावाए गिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं ॥ ५ ॥

अर्थात् पावाके गिरिशिखरसे रामके दो पुत्र और लाट-नरेन्द्र आदि पाँच करोड़ मुनियोंको मोक्ष प्राप्त हुआ।

इस समय बड़ोदासे २८ मीलकी दूरीपर चाँपानेरके पासका पावागढ़ ही पावागिरि माना और पूजा जाता है।

यह पावागढ़ वास्तवमें एक बहुत विशाल पहाड़ी किला है जिसका प्राचीन

शिलालेखोंमें ' पावकगढ़ ' नामसे उल्लेख मिलता है। यह पहले तोमरवंशी राजाओंके अधिकारमें था। चारण कवि चंदने अपने पृथ्वीराजरासेमें इस पावकगढ़का अधिपति रामगोड़ तोमरको लिखा है। उसके पीछे यह सन् १४८३ में मुसलमानोंके अधिकारमें आया। उनके समयमें भी यह प्रसिद्ध किला गिना जाता था।

यहाँ पहाड़के ऊपर आठ दस मन्दिरोंके खण्डहर पड़े हुए हैं जिनमेंसे तीन-चारका कुछ समय पहले जीर्णोद्धार किया गया है। इन मन्दिरोंमें जो प्रतिमायें हैं उनमें सबसे प्राचीन प्रतिमा माघ सुदी ७ सोमवार वि० सं० १६४२ को भट्टारक वादिभूषणके उपदेशसे प्रतिष्ठित हुई है। १६४५, १६६५ और १६६९ की भी प्रतिमायें हैं[1] परन्तु प्रतिमा-लेखोंसे अथवा और किसी प्राचीन लेखसे इस स्थानका सिद्धक्षेत्र होना प्रकट नहीं होता।

पावागढ़के नीचे चाँपानेर शहरके खण्डहर पड़े हुए हैं। किसी समय यह बड़ा भारी नगर था।

श्रीरविषेणाचार्यकृत पद्मचरितके अनुसार रामचन्द्रके पुत्र लव-कुशने अयोध्यामें ही दीक्षा ली थी; परन्तु इस बातका कोई उल्लेख नहीं है कि उनका निर्वाण पावागिरिसे हुआ था। अन्य किसी कथा-ग्रन्थमें भी इसका स्पष्ट निर्देश देखनेमें नहीं आया।

## पावागिरि ( द्वितीय )

**पावागिरिवरसिहेर सुवण्णभद्दाइ मुणिवरा चउरो।**
**चलणाणईतडग्गे णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ १३ ॥**

इस गाथामें एक दूसरे पावागिरिका निर्देश है जो चलना नदीके तटपर था और जहाँसे सुवर्णभद्रादि चार मुनियोंको मोक्ष हुआ था। संस्कृत निर्वाणभक्तिमें न तो उक्त चलना नदीका नाम है और न पावागिरिका, सिर्फ लिखा है—

---

१ दिगम्बर-जैन डिरैक्टरीके अनुसार पाँचवें फाटकके बाद छठेके बाहर भीतपर एक पद्मासन-प्रतिमा डेढ़ फीट ऊँची उत्कीर्ण है, जिसपर संवत् ११३४ लिखा है।

२ श्रीगुणभद्राचार्यकृत उत्तरपुराणमें तो रामचन्द्रके पुत्रोंका ही जिक्र नहीं है। लव-कुश नामके पुत्र ही उनके नहीं हुए।

  

'नद्यास्तटे जितरिपुश्च सुवर्णभद्रः।' अर्थात् नदीके तटसे कर्मशत्रुको जीतनेवाले सुवर्णभद्रका मोक्ष हुआ।

अभी तक इस दूसरे पावागिरिका कोई पता नहीं था; परन्तु अब कुछ धनिकों और पण्डितोंने मिलकर इन्दौरके पास 'ऊन' नामक स्थानको पावागिरि बना डाला है और वहाँ धर्मशाला, मन्दिर आदि निर्माण कराके बाकायदा तीर्थ स्थापित कर दिया है। पिछले समयमें तीर्थ किस तरह निर्माण होते रहे हैं, मानो उसका यह एक ताजा उदाहरण है।

'महाराष्ट्रीय ज्ञान-कोष'के अनुसार ऊनमें एक जैन-मंदिर बारहवीं सदीका है। उसमें धारके परमार राजाका शिलालेख है। परन्तु जब तक किसी प्राचीन लेखमें उक्त स्थानका नाम 'पावागिरि' लिखा हुआ नहीं मिलता, तब तक ऊनके विषयमें इतना ही कहा जा सकता है कि वह एक प्राचीन स्थान है और वहाँ किसी समय जैनोंने बड़े बड़े मन्दिर बनवा कर अपना वैभव और धर्म-प्रेम प्रकट किया था।

एक बात और है। निर्वाण-काण्डकी बहुत-सी प्रतियोंमें यह गाथा ही नहीं है। पं० पन्नालालजी सोनीने अपने सम्पादित किये हुए 'क्रिया-कलाप'में इस गाथा-पर टिप्पण दिया है कि 'गाथेयं पुस्तकान्तरे नास्ति।' यहाँके 'ऐलक पन्नालाल-सरस्वती-भवन'के गुटका ( $\frac{२३५६}{१८६}$ ज ) में जो निर्वाण-काण्ड है, उसमें भी यह नहीं है। यह गुटका कमसे कम दो सौ वर्षका पुराना जरूर होगा। इसलिए संभव है कि यह गाथा प्रक्षिप्त ही हो। किसी लेखकने यह पाठ टिप्पणमें लिख लिया हो और पीछे वह मूलमें शामिल हो गया हो।

इन दो पावाओंके विषयमें विचार करते समय हमारा ध्यान बुन्देलखण्डके दो अतिशय क्षेत्रोंकी तरफ भी जाता है, जिनमेंसे एक टीकमगढ़ ( ओरछा स्टेट ) से तीन मील दूर है और जिसे 'पपौरा' कहते हैं। वहाँ बारहवीं शताब्दीसे लेकर उन्नीसवीं शताब्दी तकके बने हुए ८२ विशाल मन्दिर हैं। विक्रम संवत् १२०२ की चंदेल राजा मदनवर्मदेवके समयकी दो प्रतिमायें भी वहाँ हैं। इस स्थानसे दो मील पर 'उर' नामकी एक नदी है और रमन्ना ( रमण्यारण्यक ) नामका बहुत घना जङ्गल मन्दिरोंके परकोटेसे ही लगा हुआ है। इस पपौरा या पपौरका पापापुर या पपउरसे मेल बैठता है। दूसरा अतिशयक्षेत्र 'पवाजी' कहलाता है, जो तालबेहट ( ललितपुर और झाँसीके बीच ) से मील उत्तरकी ओर है। वहाँ

भी एक मौंहिरेमें बारहवीं शताब्दीकी प्रतिमायें हैं। यह मौंहिरा एक पहाड़ीके मूलमें है और आसपास पहाड़ियाँ हैं। क्षेत्रसे आध मीलके फासिलेपर 'पवा' नामक गाँव भी है और एक विशाल सरोवर। बेतवा ( वेत्रवती ) नदी भी कोई डेढ़ मीलपर है। यह 'पैवा' नाम भी पावाके बहुत निकट है।

पं० आशाधरजीने अपने क्रिया-कलापमें निर्वाण-काण्डकी जो गाथायें दी हैं उनमें 'पावाए गिरिसिहरे' पाठ है। उससे भास होता है कि 'पावा' गाँवका नाम होगा और उसीके पासका कोई गिरि-शिखर मोक्ष-स्थान होगा।

पर यह तो एक कल्पना है। ढूँढ़-खोज करनेवालोंको दिशासूचन-भरके लिए लिख दी है।

## गजपन्थ

**संत्तेव य बलभद्दा जदुवणरिंदाण अट्ठकोडीओ।**
**गजपंथे गिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ ७॥**

इस गाथामें गजपंथगिरिसे सात बलभद्र और यादव राजादि आठ करोड़ मुनियोंका मोक्ष-गमन बतलाया है। गाथाका एक और अधिक प्रचलित पाठ है 'संते जे बलभद्दा' जिससे सातकी संख्याका बोध नहीं होता। दो बलभद्र, अर्थात् रामचन्द्र और बलदेव (कृष्णके भ्राता) का तो यह निर्वाण-स्थल है नहीं। क्योंकि जैसा कि आगे बतलाया है, उत्तरपुराणके अनुसार रामचंद्रका निर्वाण सम्मेदशिखरसे हुआ है और बलदेवका मोक्ष हुआ ही नहीं है, वे महेन्द्रस्वर्गको गये हैं। अन्य सात बलभद्र कहाँसे मुक्त हुए हैं, उत्तरपुराणसे इसका कोई पता नहीं चलता। उसमें बलभद्रोंके वैराग्य और दीक्षाके वर्णन तो दिये हैं, परन्तु मोक्ष-स्थानोंके निर्देशका अभाव है। ग्रंथान्तरोंसे भी इसका कुछ पता नहीं चलता। और यह निर्वाणकाण्डमें भी नहीं बतलाया कि गजपंथ कहाँ था।

वर्तमान गजपंथ नासिकके निकट मसरूल गाँवके पासकी एक छोटी-सी पहाड़ीपर माना और पूजा जाता है; परंतु इस क्षेत्रका इतिहास तो विक्रम संवत् १९३९ से

---

१ पवाजीकी कल्पना टीकमगढ़ ( झाँसी )के पं० ठाकुरदासजी जैन बी० ए० से पूछताछ करते समय अचानक ही ध्यानमें आ गई। २ पं० पन्नालालजी सोनीद्वारा सम्पादित 'क्रियाकलाप'में यह गाथा तीसरे नम्बरपर दी हुई है।

  

ही प्रारंभ होता है जब कि इसे नागौर (मारवाड़) के भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्तिने स्थापित किया था। उन्होंने मसरूल गाँवमें आकर वहाँके पाटीलसे (मालगुजारसे) कहा कि मैं इस पासकी पहाड़ीपर जैन-तीर्थ बनाऊँगा और तुम्हारे इस गाँवमें धर्मशाला। इसके लिए मुझे जगह चाहिए। गाँवका पाटील उस समय उपस्थित नहीं था, उसके लड़के थे। उनसे जगहका सौदा तय नहीं हुआ तब भट्टारकजी अपने परिकरके साथ दूसरे गाँव चले गये जो म्हसरूलसे पास ही है और उसके निकट भी एक दूसरी पहाड़ी है। उस पहाड़ीमें भी कुछ गुफायें और मूर्तियाँ हैं, इसलिए उन्हें अगत्या वहीं तीर्थ स्थापन करनेका विचार करना पड़ा। इधर जब वृद्ध पाटील अपने घर आया और उसने सब वृत्तान्त सुना तब लड़कोंसे अप्रसन्न हुआ और बोला, "तुमने गलती की। जैनी लोग बड़े मालदार हैं, यहाँ धर्मशाला और मंदिर बन जानेसे हम लोगोंको और बस्तीवालोंको बहुत लाभ होगा।" आखिर वह तत्काल ही अपनी गाड़ी जोत कर उस गाँवको चल दिया और भट्टारकजीसे मिला। उसने मनामुनू कर सौदा पक्का कर लिया और उन्हें वापस लौटा लाया।

इसके बाद भट्टारकजीने धर्मशाला बनवाई और संवत् १९४२ में शोलापुरके सेठ नानचंद फतेहचंदजीने उनकी प्रेरणासे मंदिर-निर्माण कराया जिसकी प्रतिष्ठा १९४३ में की गई।

गजपंथकी पहाड़ीपर जो गुफायें और प्रतिमायें थीं उनका तो अब भक्तोंद्वारा इतना रूपान्तर हो गया है कि प्राचीनताका कोई चिह्न भी वहाँ बाकी नहीं रहा है। परन्तु उस समय भी यहाँ कोई ऐसा लेख या चिह्न नहीं था जिससे यह विश्वास किया जा सके कि १९३९ के पहले कभी इसका नाम गजपंथ रहा होगा।

दिगम्बर जैन डिरेक्टरीमें जो सन् १९१३ में प्रकाशित हुई थी, इस क्षेत्रका कुछ वर्णन दिया है। उसमें यहाँकी प्राचीनताका कोई उल्लेख नहीं है, अन्तमें सिर्फ इतना लिखा है कि "यहाँ एक खंडित शिलालेख मिला है। जिसका सारांश यह है—'संवत् ११४१ में हंसराज-माता गोदी बाईने माणिक स्वामीके दर्शन करके अपना जन्म सफल किया'।"

यह शिला-लेख कहाँ है और इसका मूलरूप क्या है, यह जाननेका अब कोई

---

१ लेखक लगभग २५ वर्ष पहले म्हसरूलमें लगभग दो महीने लगातार रहा था और उक्त वृद्ध पाटीलसे प्रायः हररोज ही मिलता था। पाटीलने स्वयं अपने मुँहसे यह इतिहास कहा था।

उपाय नहीं है। परन्तु यह एक बड़ा अद्भुत उल्लेख है, क्योंकि निजाम स्टेटमें ( अलेर स्टेशन से ४ मील ) जो कुल्पाक नामका तीर्थ है, वहाँके मूल नायककी प्रतिमा ही माणिक्य स्वामीके नामसे प्रख्यात है। श्रीजिनप्रभसूरिके ( वि० सं० १३६४—८९ ) विविधतीर्थकल्पमें 'कोल्लपाक-माणिक्यदेवतीर्थकल्प' नामका जो कल्प है, उसमें इस तीर्थका और माणिक्यस्वामीकी आश्चर्यजनक मूर्तिका विस्तृत वर्णन दिया है।

इसी तरह ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवन बम्बईके एक गुटकेमें ( २२१६/१५२ ख ) एक विना शीर्षककी रचना है जिसमें १७ पद्य हैं और जो भट्टारक धर्मभूषणके विविध शिष्योंके बनाये हुए हैं तथा जिनके अन्तमें प्रायः बनानेवाले शिष्यका नाम दिया हुआ है। उसमें भी कुल्पाक क्षेत्रके माणिक स्वामीका वर्णन किया है:—

देस तिलंगमझार, सार कुलुपाक्ष सुजानो।
मानिकस्वामी देव, आदि-जिन-बिंब बखानो॥
चक्रपती भरतेस, तासकर मुद्रिक प्रतिमा।
पूजी रावणराय, काज ( ल ? ) दुस्सम युग-महिमा॥
जलनिधि माशाति (?) तदा, संकरराय सपनज लहा।
निज भुवने जिन आनि ने, तीनिकाल पूजे तहा॥

इन प्रमाणोंसे स्पष्ट है कि माणिक्य स्वामीकी मूर्ति उक्त कुल्पाक तीर्थकी ही मूर्ति है। इसलिए उक्त लेखके सम्बन्धमें यह तो कहा ही नहीं जा सकता कि गजपंथमें ही माणिक्य स्वामीके दर्शन करके गोदींबाईने जन्म सफल किया था; तब यही कल्पना की जा सकती है कि उक्त शिलालेख किसी तरह किसीके द्वारा कुल्पाकसे यहाँ लाया गया होगा जिसका अब पता नहीं है। माणिक्यस्वामीका तीर्थ अब भी है और वहाँके अनेक पुराने शिलालेखोंमें उसका उल्लेख भी है।

म्हसरूलके मंदिरमें 'गजपंथाचल-मण्डलपूजा' नामकी एक हस्तलिखित पुस्तक है। उसे पढ़कर तो यह करीब करीब निश्चित हो जाता है कि भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्ति ही इस तीर्थके स्रष्टा और विधाता हैं। उक्त पुस्तकके अन्तकी नीचे लिखी हुई प्रशस्ति पढ़िए—

"हेमकीर्तिमुनेः पट्टे क्षेमेन्द्रादियशः प्रभुः।
तस्याज्ञया विरचितं गजपंथसुपूजनं॥ २१॥

विदुषा शिवजिद्रक्तनामधेयेन मोहन—
प्रेम्णा यात्राप्रसिद्धयर्थं चैकाह्निराचितं चिरं ॥ २२ ॥
जीयादिदं पूजनं च विश्वभूषणंवद्ध्रुवं ।
तस्यानुसारतो ज्ञेयं न च बुद्धिकृतं त्विदं ॥ २३ ॥ इत्याशीर्वादः

इति नागोरपट्टविराजमानश्रीभट्टारकक्षेमेन्द्रकीर्तिविराचितं गजपंथमंडलपूजनविधानं समाप्तम्। संवत् १९३९ माघशुक्लपंचमी सोमवासरे कोपरग्रामप्रतिष्ठायां समाप्तमिदम्।"

अर्थात् हेमकीर्तिके पट्टके उत्तराधिकारी भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्तिकी आज्ञासे यह गजपंथ मंडल पूजन रचा गया। इसे पं० शिवजीलालने, मोहनके प्रेमसे, यात्राकी प्रसिद्धिके लिए—अर्थात् लोग इस तीर्थको जान जाएँ और यात्राको आने लगें—केवल एक दिनमें बनाया। यह पूजन विश्व-भूषणके समान चिरंजीवी हो। यह उसीके अनुसार है, अपनी बुद्धिकृत नहीं है।

इस तरह इसके कर्त्ता पं० शिवजीलाल हैं; परंतु चूँकि वे तो आज्ञाकारी मात्र थे, इसीलिए अन्तमें यह भी लिख गये कि यह भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्ति-विरचित है!

कोपरगाँव ( जिला अहमदनगर ) की प्रतिष्ठाके अवसरपर सं० १९३९ में भट्टारकजीने पण्डितजीको बुलवाया होगा और उसी समय उनसे यह काम करा लिया होगा। पं० शिवजीलाल जयपुरके भट्टारकानुयायी पण्डित थे। उनका स्वर्गवास हुए बहुत अधिक वर्ष नहीं हुए हैं। उन्होंने संस्कृत और भाषामें अनेक ग्रन्थोंकी रचना की थी। चर्चासंग्रह, तेरहपंथ-खण्डन, रत्नकरण्डकी वचनिका आदि उनके

---

१—उक्त प्रशस्तिका 'विश्वभूषणवत्' पद श्लिष्ट मालूम होता है। शायद इसमें सोनागिरिकी गद्दीके भट्टारक विश्वभूषणका संकेत हो जो जगद्भूषणके शिष्य थे और संवत् १७२२ के लगभग मौजूद थे। ग्रन्थ-सूचियोंमें उनके 'मांगीतुङ्गी-पूजन-विधान'का नाम मिलता है। शायद यह मण्डल-विधान उसीके ढङ्गपर उसीके अनुसार बनाया गया हो। पूरा निश्चय तो माँगीतुङ्गी-पूजनके मिलनेपर ही हो सकता है।

जैनसिद्धान्तभास्कर वर्ष २, किरण १ के प्रतिमालेख-संग्रहमें एक 'सम्यग्दर्शनयंत्र'का उल्लेख है जो संवत् १७२२ का विश्वभूषणकी आम्नायके एक गृहस्थका दिया हुआ है और मैनपुरीके मन्दिरकी अजितनाथकी प्रतिमा सं० १६८८ में जगद्भूषण भट्टारकद्वारा प्रतिष्ठित है।

मुख्य ग्रन्थ हैं, जिनमें तेरहपंथकी खूब खबर ली गई है। भगवती-आराधनाकी एक संस्कृत टीका भी उनकी उपलब्ध है[1]।

उक्त 'गजपंथ-मण्डल-विधान' में दस कटनी बनानेकी विधि है जिनके अनुसार आठ करोड़ मुनि दस हिस्सोंमें लाखों-हजारोंकी संख्यामें बाँट दिये गये हैं और इस तरह उक्त प्रत्येक विभक्त संख्याके पहले एक एक मुनिका नाम देकर सबको अर्घ्य दिया गया है। जैसे—

ॐ ह्रीं बारहलक्ष तेतीस हजार मुनिसहित कनककीर्तिमुनि मोक्षपदं प्राप्तायार्घ्यम्।
ओं ह्रीं द्वादशलक्ष गुणतीसहजार मुनिसहित धर्मकीर्तिमुनि मोक्षपदप्राप्तायार्घ्यम्॥

परंतु प्रत्येक अर्घ्यके साथ दिये हुए इन महासेन, हेमसेन, देवसेन, धर्मकीर्ति, कनककीर्ति, मेरुकीर्ति आदि नामोंसे साफ मालूम होता है कि ये सब कल्पित या मनगढ़न्त हैं। इस तरहके सेन-कीर्त्यन्त नाम पिछली भट्टारक-परम्परामें ही अधिक रहे हैं, ये प्राचीन नहीं हैं। इसके सिवाय इस मण्डल-विधानके अतिरिक्त और किसी भी प्राचीन ग्रन्थमें गजपन्थसे मुक्ति पानेवाले उक्त मुनियोंके नाम प्राप्त नहीं होते हैं।

भट्टारक क्षेमेन्द्रकीर्तिके पहलेकी किसी भी पुस्तकमें वर्तमान गजपंथका उल्लेख अभी तक देखनेमें नहीं आया। इसके पहलेका गजपंथका कोई पूजन पाठ भी उपलब्ध नहीं है।

वि० सं० १७४६ में श्रीशिवविजयके शिष्य शीलविजय नामके श्वेताम्बर साधुने दक्षिण देशकी तीर्थयात्रा की थी जिसका वर्णन उन्होंने अपनी 'तीर्थ-माला' में किया है।[2] दक्षिण देशके प्रायः सभी श्वेताम्बर-दिगम्बर तीर्थोंकी यात्राको वे गये थे और उनका स्वयं आँखों देखा वर्णन उक्त पुस्तकमें है। श्रवण-बेलगोल, मूडबिद्री आदिसे लौटते हुए वे कचनेर, दौलताबाद, देवगिरि,

---

१—अनन्तकीर्ति-ग्रन्थमालामें प्रकाशित 'भगवती-आराधना' की विस्तृत भूमिकामें इस टीकाकी प्रशस्ति दी गई है।

२ देखो श्रीविजयधर्मसूरिसम्पादित 'प्राचीन तीर्थमालासंग्रह' प्रथम भाग पृष्ठ ११३ १२१ और आगेके पृष्ठोंमें हमारा 'दक्षिणके तीर्थक्षेत्र' शीर्षक लेख।

  

एलोरा, अहमदनगर और फिर नासिक, त्र्यम्बक, तुङ्गीगिरिका वर्णन करते हैं और जो तीर्थ दिगम्बर हैं उन्हें दिगम्बर ही लिखते हैं। वे नासिक और तुङ्गीगिरिका वर्णन करके भी गजपंथकी कोई चर्चा नहीं करते, तब यही अनुमान करना पड़ता है कि कमसे कम सं० १७४६ तक तो इस तीर्थका अस्तित्व यहाँ नहीं था।

## तुङ्गीगिरि

**रामो सुग्गीव हणुउ गवयगवक्खो य णीलमहाणीलो।**
**णवणवदीकोडीओ तुंगीगिरिणिव्वुदे वंदे ॥ ८ ॥**

अर्थात् राम, हनुमान, सुग्रीव, गवय, गवाक्ष, नील, महानील आदि निन्यानवे कोटि मुनि तुङ्गीगिरिसे मोक्ष गये। संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें लिखा है 'तुंग्यां तु संगरहितो बलभद्रनामा'। इसमें तुङ्गीगिरिसे केवल बलभद्रके मुक्त होनेका उल्लेख किया है।

वर्तमान क्षेत्र मांगीतुङ्गी गजपंथ ( नासिक ) से लगभग अस्सी मीलपर है। वहाँ पास ही पास दो पर्वत-शिखर हैं। उनमेंसे एकका नाम माँगी और दूसरेका तुङ्गी संभवतः इस कारण पड़ा है कि तुङ्गी अधिक ऊँचा ( तुङ्ग ) है और दूसरा माँगी उसके पीछे है। मराठीमें 'माँगे' का अर्थ पीछे होता है।

माँगी-शिखरकी गुफाओंमें कोई साढ़े तीन सौ प्रतिमायें तथा चरण हैं और तुङ्गीमें लगभग तीस। यहाँ एक विशेषता यह देखी गई कि अनेक प्रतिमायें साधुओंकी हैं जिनके साथ पीछी और कमण्डलु भी हैं और पास ही शिलाओंपर उन साधुओंके नाम भी लिखे हुए हैं। माँगीके एक शिलालेखमें वि० सं० १४४३ स्पष्ट पढ़ा जाता है। अन्य सब लेख इसके पीछेके हैं। पर माँगी या तुङ्गी नाम किसी भी पुराने लेखमें नहीं पढ़ा गया।

माँगीगिरि अपेक्षाकृत अधिक विस्तीर्ण है और उसमें मूर्तियाँ और शिलालेख भी बहुत हैं; परन्तु उसका नाम निर्वाण-काण्ड या अतिशयक्षेत्र काण्ड आदिमें कहीं नहीं मिला। राम-हनुमानकी तपस्याका सूचक कोई चिह्न या लेखादि भी उसपर नहीं पाया जाता। हाँ, दोनों पर्वतोंके मध्यमें एक स्थान बतलाया जाता है कि वहाँ बलभद्रने कृष्णका दाह-संस्कार किया था। पर यह कथन निर्वाणकाण्डसे

विरुद्ध जाता है। उसके अनुसार तो यहाँ राम ( बलभद्र ) का मोक्ष-स्थान सिद्ध होता है जब कि यादव बलभद्र तो गजपंथसे निर्वाण प्राप्त हुए हैं।

यद्यपि यह स्थान पाँच सौ वर्षसे भी अधिक पुराना है परन्तु ' तुङ्गीगिरि ' नामसे और फिर ' माँगीतुङ्गी ' के नामसे इसकी प्रसिद्धि कबसे हुई, यह निश्चय-पूर्वक नहीं कहा जा सकता। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है शीलविजयके समयमें संवत् १७४६ में यह तुङ्गीगिरि नामसे प्रसिद्ध था। भट्टारक विश्वभूषणकी पूजाका नाम यदि मांगीतुङ्गी-पूजन हो, तो कहना होगा कि संवत् १७२२ के लगभग इसे माँगीतुङ्गी भी कहने लगे थे।

एक अद्भुत बात यह है कि पं० आशाधर अपने त्रिषष्टिस्मृति-शास्त्रमें राम, हनुमान आदिका मोक्ष-स्थान सम्मेदशिखर मानते हैं[1]। इसी तरह रविषेणाचार्य अपने पद्मचरितमें भी हनुमानका मोक्ष या निर्वाण सम्मेदशिखरसे मानते हैं[2]।

उत्तरपुराणके अनुसार भी सुग्रीव, हनुमान आदि पाँच सौ राजाओंके साथ रामचन्द्रने सम्मेदशिखरसे मोक्ष प्राप्त किया है।

बम्बईके ' ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवन ' में एक गुटका है उसमें द्विज विश्वनाथकी एक रचना है जिसमें १३ छप्पय छन्द हैं, पर उसका नाम कुछ नहीं लिखा। उसमें गिरनार, शत्रुञ्जय, मगसी-मंडन पार्श्वनाथ, अन्तरीक्ष, चम्पा-पुरी, पावापुरी, हस्तिनापुर, पैठन-मुनिसुव्रत, कुण्डलगिरि, पाली-शांतिजिन, गोपाचल ( ग्वालियर ) का वर्णन करके अन्तिम तेरहवें छप्पयमें इस प्रकार लिखा है—

तुङ्गीगिरिके माहिं सकल असुरासुर जाणे,
शास्त्र सकल सिद्धांत नाम बलभद्र बखाने।
सिद्धा बहु मुणिराज जाइ सिववनिता पाम्या,
रोग-सोग-संताप-कष्ट आपद सहु वाम्या ॥
बलभद्रदेवने पूजवा, सकल संघ वंदो बली।
द्विज विश्वनाथ इम उच्चरे, भजो भाव-मन-वच कली ॥ १३ ॥

---

१—साकेतमेतत्सिद्धार्थवने श्रित्वा बलस्तपः।
शिवगुप्तजिनात्सिद्धः सम्मेदेऽणुमदादियुक् ॥ ८० ॥

२—निर्दग्धमोहनिचयो जैनेन्द्रं प्राप्य पुष्कलं ज्ञाननिधिम्।
निर्वाणगिरावसिधच्छ्रीशैलः श्रमणसत्तमः पुरुषरविः ॥ ४५—पर्व १३

इसमें भी माँगी-तुङ्गी नहीं केवल तुङ्गीगिरि नाम है। द्विज विश्वनाथका ठीक समय मालूम नहीं हो सका, पर वे किसी अर्वाचीन भट्टारकके ही शिष्य थे।

## श्रमणगिरि या ऋष्यद्रि

अंगानंगकुमारा विक्खापंचद्धकोडिरिसिसहिया।
सुवण्णगिरिमत्थयत्थे[1] णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ ९॥

अर्थात् श्रमणगिरिके मस्तकसे अंग-अनंगकुमार आदि साढ़े पाँच करोड़ विख्यात मुनियोंका निर्वाण हुआ।

श्रमणगिरिके अपभ्रंश क्रमशः श्रवन, सवन, सोन, सोनागिरि हो जाते हैं, इसलिए साधारण समझ यह हो गई है कि दतिया स्टेटका वर्तमान सोनागिरि ही श्रमणगिरि सिद्धक्षेत्र है। परन्तु इस विषयमें सन्देह करनेकी काफी गुंजाइश है।

निर्वाण-भक्तिका नवाँ पद्य इस प्रकार है—

द्रोणीमति प्रवरकुण्डलमेढ्रके च वैभारपर्वततले वरसिद्धकूटे।
ऋष्यद्रिके[2] च विपुलाद्रिबलाहके च विन्ध्ये च पोदनपुरे वृषदीपके च॥

इसके 'ऋष्यद्रिके'का अर्थ टीकाकार श्रीप्रभाचन्द्रने 'श्रमणगिरौ[3]' किया है। अर्थात् इसके अनुसार भी श्रमणगिरि सिद्धक्षेत्र है। परन्तु वैभार, बलाहक, विपुलाचलके साथ उल्लेख होनेसे यह खयाल आता है कि कहीं यह श्रमणगिरि भी वैभार आदि पाँच पर्वतोंमेंसे एक न हो। पाठक जानते हैं कि राजगृहके पास पाँच पर्वत हैं जिनके नाम क्रमशः वैभार, विपुल, उदय, रत्न और श्रमणगिरि हैं।

दिगम्बरजैनडिरेक्टरीमें यही पाँच नाम दिये हुए हैं परन्तु कहीं कहीं श्रमणगिरिको सुवर्णगिरि या सोनागिरि भी लिख दिया है और इसका कारण श्रमणके अपभ्रंश-रूपकी और सुवर्णके अपभ्रंशकी प्रायः समानता है।

श्रीविजयसागर साधुकी संवत् १६६४ में लिखी हुई तीर्थमालामें सुवर्णगिरि

---

१ 'सवणागिरिवरसिहरे' भी पाठ मिलता है।

२ ऐ० प० स० भवनके एक गुटकेमें 'ऋष्यद्रिके'के स्थानपर 'रूप्याद्रिके' पाठ दिया है, जो बिल्कुल अद्भुत है। श्रमण सोना बनते-बनते चाँदी बन गया!

३ देखो पं० पन्नालालजी सोनी-द्वारा सम्पादित 'क्रिया-कलाप' पृष्ठ २२६।

और संवत् १५६५ की पं० हंससोम-रचित 'पूर्वदेशीय चैत्य-परिपाटी'में सोवनगिरि लिखा हुआ है[1]।

श्रीयतिवृषभकी 'तिलोय-पण्णत्ति'में विपुल, वैभार आदिके साथ ऋषिशैलका उल्लेख है—

सुरखेयरमणहरणे गुणणामे पंचसेलणयरम्मि (णियडम्मि ?)
विउलम्मि पव्वदवेर वीरजिणो अट्ठकत्तारो॥ ६४॥

चउरस्सो पुव्वाए रिसिसेलो दाहिणाए वैभारो।
णइरिदिदिसाए विउओ दोण्णि तिकोणट्ठिदायारा॥ ६५॥

षट्खंडागमकी वीरसेनस्वामिकृत धवलाटीकामें भी पंच-पहाड़ियोंका उल्लेख इस प्रकार किया गया है—

पंचसेलपुरे रम्मे विउले पव्वदुत्तमे
णाणादुमसमाइण्णे देव-दाणव-वंदिदे।
महावीरेण अत्थो कहियो भवियलोयस्स॥

उक्त उल्लेखके पश्चात् उक्त ग्रन्थमें 'अत्रोपयोगिनौ श्लोकौ' कहकर निम्न लिखित दो प्राचीन श्लोक और भी उद्धृत किये हैं जो इन पहाड़ियोंके नामों (ऋषिगिरि, वैभार, विपुल, चन्द्र और पाण्डु) के सिवाय उनकी दिशाओं और आकारके सम्बन्धमें भी कुछ प्रकाश डालते हैं। ये ही श्लोक जयधवलामें भी आये हैं—

ऋषिगिरिरैन्द्राशायां चतुरस्रो याम्यदिशि च वैभारः।
विपुलगिरिर्नैऋत्यामुभौ त्रिकोणौ स्थितौ तत्र॥
धनुराकारश्चंद्रो वारुण-वायव्य-सामदिक्षु ततः।
वृत्ताकृतिरैशान्यां पाण्डुः सर्वे कुशाग्रवृत्ताः॥

श्रीजिनसेनकृत हरिवंशपुराणके तृतीय सर्गमें इन पहाड़ियोंका उल्लेख इस प्रकार हुआ है—

ऋषिपूर्वो गिरिस्तत्र चतुरस्रः सनिर्झरः।
दिग्गजेन्द्र इवेन्द्रस्य ककुभं भूषयत्यलम्॥ ५३॥

---

१ देखो श्रीविजयधर्मसूरि-सम्पादित 'प्राचीनतीर्थमाला-संग्रह' (प्रथम भाग) पृष्ठ ९ और १७।

  

वैभारो दक्षिणामाशां त्रिकोणाकृतिराश्रितः ।
दक्षिणापरदिग्मध्यं विपुलश्च तदाकृतिः ॥ ५४ ॥
सज्यचापाकृतिस्तिस्रो दिशो व्याप्य बलाहकः ।
शोभते पांडुको वृत्तः पूर्वोत्तरदिगन्तरे ॥ ५५ ॥

इस उल्लेखमें चन्द्रके स्थानमें बलाहक लिखा है ।

व्यासकृत महाभारतमें भी इन पाँच पर्वतोंका उल्लेख है । परन्तु नामोंमें कुछ अन्तर पड़ गया है—वैहार ( वैभार ), बराह, वृषभ, ऋषिगिरि और चैत्यक ।

इनमेंका बराह और निर्वाणभक्ति तथा हरिवंशका बलाहक ( बराहक ) एक ही हैं और ऋषिगिरि तो श्रवणगिरि है ही ।

बौद्धोंके 'चूलदुक्खक्खन्धसुत्त'[१] में राजगृहके समीपकी ऋषिगिरिकी काल-शिलाका वर्णन आया है जहाँ बहुतसे निग्गंठ साधु तपस्याकी तीव्र वेदना सह रहे थे । अतएव बौद्धोंके अनुसार भी राजगृहके समीप ऋषिगिरि था जहाँ निर्ग्रन्थ मुनि तपस्या करते थे और उसीका अपर नाम श्रमणगिरि है ।

इन सब उल्लेखोंको देखते हुए ऐसा मालूम होता है कि राजगृहके समीपके पाँच पर्वतोंमेंसे ही एक श्रमणगिरि होना चाहिए, वर्तमान सोनागिरि नहीं ।

वर्तमान सोनागिरि तीर्थ बहुत प्राचीन नहीं जान पड़ता । सिद्धक्षेत्रके रूपमें तो इसकी प्रसिद्धि बहुत आधुनिक मालूम होती है । इस समय वहाँ ७० ८० मन्दिरोंका समूह है जिनसे सारा पर्वत ढँक गया है । परन्तु दो-चारको छोड़कर शेष सब सौ-सवा सौ वर्षके भीतरके ही बने हुए हैं । वहाँ प्राचीन मूर्तियोंका प्रायः अभाव है और शिल्पकलाकी दृष्टिसे तो शायद एक भी मूर्ति ऐसी नहीं है जो कुछ महत्त्व रखती हो ।

वहाँका मुख्य मन्दिर श्रीचन्द्रप्रभ भगवानका है ( अनंगकुमारका नहीं ) । उसका जीर्णोद्धार वि० सं० १८८३ में मथुराके सेठ लखमीचन्दजी द्वारा हुआ था । उसमें एक शिलालेख भी लगा दिया गया है जो किसी जीर्ण मन्दिरके शिलालेखका सारांश बतलाया गया है । उसकी नकल हम यहाँ देते हैं—

मन्दिरसह राजत भये, चंद्रनाथ जिनईस ।
पोशसुदी पूनम दिना, तीन-सतक-पैंतीस ॥

---

१ देखो त्रिपटकाचार्य श्रीराहुल सांकृत्यायनद्वारा अनुवादित 'बुद्धचर्या' पृष्ठ २३० ।

मूलसंघ अर गण करो ( ह्यो ), बलात्कार समुझाय ।
श्रवणसेन अरु दूसरे, कनकसेन दुइ भाय ॥
बीजक अक्षर बाँचके, कियो सु निश्चय राय ।
और लिख्यो तो बहुत सौ सो नहिं पर्‍यो लखाय ॥
द्वादश सतक वरूतरा, पुन्यी जीवनसार ।
पारसनाथ-चरण तरैं तासौं विदी ( धी ) विचार ॥

इसमें बतलाया गया है कि संवत् ३३५ पौष सुदी १५ का उक्त जीर्ण शिला-लेख था और उसमें मूलसंघ बलात्कारगणके श्रवणसेन-कनकसेन, दो भाइयोंका उल्लेख था। परन्तु जब तक उक्त मूललेखकी प्राप्ति न हो तब तक उसके विषयमें निश्चयपूर्वक कुछ भी नहीं कहा जा सकता और यह बात तो बिल्कुल ही समझमें नहीं आती कि जीर्णोद्धार करानेवालेंने इतनी महत्त्वपूर्ण वस्तुको सुरक्षित क्यों नहीं रक्खा और आखिर वह शिलालेख गया कहाँ ? नये लेखके साथ वह भी तो सुरक्षित रह सकता था।

मूल लेखमें जो मूलसंघ और बलात्कारगणका उल्लेख बतलाया जाता है उससे उसके संवत् ३३५ के होनेमें पूरा सन्देह है। क्योंकि विक्रमकी चौथी शताब्दीमें बलात्कारगणका अस्तित्व ही नहीं था। इसके सिवाय चौथी शताब्दिकी लिपि इतनी दुष्पाठ्य होती है कि जीर्णोद्धार करनेवालोंके द्वारा वह पढ़ी ही नहीं जा सकती थी।

हमारा अनुमान है कि मूल लेखमें संवत् सं० १३३५ होगा जो अस्पष्टताके कारण या टूटा होनेके कारण सं० ३३५ पढ़ लिया गया है। और वह लेख पूरा नहीं पढ़ा गया, इसे तो उक्त सारांश लिखनेवालेने स्वीकार भी किया है।

तेरहवीं-चौदहवीं शताब्दिकी मूर्तियाँ और मन्दिर सोनागिरिके आसपासके प्रान्तमें और भी अनेक मिले हैं। उक्त सारांशमें ही पार्श्वनाथके पद-तलके एक लेखका समय सं० १२१२ दिया है। श्रमणसेन और कनकसेन नाम प्रतिष्ठाकारक मुनियोंके मालूम होते हैं।

यह जाननेका कोई साधन नहीं है कि तेरहवीं शताब्दिमें इस स्थानको श्रमण-गिरि कहते थे या नहीं और जब तक ऐसा कोई उल्लेख नहीं मिल जाता तब तक इस क्षेत्रका श्रमणगिरि होना और निर्वाण-क्षेत्र होना संशयास्पद ही है।

यह बात भी नोट करने लायक है कि सोनागिरिके आसपास देवगढ़, खजराहा, आदि स्थान बहुत प्राचीन हैं और देवगढ़में तो गुप्तकाल तकके लेख मौजूद हैं।

  

शिल्पकला भी वहाँकी अपूर्व है जब कि सोनागिरिमें यह कुछ भी नहीं है। प्राचीनताका एक भी निदर्शन वहाँ प्राप्य नहीं।

सोनागिरि गोपाचल ( ग्वालियरके ) के भट्टारकका एक शाखा-पीठ है जो गोपाचल-पीठकी स्थापनाके बादका है। अतः इस शाखा-पीठकी स्थापनाके लगभग ही इस तीर्थकी नींव डाली गई होगी।

## रेवा-तटके तीर्थ

दहमुहरायस्स सुआ कोडी पंचद्धमुणिवरें सहिया।
रेवाउहयम्मि[1] तीरे णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ १०॥
रेवाणइए तीरे[2] पच्छिमभायम्मि[3] सिद्धवरकूटे
दो चक्की दह कप्पे आहुट्ठयकोडिणिव्वुदे वंदे॥ ११॥
रेवाँतडम्मि तीरे संभवनाथस्स केवलुप्पत्ती।
आहुट्ठयकोडीओ निव्वाण गया णमो तेसिं॥[4]

रेवा या नर्मदा नदी अमरकंटकसे लेकर खंभातकी खाड़ी तक १७७० मील लम्बी है। जब तक स्थानोंका ठीक ठीक निर्देश न मिले तब तक उसके तटके तीर्थ कहाँ कहाँ थे इसका निश्चय नहीं किया जा सकता। पहली गाथामें रेवाके दोनों किनारोंसे साढ़े पाँच कोटि मुनियोंका निर्वाण होना लिखा है जिसमें दशमुख राजा ( रावण[5] ) के पुत्र प्रधान थे और दूसरी गाथामें रेवाके पश्चिम ( या दक्षिण ) भागके सिद्धवरकूटसे दो चक्रवर्ती और दश कन्दर्प या कामदेवोंका सिद्ध

---

१ किसी किसी प्रतिमें 'रेवाउहयतडग्गे' पाठ है। २ 'रेवातडम्मि तीरे' भी पाठ मिलता है।

३ श्रीपन्नालाल सरस्वती-भवनके गुटकेमें 'दक्खिणभायम्मि' पाठ है।

४ यह गाथा उक्त सरस्वतीभवनके गुटकेमें है। क्रियाकलापके सम्पादकने भी इसको टिप्पणमें दिया हैं।

५ स्वर्गीय रायबहादुर डा० हीरालालजीने सिद्ध किया था कि रावण जिस लंकाका राजा था वह सुदूर दक्षिणमें नहीं किन्तु अमरकंटक ( नर्मदाके उद्गमस्थान ) के पास थी। इसके लिए उन्होंने अपने लेखोंमें अनेक प्रमाण दिये हैं। नर्मदाके तटसे रावणके पुत्रोंका मोक्ष जाना इस संभावनाका पोषक है।

होना बतलाया है। इसमें भी स्थानका निर्देश नहीं है कि वह कहाँ था, सिर्फ स्थानका नाम भर दिया है।

किसी किसी प्रतिमें ( सबमें नहीं ) रेवातटपर सम्भवनाथ तीर्थङ्करको केवल ज्ञानकी उत्पत्ति बतलाई है और उसके साथ भी साढ़े तीन कोटि मुनियोंका निर्वाण बतलाया है।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें इन निर्वाण-स्थलोंका जिक्र नहीं है परन्तु चूँकि विन्ध्याचल रेवाके किनारे किनारे बहुत दूरतक चला गया है और उसमें 'विन्ध्ये' पद दिया है, इसलिए इनका अन्तर्भाव अवश्य हो सकता है।

प्रारम्भिक गाथामें दशमुख राजाके पुत्रोंके नाम नहीं हैं कि वे कौन कौन थे। इंद्रजीत और कुम्भकर्णका निर्वाण तो आगेकी एक गाथामें 'चूलगिरि' से बतलाया गया है।

दूसरी गाथामें निर्दिष्ट किया हुआ 'सिद्धवरकूट' इस समय बड़वाह ( इन्दौर ) से ६ मीलकी दूरीपर माना-पूजा जा रहा है और गजपन्थके समान इसकी स्थापनाका इतिहास भी बहुत पुराना नहीं है। इसके स्रष्टा और विधाता भी एक भट्टारकजी थे जिनका नाम महेंद्रकीर्ति था और जो इन्दौरकी गद्दीके अधिकारी थे। उन्होंने ओंकारेश्वरके राजा[१]को प्रसन्न करके उससे जमीन प्राप्त की और संवत् १९५० के लगभग इस क्षेत्रकी नींव डाली। उस समय अजमेरसे निकलनेवाले 'जैनप्रभाकर' पत्रमें, जिसके सम्पादक शायद छोगालालजी बिलाला थे, यह प्रकाशित हुआ था कि नर्मदाकी धाराके हट जानेसे ओंकारेश्वरके पास पुराने मन्दिरोंके कुछ अवशेष निकल आये हैं और यह अनुमान किया गया है कि यहीं निर्वाण-काण्डका सिद्धवरकूट था। सबसे पहले इन्दौरके सेठ भूरजी सूरजमल मोदीने माघ सुदी १५ सं० १९५१ में एक मन्दिरका जीर्णोद्धार कराके उसकी प्रतिष्ठा कराई। उसके बाद अन्य दो मंदिरोंका भी जीर्णोद्धार हुआ और धर्मशालायें आदि बनाई गईं।

मंदिर अवश्य जीर्ण-शीर्ण थे परन्तु जिस स्थानपर थे वह सिद्धवरकूट ही है, इसका और कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है।

संवत् १७४६ में तीर्थयात्राको निकलनेवाले श्रीशीलविजयजीने अपनी

---

१ यह राजा भिलाला जातिका है और इस वंशका अधिकार सन् ११३५ से अबतक ओंकारेश्वरपर चला आ रहा है।

'तीर्थमाला' में नर्मदाके पासके तमाम जैन-अजैन तीर्थोंका वर्णन लिखा है। पहले शैवोंके मान्धाताका वर्णन करके, जो वर्तमान सिद्धवरकूटसे बहुत ही पास है, वे खंडवा और बुरहानपुरकी तरफ चले जाते हैं, खंडवाके दिगम्बर जैनोंका वर्णन भी करते हैं परन्तु इस क्षेत्रका जिक्र तक नहीं करते। इससे मालूम होता है कि उस समय इस तीर्थका अस्तित्व न था।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें भी इस तीर्थका नाम नहीं है।

## चूलगिरि

वडवाणीवरणयरे दक्खिणभायम्मि चूलगिरिसिहरे।
इंदजियकुंभयण्णो णिव्वाण गया णमो तेसिं॥ १२

अर्थात् बड़वानी नगरसे दक्षिणकी ओर चूलगिरि-शिखरसे इन्द्रजीत-कुंभकर्णादि मुनि मोक्ष गये।

वर्तमानमें बड़वानी नगर मऊ स्टेशनसे लगभग ९० मील है और एक छोटी-सी रियासतकी राजधानी है। दि० जैन डिरेक्टरीके अनुसार चूलगिरिमें २२ मन्दिर हैं। मन्दिरोंके जीर्णोद्धारका समय वि० सं० १२२३, १३८० और १५८० है। प्रतिष्ठाचार्योंके नाम नन्दकीर्ति और रामचन्द्र हैं। एक अत्यन्त विशाल प्रतिमाके कारण इस तीर्थको 'बावन-गजा' कहने लगे हैं।

दि० जैन डिरेक्टरीमें लिखा है कि 'बड़वानी' नाम पुराना नहीं है। लगभग ४०० वर्ष पहले इसका नाम सिद्धनगर था; पीछे किसी समय बड़वानी हुआ होगा। वहाँकी रंगाराकी बावड़ीके एक लेखसे ऐसा ही मालूम होता है। परन्तु हमारी समझमें बड़वानी नाम चार सौ वर्षसे तो अधिक पुराना है, क्योंकि निर्वाण-काण्डकी रचनाका ठीक समय निश्चित न होनेपर भी वह छह-सात सौ वर्षसे कम पुराना तो हो ही नहीं सकता है। हाँ, सम्भव है कि सिद्धनगर बड़वानीके ही आसपास कहीं हो और वहीं सिद्धवरकूट भी रहा हो।

श्रीरविषेणाचार्यके पद्मचरितके ७८ वें पर्वमें यह तो लिखा है कि इन्द्रजीत-मेघनाद आदिने लंकामें ही दीक्षा ली थी परन्तु उसमें निर्वाण-स्थानका उल्लेख नहीं है। उत्तरपुराणमें भी इन्द्रजीत आदिका मोक्ष-स्थान नहीं बतलाया है परन्तु सुग्रीव, हनुमान, विभीषण आदिके साथ रामचन्द्रका निर्वाण-स्थल सम्मेदशिखर लिखा है। यदि 'आदि' शब्दसे इन्द्रजीत आदिका भी ग्रहण किया जाय तो फिर उनका मुक्ति-स्थान सम्मेदशिखर होना चाहिए।

## द्रोणगिरि

**फलहोडीवरगामे पच्छिमभायम्मि दोणगिरिसिहरे।**
**गुरुदत्ताइमुणिंदा णिव्वाण गया णमो तेसिं ॥ १४**

अर्थात् फलहोड़ी ग्रामके पश्चिम भागमें जो द्रोणगिरि-शिखर है उसपरसे गुरुदत्तादि मुनि मोक्षको गये।

इस समय बुन्देलखण्डकी बिजावर रियासतके सेंदपा गाँवके समीपका पर्वत द्रोणगिरि सिद्धक्षेत्र माना जाता है। सेंदपा ग्राममें एक मन्दिर और द्रोणगिरिपर २४ मन्दिर हैं। मूलनायक आदिनाथकी प्रतिमा संवत् १५४९ की प्रतिष्ठा की हुई है। शेष मन्दिर और प्रतिमायें आधुनिक हैं। पासमें कोई फलहोडी नामका ग्राम नहीं है और न कोई ऐसा प्राचीन लेख ही है जिसमें द्रोणगिरिका उल्लेख हो।

श्वेताम्बर-सम्प्रदायका एक प्रसिद्ध तीर्थ जोधपुर रियासतमें मेड़ताके पास फलहोड़ी या फ़लोधी नामका है जिसका वर्णन श्रीजिनप्रभसूरिके विविध तीर्थ-कल्पमें (वि० १३६४–८९) इस प्रकार किया गया है—"अत्थि सवालक्ख-देसे मेडतयनगरसमीवठिओ वीरभवणाइनाणाविहदेवालयाहिरामो फलवद्धीनामगामे तत्थ फलवद्धिनामाधिजाए देवीए भवणमुत्तुंगसिहरं चिट्ठइ।" सन्देह होता है कि कहीं उक्त फलोधी ही किसी समय दिगम्बर-तीर्थ न रहा हो।

## मेढगिरि

**अच्चलपुरवरणयरे ईसाणे भाए मेढगिरिसिहरे।**
**आहुट्ठयकोडीओ णिव्वाण गया णमो तेसिं ॥ १६**

अर्थात् अचलपुर नगरके ईशान भागमें मेढगिरि-शिखरसे साढ़े तीन करोड़ मुनियोंका मोक्ष हुआ। मेढगिरि मेध्यगिरिका अपभ्रंश मालूम होता है। मेध्य शब्दका अर्थ पवित्र है। बौद्धधर्मके 'उपालिसुत्त' (बुद्धचर्या पृष्ठ ४४९) में दण्डकारण्य, कलिंगारण्य, मेध्यारण्य और मातंगारण्यका उल्लेख आया है। आश्चर्य नहीं जो मेध्यारण्य और मेढगिरि एक ही हों।

---

१ श्रीपन्नालाल-सरस्वती-भवनके गुटकेमें यह गाथा नहीं है।

संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें ' प्रवरकुण्डलमेढ्रके च ' पाठ है और उसकी टीकामें श्रीप्रभाचन्द्राचार्यने खुलासा किया है ' प्रवरकुण्डले प्रवरमेढ्रके च । '

इस समय बराड़के एलचपुरसे १२ मीलपर जो 'मुक्तागिरि' है, वही सिद्धक्षेत्र मेढगिरि बतलाया जाता है। परन्तु यह समझमें नहीं आता कि मेढगिरिका मुक्तागिरि नाम कैसे हो गया। न तो इन दोनों नामोंमें कोई उच्चारण-साम्य है और न अर्थ-साम्य।

रा० ब० डाक्टर हीरालालके ' लिस्ट आफ इंस्क्रिप्शन्स इन सी० पी० एण्ड बरार'में मुक्तागिरिके लेखोंका उल्लेख करते हुए लिखा है कि वहाँ ४८ मन्दिर हैं जिनमें कोई ८५ मूर्तियाँ हैं। उनमेंसे अनेकोंपर संवत् हैं जिनसे वे सन् १४८८ (सं० १५४५) से लगाकर १८९३ (सं० १९५०) तककी सिद्ध होती हैं।

अमरावतीसे खरपी नामक गाँव तक पक्की सड़क गई है और वहाँसे लगभग तीन मील मुक्तागिरि है। इस खरपी गाँवमें कारंजाके भट्टारक पद्मनन्दिकी समाधि है जिनका समय वि० सं० १८७६ है। दि० जैन डिरेक्टरीके अनुसार कारंजाकी गद्दीपर, जो मान्यखेटकी गद्दीकी शाखा थी, ३६ भट्टारक हो चुके हैं। संवत् १५०० के लगभग यह गद्दी स्थापित हुई थी। मुक्तागिरिके प्राप्त लेखोंमें कोई भी वि० सं० १५४० के पहलेका नहीं है। सम्भव है, कारंजामें पट्ट स्थापित होनेके बाद ही इस क्षेत्रकी प्रसिद्धि की गई हो और अचलपुर (एलचपुर) के ईशानकोणमें इस स्थानकी स्थिति होनेसे ही निर्वाणकाण्डके अनुसार इसे मेढ्रगिरि समझ लिया गया हो।

अचलापुर या अचलपुर एलचपुर ही है, इसका सबसे पुष्ट प्रमाण यह है कि आचार्य हेमचन्द्रको अपने प्राकृत-व्याकरणमें इस वर्ण-व्यत्ययके लिए एक सूत्रकी ही रचना करना पड़ी है—' अचलपुरे चलोः ' अचलपुरे चकार-लकारयोर्व्यत्ययो भवति अलचपुरं ॥ २, ११८। हेमचन्द्रके समयमें जो अलचपुर कहा जाता था, वही अब एलचपुर कहा जाने लगा है।

डा० हीरालालके कथनानुसार तीवरखेड़में एक ताम्र-पट मिला है जो अचलपुरमें लिखा गया था। उसमें राष्ट्रकूट राजाओंका उल्लेख है और वह शक संवत् ५५३ (वि० सं० ६८८) का है। इससे मालूम होता है कि बहुत प्राचीनकालसे एलचपुर अचलपुर नामसे विख्यात है।

१४

## कुन्थु-गिरि

वंसत्थलवरणयरे पच्छिम भायम्मि कुंथुगिरिसिहरे ।
कुलदेसभूसणमुणी णिव्वाण गया णमो तेसिं ॥ १७ ॥

अर्थात् वंशस्थलपुरके पास पश्चिमकी ओरके कुंथुगिरिके शिखरसे कुलभूषण और देशभूषण मुनिका निर्वाण हुआ ।

निर्वाण-भक्तिमें इसका नाम नहीं आया है । 'वंसत्थलम्मि णयरे' और 'वंस-त्थलवर-नियडे' दो पाठ मिलते हैं परन्तु हमारी समझमें 'वंसत्थलउरणियडे (वंशस्थलपुरनिकटे) पाठ होना चाहिए । श्रीरविषेणाचार्यके पद्मचरित (पर्व ४०) में वहाँके राजाको वंशस्थलपुरेश कहा है और उस स्थानको वंशस्थल[1] । वंशस्थलके पास बाँसोंका घना जंगल था जिसका नाम वंशधर था[2] । इसी वंश-गिरिपर रामचन्द्रने जिनेन्द्रके सहस्रों चैत्य बनवाये[3] । इससे मालूम होता है कि वंशस्थलपुरके समीप वंशगिरिपर चैत्य और चैत्यालय बने थे और वहींपर कुलभूषण-देशभूषणका मोक्ष हुआ था । ऐसी दशामें वंशगिरि ही कुन्थुगिरि होगा । यद्यपि पद्मपुराणमें उसे कुन्थुगिरि कहीं नहीं कहा है ।

पद्मचरितमें आगे चलकर चालीसवें पर्वमें लिखा है कि रामके द्वारा चैत्य

---

१—वंशस्थलपुरेशश्च महाचित्तः सुरप्रभः ।
सलक्ष्मणं सपत्नीकं पद्मनाभमपूजयत् ॥ २ ॥

२—नानाजनोपभोग्येषु देशेषु निहितेक्षणौ ।
धारौ क्रमेण सम्प्राप्तौ पुरं वंशस्थलद्युतिं ॥ ९ ॥

३—अपश्यतां च तस्यान्ते वंशजालातिसंकटं ।
नगं वंशधराभिख्यं भित्वेयं भुवमुद्गतं ॥ ११ ॥
छायया तुङ्गशृङ्गाणां यः सन्ध्यामिव संततं ।
दधाति निर्झराणां च हसतीव च शीकरैः ॥ १२ ॥
तत्र वंशगिरौ राजं (ज्ञा ?) रामेण जगदिन्दुना
निर्मापितानि चैत्यानि जिनेशाना सहस्रशः ॥ २७ ॥

बननेसे इस तुङ्ग पर्वतका नाम रामगिरि प्रसिद्ध हुआ है[1]। वंशस्थलपुरमें रहते रहते ऊब जानेसे रामचन्द्र लक्ष्मणसे आगे कहीं स्थान बनाकर रहनेको कहते हैं। इस प्रसंगमें कहा है कि कर्णरवा नदीके आगे सुनते हैं कि रोमांचित करनेवाला दण्डकारण्य है जो भूमिगोचरियोंके लिए दुर्गम है[2]। रामगिरिसे चल कर दक्षिणांभोधि देखा और जानकीके कारण कोस-कोस चलकर दोनों भाई कर्णरवा नदीपर पहुँचे।

इस सब वर्णनसे कुन्थुगिरि इस समय जहाँ माना जाता है वहाँ नहीं होना चाहिए। क्योंकि वर्तमान कुन्थुगिरिके आगे दण्डकारण्य नहीं हो सकता।

पद्मपुराणके उक्त रामगिरिका वर्णन हरिवंशपुराणमें भी है कि वहाँ कुछ दिन आरामसे रहकर वे पुरुषश्रेष्ठ ( पांडव ) कौशल देशमें पहुँचे और वहाँ भी कुछ महीने रह कर रामगिरि गये जो पूर्वकालमें रामलक्ष्मण-द्वारा सेवित था और जहाँ पर्वतपर रामचन्द्रने सैकड़ों चैत्यालय बनवाये थे[3]।

यह कौशल दक्षिण कौशल या महाकौशल होगा जो गोदावरी और महानदीके बीच पूर्वकी ओर है। आधुनिक छत्तीसगढ़ महाकौशलमें ही है। रामचन्द्र भी चित्रकूटसे चल कर इसी महाकौशलमें आये होंगे। इसके आगे ही दंडकारण्य शुरू होता है।

चीनी यात्री हुएनत्सांग कलिंगकी राजधानीसे तीन सौ मील चल कर कौशल राजमें पहुँचा था। उसने इस राज्यका घेरा एक हजार मील बताया है।

---

१—रामेण यस्मात्परमाणि तस्मिन् जैनानि वेश्मानि विधापितानि।
निर्नष्टवंशाद्रिवचः स तस्माद्रविप्रभो रामगिरिः प्रसिद्धः ॥ ४५ ॥

२—नद्याः कर्णरवायास्तु परतो रोमहर्षणं।
श्रूयते दण्डकारण्यं दुर्गमं क्षितिचारिभिः ॥ ४० ॥

३—विश्रम्य तत्र ते सौम्या दिनानि कतिचित्सुखं।
याताः क्रमेण पुन्नागविषयं कौशलाभिधं ॥ १७ ॥
स्थित्वा तत्रापि सौख्येन मासान्कतिपयानपि।
प्राप्ता रामगिरिं प्राग्यो रामलक्ष्मणसेवितः ॥ १८ ॥
चैत्यालया जिनेन्द्राणां यत्र चन्द्रार्कभासुराः।
कारिता रामदेवेन संभाति शतशो गिरौ ॥ १९ ॥—सर्ग ४६ ॥

इसके उत्तरमें उज्जैन, पश्चिममें महाराष्ट्र, दक्षिणमें आन्ध्र और कलिंग और पूर्वमें उड़ीसा था। अर्थात् तापी नदी-तटके बुरहानपुर, गोदावरीके नांदेड, छत्तीसगढ़के रतनपुर और महानदीके उद्गमस्थान नवगढ़ तक इस देशकी सीमा रही होगी।

हमारे अनुमानसे कालिदासके मेघदूतका रामगिरि ही यह रामगिरि होगा। इसके आगे दण्डकारण्यका होना ठीक जान पड़ता है। कर्णरवा नदी शायद महानदी हो।

छत्तीसगढ़के सरगुजा स्टेटका रामगढ़ ही कालिदासका रामगिरि माना जाता है। यह लक्ष्मणपुर गाँवसे १२ मील है। इस टेकरीपर कई गुफायें हैं और बड़े बड़े पत्थरोंसे बनाये हुए मन्दिरोंके अवशेष हैं। एक गुफामें दोहजार वर्ष पहलेके प्राचीन चित्र भी हैं।

श्री उग्रादित्याचार्यने अपना 'कल्याणकारक' नामक वैद्यक-ग्रन्थ भी शायद इसी रामगिरिपर रचा था—

वेंगीशत्रिकलिंगदेशजननप्रस्तुत्यसानूत्कटः
प्रोद्यद्वृक्षलतावितानविरतैः सिद्धैश्च विद्याधरैः।
सर्वे मंदिरकंदरोपमगुहाचैत्यालयालंकृते
रम्ये रामगिराविदं विरचितं शास्त्रं हितं प्राणिनाम्॥

इसमें रामगिरिके लिए जो विशेषण दिये हैं, गुहा-मन्दिरों और चैत्यालयोंकी जो बात कही है, वह भी इस रामगिरिके विषयमें ठीक जान पड़ती है। उग्रादित्यके समय भी वह सिद्ध और विद्याधरोंसे सेवित एक तीर्थ जैसा ही गिना जाता था।

इस सब बातोंके प्रकाशमें हम इस निर्णयपर पहुँचते हैं कि कुलभूषण-देशभूषण मुनिका मोक्षस्थान या तो यही रामगढ़ है या उसके आसपास कहीं महाकौशलमें ही होगा।

इस समय कुंथलगिरि निजाम-स्टेटमें है और बार्सी टाऊन रेल्वे स्टेशनसे लगभग २१ मील दूर है। वहाँपर मुनियोंके चरण-मन्दिरके सहित दस मन्दिर हैं। दिगम्बर जैन-डिरैक्टरीके अनुसार ये दसों मंदिर वि० सं० १९३१ के बादके बने हुए हैं। देशभूषण-कुलभूषणके मंदिरके विषयमें लिखा है कि इस प्राचीन मंदिरका जीर्णोद्धार ईडरके भट्टारक कनककीर्तिने सं० १९३२ में कराया था। प्राचीन मंदिरके या मूल नायककी प्रतिमाके लेखादिका कोई उल्लेख नहीं है।

# कोटि-शिला

जसहररायस्स सुआ पंचसयाइं कलिंगदेसम्मि।
कोडिसिलाए कोडिमुणी णिव्वाण गया णमो तेसिं॥

अर्थात् यशोधर राजाके पाँच सौ पुत्र और दूसरे एक करोड़ मुनि कोटिशिला-परसे मुक्त हुए। यह कोटि-शिला-तीर्थ कलिंग देशमें है। परंतु जिनप्रभसूरिने अपने विविधतीर्थकल्पमें उसे मगध देशमें बतलाया है[1] और पूर्वाचार्योंकी कुछ गाथायें भी उद्धृत की हैं जिनमेंसे एकमें कहा है कि[2] एक योजन विस्तारवाली कोटिशिला है और वह दशार्ण पर्वतके समीप है। वहाँ छह तीर्थकरोंके तीर्थोंमें अनेक करोड़ मुनि सिद्ध हुए हैं। एक और उद्धृत गाथामें कहा है कि उक्त शिलाको वासुदेव (कृष्ण) ने किसी तरह जानु तक उठाई। इसके पहलेके नारायणोंने उसे छत्रके समान बिल्कुल ऊपर तक, सिर तक, छाती तक, गर्दन तक, हृदय तक, कटि तक, ऊरु तक और जानु तक उठाई थी।[3]

हरिवंशपुराणके ५३ वें सर्गमें भी कोटि-शिलाके उठानेका वर्णन है और उसका विस्तार एक योजन लम्बा और एक योजन चौड़ा बतलाया है। पहले त्रिपृष्ठ नारायणने बाँहोंसे उठाकर ऊपर फेंक दी थी, द्विपृष्ठने मूर्द्धा तक, स्वयंभुवने कण्ठ तक, पुरुषोत्तमने छाती तक, पुरुषसिंहने हृदय तक, पुण्डरीकने कटि तक, दत्तकने जंघा तक, लक्ष्मणने घुटनों तक और अब अन्तिम नारायण कृष्णने चार अंगुल उठाई। पद्मपुराणके अड़तालीसवें पर्वमें भी कोटि-शिलाका और उसका लक्ष्मणद्वारा उठाये जानेका वर्णन है। परन्तु इन दोनों ही ग्रन्थोंमें वह कहाँ थी इसका कोई स्पष्ट निर्देश नहीं है।

तीर्थकल्पके कर्त्ता उसे मगधमें बतलाते हैं परन्तु पूर्वाचार्योंकी जिन गाथाओंको

---

१—इह भरतखित्तमज्झे तित्थं मगहासु अत्थि कोडिसिला।
अज्ज वि जं पूइज्जइ चारण-सुर-असुर-जक्खेहिं॥ २॥
—कोटिशिलाकल्प

२—जोअणपिहुलायामा दसन्नपव्वयसमीवि कोडिसिला।
जिणछक्कतित्थसिद्धा तत्थ अणेगाउ मुणिकोडी॥ १५॥

३—छत्ते सिरम्मि गीवावच्छे उअरे कडीइ ऊरुसु।
जाणू कहमवि जाणू णीया स वासुदेवेण॥ १८॥

  

वे उद्धृत करते हैं उनमें दशार्ण पर्वतके समीप बतलाया है। दशार्ण मालवेका ही एक भाग था जिसमेंसे दशार्ण या धसान नदी बहती है और जिसकी राजधानी विदिशा या भिलसा थी। कालिदासने मेघदूतमें मेघको उत्तरकी ओर जानेका मार्ग बतलाते हुए कहा है कि नर्मदा और विन्ध्यके उस ओर दशार्ण देश मिलेगा जिसकी राजधानी वेत्रवती (बेतवा) के किनारे विदिशा है। अभी तक दशार्ण देश और दशार्ण नदीके उल्लेख बहुत मिले हैं परन्तु दशार्ण पर्वतका नहीं मिला। सम्भव है, दशार्ण नदी जिस पर्वतसे निकलती है उसीका नाम दशार्ण पर्वत हो।

निर्वाण-काण्डमें कोटि-शिला कलिंग देशमें बतलाई है। कलिंग और मगधका सामंजस्य इस तरहसे हो सकता है कि उस समय (अशोकके बाद) कलिंग मगधके अधिकारमें होनेके कारण मगधमें ही गिना जाता होगा।

महानदी, गोदावरी और पूर्वीघाट तथा समुद्रके बीचके प्रदेशका नाम कलिंग था। यह उड़ीसाके दक्षिणमें था।

बौद्धोंके 'चूल-दुक्खक्खन्ध सुत्त'में राजगृहके समीप ऋषिगिरिकी काल-शिलाका वर्णन आता है जहाँ बहुतसे निर्ग्रन्थ साधु तपस्याकी तीव्र कटु-वेदना सहन कर रहे थे। सम्भव है, तीव्र वेदनाके कारण बौद्धोंने कोटि-शिलाको ही काल-शिला कह दिया हो और यदि यह ठीक हो तो जिनप्रभसूरिका मगधमें कोटि-शिला तीर्थका बतलाना ठीक हो सकता है। ब्रह्मचारी शीतल प्रसादजी गंजाम जिलेके मालती पर्वतको कोटिशिला बतलाते हैं[२], परन्तु इसके लिए कोई विशेष आधार उनके पास नहीं है। गंजाम (मद्रास) कलिंगमें नहीं माना जा सकता।

यह आश्चर्य है कि दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायोंद्वारा इस समय किसी भी स्थानमें यह सिद्धक्षेत्र नहीं माना जाता और बिल्कुल ही भुला दिया गया है।

## रेसिन्दी-गिरि

पासस्स समवसरणे सहिया वरदत्त मुणिवरा पंच।
रिस्सिंदे गिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं॥

---

१ देखो 'बुद्धचर्या' पृ० २३०।

२ 'मद्रास व मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन-स्मारक' पृष्ठ १०-१३।

  

अर्थात् पार्श्वनाथके समवसरणमें वरदत्तादि पाँच मुनियोंका मोक्ष हुआ। परन्तु रेसिन्दीगिरि कहाँ था, इसका कोई निर्देश नहीं है।

उत्तरपुराण, पार्श्वनाथ-चरित आदि दिगम्बर कथा-ग्रन्थोंमें तो पार्श्वनाथके समवसरणका रेसिन्दीगिरिमें होनेका कोई उल्लेख नहीं है और न वरदत्तादि मुनियोंके मोक्ष जानेका। पं० पन्नालालजी सोनीद्वारा सम्पादित क्रियाकलापमें इस गाथाकी पहली पंक्ति 'पासस्स समवसरणे गुरुदत्तवरदत्तपंचरिसिपमुहा' इस प्रकार दी है—परन्तु यह पाठ संशयास्पद है। क्योंकि इसके पहले गुरुदत्तादिका मोक्षस्थल द्रोणगिरि बतलाया जा चुका है। साथ ही यह प्रश्न भी उठता है कि यों तो वरदत्तका मोक्षस्थान भी 'तारउर'में कह दिया गया है। संभव है एक ही नामके दो मुनिराज रहे हों।

उक्त गाथाकी दूसरी पंक्ति क्रिया-कलापके पाठमें 'गिरिसिंदे गिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं' इस तरह है—अर्थात् गिरीशेन्द्रके शिखरसे। बम्बईके गुटकेमें भी यही पाठ दिया है। यद्यपि अत्यन्त प्रचलित पाठ 'रिस्सिंदे' ही है। फिर भी यदि यह ठीक हो तो यह हिमालयका पर्यायवाची हो सकता है। संस्कृत निर्वाण-भक्तिमें 'सह्याचले च हिमवत्यपि सुप्रतिष्ठे' कहकर हिमवत् पर्वतको मोक्षस्थान माना है।

अब 'रिस्सिन्दे' पाठ पर विचार करना चाहिए। संभवतः शुद्ध पाठ 'रिस्सद्दि' होगा जो 'ऋष्यद्रि'का प्राकृत-रूप है। परन्तु इसे श्रमणगिरिका पर्यायवाची कहना कठिन है।

इस समय नैनागिर क्षेत्रको रेसिन्दीगिरि बतलाया जाता है। यह स्थान मध्य-प्रदेशके सागर जिलेकी ईशान-सीमाके पास पन्ना रियासतमें है।

नैनागिरि रेसिन्दीगिरि कैसे बन गया, यह समझमें नहीं आता।

दिगम्बर जैन डिरैक्टरीके अनुसार पर्वतपर २६ और तलेटीमें ६ मन्दिर हैं। पर्वतपर मुख्य मन्दिर श्रेयान्सनाथका है, जो संवत् १७०८ का बना बतलाया गया है और उसका जीर्णोद्धार संवत् १९२१ में हुआ है। शेष सब मन्दिर १८४२ के बादके बने हुए हैं। इन मन्दिरोंमें या बाहर कोई ऐसा पुराना लेख नहीं है जिससे इसके रेसिन्दीगिरि होनेकी पुष्टि होती हो—वहाँकी सभी रचना—सभी सृष्टि पिछले सौ डेढ़ सौ वर्षोंकी है।

भैया भगवतीदासजीने निर्वाणकाण्डका संवत् १७४१ में भाषानुवाद किया

था। उसमें उन्नीसवीं गाथाका अनुवाद इस प्रकार है—" समवसरन श्रीपास जिनंद, रेसन्दीगिरि नैनानंद।" सो कहीं इस रेसिन्दीगिरिके विशेषण 'नैनानन्द'के कारण ही तो नैनागिर रेसन्दीगिरि नहीं बना दिया गया है।

पहले लिखा जा चुका है कि निर्वाण-भक्तिकी टीकामें 'ऋष्यद्रि' का अर्थ 'श्रमणगिरि' किया है और श्रमणगिरि पञ्च-पर्वतोंमेंसे एक है, तब फिर यह ऋष्यद्रि और कौन-सा है?

इसका उत्तर चाहे जो हो, परन्तु नैनागिर तो वह नहीं है, यह प्रायः निश्चित है।

इस लेखमें पाठकोंने देखा होगा कि निर्वाणकाण्डमें जिन स्थानोंसे जिन जिन मुनियोंका मोक्ष जाना लिखा है, दूसरे ग्रन्थोंमें कहीं-कहीं वह नहीं लिखा या विरुद्ध लिखा है। इस विषयमें यह सूचित कर देना आवश्यक प्रतीत होता है कि बहुत पहलेसे ही ग्रन्थकर्त्ता आचार्योंमें कथा-सम्बन्धी मत-भेद रहा है। उदाहरणके तौरपर पद्मपुराणका रामचरित और उत्तरपुराणका रामचरित उपस्थित किया जा सकता है। हरिवंशके नेमिचरित और उत्तरपुराणके नेमिचरितमें भी अन्तर है। ऐसी दशामें निर्वाण-काण्डके विषयमें यही कहा जा सकता है कि उसके कर्त्ता उक्त दो परम्पराओंमेंसे किसी एकके माननेवाले होंगे और यह भी संभव है कि उक्त दोके सिवाय और भी कोई परम्परा रही हो जिसका अनुसरण उन्होंने किया हो।

## परिशिष्ट

### (१)

इस लेखको समाप्त कर चुकनेके बाद बम्बईके ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनमें हमें 'तीर्थार्चन-चन्द्रिका' नामका ग्रन्थ प्राप्त हुआ। यह 'श्रीवादिमत्तमातंग-मर्दन-जिनवाणीविलासिनी-भुजंगम-नायक-कविकुल-तिलक गुणभद्राचार्य'का बनाया हुआ है और संस्कृत वृत्तोंमें है। इसमें तीन उच्छ्वास और १७३ पद्य हैं। पहले उच्छ्वासमें विपुलाचलपर उपस्थित होकर राजा श्रेणिकका तीर्थोंके सम्बन्धमें प्रश्न करनेका वर्णन है, दूसरेमें तीर्थोंका और तीसरेमें तीर्थार्चाके माहात्म्यका। दूसरे उच्छ्वासमें तीर्थंकरोंके गर्भ-जन्म, दीक्षा, तप और निर्वाण-कल्याणके स्थानोंके नाम-निर्देश-भर हैं और कोई बात ऐसी नहीं है जिससे वे स्थान कहाँ थे, इसका कोई पता लग सके।

  

दूसरे उच्छ्वासमें निर्वाण-भक्तिका अनुसरण करते हुए निर्वाण-क्षेत्र इस प्रकार बतलाये हैं—

सम्मेदशिखरं शत्रुंजयो गजपथस्तथा ।
तुंगीगिरिर्द्रोणगिरिर्हिमवत्सह्यपर्वतौ ॥ ५२ ॥
ऋष्यद्रिको बिन्ध्यागिरिपाना (?) पोदनपत्तने ।
विपुलाद्रिश्चूलगिरिः गिरिसिद्धाद्रिकूटकम् ॥ ५३ ॥
पृथुसारो मेढ्काख्यो गिरिः स्वर्णगिरिस्तथा ।
ऊर्जयन्तस्तारवरं कैलासो वृषदीपकम् ॥ ५४ ॥
वैभारपर्वतश्चम्पापुरी दण्डात्मकस्तथा ।
मोक्षतीर्थान्यमून्यत्र जिनानामात्मयोगिनाम् ॥ ५५ ॥

ग्रन्थकर्त्ताने न तो कोई रचना-समय दिया है और न अपनी गुरुपरम्परादिका ही उल्लेख किया है । ग्रन्थकी प्रतिलिपि पं० शंकरलाल चौबेने वि० सं० १९८५ में की है, परन्तु जिस प्रतिसे की है वह कबकी लिखी हुई है इसका कोई निर्देश नहीं किया है । इसलिए ग्रंथकर्त्ताका समय अज्ञात ही रह जाता है । इसमें एक बड़े मजेकी बात देखी । दूसरे उच्छ्वासमें भगवान् राजा श्रेणिकको लक्ष्य कर उनके तीर्थसम्बन्धी प्रश्नका उत्तर देते-देते एक जगह कह बैठते हैं—

इत्यादीनि च कैवल्य-ज्ञानकल्याणसंश्रयाः ।
अथोत्तरपुराणेऽन्यन्मदुक्ते पश्य विस्तरं ॥ ५० ॥
अंतः परं नराधीश विद्धि निर्वाण-संश्रयान् ।
यानधिष्ठाय जिनपाः मुक्तिलक्ष्मीस्वयंवृताः ॥ ५१ ॥

अर्थात् हे राजन्, इत्यादि ( ऊपर कहे हुए ) तीर्थ ज्ञानकल्याणके हैं । इनके सिवाय अन्य जो हैं उन्हें मेरे कहे हुए उत्तरपुराणमें विस्तारसे देख लेना ! भगवान् शायद यह भूल जाते हैं कि उत्तरपुराण मुझसे लगभग डेढ़ हजार वर्ष बाद रचा जानेवाला है ! ग्रंथकर्त्ता भी शायद इस धुनमें रचना-प्रसंग भूल बैठे हैं कि उन्हें श्रद्धालु पाठकोंपर यह प्रभाव डालना है कि मैं वही गुणभद्र हूँ जो उत्तरपुराणके कर्त्ता हैं । परन्तु ग्रन्थकी बिल्कुल तीसरे दर्जेकी रचना स्पष्ट बतला रही है कि भगवज्जिनसेनके शिष्य गुणभद्राचार्यकी रचनाके गुणोंकी उसमें गन्ध भी नहीं है । और यह 'अष्टादशभाषावारविलासिनी-भुजंग'के अनुकरणपर अपने आप पसन्द कर लिया गया और अपने नामके साथ जोड़ा हुआ टाइटल

' जिनवाणीविलासिनीभुजंगम ' तो बहुत ही भद्दा है। जिनवाणीको विलासिनी बतलाकर उसका जार बनना बड़ी भारी धृष्टता है।

( २ )

इस लेखके प्रकाशित होनेपर श्रीयुत अगरचन्दजी नाहटाका जैनसिद्धान्त-भास्कर ( भाग ६ किरण ३ ) में एक लेख प्रकाशित हुआ कि ' क्या पावागढ़ दिगम्बर तीर्थ है ? ' उस लेखमें उन्होंने जो कुछ लिखा उसका सारांश यह है—

१ धोलकाके महाराजा वीरधवलकी आज्ञासे तेजपाल मंत्रीने गोधराके राजा घूघुलपर आक्रमण किया। विजय-प्राप्तिके बाद धोलका लौटते हुए उन्होंने पावकगिरिकी नैसर्गिक शोभा देखकर विचार किया कि इस पर्वतको जैनमन्दिरसे अलंकृत कर तीर्थरूप बना दूँ और तब उन्होंने वहाँ आश्चर्यकारी ' सर्वतोभद्र ' नामक अर्हत्प्रासाद बनवा दिया। इन मंत्रीजीके अस्तित्वका अभीतक पता नहीं लगा है।

पं० लालचन्दजीने ' गुजरातना वीरमन्त्री तेजपालनो विजय ' नामक पुस्तकमें लिखा है कि उक्त मन्दिरकी मूर्तियोंको कुछ श्वेताम्बर जैन कारणवश कुछ वर्ष पहले वहाँसे उठा लाये और वे बड़ोदाके ' दादा पार्श्वनाथ ' के मन्दिरमें स्थापित कर दी गईं। इसके बाद पावागढ़के उक्त श्वेताम्बर मन्दिरको दिगम्बरियोंने अपने अधिकारमें ले लिया।

२ तेरहवीं, पन्द्रहवीं, सोलहवीं और अठारहवीं सदीके कई उल्लेख ऐसे हैं जिनसे मालूम होता है कि श्वेताम्बर सम्प्रदायमें पावकगढ़की बहुत महिमा रही है और वह शत्रुंजयके जोड़का तीर्थ समझा जाता था।

४ ' हमारे तीर्थक्षेत्र ' शीर्षक लेखके अनुसार यहाँ सबसे प्राचीन दिगम्बर प्रतिमा सं० १६४२ की है। किसी प्रमाणसे इसका सिद्धक्षेत्र होना प्रकट नहीं होता। अतः इसकी दिगम्बर तीर्थरूपमें स्थापना अर्वाचीन ही प्रतीत होती है।

अब नाहटाजीके उक्त लेखपर ' मेरा निवेदन ' यह है—

भाई नाहटाजीके हम कृतज्ञ हैं। उन्होंने अपना उपर्युक्त लेख पं० लालचन्द गाँधीकी लिखी हुई ' गुजरातना वीरमन्त्री तेजपालनो विजय ' नामक जिस गुजराती पुस्तकके आधारसे लिखी है उसको भी मँगाकर हमने पढ़ा। उसमें इस प्रकारके बीसों पुष्ट प्रमाण दिये गये हैं, जिनसे यह बात अच्छी तरह सिद्ध हो जाती है कि कमसे कम विक्रमकी तेरहवीं शताब्दीके बादसे पन्द्रहवीं शताब्दीतक

  

श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें पावकगढ़ बहुत ही प्रख्यात रहा है और उसपर समय-समयपर अनेक जैनमन्दिर बनते रहे हैं। उस समयके बहुतसे लोगोंकी दृष्टिमें तो वह पालीताना या शत्रुंजयकी जोड़का तीर्थ रहा है। सुप्रसिद्ध जैन मंत्री तेजपालका समय वि० सं० १२७६ से १३०४ तक माना जाता है। शायद उन्होंने सबसे पहले पावकगढ़पर 'सर्वतोभद्र' नामक विशाल जैन मन्दिर बनवाया और तभीसे श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें वह तीर्थरूपसे प्रख्यात हुआ। इसके पहले भी वह श्वेताम्बर तीर्थ था, इस प्रकारका कोई प्रामाणिक उल्लेख अभी तक हमारे देखनेमें नहीं आया।

हमने अपने लेखमें यही लिखा है कि वहाँके प्रतिमा-लेखोंसे अथवा और किसी प्राचीन लेखसे पावागढ़का सिद्धक्षेत्र होना प्रकट नहीं होता। परन्तु उसका यह अर्थ नहीं है कि श्वेताम्बर-सम्प्रदायके समान दिगम्बर-सम्प्रदायवाले इसे पहले पूज्य स्थान नहीं मानते थे या उनके प्राचीन मन्दिर वहाँ न थे।

वहाँके दिगम्बर-मन्दिरोंमें वि० सं० १६४२ से १६६९ तककी प्रतिष्ठित प्रतिमायें तो हैं ही, साथ ही दि० जैन डिरैक्टरीके अनुसार पाँचवें फाटकके बादकी एक भीतपर जो प्रतिमा उत्कीर्ण है वह वि० सं० ११३४ की है। इससे क्या यह नहीं कहा जा सकता है कि वहाँपर बहुत पहलेसे दिगम्बर जैन मन्दिर थे? पं० लालचन्दजी बड़ौदेमें रहते हैं। पावागढ़ वहाँसे समीप है। परन्तु जान पड़ता है उन्होंने स्वयं वहाँ जाकर कोई जाँच-पड़ताल नहीं की और अनुमानसे ही उन्होंने अपना निर्णय दे दिया है।

ऐसे अनेक स्थान और तीर्थ हैं जहाँ दोनों सम्प्रदायोंके मन्दिर सैकड़ों-हजारों वर्षोंसे चले आये हैं। तब यह क्यों न माना जाय कि पावागढ़में दिगम्बर मन्दिर भी पहले थे? मंत्रिवर तेजपालका समय ऐसा नहीं था कि दिगम्बर-श्वेताम्बर एक स्थानपर प्रेम-भावसे न रह सकते हों। उसके पहले और बादमें भी गुजरातमें दिगम्बर सम्प्रदाय रहा है और उनके धर्मस्थान रहे हैं, इसके सैकड़ों प्रमाण दिये जा सकते हैं।

पावागढ़से लगभग ४२ मील उत्तरकी ओर गोधरा नामका नगर है। पूर्व कालमें यह स्थान विशाल और समृद्ध था। वहाँ चालुक्यनरेश कृष्णके राज्य-काल-में माथुरसंघके आचार्य अमरकीर्तिने वि० सं० १२७४ में 'छक्कम्मोवएस' (षट्कर्मोपदेश) नामक अपभ्रंश ग्रन्थकी रचना की थी। इस ग्रन्थमें वहाँके ऋषभ-जिनेशके विशाल जैनमन्दिरका उल्लेख है—

  

रिसहो जिणेसहो तहि चेईहरु, तुंगु सहासोहिउ णंससहरु ।
दंसणेण जसु दुरिउ विलिज्जइ, पुण्णहेउ जं जणि मण्णिज्जइ ॥

अर्थात् वहाँ ऋषभ-जिनेशका ऊँचा, सभासे शोभित और चन्द्रमा जैसा 'चैत्यगृह' था जिसके दर्शनसे पाप विलीयमान हो जाते हैं और जिसे लोग पुण्यका हेतु मानते हैं।

गोधराके जिस राजा घूघुलको तेजपाल मंत्रीने पराजित किया था वह सम्भवतः अमरकीर्तिलिखित चालुक्य कृष्णराजका ही उत्तराधिकारी था। इस विजयके बाद ही तेजपालने गोधरामें अजितनाथका मन्दिर निर्माण कराया था और फिर उसके बाद पावागढ़ जाकर सर्वतोभद्र। जिस समय मंत्री तेजपालने गोधरामें श्वेताम्बर-मन्दिर निर्माण कराया उस समय जिस तरह वहाँ ऋषभ जिनेशका दिगम्बर-मन्दिर मौजूद था उसी तरह क्या यह असम्भव है कि पावागढ़में भी सर्वतोभद्र जिनालयके पहले कोई दिगम्बर-मन्दिर रहा हो ? खासकरके पाँचवें फाटकके बादकी उस भीतमें उत्कीर्ण सं० ११३४ की प्रतिमाका खयाल रखते हुए।

जब पावागढ़की तलैटीका विशाल नगर चाँपानेर बरबाद हो गया, अनेक राजनीतिक उथल-पुथल होनेके कारण जब वहाँ कोई न रहा, तब यह स्वाभाविक है कि वहाँके मन्दिर खण्डहरोंमें परिणत हो जायँ और कुछ लोग प्रतिमाओंको भी अपने साथ ले जायँ। श्वेताम्बरोंके समान दिगम्बरोंने भी यही किया होगा। गरज यह कि पावागढ़को उस समय दोनोंने ही छोड़ दिया होगा और मन्दिर दोनोंके पड़े रहे होंगे।

इसके बाद ऐसा जान पड़ता है कि श्वेताम्बर भाइयोंने तो उक्त स्थानको बिलकुल भुला दिया, परन्तु दिगम्बर नहीं भूले और वि० सं० १९३७ में भट्टारक कनककीर्तिकी दृष्टि इस ओर गई और उनके उपदेशसे दिगम्बर मन्दिरोंके उद्धारका प्रारम्भ हो गया। बहुत करके कनककीर्तिजी ईडरकी गद्दीके भट्टारक थे।

अबसे लगभग २७ वर्ष पहले सन् १९१२ के मार्च महीनेके अन्तमें मैंने पावागढ़की यात्रा की थी और अपनी उस यात्राका विवरण जैनहितैषी ( भाग ९, अं० १२ ) में प्रकाशित किया था। उसके नीचे लिखे अंशको पढ़कर पाठक देख सकते हैं कि उस समय भी मुझे यह भास हुआ था कि उक्त स्थानपर पहले श्वेताम्बर मन्दिर रहे होंगे और इस बातको मैंने छुपाया नहीं था।

" छासिया तालाबके मार्गमें दाहिनी ओर एक जैन मन्दिर है। इसकी नये

सिरेसे मरम्मत की गई है। इसमें जो मुख्य प्रतिमा है वह जीर्णोद्धार करानेवाले-ने सं० १९६७ में स्थापित की है। शेष दो प्रतिमायें पुरानी है। एक तो सं० १६४२ माघ सुदी ७ सोमवारको वादिभूषण गुरुके उपदेशसे प्रतिष्ठित हुई है, और दूसरी प्रसिद्ध प्रतिमाप्रचारक जीवराज पापड़ीवालद्वारा सं० १५४८ में प्रतिष्ठा कराई हुई है। दूसरा एक मन्दिर और भी पासमें है। उसकी मरम्मत की गई है। उसमें एक काले पाषाणकी प्रतिमा है। वह सं० १६६२ की है। वादिभूषण भट्टारकने उसकी भी प्रतिष्ठा कराई थी। प्रतिष्ठा करानेवाले अहमदाबादके एक हूमड़ श्रावक थे। पर्वतपर सब मिलाकर १० जीर्ण मन्दिर हैं, इनमेंसे तीनका तो जीर्णोद्धार हो गया है और एककी मरम्मत की गई है। शिखर बाकी है। तीसरा-चौथा मन्दिर दाहिनी तरफ धराशाथी हो रहा है। इसे हमने भीतर घुसकर देखा तो मालूम हुआ कि गर्भालयकी दो चौखटोंपर तो गणेशकी मूर्तियाँ हैं और उत्तर तरफकी बाहरी दीवालपर जो तीन मूर्तियाँ हैं वे श्वेताम्बर सम्प्रदायकी हैं। उनकी भुजाओंमें बाजू-बन्द और हाथोंमें कंकण हैं। आसनमें हाथीका चित्र है। इसके आगे एक विराट् मन्दिर धराशायी हो रहा है। इसमें नन्दीश्वरद्वीपके समान चारों ओर ५२ जिनालय थे। इसी जगह सेठ चुन्नीलाल हेमचन्द्र जरीवालेने मान्दिर बनाकर वीर नि० सं० २४३७ में प्रतिष्ठा कराई है। आगे बड़े मन्दिरके सामने एक छोटी-सी देहरी है। यह अभी हाल ही बनी है। इसमे जो चरण हैं उनकी स्थापना सं० १९६७ में हुई है। इस देहरीकी पीठपर कहींका एक पुराना पड़ा हुआ पत्थर जड़ दिया गया है जिसमें ऋद्धि-सिद्धि-युक्त गणेशजीकी मूर्ति है। बड़े मन्दिरमें बड़ी प्रतिमा और छोटी-छोटी प्रतिमाएँ परंढा ( सोला-पुर ) निवासी शेठ गणेश गिरिधरकी हैं और तीन जो पुरानी हैं वे क्रमसे १६४५, १६६५, और १९६९ की हैं। यह मंदिर बहुत विस्तारमें था और प्राचीन मालूम होता है। मरम्मत केवल बीचके भागकी कर ली गई है। इसके पास ही दो मन्दिर और थे जिनमेंसे एकका तो मकान-सा बना लिया गया है। इस समय उसमें पर्वतके मन्दिरोंकी पूजा करनेवाले पुजारी रहते हैं। और एक बिल्कुल नामशेष है—दालान यों ही पड़ी है। मन्दिरके पास ही तालाब है।

" यहाँसे कालिकाकी टोंकपर चढ़ना होता है। इसकी सीढ़ियोंमें जो पत्थर लगाया गया है वह पहाड़ परसे ही संग्रह किया गया है। यह देखकर हमें खेद हुआ कि इन सीढ़ियोंमें मामूली पत्थर समझकर छह-सात जैन मूर्तियाँ लगा दी

गई हैं। ये मूर्तियाँ बहुत करके श्वेताम्बर-सम्प्रदायकी हैं, क्योंकि उनमें लंगोटका चिह्न दिखाई देता है।

" यद्यपि इस समय पर्वतपर कोई श्वेताम्बर मन्दिर नहीं है और श्वेताम्बर-सम्प्रदायके यात्री भी यहाँ नहीं आते हैं, तो भी मालूम होता है कि यहाँपर पहले श्वेताम्बर-मन्दिर अवश्य रहे होंगे और ये प्रतिमायें उन्हीं मन्दिरोंकी होंगी। पावागिरिको श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें मालूम नहीं कि सिद्धक्षेत्र माना है या नहीं।"

इतने समयके बाद नाहटाजी और पं० लालचन्दजी गाँधीकी कृपासे यह मालूम हुआ कि पावागढ़ सिद्धक्षेत्र न होनेपर भी श्वेताम्बर-सम्प्रदायका बहुत विख्यात तीर्थ रहा है और अब काल-माहात्म्यसे बिल्कुल शेष हो चुका है। खण्डहरोंकी दुर्दशाका पार नहीं रहता। वहाँके कीमतीसे कीमती शिल्प-कला पूर्ण पाषाणोंका उपयोग लोग ऐसी बेदर्दीके साथ करते है कि देखकर जी रो उठता है। पावागढ़के मन्दिरोंके अवशेषका जिस तरह सीढ़ियोंमें उपयोग हुआ है उसी तरह और न जाने किन किन कामोंमें हुआ होगा। उपयोग करनेवालोंकी नजरमें तो वे एक मामूली पत्थरसे ज्यादा महत्त्व नहीं रखते।

ऐसा मालूम होता है कि दिगम्बर-श्वेताम्बर मन्दिरोंके साथ-साथ पावागढ़पर हिन्दू मन्दिर भी रहे होंगे और उनकी गणेशकी मूर्तियोंका उपयोग जैन मन्दिरोंका जीर्णोद्धार करानेवालोंने भी किया है।

यह सम्भव है कि दिगम्बर जैन-मन्दिरोंका जीर्णोद्धार करानेवालोंने श्वेताम्बर मन्दिरके पत्थरोंका भी उपयोग किया हो। परन्तु यह निश्चय है कि श्वेताम्बर-प्रतिमाओंका उपयोग न किया होगा, क्योंकि श्वेताम्बर-प्रतिमाएँ सहजमें ही दिगम्बर नहीं बनाई जा सकतीं।

# दक्षिणके तीर्थक्षेत्र

[ वि० सं० १७४० के लगभगके एक यात्रीकी दृष्टिमें ]

हमारे ग्रन्थ-भण्डारों और घरोंमें न जाने कितनी ऐतिहासिक सामग्री पड़ी हुई है जिसकी ओर बहुत ही कम ध्यान दिया गया है। बहुत-से ग्रन्थ-भण्डारोंकी नाममात्रकी सूचियाँ भी बन गई हैं, परन्तु सूचियाँ बनानेवालोंको शायद वह दृष्टि ही प्राप्त नहीं है जिससे वे ऐसी सामग्रीकी खोज कर सकें और उसको महत्त्व दे सकें। इसके लिए ज़रूरत है कि अब कोई व्यवस्थित प्रयत्न किया जाय।

लगभग २७-२८ वर्ष पहले मैं सोनागिर गया था और वहाँके भट्टारकजीसे मिला था। वहाँके ग्रन्थ-भण्डारको देखनेकी मेरी प्रबल इच्छा थी। भण्डार दिखलानेसे उन्होंने इंकार तो नहीं किया, परन्तु दिखलाया भी नहीं— आज-कल आज-कल करके टाल दिया। उसी समय मैंने उनके पास एक पुरानी बही देखी और एक बस्तेमें बँधे हुए कुछ काग़ज़-पत्र। वही सौ-सवासौ वर्षकी पुरानी थी। उन दिनों भट्टारक और उनके शिष्य पंडित या पाण्डे अपनी गद्दीके अनुशासनमें रहनेवाले स्थानोंका सालमें कमसे कम एक बार दौरा करते थे और अपना बँधा हुआ टैक्स वसूल किया करते थे। उक्त बहीमें उन स्थानोंकी सिलसिलेवार सूची थी और प्रत्येक स्थानके दो दो चार चार मुखियोंके नाम भी लिखे थे। किस शिष्यके अधिकारमें कहाँसे कहाँ तकका क्षेत्र है, यह भी उससे मालूम हो जाता था। मैंने अपने गाँवका और उसके आसपासके परिचित स्थानों तथा मुखियोंका नाम भी उसमें देखा। मुखिया वे ही थे जिनके नाम मैंने अपनी दादीके मुँहसे सुन रक्खे थे। कहीं कहीं टैक्सकी रकम भी लिखी हुई थी।

बस्तेमें कुछ सुन्दर सचित्र चिट्ठियाँ भी थीं जो जन्मकुण्डलियोंके समान काफी लम्बी और गद्यपद्यमय थीं। वे गजरथ-प्रतिष्ठाएँ करनेवालोंकी तरफ़से लिखी हुई थीं। उनमें प्रतिष्ठा करानेवालेके वंशका, स्थानका, वहाँके मुखियोंका, राज्यके शौर्य-वीर्यका और दूसरी आनुषंगिक बातोंका आतिशय्य-युक्त वर्णन था। कुछ

चिट्ठियाँ शिष्योंद्वारा उनके गुरु भट्टारकोंके नामकी भी थीं, जिनकी भाषा कुछ संस्कृत और कुछ देशी थी। मैंने चाहा कि उन कागज-पत्रोंको अच्छी तरह देख-कर कुछ नोट्स ले लूँ, परन्तु भट्टारकजीने दूसरे समयके लिए टाल दिया और फिर मैं कुछ न कर सका।

इसके बाद मैंने सन् १९१६ में मुनि श्रीजिनविजयजी द्वारा सम्पादित 'विज्ञप्ति-त्रिवेणी'[1] देखी, जिसमें तीन जैन साधुओं द्वारा अपने गुरुओंके नाम लिखी हुई बहुत विस्तृत कवित्वपूर्ण तीन संस्कृत चिट्ठियाँ छपी हैं, जिनसे उस समयकी (वि० सं० १४८४ की) अनेक धार्मिक, सामाजिक और राजनीतिक बातोंपर प्रकाश पड़ता है। उस समय जैन साधु जब किसी स्थानमें चातुर्मास करते थे तब अपने आचार्य या गुरुको खूब विस्तृत पत्र लिखकर भेजते थे और वह 'विज्ञप्ति' कहलाती थी।

विज्ञप्ति-त्रिवेणीको और भट्टारकजीके बस्तेकी उक्त चिट्ठियोंको देखकर मुझे विश्वास-सा हो गया है कि इस तरहकी अनेक चिट्ठियाँ हमारे भण्डारोंमें—विशेष करके वहाँ, जहाँ भट्टारकोंकी गद्दियाँ रही हैं—पड़ी होंगी और प्रयत्न करनेसे वे संग्रह की जा सकती हैं। उनसे मध्यकालीन इतिहासपर बहुत कुछ प्रकाश पड़ सकता है।

स्वर्गीय 'गुरुजी' पं० पन्नालालजी वाकलीवालने आरासे पं० जयचन्दजी, दीवान अमरचन्दजी और कविवर वृन्दावनजीकी जो चिट्ठियाँ प्राप्त की थीं वे प्रकाशित हो चुकी हैं[2]। सभी जानते हैं कि वे कितने महत्त्वकी हैं।

हमारा अनुमान है कि अधिकांश तीर्थक्षेत्रोंके सम्बन्धमें भी हमारे भण्डारों और निजी अथवा घरू काग़ज़-पत्रोंमें बहुत-सी सामग्री मिल सकती है। उस समय लोग बड़ी बड़ी लम्बी तीर्थ-यात्रायें करते थे और चार चार छह छह महीनोंमें घर लौटते थे। उनके साथ विद्वान् और त्यागी-व्रती भी रहते थे। उनमेंसे कोई कोई अपनी यात्राओंका विवरण भी लिखते थे। प्राचीन गुटकों और पोथियोंमें ऐसे कुछ विवरण मिले भी हैं। श्वेताम्बर-सम्प्रदायके सुरक्षित और सुव्यवस्थित पुस्तक-भण्डारोंसे जब ऐसे अनेक यात्रा-वर्णन उपलब्ध हुए हैं, तब दिगम्बर भण्डारोंमें भी इनके मिलनेकी काफी संभावना है।

---

१ आत्मानन्द-जैनसभा, भावनगरद्वारा प्रकाशित।

२ देखो, जैनग्रन्थरत्नाकर-कार्यालयद्वारा प्रकाशित 'वृन्दावन-विलास'।

इस लेखमें मैं ऐसे ही एक यात्रा-वर्णनका परिचय दिया जाता है। 'हमारे तीर्थक्षेत्र' नामक लेखमें एक दो जगह 'तीर्थमाला' नामकी एक पुस्तकसे कुछ प्रमाण दिये गये हैं। उसके कर्ता श्रीशीलविजयजी श्वेताम्बर सम्प्रदायके तपागच्छीय संवेगी साधु थे और उनके गुरुका नाम पं० शिवविजयजी था। उन्होंने पश्चिम, पूर्व, दक्षिण और उत्तर चारों दिशाओंके तीर्थोंकी पैदल यात्रा की थी और जो कुछ उन्होंने देखा सुना था उसे अपनी गुजराती भाषामें पद्यबद्ध कर दिया था। इसके पहले भागमें ८५, दूसरेमें ५५, तीसरेमें १७३ और चौथेमें ५५ पद्य हैं। प्रत्येक भागके प्रारम्भमें मंगलाचरणके रूपमें दो दो तीन तीन दोहे और अन्तमें चार चार लाइनोंका एक एक 'कलस' है। शेष सब चौपाइयाँ हैं।

पूर्वके तीर्थोंकी यात्रा उन्होंने वि० सं० १७११–१२ में, दक्षिणकी १७३१–३२ में, पश्चिमकी १७४६ में और उत्तरकी शायद १७४८ में की थी। 'शायद' इस लिए कि पुस्तकके पद्य-भागमें संवत् नहीं दिया है, परन्तु अन्तकी पुष्पिकामें लिखा है— "संवत् १७४८ वरषे मागसरमासे शुक्लपक्षे त्रयोदशी तिथौ सोमवासेर लिखितम्[1]।"

स्व० श्रीधर्मविजयसूरिने वि० सं० १९७८ में 'प्राचीन तीर्थमाला-संग्रह' नामका एक संग्रह प्रकाशित किया था।[2]। उसमें भिन्न-भिन्न यात्रियोंकी लिखी हुई छोटी-बड़ी पचीस तीर्थमालायें हैं। शीलविजयजीकी तीर्थमाला भी उसीमें संग्रहीत है।

यों तो यह समस्त पुस्तक ही बड़े महत्त्वकी है, परन्तु हम इसकी दक्षिण-यात्राके अंशका ही विवरण पाठकोंके सामने उपस्थित करेंगे। क्योंकि यह अंश दिगम्बर सम्प्रदायके पाठकोंके लिए अधिक उपयोगी है। अबसे लगभग ढाईसौ वर्ष पहलेके दक्षिणके तीर्थों और दूसरे धर्म-स्थानोंके सम्बन्धमें इससे बहुत-सी बातें मालूम होंगीं।

स्वयं श्वेताम्बर होने पर भी लेखकने दक्षिणके समस्त दिगम्बर-सम्प्रदायके तीर्थोंका श्रद्धा-भक्तिपूर्वक वर्णन किया है और उनकी वन्दना की है।

---

१ यह लेखककी लिखी या लिखाई हुई पहली ही प्रति मालूम होती है और उक्त प्रति ही प्रकाशनके समय सम्पादकके सामने आदर्श प्रति थी।

२ श्रीयशोविजय-जैनग्रंथमाला, भावनगर-द्वारा प्रकाशित। मूल्य २॥)

## कविके आश्रयदाता

**महामात्य भरत ।** पुष्पदन्तने दो आश्रयदाताओंका उल्लेख किया है, एक भरतका और दूसरे नन्नका । ये दोनों पिता-पुत्र थे और महाराजाधिराज कृष्णराज ( तृतीय ) के महामात्य । कृष्ण राष्ट्रकूट वंशका अपने समयका सबसे पराक्रमी, दिग्विजयी और अन्तिम सम्राट् था । इससे उसके महामात्योंकी योग्यता और प्रतिष्ठाकी कल्पना सहज ही की जा सकती है । नन्न शायद अपने पिताकी मृत्युके बाद महामात्य हुए होंगे । यद्यपि उस कालमें योग्यतापर कम ध्यान नहीं दिया जाता था, फिर भी बड़े बड़े राजपद प्रायः वंशानुगत होते थे ।

भरतके पितामहका नाम अण्णय्या, पिताका एयण और माताका श्रीदेवी था । वे कौण्डिन्य गोत्रके ब्राह्मण थे । कहीं कहीं इन्हें भरत भट्ट भी लिखा है । भरतकी पत्नीका नाम कुन्दव्वा था जिसके गर्भसे नन्न उत्पन्न हुए थे ।

भरत महामात्य-वंशमें ही उत्पन्न हुए थे[1] परन्तु सन्तानक्रमसे चली आई हुई यह लक्ष्मी (महामात्यपद) कुछ समयसे उनके कुलसे चली गई थी जिसे उन्होंने बड़ी भारी आपत्तिके दिनोंमें अपनी तेजस्विता और प्रभुकी सेवासे फिर प्राप्त कर लिया था[2] ।

भरत जैनधर्मके अनुयायी थे । उन्हें अनवरत-रचित-जिननाथ-भक्ति और जिनवर-समय-प्रासादस्तम्भ अर्थात् निरन्तर जिनभगवानकी भक्ति करनेवाले और जैनशासनरूप महलके स्तम्भ लिखा है ।

कृष्ण तृतीयके ही समयमें और उन्हींके सामन्त अरिकेसरीकी छत्रछायामें बने हुए नीतिवाक्यामृतमें अमात्यके अधिकार बतलाये गये हैं—आय, व्यय, स्वामिरक्षा और राजतंत्रकी पुष्टि । " आयो व्ययः स्वामिरक्षा तंत्रपोषणं चामात्यानामधिकारः । " उस समय साधारणतः रेवेन्यू-मिनिस्टरको अमात्य कहते थे । परन्तु भरत महामात्य थे । इससे मालूम होता है कि वे रेवेन्यूमिनिस्टरीके सिवाय राज्यके अन्य विभागोंका भी काम करते थे । राष्ट्रकूट-कालमें मन्त्रीके लिए शास्त्रज्ञके सिवाय शस्त्रज्ञ भी होना आवश्यक था, अर्थात् जरूरत होनेपर उसे युद्धक्षेत्रमें भी जाना पड़ता था ।

---

१ महमत्तवंसधयवडु गहीरु ( महामात्यवंशध्वजपटगभीर ) ।

२ तीव्रापद्दिवसेषु बन्धुरहितेनैकेन तेजस्विना,
सन्तानक्रमतो गताऽपि हि रमाऽकृष्टा प्रभोः सेवया ।
यस्याचारपदं वदन्ति कवयः सौजन्यसत्यास्पदं,
सोऽयं श्रीभरतो जयत्यनुपमः काले कलौ साम्प्रतम् ॥—म० पु० १५ वीं सन्धि

एक जगह पुष्पदन्तने लिखा भी है कि वे वल्लभराजके कटकके नायक अर्थात् सेनापति हुए थे[1]। इसके सिवाय वे राजाके दानमंत्री भी थे[2]। इतिहासमें कृष्ण तृतीयके एक मंत्री नारायणका नाम तो मिलता है[3], जो कि बहुत ही विद्वान् और राजनीतिज्ञ था परन्तु भरत महामात्यका अब तक किसीको पता नहीं। क्योंकि पुष्पदन्तका साहित्य इतिहासज्ञोंके पास तक पहुँचा ही नहीं।

पुष्पदन्तने अपने महापुराणमें भरतका बहुत कुछ परिचय दिया है। उसके सिवाय उन्होंने उसकी अधिकांश सन्धियोंके प्रारम्भमें कुछ प्रशस्तिपद्य पीछेसे भी जोड़े हैं जिनकी संख्या ४८ है[4]। उनमेंसे छह (५, ६, १६, ३०, ३५, ४८) तो शुद्ध प्राकृतके हैं और शेष संस्कृतके। इनमेंसे ४२ पद्योंमें भरतका जो गुण-कीर्तन किया गया है, उससे भी उनके जीवनपर विस्तृत प्रकाश पड़ता है। उक्त सारा गुणानुवाद हो सकता है कि कवित्वपूर्ण होनेके कारण अतिशयोक्तिमय हो, परन्तु कविके स्वभावको देखते हुए उसमें सचाई भी कम नहीं जान पड़ती।

व सारी कलाओं और विद्याओंमें कुशल थे, प्राकृत कवियोंकी रचनाओंपर मुग्ध थे, उन्होंने सरस्वती सुरभिका दूध पिया था। लक्ष्मी उन्हें चाहती थी। वे सत्यप्रतिज्ञ और निर्मत्सर थे। युद्धोंका बोझ ढोते ढोते उनके कन्धे घिस गये

---

१ सोयं श्रीभरतः कलङ्करहितः कान्तः सुवृत्तः शुचिः,
सज्ज्योतिर्मणिराकरो प्लुत इवानर्घ्यो गुणैर्भासते।
वंशो येन पवित्रतामिह महामात्याह्वयः प्राप्तवान्,
श्रीमद्वल्लभराजशक्तिकटके यश्चाभवन्नायकः।

२ हं हो भद्र प्रचण्डावनिपतिभवने त्यागसंख्यानकर्त्ता,
कोऽयं श्यामः प्रधानः प्रवरकरिकराकारबाहुः प्रसन्नः।
धन्यः प्रालेयपिण्डोपमधवलयशो धौतधात्रीतलान्तः,
ख्यातो बन्धुः कवीनां भरत इति कथं पान्थ जानासि नो त्वम्॥

३ देखो सालौटगीका शिलालेख, इं० ए० जिल्द ४, पृ० ६०।

४ बम्बईके सरस्वती-भवनमें महापुराणकी जो बहुत ही अशुद्ध प्रति है उसकी ४२ वीं सन्धिके बाद एक 'हरति मनसो मोहं' आदि अशुद्ध पद्य अधिक दिया हुआ है। जान पड़ता है अन्य प्रतियोंमें शायद इस तरहके और भी कुछ पद्य होंगे।

  

थे[1], अर्थात् उन्होंने अनेक लड़ाइयाँ लड़ी थीं।

बहुत ही मनोहर, कवियोंके लिए कामधेनु, दीनदुखियोंकी आशा पूरी करनेवाले, चारों ओर प्रसिद्ध, परस्त्रीपराङ्मुख, सच्चरित्र, उन्नतमति और सुजनोंके उद्धारक थे[2]।

उनका रंग साँवला था, हाथीकी सूंडके समान उनकी भुजायें थीं, अङ्ग सुडौल थे, नेत्र सुन्दर थे और वे सदा प्रसन्नमुख रहते थे[3]।

भरत बहुत ही उदार और दानी थे। कविके शब्दोंमें बलि, जीमूत, दधीचि आदिके स्वर्गगत हो जानेसे त्याग गुण अगत्या भरत मंत्रीमें ही आकर बस गया था[4]।

एक सूक्तिमें कहा है कि भरतके न तो गुणोंकी गिनती थी और न उनके शत्रुओंकी[5]। यह बिल्कुल स्वाभाविक है कि इतने बड़े पदपर रहनेवालेके, चाहे वह कितना ही गुणी और भला हो, शत्रु तो हो ही जाते हैं।

इस समयके विचारशील लोग जिस तरह मन्दिर आदि बनवाना छोड़कर विद्योपासनाकी आवश्यकता बतलाते हैं उसी तरह भव्यात्मा भरतने भी वापी, कूप, तड़ाग और जैनमन्दिर बनवाना छोड़कर वह महापुराण बनवाया जो संसार-समुद्रको आरामसे तरनेके लिए नावतुल्य हुआ। भला उसकी वन्दना करनेको

---

१ ........णांसेसकला विण्णाणकुसलु।
पाययकइकव्वरसावलुद्धु, संपीयसरासइसुरहिदुद्धु॥
कमलच्छु अमच्छरु सच्चसंधु, रणभरधुरधरणुग्घुट्ठखंधु।

२ सविलासविलासिणिहियहथेणु, सुपसिद्धमहाकइकामधेणु।
काणीणदीणपरिपूरियासु, जसपसरपसाहियदसदिसासु॥
पररमणिपरम्मुहु सुद्धसीलु, उण्णयमइ सुयणुद्धरणलीलु।

३ श्यामरुचिनयनसुभगं लावण्यप्रायमङ्गमादाय।
भरतच्छलेन सम्प्रति कामः कामाकृतिमुपेतः॥

४ देखो, पृष्ठ ३०३ के टिप्पणका पद्य।

५ घनधवलताश्रयाणामचलस्थितिकारिणां मुहुर्भ्रमताम्।
गणनैव नास्ति लोके भरतगुणानामरीणां च॥

किसका हृदय नहीं चाहता।

इस महाकविको आश्रय देकर और प्रेमपूर्ण आग्रहसे महापुराणकी रचना कराके सचमुच ही भरतने वह काम किया, जिससे कविके साथ उनकी भी कीर्ति चिरस्थायी हो गई। जैनमन्दिर और वापी, कूप, तड़ागादि तो न जाने कब नाम-शेष हो जाते।

पुष्पदन्त जैसे फक्कड़, निर्लोभ, निरासक्त और संसारसे उद्विग्न कविसे महा-पुराण जैसा महान् काव्य बनवा लेना भरतका ही काम था। इतना बड़ा आदमी एक अकिंचनका इतना सत्कार, इतनी खुशामद करे और उसके साथ इतनी सहृदयताका व्यवहार करे, यह एक बड़ी भारी बात है।

पुष्पदन्तकी मित्रता होनेसे भरतका महल विद्याविनोदका स्थान बन गया। वहाँ पाठक निरन्तर पढ़ते थे, गायक गाते थे और लेखक सुन्दर काव्य लिखते थे[२]।

## गृह-मन्त्री नन्न

ये भरतके पुत्र थे। नन्नको महामात्य नहीं किन्तु वल्लभनरेन्द्रका गृहमन्त्री लिखा है। उनके विषयमें कविने थोड़ा ही लिखा है परन्तु जो कुछ लिखा है, उससे मालूम होता है कि वे भी अपने पिताके सुयोग्य उत्तराधिकारी थे और कविका अपने पिताके ही समान आदर करते थे, तथा अपने ही महलमें रखते थे।

नागकुमारचरितकी प्रशस्तिके[३] अनुसार वे प्रकृतिसे सौम्य थे, उनकी कीर्ति

---

१ वापीकूपतडागजैनवसतीस्त्यक्त्वेह यत्कारितं,
भव्यश्रीभरतेन सुन्दरधिया जैनं पुराणं महत्।
तत्कृत्वा प्लवमुत्तमं रविकृतिः (?) संसारवार्धेः सुखं
कोऽन्यत् स्वसहसो (?) स्ति कस्य हृदयं तं वन्दितुं नेहते॥

२ इह पठितमुदारं वाचकैर्गीयमानं इह लिखितमजस्रं लेखकैश्चारुकाव्यं।
गतिवति कविमित्रे मित्रतां पुष्पदन्ते भरत तव गृहेस्मिन्भाति विद्याविनोदः।

३ सुहतुंगभवणवावारभारणिव्वहणवीरधवलस्स।
कोंडिल्लगोत्तणहससहरस्स पयईए सोमस्स॥ १
कुंदव्वागब्भसमुब्भवस्स सिरिभरहभट्टतणयस्य।
जसपसरभरियभुवणोयरस्स जिणचरणकमलभसलस्स॥ २
अणवरयरइयवराजिणहरस्स जिणभवणपूयणिरयस्स॥

सारे लोकमें फैली हुई थी, उन्होंने जिनमन्दिर बनवाये थे, वे जिनचरणोंके भ्रमर थे और जिनपूजामें निरत रहते थे, जिनशासनके उद्धारक थे, मुनियोंको दान देते थे, पापरहित थे, बाहरी और भीतरी शत्रुओंको जीतनेवाले थे, दयावान्, दीनोंके शरण, राजलक्ष्मीके क्रीडासरोवर, सरस्वतीके निवास, तमाम विद्वानोंके साथ विद्या-विनोदमें निरत और शुद्धहृदय थे।

एक प्रशस्तिपद्यमें पुष्पदन्तने नन्नको उनके पुत्रों सहित प्रसन्न रहनेका आशीर्वाद दिया है।[1] इससे मालूम होता है कि उनके अनेक पुत्र थे। पर उनके नामोंका कहीं उल्लेख नहीं है।

कृष्णराज ( तृतीय ) के तो वे गृहमंत्री थे ही, परन्तु उनकी मृत्युके बाद खोट्टिगदेवके और शायद उनके उत्तराधिकारी कर्क ( द्वितीय ) के भी वे मंत्री रहे होंगे। क्योंकि यशोधरचरितके अन्तमें कविने लिखा है कि जिस नन्नने बड़े भारी दुष्कालके समय—जब कि सारा जनपद नीरस हो गया था, दुस्सह दुःख व्याप्त हो रहा था, जगह-जगह मनुष्योंकी खोपड़ियाँ और कंकाल फैले पड़े थे, सर्वत्र रंक ही रंक दिखलाई पड़ते थे,—सरस भोजन, सुन्दर वस्त्र और ताम्बूलादिसे मेरी खातिर की, वह चिरायु हो[2]। निश्चय ही मान्यखेटकी लूट और बरबादीके बादकी दुर्दशाका यह चित्र है और तब खोट्टिगदेवकी मृत्यु हो चुकी थी।

## कविके कुछ परिचित जन

पुष्पदन्तने अपने ग्रन्थोंमें भरत और नन्नके सिवाय कुछ और लोगोंका भी

---

जिणसासणायमुद्धारणस्स मुणिदिण्णदाणस्स ॥ ३
कलिमलकलंकपरिवज्जियस्स जियदुविहवइरिणियरस्स ॥
कारुण्णकंदणवजलहरस्स, दीणजणसरणस्स ॥ ४ ॥
णिवलच्छीकीलासरवरस्स, वाएसरिणिवासस्स।
णिस्सेसविउसविज्जाविणोयणिरयस्स सुद्धहिययस्स ॥ ५ ॥

१ स श्रीमान्निह भूतले सह सुतैर्नन्नाभिधो नन्दतात्।

२ जणवयनीरसि, दुरियमलीमसि, कइणिंदायरि, दुसहे दुहयरि
पडियकवालइ, णरकंकालइ, बहुरंकालइ अइदुक्कालइ।
पवरागारिं सरसाहारिं सण्हिं चेलिं, वरतंबोलिं,
महु उवयारिउ पुण्णि पेरिउ गुणभत्तिल्लउ, णण्णु महल्लउ। होउ चिराउसु...

उल्लेख किया है। मेलपाटीमें पहुँचनेपर सबसे पहले उन्हें दो पुरुष मिले जिनके नाम अम्मइय और इन्द्रराय थे। ये वहाँके नागरिक थे और इन्हींने भरतमंत्रीकी प्रशंसा करके उनके यहाँ नगरमें चलनेका आग्रह किया था। उत्तरपुराणके अन्तमें सबकी शांति-कामना करते हुए उन्होंने संत, देवल्ल, भोगल्ल, सोहण, गुणवर्म, दंगइय और संतइयका उल्लेख किया है। इनमेंसे संतको बहुगुणी, दयावान् और भाग्यवान् बतलाया है। देवल्ल संतका पुत्र था जिसने महापुराणका सारी पृथिवीमें प्रसार किया। भोगल्लको चतुर्विधदानदाता, भरतका परममित्र, अनुपमचरित्र और विस्तृतयशवाला बतलाया है। शोभन और गुणवर्मको निरन्तर जिनधर्मका पालनेवाला कहा है। नागकुमारचरितके अनुसार ये महोदधिके शिष्य थे। इन्होंने नागकुमारचरितकी रचना करनेकी प्रेरणा की थी। दंगइय और संतइयकी भी शान्ति-कामना की है। नागकुमारचरितमें दंगइयको आशीर्वाद दिया है कि उसका रत्नत्रय विशुद्ध हो। नाइल्ल और सीलइयका भी उल्लेख है। इन्होंने भी नागकुमारचरित रचनेका आग्रह किया था।

## कविके समकालीन राजा

महापुराणकी उत्थानिकामें कहा है कि इस समय 'तुडिगु महानुभाव' राज्य कर रहे हैं। इस 'तुडिगु' शब्दपर टिप्पण-ग्रन्थमें 'कृष्णराजः' टिप्पण दिया हुआ है। कृष्णराज दक्षिणके सुप्रसिद्ध राष्ट्रकूटवंशमें हुए हैं और अपने समयके महान् सम्राट् थे। 'तुडिगु' उनका घरू प्राकृत नाम था। इस तरहके घरू नाम राष्ट्रकूट और चालुक्य वंशके प्रायः सभी राजाओंके मिलते हैं[1]।

वल्लभनरेन्द्र, वल्लभराय, शुभतुंगदेव और कण्हराय नामसे भी कविने उनका उल्लेख किया है।

शिलालेखों और दानपत्रोंमें अकालवर्ष, महाराजाधिराज, परमेश्वर, परम-माहेश्वर, परमभट्टारक, पृथिवीवल्लभ, समस्तभुवनाश्रय आदि उपाधियाँ उनके लिए प्रयुक्त की गई हैं।

वल्लभराय पदवी पहले दक्षिणके चौलुक्य राजाओंकी थी, पीछे जब उनका राज्य राष्ट्रकूटोंने जीत लिया तब इस वंशके राजा भी इसका उपयोग करने लगे[2]।

१ जैसे गोज्जिग, बद्दिग, तुडिग, पुट्टिग, खोट्टिग आदि।

२ अरब लेखकोंने मानकिरके बल्हरा नामक बलाढ्य राजाओंका जो उल्लेख किया है, वह मान्यखेटके 'वल्लभराज' पद धारण करनेवाले राजाओंको ही लक्ष्य करके किया है।

भारतके प्राचीन राजवंश (तृ० भा० पृ० ५६) में इनकी एक पदवी 'कन्धार-पुरवराधीश्वर' लिखी है। परन्तु हमारी समझमें वह भ्रमवश लिखी गई है। वास्तवमें 'कालिंजरपुरवराधीश्वर' होनी चाहिए। क्योंकि उन्होंने चेदिके कलचुरि-नरेश सहस्रार्जुनको जीता था और कालिंजरपुर चेदिका मुख्य नगर था। दक्षिणका कल-चुरि राजा बिज्जल भी अपने नामके साथ 'कालिंजरपुरवराधीश्वर' पद लगाता था।

अमोघवर्ष तृतीय या बद्दिगके तीन पुत्र थे—तुडिगु या कृष्ण तृतीय, जगत्तुंग और खोट्टिगदेव। कृष्ण सबसे बड़े थे जो अपने पिताके बाद गद्दीपर बैठे और चूँकि दूसरे जगत्तुंग उनसे छोटे थे तथा उनके राज्यकालमें ही स्वर्गगत हो गये थे, इस लिए तीसरे पुत्र खोट्टिगदेव गद्दीपर बैठे। कृष्णके पुत्रका इस बीच देहान्त हो गया था और पौत्र भी छोटा था, इसलिए खोट्टिगदेवको अधिकार मिला।

कृष्ण तृतीय राष्ट्रकूट वंशके सबसे अधिक प्रतापी और सार्वभौम राजा थे। इनके पूर्वजोंका साम्राज्य उत्तरमें नर्मदा नदीसे लेकर दक्षिणमें मैसूर तक फैला हुआ था जिसमें सारा गुजरात, मराठी सी० पी०, और निज़ाम राज्य शामिल था। मालवा और बुन्देलखण्ड भी उनके प्रभावक्षेत्रमें थे। इस विस्तृत साम्राज्यको कृष्ण तृतीयने और भी बढ़ाया और दक्षिणका सारा अन्तरीप भी अपने अधिकारमें कर लिया। कहाड़के ताम्रपत्रोंके[1] अनुसार उन्होंने पाण्ड्य और केरलको हराया, सिंहलसे कर वसूल किया और रामेश्वरमें अपनी कीर्तिवल्लरीको लगाया। ये ताम्रपत्र मई सन् ९५९ (श० सं० ८८१) के हैं और उस समय लिखे गये हैं जब कृष्णराज अपने मेलपाटीके सेना-शिविरमें ठहरे हुए थे और अपना जीता हुआ राज्य और धन-रत्न अपने सामन्तों और अनुगतोंको उदारतापूर्वक बाँट रहे थे[2]। इनके दो ही महीने बाद लिखी हुई श्रीसोमदेवसूरिकी यशस्तिलक-प्रशस्तिसे भी इसकी पुष्टि होती है[3]। इस प्रशस्तिमें उन्हें पाण्ड्य, सिंहल, चोल, चेर आदि देशोंको जीतनेवाला लिखा है।

देवलीके[4] शिलालेखसे मालूम होता है कि उसने कांचीके राजा दन्तिगको

---

१ एपिग्राफिया इंडिका जिल्द ४ पृ० २७८।

२ वंदीणदिण्णधण-कणयपयरु महिपरिभमंतु मेलाडिणयरु।

३ "पाण्ड्यसिंहल-चोल-चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य..."।

४ जर्नल बाम्बे ब्रांच रा० ए० सो० जिल्द १८, पृ० २३९ और लिस्ट आफ इन्स्क्रप्शन्स सी० पी० एण्ड बरार, पृ० ८१।

और वप्पुकको मारा, पल्लव-नरेश अन्तिगको हराया, गुर्जरोंके आक्रमणसे मध्य भारतके कलचुरियोंकी रक्षा की और अन्य शत्रुओंपर विजय प्राप्त की। हिमालयसे लेकर लंका और पूर्वसे लेकर पश्चिम समुद्र तकके राजा उसकी आज्ञा मानते थे। उसका साम्राज्य गंगाकी सीमाको भी पार कर गया था।

चोलदेशका राजा परान्तक बहुत महत्त्वाकांक्षी था। उसके कन्याकुमारीमें मिले हुए शिलालेखमें[1] लिखा है कि उसने कृष्ण तृतीयको हराकर वीर चोलकी पदवी धारण की। किस जगह हराया और कहाँ हराया, यह कुछ नहीं लिखा। बल्कि इसके विरुद्ध ऐसे अनेक प्रमाण मिले हैं जिनसे सिद्ध होता है कि ई० स० ९४४ ( श० ८६६ ) से लेकर कृष्णके राज्य-कालके अन्त तक चोलमण्डल कृष्णके ही अधिकारमें रहा। तब उक्त लेखमें इतनी ही सचाई हो सकती है कि सन् ९४४ के आसपास वीरचोलको राष्ट्रकूटोंके साथकी लड़ाईमें थोड़ी-सी अल्पकालिक सफलता मिल गई होगी।

दक्षिण अर्काट जिलेके सिद्धलिंगमादम स्थानके शिलालेखमें[2] जो कृष्ण तृतीयके पाँचवें राज्य-वर्षका है उसके द्वारा कांची और तंजोरके जीतनेका उल्लेख है और उत्तरी अर्काटके शोलापुरम स्थामके ई० सं० ९४९-५० ( श० सं० ८७१ ) के शिलालेखमें[3] लिखा है कि उस साल उसने राजादित्यको मारकर तोडयि-मंडल या चोलमण्डलमें प्रवेश किया। यह राजादित्य परान्तक या वीरचोलका पुत्र था और चोल-सेनाका सेनापति थाँ। कृष्ण तृतीयके बहनोई और सेनापति भूतुगने इसे इसके हाथीके हौदेपर आक्रमण करके मारा थाँ और इसके उपलक्षमें उसे वनवासी प्रदेश उपहार मिला था।

ई० सन् ९१५ ( शक सं० ८१७ ) में राष्ट्रकूट इन्द्र ( तृतीय ) ने परमार-राजा उपेन्द्र ( कृष्ण ) को जीता था और तबसे कृष्ण तृतीय तक परमार राजे राष्ट्रकूटोंके मांडलिक थे। उस समय गुजरात भी परमारोंके अधीन था।

परमारोंमें सीयक या श्रीहर्ष राजा बहुत पराक्रमी था। जान पड़ता है इसने कृष्ण तृतीयके आधिपत्यके विरुद्ध सिर उठाया होगा और इसी कारण कृष्णको उस

---

१ त्रावणकोर आर्कि० सीरीज जि० ३, पृ० १४३, श्लोक ४८। २ मद्रास एपिग्राफिकल कलेक्शन १९०९ नं० ३७५। ३ ए० इं० जि० ५, पृ० १९५। ४ ए० इ० जि० १९, पृ० ८३। ५ आर्किलाजिकल सर्वे आफ साउथ इंडिया जि० ४, पृ० २०१।

पर चढ़ाई करनी पड़ी होगी और उसे जीता होगा। इस अनुमानकी पुष्टि श्रवण-बेल्गोलके मारसिंहके शिलालेखसे[1] होती है जिसमें लिखा है कि उसने कृष्ण तृतीयके लिए उत्तरीय प्रान्त जीते और बदलेमें उसे 'गुर्जर-राज' का खिताब मिला। इसी तरह होलकेरीके[2] ई० स० ९६५ और ९६८ के शिलालेखोंमें मारसिंहके दो सेना-पतियोंको 'उज्जयिनी-भुजंग' पदको धारण करनेवाला बतलाया है। ये गुर्जर-राज और उज्जयिनी-भुजंग पद स्पष्ट ही कृष्णद्वारा सीयकके गुजरात और मालवेके जीते जानेका संकेत करते हैं।

सीयक उस समय तो दब गया, परन्तु ज्यों ही पराक्रमी कृष्णकी मृत्यु हुई कि उसने पूरी तैयारीके साथ मान्यखेटपर धावा बोल दिया और खोट्टिगदेवको परास्त करके मान्यखेटको बुरी तरह लूटा और बरबाद किया।

पाइय-लच्छी नाममालाके कर्त्ता धनपालके कथनानुसार यह लूट वि०सं० १०२९ (श० सं० ८९४) में हुई और शायद इसी लड़ाईमें खोट्टिगदेव मारा गया। क्योंकि इसी साल उत्कीर्ण किया हुआ खरडाका शिलालेख[3] खोट्टिगदेवके उत्तरा-धिकारी कर्क (द्वितीय) का है।

कृष्ण तृतीय ई० स० ९३९ (श० सं० ८६१) के दिसम्बरके आसपास गद्दीपर बैठे होंगे। क्यों कि इस वर्षके दिसम्बरमें इनके पिता बद्दिग जीवित थे और कोल्लगल्लुका[4] शिलालेख फाल्गुन सुदी ६ शक स० ८८९ का है जिसमें लिखा है कि कृष्णकी मृत्यु हो गई और खोट्टिगदेव गद्दीपर बैठा। इससे उनका २८ वर्ष तक राज्य करना सिद्ध होता है, परन्तु किलूर (द० अर्काट) के वीरट्टनेश्वर मन्दिरका शिलालेख[5] उनके राज्यके ३० वें वर्षका लिखा हुआ है। विद्वानोंका खयाल है कि ये राजकुमारावस्थामें, अपने पिताके जीते जी ही राज्यका कार्य सँभालने लगे थे, इसीसे शायद उस समयके दो वर्ष उक्त तीस वर्षके राज्य-कालमें जोड़ लिये गये हैं।

राष्ट्रकूटों और कृष्ण तृतीयका यह परिचय कुछ विस्तृत इस लिए देना पड़ा जिससे पुष्पदन्तके ग्रंथोंमें जिन जिन बातोंका जिक्र है, वे ठीक तौरसे समझमें आ

१ ए० इं० जि० ५, पृ० १७९। २ ए० इं० जि० ११, नं० २३–३३। ३ ए० इं० जि० १२, पृ० २६३। ४ मद्रास ए० क० १९१३ नं० २३६। ५ मद्रास एपिग्राफिक कलेक्शन सन् १९०२, नं० २३२।

जायँ और समय निर्णय करनेमें भी सहायता मिले।

## समय-विचार

महापुराणकी उत्थानिकामें कविने जिन सब ग्रंथों और ग्रन्थकर्ताओंका उल्लेख किया है[1], उनमें सबसे पिछले ग्रन्थ धवल और जयधवल हैं[2]। पाठक जानते हैं कि वीरसेन स्वामीके शिष्य जिनसेनने अपने गुरुकी अधूरी छोड़ी हुई टीका जयधवलाको श० सं० ७५९ में राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्ष ( प्रथम ) के समयमें समाप्त की थी। अतएव यह निश्चित है कि पुष्पदन्त उक्त संवत्‌के बाद ही किसी समय हुए हैं, पहले नहीं।

रुद्रटका समय श्रीयुत काणे और दे के अनुसार ई० सन् ८००—८५० के अर्थात् श० सं० ७२२ और ७७२ के बीच है। इससे भी लगभग उपर्युक्त परिणाम ही निकलता है।

अभी हाल ही डा० ए० एन० उपाध्येको अपभ्रंश भाषाका 'धम्मपरिक्खा' नामका ग्रंथ मिला है जिसके कर्त्ता बुध ( पंडित ) हरिषेण हैं, जो धक्कड़वंशीय गोवर्द्धनके पुत्र और सिद्धसेनके शिष्य थे। वे मेवाड़ देशके चित्तौड़के रहनेवाले

---

१—अकलंक, कपिल ( सांख्यकार ), कणचर या कणाद ( वैशेषिकदर्शनकर्ता ), द्विज ( वेदपाठक ), सुगत ( बुद्ध ), पुरंदर ( चार्वाक ), दन्तिल, विशाख ( संगीतशास्त्रकर्ता ), भरत (नाट्यशास्त्रकार), पतंजलि, भारवि, व्यास, कोहल (कुष्माण्ड कवि), चतुर्मुख, स्वयंभु, श्रीहर्ष (हर्षवर्द्धन), द्रोण, ईशान, बाण, धवल-जयधवल-सिद्धान्त, रुद्रट, और यशश्चिह्न, इतनोंका उल्लेख किया गया है। इनमेंसे अकलंक, चतुर्मुख और स्वयंभु जैन हैं। अकलंक देव, जयधवला-कार जिनसेनसे पहले हुए हैं। चतुर्मुख और स्वयंभुका ठीक समय अभी तक निश्चित नहीं हुआ है परन्तु स्वयंभु अपने पउमचरियमें आचार्य रविषेणका उल्लेख करते हैं जिन्होंने वि० सं० ७३३ में पद्मपुराण लिखा था। इससे उनसे पीछेके हैं। उन्होंने चतुर्मुखका भी स्मरण किया है। स्वयंभु भी अपभ्रंश भाषाके महाकवि थे। इनके पउमचरिउ ( पद्मचरित ) और अरिट्ठनेमिचरिउ ( हरिवंशपुराण ) उपलब्ध हैं। उनका स्वयंभु छन्द नामका एक छन्द-शास्त्र भी है। 'पंचमिचरिय' नामका ग्रन्थ भी उनका बनाया हुआ है, जो अभी तक कहीं प्राप्त नहीं हुआ है। उनका कोई अपभ्रंश भाषाका व्याकरण भी था। ये स्वयंभु यापनीय संघके अनुयायी थे, ऐसा महापुराण-टिप्पणसे मालूम होता है।

२ णउ बुज्झिउ आयमसद्दधामु, सिद्धंत धवलु जयधवलु णाम।

थे और उसे छोड़कर कार्यवश अचलपुर गये थे[1]। वहाँपर उन्होंने वि० सं० १०४४ में अपना यह ग्रंथ समाप्त किया था[2]। इस ग्रंथके प्रारम्भमें अपभ्रंशके चतुर्मुख, स्वयंभु और पुष्पदन्त इन तीन महाकवियोंका स्मरण किया गया है[3]। इससे सिद्ध है कि वि० सं० १०४४ या श० सं० ९०९ से पहले ही पुष्पदन्त एक महाकविके रूपमें प्रसिद्ध हो चुके थे। अर्थात् पुष्पदन्तका समय ७५९ और ९०९ के बीच होना चाहिए। न तो उनका समय श० सं० ७५९ के पहले जा सकता है और न ९०९ के बाद।

अब यह देखना चाहिए कि वे श० सं० ७५९ (वि० सं० ८९४) से कितने बाद हुए हैं।

कविने अपने ग्रंथोंमें तुडिगु[4], शुभतुंग[5], वल्लभनरेन्द्र[6] और कण्हरायका उल्लेख किया है और इन सब नामोंपर ग्रंथोंकी प्रतियों और टिप्पण ग्रंथोंमें 'कृष्णराजः' टिप्पणी दी है। इसका अर्थ यह हुआ कि ये सभी नाम एक ही राजाके हैं। वल्लभराय या वल्लभनरेन्द्र राष्ट्रकूट राजाओंकी सामान्य पदवी थी, इसलिए यह भी मालूम हो गया कि कृष्ण राष्ट्रकूटवंशके राजा थे।

राष्ट्रकूटोंकी राजधानी पहले मयूरखंडी (नासिक) में थी, पीछे अमोघवर्ष

---

१ इह मेवाड़देसे जणसंकुले, सिरिउजपुरणिग्गयधक्कडकुले।···
गोवद्धणु णामें उप्पण्णओ, जो सम्मत्तरयणसंपुण्णओ॥
तहो गोवद्धणासुपियगुणवइ, जा जिणवरपय णिच्चवि पणवइ।
ताए जणिउ हरिसेणणाम सुओ, जो संजाउ विबुहकइविस्सुओ॥
सिरिचित्तउडुचएवि अचलउरेहो, गउ णियकज्जें जिणहरपउरहो।
तहिं छंदालंकारपसाहिइ, धम्मपरिक्ख एह ते साहिय॥

२ विक्कमणिवपरियत्तइ कालए, ववगए वरिस सहसचउतालए।

३ चउमुहु कव्वविरयणे सयंभुवि, पुप्फयंतु अण्णाणणिसंभुवि।
तिण्णवि जोग्ग जेण तं सासइ, चउमुहमुहे थिय ताम सरासइ।
जो सयंभु सोहेउ पहाणउ, अहकह लोयालोय वि याणउ।
पुप्फयंतु णवि माणुसु वुच्चइ, जो सरसइए कयावि ण मुच्चइ।

४ भुवणेक्करामु रायाहिराउ, जहिं अच्छइ 'तुडिगु' महाणुभाउ। म० पु० १-३-२

५ सुहतुंगदेवकमकमलभसलु, णीसेसकलाविण्णाणकुसलु। म० पु० १-५-२

६ वल्लभणरिंदघरमहत्तरासु।—य० च० का प्रारंभ।

( प्रथम ) ने श० सं० ७३७ में उसे मान्यखेटमें प्रतिष्ठित की। पुष्पदंतने नागकुमारचरितमें कहा है कि कण्हराय (कृष्णराज) की हाथकी तलवाररूपी जलवाहिनीसे जो दुर्गम है और जिसके धवलगृहोंके शिखर मेघावलीसे टकराते हैं, ऐसी बहुत बड़ी मान्यखेट नगरी है'।

राष्ट्रकूटवंशमें कृष्ण नामके तीन राजा हुए हैं, एक तो वे जिनकी उपाधि शुभतुंग थी। परन्तु उनके समय तक मान्यखेट राजधानी ही नहीं थी, इसलिए पुष्पदंतका मतलब उनसे नहीं हो सकता।

द्वितीय कृष्ण अमोघवर्ष ( प्रथम ) के उत्तराधिकारी थे, जिनके समयमें गुणभद्राचार्यने श० सं० ८२० में उत्तरपुराणकी समाप्ति की थी और जिन्होंने श० सं० ८३३ तक राज्य किया है। परन्तु इनके साथ उन सब बातोंका मेल नहीं खाता जिनका पुष्पदन्तने उल्लेख किया है। इसलिए कृष्ण तृतीयको ही हम उनका समकालीन मान सकते हैं। क्योंकि—

१—जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है चोलराजाका सिर कृष्णराजने कटवाया था[2], इसके प्रमाण इतिहासमें मिलते हैं और चोल देशको जीत कर कृष्ण तृतीयने अपने अधिकारमें कर लिया था। २—यह चोलनेरश 'परान्तक' ही मालूम होता है जिसने वीरचोलकी पदवी धारण की थी।

३—धारानरेश-द्वारा मान्यखेटके लूटे जानेका जो उल्लेख पुप्पदन्तने किया है,[3] वह भी कृष्ण द्वितीयके साथ मेल नहीं खाता। यह घटना कृष्णराज तृतीयकी मृत्युके बाद खोट्टिगदेवके समय की है और इसकी पुष्टि अन्य प्रमाणोंसे भी होती है। धनपालने अपनी 'पाइयलच्छी ( प्राकृतलक्ष्मी ) नाममाला' में लिखा है कि वि० सं० १०२९ में मालव–नरेन्द्रने मान्यखेटको लूटा[4]।

---

१ सिरिकण्हरायकरयलणिहिय असिजलवाहिणि दुग्गयरि।
धवलहरसिहरिहयमेहउलि पविउल मण्णखेडणयरि ॥

२ उब्बद्धजूडु भूभंगभीसु, तोडेप्पिणु चोडहो तणउ सीसु।

३ दीनानाथधनं सदाबहुजनं प्रोत्फुल्लवल्लीवनं,
मान्याखेटपुरं पुरंदरपुरीलीलाहरं सुन्दरम्।
धारानाथनरेन्द्रकोपशिखिना दग्धं विदग्धप्रियं,
क्वेदानीं वसतिं करिष्यति पुनः श्रीपुष्पदन्तः कविः॥

४—विक्कमकालस्स गए अउणुत्तीसुत्तरे सहस्सम्मि।
मालवणरिंदधाडीए लूडिए मण्णखेडम्मि ॥ २७६ ॥

मान्यखेटको किस मालव-राजाने लूटा, इसका पता परमार राजा उदयादित्यके समयके उदयपुर ( ग्वालियर ) के शिलालेखमें[1] परमार राजाओंकी जो प्रशस्ति दी है उससे लगता है। उसके १२ वें पद्यमें लिखा है कि हर्षदेवने खोट्टिगदेवकी राजलक्ष्मीको युद्धमें छीन लियो[2]।

ये हर्षदेव ही धारानरेश थे, जो सीयक ( द्वितीय ) या सिंहभट भी कहलाते थे, और जैसा कि पहले बताया जा चुका है, जिनपर कृष्ण तृतीयने चढ़ाई की थी। खोट्टिगदेव कृष्ण तृतीयके भाई और उत्तराधिकारी थे।

४—महापुराणकी रचना जिस सिद्धार्थ संवत्सरमें शुरू की गई थी, उसी संवत्सरमें सोमदेवसूरिने अपना यशस्तिलक चम्पू समाप्त किया था और उस समय कृष्ण तृतीयका पड़ाव मेलपाटीमें था। पुष्पदन्तने भी अपने ग्रंथ-प्रारंभके समय कृष्ण-राजका मेलपाटीमें रहनेका उल्लेख किया है। साथ ही यशस्तिलककी प्रशस्तिमें उनको चोल आदि देशोंका जीतनेवाला भी लिखा है[3]। ऐसी दशामें पुष्पदन्तका कृष्ण तृतीयके समयमें होना निःसंशयरूपसे सिद्ध हो जाता है।

पहले उक्त मेलपाटीमें ही पुष्पदन्त पहुँचे थे, सिद्धार्थ संवत्सरमें ही उन्होंने अपना महापुराण प्रारंभ किया था और यह सिद्धार्थ श० सं० ८८१ ही था। मेलपाटी या मेलाडिमें श० ८८१ में कृष्णराज थे, इसके और भी प्रमाण मिले हैं जो ऊपर दिये जा चुके हैं।

इन सब प्रमाणोंसे हम इस निष्कर्षपर पहुँचते हैं कि श० सं० ८८१ में पुष्पदन्त मेलपाटीमें भरत महामात्यसे मिले और उनके अतिथि हुए। इसी साल उन्होंने महापुराण शुरू करके उसे श० सं० ८८७ में समाप्त किया। इसके बाद उन्होंने नागकुमार-चरित और यशोधर-चरित बनाये। यशोधर-चरितकी समाप्ति उस समय हुई जब मान्यखेट लूटा जा चुका था। यह श० सं० ८९४ के लगभगकी

---

१ एपिग्राफिआ इंडिका जिल्द १, पृ० २२६।

२—श्रीहर्षदेव इति खोट्टिगदेवलक्ष्मीं, जग्राह यो युधि नगादसमप्रतापः।

३—“ शकनृपकालातीतसंवत्सरशतेष्वष्टस्वेकाशीत्यधिकेषु गतेषु अंकतः ८८१ सिद्धार्थ-संवत्सरान्तर्गतचैत्रमासमदनत्रयोदश्यां पाण्ड्य-सिंहल-चोल-चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य मेल-पाटीप्रवर्द्धमानराज्यप्रभावे श्रीकृष्णराजदेवे सति तत्पादपद्मोपजीविनः समधिगतपंचमहाशब्द-महासामन्ताधिपतेश्चालुक्यकुलजन्मनः सामन्तचूडामणेः श्रीमदरिकेसरिणः प्रथमपुत्रस्य श्रीमद्व-द्दिगराजस्य लक्ष्मीप्रवर्धमानवसुंधरायां गंगधारायां विनिर्मापितमिदं काव्यमिति।”

घटना है। इस तरह वे ८८१ से लेकर कमसे कम ८९४ तक, लगभग तेरह वर्ष, मान्यखेटमें महामात्य भरत और नन्नके सम्मानित अतिथि होकर रहे, यह निश्चित है। उसके बाद वे और कब तक जीवित रहे, यह नहीं कहा जा सकता।

बुध हरिषेणकी धर्मपरीक्षा मान्यखेटकी लूटके कोई पन्द्रह वर्ष बादकी रचना है। इतने थोड़े ही समयमें पुष्पदन्तकी प्रतिभाकी इतनी प्रसिद्धि हो चुकी थी। हरिषेण कहते हैं कि पुष्पदंत मनुष्य थोड़े ही हैं, उन्हें सरस्वती देवी कभी नहीं छोड़ती, सदा साथ रहती है।

## एक शंका

महापुराणकी ५० वीं सन्धिके प्रारंभमें जो 'दीनानाथधनं' आदि संस्कृत पद्य है और पृ० ३२७ के फुटनोटमें उद्धृत किया जा चुका है, और जिसमें मान्यखेटके नष्ट होनेका संकेत है, वह श० सं० ८९४ के बादका है और महापुराण ८८७ में ही समाप्त हो चुका था। तब शंका होती है कि वह उसमें कैसे आया?

इसका समाधान यह है कि उक्त पद्य ग्रन्थका अविच्छेद्य अंग नहीं है। इस तरहके अनेक पद्य महापुराणकी भिन्न भिन्न संधियोंके प्रारंभमें दिये गये हैं। ये सभी मुक्तक हैं, भिन्न भिन्न समयमें रचे जाकर पीछेसे जोड़े गये हैं और अधिकांश महामात्य भरतकी प्रशंसाके हैं। ग्रन्थ-रचना-क्रमसे जिस तिथिको जो संधि प्रारंभ की गई, उसी तिथिको उसमें दिया हुआ पद्य निर्मित नहीं हुआ है। यही कारण है कि सभी प्रतियोंमें ये पद्य एक ही स्थानपर नहीं मिलते हैं। एक पद्य एक प्रतिमें जिस स्थानपर है, दूसरी प्रतिमें उस स्थानपर न होकर किसी और ही स्थानपर है। किसी किसी प्रतिमें उक्त पद्य न्यूनाधिक भी हैं। अभी बम्बईके सरस्वती-भवनकी प्रतिमें हमें एक पूरा पद्य[1] और एक अधूरा पद्य अधिक भी मिला है[2] जो अन्य प्रतियोंमें नहीं देखा गया।

यशोधरचरितकी दूसरी, तीसरी और चौथी सन्धियोंमें भी इसी तरहके तीन

१—हरति मनसो मोहं द्रोहं महाप्रियजंतुजं। भवतु भविनां दंभारंभः प्रशांतिकृतो। जिनवरकथा ग्रन्थप्रस्नागमितस्त्वया। कथय कमयं तोयस्तीते गुणान् भरतप्रभो।
यह पद्य बहुत ही अशुद्ध है। —४२ वीं संधिके बाद

२ आकल्पं भरतेश्वरस्तु जयताद्येनादरात्कारिता। श्रेष्ठायं भुवि मुक्तये जिनकथा तत्त्वामृतस्यन्दिनी।—४३ वीं सन्धिके बाद

संस्कृत पद्य नन्नकी प्रशंसाके हैं जो अनेक प्रतियोंमें हैं ही नहीं। इससे यही अनुमान करना पड़ता है कि ये सभी या अधिकांश पद्य भिन्न भिन्न समयोंमें रचे गये हैं और प्रतिलिपियाँ कराते समय पीछेसे जोड़े गये हैं। गरज यह कि 'दीनानाथधनं' आदि पद्य मान्यखेटकी लूटके बाद ही लिखा गया है और उसके बाद जो प्रतियाँ लिखी गई, उनमें जोड़ा गया है। निश्चय ही यह पद्य उसके पहले जो प्रतियाँ लिखी जा चुकी होंगी उनमें न होगा।

इस प्रकारकी एक प्रति महापुराणके सम्पादक डा० पी० एल० वैद्यको नाँदणी (कोल्हापुर) के श्री तात्या साहब पाटीलसे मिली है जिसमें उक्त पद्य नहीं हैं[1]। ८९४ के पहलेकी लिखी हुई इस तरहकी और भी प्रतियोंकी प्रतिलिपियाँ मिलनेकी संभावना है।

## एक और शंका

'महाकवि पुष्पदन्त और उनका महापुराण' शीर्षक लेख मैंने 'भाण्डारकर इन्स्टिटयूट' पूनाकी वि० सं० १६३० की लिखी हुई जिस प्रतिके आधारसे लिखा था उसमें प्रशस्तिकी तीन पंक्तियाँ इस रूपमें हैं—

पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामंकें।
कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, छसयछडोत्तर कयसामत्थें॥
कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमए दियहे चंदरुइरूढए।

इसके 'छसयछडोत्तरकयसामत्थें' पदका अर्थ उस समय यह किया गया था कि यह ग्रन्थ शकसंवत् ६०६ में समाप्त हुआ[2]। परन्तु पीछे जब गहराईसे विचार किया गया तब पता लगा कि ६०६ संवत्का नाम क्रोधन हो ही नहीं सकता, चाहे वह शक संवत् हो, विक्रम संवत् हो, गुप्त संवत् हो, या कलचुरि संवत् हो। इसलिए उक्त पाठके सही होनेमें सन्देह होने लगा। 'छसयछडोत्तर' तो खैर ठीक, पर 'कयसामत्थें' का अर्थ दुरूह हो गया। तृतीयान्त पद होनेके कारण उसे कविका विशेषण बनानेके सिवाय और कोई चारा नहीं था। यदि बिन्दी निकालकर उसे सप्तमी समझ लिया जाय, तो भी 'कृतसामर्थ्ये' का कोई अर्थ नहीं बैठता। अतएव शुद्ध पाठकी खोज की जाने लगी।

सबसे पहले प्रो० हीरालालजी जैनने अपने 'महाकवि पुष्पदन्तके समयपर

१ देखो, महापुराण प्र० खं०, डा० पी० एल० वैद्य-लिखित भूमिका पृ० १७।

२ स्व० बाबा दुलीचन्दजीकी ग्रन्थ-सूचीमें भी पुष्पदन्तका समय ६०६ दिया हुआ है।

विचार[1] लेखमें बतलाया कि कारंजाकी प्रतिमें उक्त पाठ इस तरह दिया हुआ है—

पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामंकें ।
कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, जिणपयपंकयमउलियहत्थें ।
कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमइ दिवहे चंदरुइरूढए ॥

अर्थात् क्रोधन संवत्सरकी असाढ़ सुदी १० को जिन भगवानके चरण-कमलोंके प्रति हाथ जोड़े हुए अभिमानमेरु, धूतपंक ( धुल गये हैं पाप जिसके ), और परमार्थी पुष्पदन्त कविने भक्तिपूर्वक यह काव्य बनाया ।

यहाँ बम्बईके सरस्वती-भवनमें जो प्रति ( १९३ क ) है, उसमें भी यही पाठ है और हमारा विश्वास है कि अन्य प्रतियोंमें भी यही पाठ मिलेगा ।

ऐसा मालूम होता है कि पूनेवाली प्रतिके अर्द्धदग्ध लेखकको उक्त स्थानमें सिर्फ़ मिती लिखी देखकर संवत्-संख्या देनेकी जरूरत महसूस हुई और उसकी पूर्ति उसने अपनी विलक्षण बुद्धिसे स्वयं कर डाली !

यहाँ यह बात नोट करने लायक है कि कविने सिद्धार्थ संवत्सरमें अपना ग्रन्थ प्रारम्भ किया और क्रोधन संवत्सरमें समाप्त। न वहाँ शक संवत् दिया और न यहाँ ।

## तीसरी शंका

लगभग पन्द्रह वर्ष पहले पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारको शंका हुई थी कि पुष्पदन्त प्राचीन नहीं है। उन्होंने इस विषयमें एक लेख[2] भी लिखा था और उसमें नीचे लिखी प्रशस्तिके आधारपर 'जसहरचरिउ' की रचनाका समय वि० सं० १३६५ बतलाया था ।

किउ उवरोहें जस्स कइयइ एउ भवंतर ।
तहो भव्वहु णामु पायडमि पयडउ धर ॥ २९ ॥
चिरु पट्टणे छंगेसाहु साहु, तहो सुउ खेला गुणवंतु साहु ।
तहो तणुरुह वीसलु णाम साहु, वीरोसाहुणि यिहि सुलहु णाहु ॥
सोयारु सुणणगुणगणसणाहु, एक्कइया चिंतइ चित्ति लाहु ।
हो पंडियठक्कुर कण्हपुत्त, उवयारियवल्लहपरममित्त ॥
कइपुप्फयंति जसहरचरित्तु, किउ सुठ्ठु सद्दलक्खणविचित्तु ।
पेसहिं तहिं राउलु कउलु अज्जु (!), जसहरविवाहु तह जणियचोज्जु ।

---

१ जैनसाहित्य संशोधक भाग २, अंक ३–४ ।
२ देखो, जैनजगत् ( १ अक्टूबर सन् १९२६ ) में 'महाकवि पुष्पदन्तका समय' ।

सयलइं भवभमणभवंतराइं, महु वंछिउ करहि णिरंतराइं ॥
ता साहुसमीहिउ कियउ सव्वु, राउलुविवाहु भवभमणु भव्वु ।
वक्खाणिउ पुरउ हवेइ जाम, संतुट्ठउ वीसलु साहु ताम ।
जोइणिपुरवरि णिवसंतु सिट्ठु, साहुहि घरे सुत्थियणहु घुट्ठु ॥
पणसट्ठिसहिय तेरहसयाइं, णिवविक्कम संवच्छरगयाइं ।
वइसाहपहिल्लइ पक्खि बीय, रविवारि समित्थउ मिस्सतीय ॥
चिरु वत्थुबंधि कइ कियउ जंजि, पद्धडियबंधि मइं रइउ तं जि ।
गंधव्वें कण्हडणंदणेण, आयहं भवाइं किय थिरमणेण ।
महु दोसु ण दिज्जइ पुव्विं कइउ, कइवच्छराइं तं सुत्तु लइउ ॥

परन्तु जान पड़ता है कि उस समय इन पंक्तियोंका ठीक ठीक अर्थ नहीं समझा गया था । वास्तवमें इसका भावार्थ यह है—

" जिसके उपरोध या आग्रहसे कविने यह पूर्वभवोंका वर्णन किया (अब मैं) उस भव्यका नाम प्रकट करता हूँ । पहले पट्टण या पानीपतमें छंगे साहु नामके एक साहु थे । उनके खेला साहु नामके गुणी पुत्र हुए । फिर खेला साहुके बीसल साहु हुए जिनकी पत्नीका नाम वीरो था । वे गुणी श्रोता थे । एक दिन उन्होंने अपने चित्तमें सोचा (और कहा) कि हे कण्हके पुत्र पंडित ठक्कुर (गन्धर्व), वल्लभराय (कृष्ण तृतीय) के परम मित्र और उपकारित कवि पुष्पदन्तने सुन्दर और शब्दलक्षणविचित्र जो जसहरचरित बनाया है उसमें यदि राजा और कौलका प्रसंग, यशोधरका आश्चर्यजनक विवाह और सबके भवांतर और प्रविष्ट कर दो, तो मेरा मन-चाहा हो जाय। तब मैंने वही सब कर दिया, जो साहुने चाहा था---राउलु (राजा) और कौलका प्रसंग, विवाह और भवांतर। फिर जब बीसल साहुके सामने व्याख्यान किया, सुनाया, तब वे संतुष्ट हुए । योगिनीपुर (दिल्ली) में साहुके घर अच्छी तरह सुस्थितिपूर्वक रहते हुए विक्रम राजाके १३६५ संवत्‌में पहले वैशाखके दूसरे पक्षकी तीज रविवारको यह कार्य पूरा हुआ । पहले कवि (वच्छराय) ने जिसे वस्तुछन्दमें बनाया था, वही मैंने पद्धड़ीबद्ध रचा । कन्हड़के पुत्र गन्धर्वने स्थिर मनसे भवांतरोंको कहा है । इसमें कोई मुझे दोष न दे । क्योंकि पूर्वमें वच्छरायने यह कहा था । उसीके

१ 'पट्टण' पर 'पानीपत' टिप्पणी दी हुई है ।

सूत्रको लेकर मैंने कहा।”

इसके आगेका घत्ता और प्रशस्ति स्वयं पुष्पदन्तकृत है जिसमें उन्होंने अपना परिचय दिया है।

पूर्वोक्त पद्योंसे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि गन्धर्व कविने दिल्लीमें पानीपतके रहनेवाले बीसल साहु नामक धनीकी प्रेरणासे तीन प्रकरण स्वयं बना कर पुष्पदन्तके यशोधरचरितमें पीछेसे सं० १३६५ में शामिल किये हैं और कहाँ कहाँ शामिल किये हैं, सो भी यथास्थान ईमानदारीसे बतला दिया है। देखिए—

१ पहली सन्धिके चौथे कड़वककी ‘चाएण कण्णु विहवेण इंदु’ आदि पंक्तिके बाद आठवें कड़वकके अन्त तककी ८१ लाइनें गन्धर्वरचित हैं जिनमें राजा मारिदत्त और भैरवकुलाचार्यका संलाप है। उनके अन्तमें कहा है—

गंधव्वु भणइ मइं कियउ एउ, णिव-जोईसहो संजोयभेउ।
अग्गइ कइरायपुप्फयंतु सरसइणिलउ।
देवियहि सरूउ वण्णइ कइयणकुलतिलउ॥

अर्थात् गन्धर्व कहता है कि यह राजा और योगीश (कौलाचार्य) का संयोग-भेद मैंने कहा। अब आगे सरस्वतीनिलय कविकुलतिलक कविराज पुष्पदंत (मैं नहीं) देवीका स्वरूप वर्णन करते हैं।

२ पहली ही सन्धिके २४ वें कड़वककी ‘पोढत्तणि पुट्ठि पलट्टियंगु’ आदि लाइनसे लेकर २७ वें कड़वक तककी ७९ लाइनें भी गन्धर्वकी हैं। इसे उन्होंने ७९ वीं लाइनमें इस तरह स्पष्ट किया है—

जं वासवसेणिं पुव्व रइउ, तं पेक्खवि गंधव्वेण कहिउ

अर्थात् वासवसेनने पूर्वमें (ग्रन्थ) रचा था, उसको देखकर ही यह गंधर्वने कहा।

---

१ श्रीवासवसेनके इस यशोधरचरितकी प्रति बम्बईमें (नं० ६०४ क) मौजूद है। यह संस्कृतमें है। इसकी अन्तिम पुष्पिकामें ‘इति यशोधरचरिते मुनिवासवसेनकृते काव्ये… अष्टमः सर्गः समाप्तः’ वाक्य है। प्रारम्भमें लिखा है ‘प्रभंजनादिभिः पूर्वं हरिषेणसमन्वितैः, यदुक्तं तत्कथं शक्यं मया बालेन भाषितुम्।’ इससे मालूम होता है कि उनसे पूर्व प्रभंजन और हरिषेणने यशोधरके चरित लिखे थे। इन कविवरने अपने समय और कुलादिका कोई परिचय नहीं दिया है। परन्तु इतना तो निश्चित है कि वे गन्धर्व कविसे पहले हुए हैं। इस ग्रन्थकी एक प्रति प्रो० हीरालालजीने जयपुरके बाबा दुलीचन्दजीके भंडारमें भी देखी थी और उसके नोट्स लिये थे। हरिषेण शायद वे ही हों, जिनकी धर्मपरीक्षा (अपभ्रंश) अभी डा० उपाध्येने खोज निकाली है।

  

३ चौथी संधिके २२ वें कड़वककी 'जज्जरिउ जेण बहुभेयकम्म' आदि १५ वीं पंक्तिसे लेकर आगेकी १७२ लाइनें भी गंधर्वकी हैं। इसके आगे भी कुछ लाइनें प्रकरणके अनुसार कुछ परिवर्तित करके लिखी गई हैं[1]। फिर एक घत्ता और १५ लाईनें गंधर्वकी हैं जो ऊपर भावार्थसहित दे दी गई हैं।

इस तरह इस ग्रंथमें सब मिलाकर ३३५ पंक्तियाँ प्रक्षिप्त हैं और वे ऐसी हैं कि जरा गहराईसे देखनेसे पुष्पदन्तकी प्रौढ़ और सुन्दर रचनाके बीच छुप भी नहीं सकतीं। अतएव गंधर्वके क्षेपकोंके सहारे पुष्पदन्तको विक्रमकी चौदहवीं शताब्दिमें नहीं घसीटा जा सकता।

इसके सिवाय बहुत थोड़ी ही प्रतियोंमें सो भी उत्तर भारतकी प्रतियोंमें ही यह प्रक्षिप्त अंश मिलता है। बम्बईके तेरहपंथी जैनमन्दिरकी जो वि० सं० १३९० की लिखी हुई अतिशय प्राचीन प्रति है, उसमें गन्धर्वरचित उक्त पंक्तियाँ नहीं हैं और ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनकी दो प्रतियोंमें भी नहीं हैं।

---

१ अपरिवर्तित पाठ मुद्रित ग्रंथमें न होनेके कारण यहाँ दे दिया जाता है—

सो जसवइ सो कल्लाणमित्तु, सो अभयणाउ सो मारिदत्तु।
वणिकुलपंकयबोहणदिणेसु, सो गोवड्ढणु गुणगणविसेसु॥
सा कुसुमावलि पालियति गुत्ति, सा अभयमइत्ति णरिंदपुत्ति।
भव्वइं दुण्णयणिण्णासणेण, तउ चएवि चारु सण्णासणेण।
कालें जंतें सव्वइ मयाइं, जिणधम्में सग्गग्गहो गयाइं॥

२ बम्बईके सरस्वती-भवनमें जो (८०४ क) संस्कृतछायासहित प्रति है उसमें "जिणधम्में सग्गग्गहो गयाइं"के आगे प्रक्षिप्त पाठकी 'गंधव्वें कण्हडणंदणेण' आदि केवल दो पंक्तियाँ न जाने कैसे आ पड़ी हैं। इस प्रतिमें इन दो पंक्तियोंको छोड़कर और कोई प्रक्षिप्त अंश नहीं है।

# श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र

ये दो ग्रन्थकर्ता लगभग एक ही समयमें, एक ही स्थानपर, हुए हैं और दोनोंने ही महाकवि पुष्पदन्तके महापुराणपर टिप्पण लिखे हैं, इस लिए कुछ विद्वानोंने यह समझ लिया है कि प्रभाचन्द्र और श्रीचन्द्र एक ही हैं, लिपिकर्त्ताओंकी गल्तीसे कहीं कहीं जो 'श्रीचन्द्रकृत' लिखा मिलता है, सो वास्तवमें प्रभाचन्द्रकृत ही होना चाहिए। परन्तु वास्तवमें श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र दो स्वतंत्र ग्रंथकर्त्ता हैं। नीचे लिखे प्रमाणोंसे यह बात सुस्पष्ट हो जायगी—

बम्बईके सरस्वती-भवनमें (नं० ४६३) में रविषेणाचार्यकृत पद्मचरितका श्रीचन्द्रकृत टिप्पण है[2]। उसका प्रारम्भ और अन्तका अंश देखिए—

प्रारम्भ—शंकरं वरदातारं जिनं नत्वा स्तुतं सुरैः।
कुर्वे पद्मचरितस्य टिप्पणं गुरुदेशनात्॥

सिद्धं जगत्प्रसिद्धं कृतकृत्यं वा समाप्तं निष्ठितमिति यावत्। सम्पूर्णभव्यार्थसिद्धि-(द्धेः) कारणं, समग्रो धर्मार्थकाममोक्षः स चासौ भव्यार्थश्च भव्यप्रयोजनं तस्य सिद्धिर्निष्पत्तिः स्वरूपलब्धिर्वा तस्याः कारणं हेतुः। किं विशिष्टं हेतुमुत्तमं दोषरहितं...

अन्त—लाढ़ (ड) बागड़ि (ड) श्रीप्रवचनसेन (?) पंडितात्पद्मचरितस्सकर्ण्यो (तमाकर्ण्य ?) बलात्कारगणश्रीश्रीनन्द्याचार्यसत्कविशिष्येण श्रीचन्द्रमुनिना श्रीमद्वि-क्रमादित्यसंवत्सरे सप्ताशीत्यधिकवर्षसहश्र (स्रे) श्रीमद्धारायां श्रीमतो राजे (ज्ये) भोजदेवस्य......

एवमिद (दं) पद्मचरितटिप्पितं श्रीचन्द्रमुनिकृतसमाप्तमिति।

स्व० सेठ माणिकचन्द्रजीके चौपाटीके मन्दिरमें इन्हीं श्रीचन्द्रमुनिका एक और ग्रंथ 'पुराणसार' (नं० १९७) है। उसका प्रारम्भ और अन्त इस प्रकार है—

---

१ देखो डा० पी० एल० वैद्य सम्पादित महापुराणकी अँगरेजी भूमिका।

२ भवनके रजिस्टरमें इसका नाम, 'पद्मनन्दिचरित्र' लिखा हुआ है। यह प्रति हालकी ही लिखाई हुई और बहुत ही अशुद्ध है।

  

नत्वादितः सकल (तीर्थ) कृत (तां) कृतार्थान्, सर्वोपकारनिरतांस्त्रिविधेन नेरा-
वक्ष्ये तदीय गुणगर्भमहापुराणं, संक्षेपतोऽर्थनिकरं शृणुत प्रय यप-
अन्त—धारायां पुरि भोजदेवनृपते राज्ये जयात्युच्चकैः
श्रीमत्सागरसेनतो यतिपतेर्ज्ञात्वा पुराणं महत्।
मुक्त्यर्थं भवभीतिभीतजगता श्रीनन्दिशिष्यो बुधः
कुर्वे चारु पुराणसारममलं श्रीचन्द्रनामामुनिः॥

श्रीविक्रमादित्यसंवत्सरे यक्षपूत्य(अशीत्य?)धिकवर्षसहस्रे पुराणसा... न्तु समाप्तं। शुभं भवतु। लेखकपाठकयोः कल्याणम्।

इन्हीं पद्मचरितके टिप्पणकार और पुराणसारके कर्त्ता श्रीचन्द्रमुनिका ... हुआ पुष्पदन्तकृत महापुराणका एक टिप्पण है, जिसका दूसरा भाग अ... उत्तरपुराण-टिप्पण उपलब्ध है[1]। उसके अन्तमें लिखा है—

श्रीविक्रमादित्य-संवत्सरे वर्षाणामशीत्यधिकसहस्रे महापुराण-विषमपदविव... सागरसेनसैद्धान्तात् परिज्ञाय मूलटिप्पणिकां चालोक्य कृतमिदं समुच्चयटिप्पणं ... पातभीतेन श्रीमद्बला(त्का)रगणश्रीसंघा(नंद्या)चार्यसत्कविशिष्येण श्री... म्। निजदोर्दंडाभिभूतरिपुराज्यविजयिनः श्रीभोजदेवस्य। १०२।

इति उत्तरपुराणटिप्पणकं प्रभाचंद्राचार्यविरचितं समाप्तम्[2]। यह...

अथ संवत्सरेऽस्मिन् श्रीनृपविक्रमादित्यगताब्दः संवत् १५७५ वर्षे ... सुदी ५ बुद्धदिने कुरुजांगलदेशे सुलतान सिकंदरपुत्र सुलतान इब्राहिम राज्य... माने श्रीकाष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्करगणे भट्टारक श्रीगुणभद्रसूरिदेवाः तदा... जैसवाल चौ० टोडरमल्लु चौ० जगसीपुत्र इदं उत्तरपुराणटीका लिखापितं। शु...

---

१ यह ग्रन्थ जयपुरके पाटोदीके मन्दिरके भंडारमें (गठरी नं० १३, ग्रन्थ तीसरा, पत्र ५७, श्लो० १७००) है। इसकी प्रशस्ति स्व० पं० पन्नालालजी बाकलीवालने आश्विन-सुदी ५ वीर सं० २४४७ के जैनमित्रमें प्रकाशित कराई थी और मेरे पास भी उन्होंने उसकी नकल भेजी थी। इसी सम्बन्धमें उन्होंने अपने ता० १६–६–२३ के पत्रमें लिखा था कि "उत्तरपुराणकी टिप्पणी मँगाई सो वह गठरी नहीं मिली थी—आज ढूँढ़कर निकाली है। उसके आदि अंतके पाठकी भी नकल है। 'श्रीचंद्रमुनिना'में 'प्रभा' शब्द छूट गया मालूम होता है। परंतु श्लोकसंख्यामें फर्क होनेसे शायद श्रीचंद्रमुनि दूसरा भी हो सकता है।"

२ यहाँ निश्चयसे श्रीचन्द्राचार्यकी जगह प्रभाचन्द्राचार्य लिखा गया है। लिपिकर्ताकी स्पष्ट भूल है।

दि । मांगल्यं दधति लेखकपाठकयोः ।

ग्रं क तीनों ग्रन्थोंकी प्रशस्तियोंसे यह बात स्पष्ट होती है कि इन तीनोंके कर्त्ता उ नि हैं, जो बलात्कारगणके श्रीनन्दि नामक सत्कविके शिष्य थे और जिन्होंने रीमें वि० सं० १०८७ और १०८० में उक्त ग्रन्थोंकी रचना की है।

नि . श्रीप्रभाचंद्रचार्यके ग्रन्थोंको देखिए और उनमें सबसे पहले आदिपुराण-को लीजिए—

.रंभ—प्रणम्य वीरं विबुधेन्द्रसंस्तुतं निरस्तदोषं वृषभं महोदयम् ।
पदार्थसंदिग्धजनप्रबोधकं महापुराणस्य करोमि टिप्पणम् ॥

अन्त—समस्तसन्देहहरं मनोहरं प्रकृष्टपुण्यप्रभवं जिनेश्वरम् ।
कृतं पुराणे प्रथमे सुटिप्पणं सुखावबोधं निखिलार्थदर्पणम् ॥

इति श्रीप्रभाचंद्रविरचितमादिपुराणटिप्पणकं पंचासश्लोकहीनं सहस्रद्वयपरिमाणं मिमाप्ता (सं) । शुभं भवतु ।

दन्तके महापुराणके दो भाग हैं एक आदिपुराण और दूसरा उत्तरपुराण। की प्रतियाँ अलग अलग भी मिलती हैं और समग्र ग्रंथकी एक प्रति है। श्रीचन्द्रने और प्रभाचन्द्रने दोनों भागोंपर टिप्पण लिखे हैं। का आदिपुराणका टिप्पण तो अभी तक हमें नहीं मिला परन्तु प्रभाचन्द्रके ागोंके टिप्पण उपलब्ध हैं। उनमेंसे आदिपुराण-टिप्पणका मंगलाचरण

भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिट्यूट की प्रति नं० ४६३ (आफ १८७६-७७)।

प्रशस्ति ऊपर दी जा चुकी है। अब उत्तरपुराणके टिप्पणको लीजिए—

म अंश—

इत्याचार्यप्रभाचंद्रदेवविरचितं उत्तरपुराणटिप्पणकं द्व्यधिकशततमः सन्धिः ।

नित्यं तत्र तवप्रसन्नमनसा यत्पुण्यमत्यद्भुतं
यातस्तेन समस्तवस्तुविषयं चेतश्चमत्कारकः ।
व्याख्यातं हि तदा पुराणममलं स्व(सु)स्पष्टमिष्टाक्षरैः
भूयाच्चेतसि धीमतामतितरां चन्द्रार्कतारावधिः ॥ १ ॥
तत्त्वाधारमहापुराणगम(ग)नद्यो( ज्ज्यो )ती जनानन्दनः
सर्वप्राणिमनःप्रभेदपटुता प्रस्पष्टवाक्यैः करैः ।
भव्याब्जप्रतिबोधकः समुदितो भूभृत्प्रभाचंद्रतो
जीयाट्टिप्पणकः प्रचंडतरणिः सर्वार्थमग्रद्युतिः ॥ २ ॥

श्रीजयसिंहदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपरमेष्ठिप्रणामोपार्जितामलपुण्यं कृताखिलमलकलंकेन श्रीप्रभाचंद्रपंडितेन महापुराणटिप्पणकं शतत्र्यधिकसहस्त्र रिमाणं कृतमिति[1] ।

इससे मालूम होता है कि यह टिप्पण धारानिवासी पं० प्रभाचन्द्रने जय देवके ( परमारनेरश भोजदेवके उत्तराधिकारीके ) राज्यमें रचा है । आदिपुरा टिप्पणमें यद्यपि धाराका और जयसिंहदेवके राज्यका उल्लेख नहीं है और इ कारण यह है कि आदिपुराण स्वतंत्र ग्रंथ नहीं है, महापुराणका ही अंश है प वह है इन्ही प्रभाचंद्रका ।

इसी उत्तरपुराण-टिप्पणकी एक प्रति आगरेके मोतीकटरेके मंदिरमें है जो कुछ समय पहले साहित्यसन्देशके सम्पादक श्रीमहेन्द्रजीके द्वारा हमें देखनेको मिली थी। उसकी पत्रसंख्या ३३ है और उसका दूसरा और ३२ वाँ पत्र नष्ट हो गया है उसमें ३३ वें पत्रका प्रारंभ इस तरह है—

मेघः ॥ ९ साइवइ स्वातिस्थाने ॥ १० अणिट्ठऊ अनुक्तस्वरूपः । वसुसम गुणसरीरु सम्यक्त्वाद्यष्टगुणस्वरूपः । हयत्तिउ हतार्तिः ॥ ११ पढिवि पाठं ग्रहण् । मामइएं कविवरस्य नामेदम् । सोत्तें प्रवाहेण ॥

इसके आगे वह श्लोक और प्रशस्ति है जो ऊपर दी जा चुकी है यह उत्तरपुराण-टिप्पण श्रीचन्द्रके उत्तरपुराणसे भिन्न है । क्योंकि उसके अंतके ण प्रभाचंद्रके टिप्पणोंसे नहीं मिलते । प्रभाचंद्रके टिप्पणका अंश ऊपर दिया गया है । श्रीचंद्रके टिप्पणका अंतिम अंश यह है—

देसे सारए इतिसम्बन्धः । पढम ज्येष्ठा । निरंगु कामः । मुई मूकी । जलमंथणु अन्तिमकल्किनो नामेदं । विरसेसइ गाजिष्यति । पढेवि पाठग्रहणनामेदं ।

इसके आगे ही ' श्रीविक्रमादित्यसंवत्सरे ' आदि प्रशस्ति है !

श्रीचंद्रके उत्तरपुराण-टिप्पणकी श्लोकसंख्या १७०० है जब कि प्रभाचंद्रके टिप्पणकी १३५० । क्योंकि प्रभाचन्द्रके सम्पूर्ण महापुराण-टिप्पणकी श्लोकसंख्या ३३०० बतलाई गई है और आदिपुराणकी १९५० । ३३०० मेंसे आ० पु० टि० की १९५० संख्या बाद देनेसे १३५० संख्या रह जाती है ।

जिस तरह श्रीचंद्रके बनाये हुए कई ग्रन्थ हैं जिनमेंसे तीनका परिचय ऊपर

---

१ यह ग्रंथ जयपुरके पाटोदीके मंदिरके भंडारका है ( ग्रन्थ नं० २३३ )। आगरेके मोती कटरेके मन्दिरकी प्रतिमें भी प्रशस्तिका यही पाठ है ।

दिया जा चुका है उसी तरह प्रभाचंद्रके भी अनेक स्वतंत्र ग्रंथ और टीका-टिप्पण ग्रंथ हैं और उनमेंसे कईमें उन्होंने धारा-निवासी और जयसिंहदेवके राज्यका उल्लेख किया है जैसे कि आराधनाकथाकोश ( गद्य ) में लिखा है—

श्रीजयसिंहदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपंचपरमेष्ठिप्रणामोपार्जितामलपुण्य-निराकृतनिखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचंद्रपंडितेन आराधनासत्कथाप्रबंधः कृतः।

उन्होंने कई ग्रंथ जयसिंहदेवसे पहले भोजदेवके समयमें भी बनाये हैं[1] और उनमें अपने लिए लगभग यही विशेषण दिये हैं।

इन सब बातोंसे स्पष्ट हो गया है कि ये दोनों ग्रन्थकर्त्ता भिन्न भिन्न हैं और दोनोंको एक समझना भ्रम है। ऐसा मालूम होता है कि जयपुरके लिपिकर्त्ताने पहले प्रभाचन्द्रके टिप्पणकी एक नकल की होगी और तब उसकी यह धारणा बन गई होगी कि टिप्पणके कर्त्ता प्रभाचन्द्र हैं और उसके बाद जब उससे श्रीचन्द्रके टिप्पणकी भी नकल कराई होगी तब उसने उसी धारणाके अनुसार 'श्रीचन्द्र' को गलत समझकर ' प्रभाचंद्राचार्यविरचितं ' लिख दिया होगा।

यहाँ यह कह देना आवश्यक प्रतीत होता है कि ये वही प्रभाचन्द्र हैं जिनके बनाये हुए प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्र नामके प्रसिद्ध न्याय-ग्रन्थ हैं[2] और जिन्होंने जैनेन्द्रव्याकरणपर शब्दाम्भोजभास्कर नामका भाष्य लिखा है। रत्नकरण्डटीका, क्रियाकलापटीका, समाधितंत्रटीका, आत्मानुशासनतिलक, द्रव्यसंग्रहपंजिका, प्रवचनसरोजभास्कर, सर्वार्थसिद्धिटिप्पण (तत्त्वार्थवृत्तिपदविवरण) आदि टीकायें और आराधनाकथाकोश ( गद्य ) भी उन्हींका है। इनके सिवाय अष्टपाहुड़-पंजिका, स्वयंभूस्तोत्र-पंजिका, देवागम-पंजिका, समयसार-टीका, पंचास्तिकाय-टीका, मूलाचार-टीका, आराधना-टीका आदि टीका-ग्रन्थ भी जिनके नाम ग्रन्थ-सूचियोंमें मिलते हैं शायद उन्हींके हों।

---

१ जैसे प्रमेयकमलमार्तण्डके अन्तमें—" श्रीभोजदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापर-परमेष्ठिपदप्रणामार्जितामलपुण्यनिराकृतनिखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचंद्रपंडितेन निखिल-प्रमाणप्रमेयस्वरूपोद्योतपरीक्षामुखपदमिदं विवृतमिति।

२ देखो न्यायकुमुदचन्द द्वि० खंडकी न्यायाचार्य पं० महेन्द्रकुमारलिखित भूमिका।

# साम्प्रदायिक द्वेषका एक उदाहरण

## भट्टारक श्रीभूषण

संसारके सभी धर्मोंमें उनके प्रवर्तकोंके देहान्त होनेपर छोटेसे छोटे मतभेदोंके कारण समय समयपर अनेक पन्थ या सम्प्रदाय होते रहे हैं और धीरे धीरे उनमें परस्पर इतना द्वेष बढ़ गया है कि देख-सुनकर आश्चर्य होता है।

हरएक सम्प्रदायके गुरु या आचार्य गृहस्थ न होकर प्रायः साधु संन्यासी हुआ करते हैं और सर्व साधारण लोगोंका यह विश्वास रहता है कि उनकी मनोभूमिका रागद्वेषमें फँसे हुए संसारी गृहस्थोंसे ऊँची होती है। आत्म-कल्याण और पर-कल्याणके लिए ही वे साधुवृत्ति धारण करते हैं, उनका निजी स्वार्थ कुछ नहीं होता। इस लिए वे जो कुछ कहते या लिखते हैं, वह कल्याणकारी ही होता है। परन्तु सम्प्रदाय-मोह एक ऐसी चीज है कि वह साधु और गृहस्थ दोनोंको ही अन्धा बना देती है और उनसे सभी कुछ अपकृत्य करा लेती है।

इसके उदाहरणमें भट्टारक श्रीश्रीभूषण पेश किये जा सकते हैं जो सोजित्रा (भरोंच) की काष्ठासंघकी गद्दीके पट्टधर थे। सोजित्रामें मूलसंघ और काष्ठासंघ इन दोनों सम्प्रदायोंकी गद्दियाँ थीं जिनमेंसे मूलसंघकी तो अब भी है, परन्तु काष्ठासंघकी गद्दी उठ गई है। उसके अन्तिम भट्टारक बम्बईके कमाठीपुरामें अपनी एक चेलीके साथ रहते थे और ज्योतिष-वैद्यकका धंधा करते थे। लेखकको एक बार उनके दर्शन करनेका भी सौभाग्य प्राप्त हुआ था। अवश्य ही दोनों सम्प्रदायोंके बीच श्रीभूषणके समयमें खूब द्वेष बढ़ रहा होगा, दोनों गद्दियोंमें खूब प्रतिस्पर्द्धा होगी और उसीके विस्फोटका पाठकोंका इस लेखमें परिचय मिलेगा।

बम्बईके तेरहपंथी दि० जैन मन्दिरके भंडारमें ७०० पत्रोंका एक प्राचीन और जीर्ण शीर्ण गुटका है जो अनुमानसे चार पाँच सौ वर्ष पहलेका लिखा हुआ है। इसमें बीसों ग्रन्थोंका सार भाग, बीसों सम्पूर्ण ग्रन्थ और सैकड़ों छोटे मोटे पाठ संग्रहीत हैं, जिनसे संग्रह करनेवालेकी रुचि, योग्यता और बहुश्रुतताका पता लगता

है। उन्होंने निश्चयसे अपने स्वाध्यायके लिए इसे लिखा या लिखवाया होगा। लिखा भी बहुत शुद्ध है। पुस्तक बहुत जीर्ण हो गई है, जो पीछे जगह जगह बड़ी सावधानीसे मरम्मत करके ठीक की गई है।

इस गुटकेके लिखने लिखानेवाले कोई मूल संघके अनुयायी होंगे परन्तु पीछेसे वि० संवत् १६३६ में यह अहमदाबादके श्रीभूषण भट्टारकके हाथमें पहुँच गया जो काष्ठासंघके पट्टधर थे और जिन्होंने अपनेको षट्भाषाकविचक्रवर्ती तथा षट्-दर्शनतर्कचक्रवर्ती लिखा है। जान पड़ता है कि आपको मूल संघसे अत्यन्त द्वेष था, ऐसा द्वेष कि जिसकी एक साधुमें हम कल्पना भी नहीं कर सकते। इस लिए आपने उक्त गुटकेमें जहाँ जहाँ उक्त मूलसंघी सज्जनका नामादि लिखा था वहाँ वहाँ हड़ताल फेरकर उसपर अपना नाम लिख दिया है। इसके सिवाय जहाँ थोड़ी-सी भी खाली जगह पाई है, वहाँ "श्रीकाष्ठासंघे नदीतटगच्छे भट्टारक-श्रीरामसेनान्वान्वये श्रीश्रीभूषणेन लिखापितं" लिख दिया है। गुटकेमें एक प्रति-क्रमण पाठ भी है; परन्तु भट्टारकजीकी दृष्टिमें वह शायद मूलसंघियोंके ही उपयोगका था, काष्ठासंघी उससे अपना आत्म-कल्याण नहीं कर सकते थे, इसलिए उसके नीचे आपने लिख दिया है—"मयूरसंघिनः प्रतिक्रमणं विनो-दाय च विलोकनाय लिखापितं न तु पठनाय।" अर्थात् मूलसंघियोंका प्रतिक्रमण विनोदके लिए तथा देखनेके लिए लिखवाया है, पढ़नेके लिए नहीं!

षट्भाषाकविचक्रवर्ती महाशय इतनेसे ही सन्तुष्ट नहीं हुए। उन्होंने उक्त गुटकेमें लिखे हुए देवसेनाचार्यके सुप्रसिद्ध 'दर्शनसार'की बड़ी ही दुर्दशा की है। पाठक जानते हैं कि इसमें बौद्ध, आजीवक, श्वेताम्बर, यापनीय, द्रविडसंघ, काष्ठासंघ आदिकी उत्पत्ति लिखी है। उसमेंसे काष्ठासंघकी उत्पत्तिका कथन चूँकि आपको पसन्द न था इसलिए उसपर भी आपने अपनी कलम-करामात दिखलाई है और उसमें जहाँ 'काष्ठासंघ' लिखा था वहाँ 'मूलसंघ,' जहाँ 'कुमारसेन' लिखा था वहाँ 'पद्मनन्दि,' जहाँ 'गोपुच्छक' लिखा था, वहाँ 'मयूरसंघ' या 'मूलसंघ' और जहाँ 'नन्दीतट' लिखा था वहाँ 'गिरनार' हड़ताल फेर फेर कर लिख दिया है। यह परिवर्तन करते समय उन्होंने इस बातका खयाल ही नहीं किया कि हम यह क्या कर रहे हैं और इससे कितना गोलमाल हो जायगा। और नीचे लिखी गाथाके अर्थपर तो शायद वे विचार ही नहीं कर सके, उन्होंने इसे ज्योंका त्यों रहने दिया जिसमें काष्ठासंघकी मानताओंको बतलाया है और जो

मूलसंघकी मानतायें किसी तरह हो ही नहीं सकतीं—

इत्थीणं पुणदिक्खा खुल्लयलोयस्स वीरचरिअत्तं ।
कक्कसकेसग्गहणं छट्ठं च अणुव्वदं णाम ।

इसके सिवाय श्रीभूषणजीने पद्मनन्दि या कुन्दकुन्दको ही मूल संघका उत्पादक बना डाला है ! परन्तु इस ओर आपका ध्यान ही नहीं गया कि 'कट्ठं संघं'की जगह 'मूलं संघं' कर कर देनेसे कुन्दकुन्दका समय वि० सं० ७५३ हो जाता है' जो कि सर्वथा अविश्वसनीय है ।

श्रीभूषणजी दर्शनसारकी गाथाओंमें पूर्वोक्त उलट फेर करके ही सन्तुष्ट नहीं हुए हैं, उन्होंने मूल संघको अतिशय निन्द्य और आधुनिक सिद्ध करनेके लिए अपने 'प्रतिबोध-चिन्तामणि' नामक संस्कृत ग्रन्थके प्रारंभमें एक कथा भी गढ़कर लिख डाली है जिसका सार यहाँ दिया जाता है—

"एक बार अनन्तकीर्ति आचार्य गिरनारपर्वतपर बन्दनाके लिए गये, वहाँ उन्होंने पद्मनन्दि आदि बहुतसे निर्दय, पापी और क्रियाहीन कापालिकोंको देखा और उनकी भलाईके लिए उपदेश दिया जिससे वे हिंसाका त्याग करके ब्रह्मचारी हो गये । कापालिक लोग चूँकि हाथमें मयूरकी पिच्छि रखते और गलेमें लिंग पहनते थे, इसलिए आचार्यने उनकी 'मयूरशृंगी' संज्ञा रख दी । आगे कालयोगसे यह मयूरशृंगी संघ बहुत फैल गया ।

"इसके पश्चात् पद्मनन्दिने अपना नाम प्रसिद्ध करनेके लिए नन्दिसंघ नामका संघ स्थापित किया और उज्जयिनीमें अपने गुरुके ही साथ विवाद करना शुरू कर दिया । कौलिक मतके ही समान वह अपने पक्षका प्रतिपादन करने लगा और गुरुसे बोला, 'मेरे इन वचनोंकी साक्षी स्वयं शारदा देवी हैं' और मन्त्र-बलसे

---

१ परिवर्तित गाथाओंने यह रूप धारण कर लिया है—

सो समणसघंवज्जो पउमनंदी हु समयमिच्छत्तो ।
चत्तोवसमो रुद्दो मूलं संघं परूवेदि ॥
सत्तसये तेवण्णे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स ।
गिरिनारे वरगामे मूलो संघो मुणेयव्वो ॥

२ यह ग्रन्थ सोजित्रा गद्दीके अन्तिम भट्टारकके पास था और उन्हींके कृपासे मुझे सन् १९०८ में कुछ घण्टोंके लिए पढ़नेको मिला था ।

उसने शारदाको वाचाल भी कर दिया। वह बोली, 'पद्मनन्दि जो कहते हैं वही सत्य है!' पद्मनन्दिने चूँकि सरस्वतीको बलात्कारसे बुलवाया, इसलिए उसका सरस्वती गच्छ और बलात्कार गण प्रसिद्ध हुआ।

"एक बार पापी पद्मनन्दिने मंत्र सिद्ध करते समय बलिदानके निमित्त एक मयूरको मार डाला और वह मयूर मरकर व्यन्तर देव हुआ। पूर्व वैरसे वह पद्मनन्दिको नाना प्रकारके वात-पित्त-कफजन्य असाध्य रोगोंसे पीड़ित करने लगा और प्रत्यक्ष होकर बोला, 'रे पापी, तूने मुझे मारा था इसलिए अब मैं भी तुझे मारूँगा।' इसपर पद्मनन्दिके शिष्यों—मुनियों और श्रावकोंने—उसके आगे बहुत ही आरजू मिन्नत की। जब वह प्रसन्न हुआ तो बोला, 'आगेसे तुम्हें गोपुच्छ छोड़कर मेरी पूँछ (मयूर-पुच्छ) धारण करके मेरे नामसे अपने संघको प्रसिद्ध करना होगा।' इसे पद्मनन्दिने स्वीकार कर लिया और उसी समयसे मयूरसंघकी स्थापना हुई।

"एक बार पद्मनन्दि अपने पैरोंमें एक ओषधिका लेप करके अन्तर्धान हो गया और कुछ समयके बाद लौट आया। श्रावकोंके पूछनेपर उसने कहा, मैं विदेह क्षेत्रमें सीमंधर स्वामीके समवसरणमें गया था और उनके मुखसे उपदेश सुनकर लौटा हूँ। मूर्ख श्रावकोंने उसकी बातोंपर विश्वास कर लिया। उन्होंने यह नहीं सोचा कि पंचमकालमें कोई मनुष्य विदेह-क्षेत्रको कैसे जा सकता है? शास्त्रमें इसका निषेध है।

"जब पद्मनन्दि मंत्र-तंत्रादिके बलपर बहुत अन्यायाचरण करने लगा तब उसके गुरुने और श्रावकोंने उसे अपने देशसे निकाल दिया और वह कर्नाटकमें जाकर चार गच्छोंकी कल्पना करके और चारों वर्णोंके लोगोंको संबोधित करके रहने लगा। वहाँ उसने स्वेच्छाचारिता छोड़ दी जिससे उसकी खूब प्रसिद्धि हुई।"

मूलसंघकी उत्पत्तिकी कथाका यही सार है। इसमें मयूरशृंगी, मयूरसंघ, नन्दिसंघ, सरस्वतीगच्छ, बलात्कारगण और चार गच्छोंकी सार्थकता सिद्ध करनेके लिए कथाकारकी कल्पनाको कितने चक्कर काटने पड़े हैं और वह कितनी बेडौल हो गई है, यह प्रत्येक बुद्धिमान् पाठक समझ सकता है।

यह कथा और पूर्वोक्त गुटकेके साथ किया गया अत्याचार, इस बातके प्रमाण हैं कि हमारे गुरु और आचार्य कहलानेवाले भी अपनी कलमका कहाँतक दुरुपयोग कर सकते हैं। भगवान् पद्मनन्दि या कुन्दकुन्दाचार्य जैसे महापुरुषों

और शुद्ध आध्यात्मिकोंको भी जो केवल संघ-भेदके कारण इतना नीच और निन्द्य चित्रित कर सकते हैं, वे और क्या नहीं कर सकते ?

काष्ठा संघ और मूल संघ दोनों ही दिगम्बर सम्प्रदायके संघ हैं, दोनों एक ही सिद्धान्तके माननेवाले हैं, दोनोंमें कोई बड़े मत-भेद भी नहीं हैं और दोनों ही एक दूसरेके आचार्योंके ग्रन्थोंका पठन-पाठन करते हैं। फिर भी श्रीभूषण भट्टारक अपने सधर्मी और पूज्य कुन्दकुन्दाचार्यको जिस रूपमें चित्रित करते हैं उसे देखकर किसे परिताप न होगा ?

अभी हाल ही हमें श्रीभूषण भट्टारकका शान्तिनाथपुराण नामका ग्रंथ यहाँके ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनमें (३२ क) मिला है। उसकी प्रशस्तिसे जिसे हम आगे दे रहे हैं उनके स्थान और समय आदिका पूरा परिचय मिल जाता है। उसके अनुसार वे काष्ठासंघके नन्दीतट गच्छके विद्या गणमें हुए हैं। उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है—रामसेनके अन्वयमें क्रमसे नेमिसेन, धर्मसेन, विमलसेन, विशालकीर्ति, विश्वसेन और विद्याभूषण हुए और इन विद्याभूषणके पट्ट-कमलको प्रफुल्लित करनेवाले सूर्यके समान श्रीभूषण हुए। उन्होंने वि० संवत् १६५९, अघन सुदी तेरस गुरुवारको यह पुराण लिखा।

गुर्जर देशमें सोजित्रा नामका नगर है, वहाँ नेमिनाथके मन्दिरके समीप इस ४०२५ श्लोक परिमित ग्रन्थकी रचना की गई।

पूर्वोक्त-सरस्वती भवनमें ही श्रीभूषणके शिष्य भट्टारक चन्द्रकीर्तिका बनाया हुआ 'पार्श्वपुराण' ग्रन्थ है। उससे भी श्रीभूषणकी उक्त गुरुपरम्परा तथा समयादिकी पुष्टि होती है। यह पार्श्वपुराण वैशाख सुदी ७, गुरुवार, सं० १६५४ को देवगिरि ( दौलताबाद ) के पार्श्वनाथ-चैत्यालयमें बनकर समाप्त हुआ था।

चन्द्रकीर्तिने अपने उक्त गुरुजीको सच्चारित्रतपोनिधि, विद्वानोंके अभिमान-शिखरको तोड़नेवाला वज्र, स्याद्वादविद्याचण बतलाया है और कहा है कि उनके

---

१ सोजित्राके पूर्वोक्त भट्टारकजीने मुझे बतलाया था कि वे मलखेड ( निजाम ) की गद्दीके भी अधिकारी हैं और वह गद्दी मूलसंघकी है। एक मजेकी बात उन्होंने यह भी बतलाई थी कि उस तरफके शिष्योंमें जब वे जाते हैं, तब गोपुच्छ छोड़कर मयूरपिच्छि ले लेते हैं! दौलताबाद मलखेडके ही इलाकेमें है, अतएव चन्द्रकीर्ति शायद मलखेड़से ही दौलताबाद गये होंगे।

आगे गुरु ( बृहस्पति ) का गुरुत्व नहीं रहा, उशना ( शुक्राचार्य ) की बुद्धिकी कोई प्रशंसा नहीं। सो ऐसे ही महान् आचार्यकी बुद्धिने समयसारादि ग्रन्थोंके कर्त्ता कुन्दकुन्द मुनिका पूर्वोक्त सत्कार किया है !

## शान्तिनाथ-पुराणकी प्रशस्ति

काष्ठासंघावगच्छे विमलतरगुणे सारनंदीतटांके
ख्याते विद्यागणे वै सकलबुधजनैः सेवनीये वरेण्ये।
श्रीमच्छीरामसेनान्वयतिलकसमा नेम( मि )सेनाः सुरेन्द्राः
भूयासुस्ते मुनीन्द्रा व्रतनिकरयुता भूमिपैः पूज्यपादाः ॥ ४५६
श्रीधर्मसेनो यतिवृंदसेव्यः विराजते भूवलये नितांतं।
वैमल्यसेनो पि यथार्थनामा चारित्ररत्नाकर एव नित्यम् ॥ ४५७
विशालकीर्तिश्च विशालकीर्तिः जम्बूद्रुमांके विमले सदैव।
विभाति विद्यार्णव एव नित्यं वैराग्यपाथोनिधि शुद्धचेताः ॥ ४५८
श्रीविश्वसेनो यतिवृंदमुख्यः विराजते वीतभयः सलीलः।
स्वतर्कनिर्नाशितसर्वडिम्भः विख्यातकीर्तिर्जितमारमूर्तिः ॥ ५५९
तत्पट्टविद्यार्णवपारगंता जीयात्पृथिव्यां पृथुवृत्तवृत्तः।
विद्याविभूषोऽपि यथार्थनामा विद्याविनोदेन च लब्धकीर्तिः ॥४६०
विद्याभूषणपट्टकंजतरणिः श्रीभूषणो भूषणो
जीयाज्जीवदयापरो गुणनिधिः संसेवितो सज्जनैः।
काष्ठासघंसरित्पतिः शशधरो वादी विशालोपमः
सद्व्रत्तोऽर्कंधरोति सुंदरतरो श्रीजैनमार्गानुगः ॥४६१
संवत्सरे षोडशनामधेये एकोनशतषष्टियुते वरेण्ये।
श्रीमार्गशीर्षे रचितं मया हि शास्त्रं च वर्षे विमलं विशुद्धम् ॥ ४६२
त्रयोदशीसद्दिवसे विशुद्धं वारे गुरौ शान्तिजिनस्य रम्यं।
पुराणमेतद्विमलं विशालं जीयाच्चिर पुण्यकरं नराणाम् ॥ ४६३
विशोध्यतां साधुजना समग्रं यदुक्तमेतन्नियतं पुराणं।
पठंत्विदं चापि च पाठयंतु निष्कास्य दोषां च विसंधिभूतान् ॥ ४६४
विद्याभूषणसत्पदांबुजरविः श्रीभूषणो भूषणो।
सौभाग्यैकनिधिः चकार चतुरो शास्त्रं सतां सौख्यदम्।

षड्भाषाकविचक्रवर्ति सुतरां श्रीशान्तिनाथस्य वै
नानावर्णनसंयुतं अघहरं पुण्यप्रदं पावनम् ॥ ४६५
श्रीगुर्जरेप्यस्ति पुरं प्रसिद्धं सौजित्र नामाभिधमेव सारं ।
श्रीनेमिनाथस्य समीपमाशु चकार शास्त्रं जिनभूतिरम्यम् ॥ ४६६
अस्य शास्त्रस्य विज्ञेयाः श्लोकाः चतुःसहस्रकाः ।
पंचविंशतिसंयुक्ता विज्ञेया लेखकैः सदा ॥ ४६७

इति श्रीशान्तिनाथपुराणे भट्टारकश्रीविद्याभूषणतत्पट्टाचलादिवाकरायमानभट्टारक-श्रीश्रीभूषणविरचिते शान्तिनाथसमवसरण-धर्मोपदेश-मोक्षगमनवर्णनो नाम षोडशः सर्गः समाप्तः ।

लिखितं मुनि रामविजयेन यथा प्रति लेखकज दोषो न विद्यते ।

## पार्श्वनाथपुराणकी प्रशस्ति[1]

काष्ठासंघे गच्छनन्दीतटीयः श्रीमद्विद्याभूषणाख्यश्चसूरिः ।
आसीत्पट्टे तस्य कामान्तकारी विद्यापात्रं दिव्यचारित्रधारी ।
तत्पट्टाम्बरभूषणैकतरणिः स्याद्वादविद्याचणो
विद्वद्वृन्दकुलाभिमानाशिखरप्रध्वंसतीव्राशनिः ।
सच्चारित्रतपोनिधिर्मतिवरो विद्वत्सु शिष्यैर्युतः
श्रीश्रीभूषणसूरिराट् विजयतेश्रीकाष्ठासंघाग्रणीः ॥
यदग्रतो नैतिगुरुर्गुरुत्वं श्लाघ्यं न गच्छत्युशनोऽपि बुद्धया
भारत्यपि (?) नैति माहात्म्यमुग्रं श्रीभूषणः सूरिवरःस पायात् ॥

× × × ×

श्रीमद्देवगिरौ मनोहरपुरे श्रीपार्श्वनाथालये
वर्षेब्धीषुरसेकमेय इह वै श्रीविक्रमांके सरे ।
सप्तम्यां गुरुवासरे श्रवणभे वैशाखमासे सिते
पार्श्वाधीशपुराणमुत्तममिदं पर्याप्तमेवोत्तरम् ॥

इति त्रिजगदेकचूडामणिश्रीपार्श्वनाथपुराणे श्रीचन्द्रकीर्त्याचार्यप्रणीते भगवन्निर्वाणकल्याणकव्यावर्णनो नाम पंचदशः सर्गः ।

---

१ पार्श्वपुराणकी विस्तृत प्रशस्ति ऐलक पं० सरस्वती-भवनकी पाँचवें वर्षकी रिपोर्टमें (पृष्ठ २७,३४) में प्रकाशित हुई है ।

# वनवासी और चैत्यवासी सम्प्रदाय

## पन्थोंकी उत्पत्ति और विकास

संसारमें जितने धर्म या सम्प्रदाय हैं, उन सबमें उनके स्थापित होनेके समयसे लेकर अब तक, अनेक पन्थ, शाखा, उपशाखास्वरूप भेद होते रहे हैं और नये नये होते जाते हैं। ऐसा एक भी धर्म नहीं है जिसमें एकाधिक भेद या पन्थ न हों।

ये भेद या पन्थ अनेक कारणोंसे होते हैं। उनमें बहुत बड़ा कारण देश-कालकी परिस्थितियाँ हैं। प्रत्येक धर्मके उपासकोंमें दो प्रकारकी प्रकृतियाँ पाई जाती हैं। एक प्रकृति तो ऐसी होती है जो अपने धर्मके विचारों या आचारोंके विषयमें जरा भी टससे मस नहीं होना चाहती, उन्हींको जोरके साथ पकड़े रहती है और दूसरी प्रकृति देश और कालकी बदली हुई परिस्थितियों और आवश्यकताओंके अनुसार मूल आचार-विचारोंमें थोड़ा बहुत परिवर्तन कर लेनेको तैयार हो जाती है, विशेष करके ऐसे परिवर्तन जो सुगम और आरामदेह होते हैं। बस, इन्हीं दोनों प्रकृतियोंकी खींच-तान और रगड़-झगड़से एक नया सम्प्रदाय या पन्थ खड़ा हो जाता है और उसके झण्डेके नीचे दूसरी प्रकृतिके हजारों मनुष्य आकर उसे विस्तृत और समृद्ध कर देते हैं।

पर आगे चलकर यह नया पन्थ भी अविभक्त नहीं रहने पाता। सौ दो सौ वर्षोंमें फिर नई परिस्थितियों और आवश्यकताओंके कारण उसमें भी और और भेद जन्म लेने लगते हैं। इस तरह बराबर नये नये सम्प्रदाय और पन्थ जन्म लेते रहते हैं और मूल धर्मको अनेक भागोंमें विभक्त करनेका श्रेय प्राप्त किया करते हैं।

इस भेद-वृद्धिके साथ साथ धर्मके मूल सिद्धान्तोंका भी क्रम क्रमसे रूपान्तर होता रहता है। पहली और दूसरी, दोनों ही प्रकृतिके लोग, आपसकी खींच-तानमें उनको अपने अपने पक्षके अनुसार बनानेमें लगे रहते हैं और इस कारण उनमें कुछ न कुछ विकृति आये बिना नहीं रहती। पुराना साहित्य जीर्ण शीर्ण दुर्लभ या अलभ्य होता रहता है, उसके स्थानमें नया साहित्य बनता रहता है

और नया, पुरानेका अनुधावन करनेवाला होनेपर भी, कुछ न कुछ नया अवश्य होता जाता है। इस तरह जब हजारों वर्ष बीत जाते हैं, तब कुछ विद्वान् ऐसे भी होते हैं, जो इस विकृत रूपको संशोधित करनेकी आवश्यकता अनुभव करते हैं और धर्मकी मूल प्रकृतिका अध्ययन करके तथा प्राचीन ग्रन्थोंको प्राप्त करके उनके सहारे धर्मके उसी प्राचीन स्वरूपको फिरसे प्रकट करनेका प्रयत्न करते हैं; परन्तु उसे सर्वसाधारण गतानुगतिक लोग नहीं मानते और इस कारण जो लोग उन्हें मानने लगते हैं उनका फिर एक जुदा ही सम्प्रदाय बन जाता है। इस तरहके प्रयत्न बार बार हुआ करते हैं और प्रत्येक बार वे सिवाय इसके कि एक और नये सम्प्रदायकी नीव डाल जावें, सबको अपना अनुयायी नहीं बना सकते।

इस प्रकारके प्रयत्नोंसे एक लाभ भी होता है और वह यह कि प्रायः प्रत्येक धर्मके अनुयायी अपने धर्मके मूल और प्राचीन सिद्धान्तोंसे बहुत दूर नहीं भटकने पाते—उनके करीब करीब ही बने रहते हैं। फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि इस प्रकारके प्रयत्नोंसे उत्पन्न हुआ कोई सम्प्रदाय अपने धर्मके मूल स्वरूपको जैसेके तैसे रूपमें पा जाता हो। बीचका हजारों वर्षोंका लम्बा समय, मूल धर्म-प्रवर्तकोंकी आज्ञाओं या उपदेशोंकी वास्तविक रूपमें और यथेष्ट संख्यामें अप्राप्ति, मूल उपदेशोंकी भाषापर पूरा अधिकार न होनेसे अर्थ-भेद होनेकी संभावना, और प्रयत्नकर्ताओंका भ्रान्तिप्रमादपूर्ण ज्ञान आदि अनेक कारण ऐसे हैं जो मूलस्वरूपको प्राप्त करनेमें बड़े भारी बाधक हैं।

बहुतसे पन्थों या भेदोंकी सृष्टि धर्मगुरुओंके आपसके राग-द्वेषसे और क्रोध, मान, माया, लोभ आदि कषायोंसे भी हुआ करती है। बहुतसे पन्थोंका इतिहास देखनेसे मालूम होता है कि वे बिल्कुल जरा जरासे मत-भेदोंके कारण जुदा हो गये हैं। यदि उनके प्रवर्तक 'समझौते' की ओर जरा भी झुकते तो जुदा होनेकी आवश्यकता ही न पड़ती। पर बेचारे 'समझौते' की कषाय-क्षेत्रोंतक पहुँच ही कहाँ है?

बहुतसे पन्थोंका जन्म अपने समयके किसी प्रभावशाली धर्मके आक्रमणसे अपने धर्मको डगमगाते देख, उसमें उस धर्मके अनुकूल परिवर्तन और संशोधन करने अथवा उनका अनुकरण करनेके कारण भी हुआ है। कुछ लोग ऐसे भी होते हैं जिन्हें अपने बुद्धि-वैभवसे अपने धर्ममें अनेक दोष मालूम होते

और वे उसे छोड़कर अन्य धर्म ग्रहण करनेकी अपेक्षा उसको ही संस्कृत या मार्जित करना अच्छा समझते हैं और इस तरह उनका वह संस्कार किया हुआ धर्म एक नये पंथमें परिणत हो जाता है।

इस तरह अनेक कारणोंसे विविध पन्थों और सम्प्रदायोंकी उत्पत्ति हुआ करती है और इस तरह यह धर्मोंकी 'बेल' निरन्तर बढ़ती और फलती फूलती रहती है।

बहुतसे पन्थ क्षणजन्मा भी होते हैं। उत्पन्न हुए, कुछ बढ़े, और फूलने-फलनेके पहले ही मुरझाकर नष्ट हो गये। ऐसे पन्थोंके नाम तक लोग भूल जाते हैं। किसी किसी प्राचीन पुस्तकके पत्र अवश्य ही उनकी स्मृति बनाये रखते हैं। न जाने ऐसे कितने सम्प्रदाय अबतक इस पृथ्वीपर जन्म लेकर नामशेष हो चुके हैं।

## जैनधर्मके सम्प्रदाय और पन्थ

संसारमें साम्य, अहिंसा, मैत्रीभाव और अनेकान्त जैसे समन्वयकारी सिद्धान्तके परम प्रचारक जैनधर्ममें भी अब तक अनेक सम्प्रदाय और पन्थोंकी सृष्टि हो चुकी है, जिनमेंसे बहुत-से सम्प्रदायोंका अस्तित्व तो बना हुआ है और बहुत-से कालके गालमें विलीन हो चुके हैं।

जैनधर्मके दिगम्बर और श्वेताम्बर सम्प्रदाय दोनोंकी परम्परागत अनुश्रुतियोंके अनुसार विक्रमकी दूसरी शताब्दिके प्रारंभमें अलग हुए थे परन्तु हमारा अनुमान है कि श्रमण भगवान् महावीरके निर्वाणके बाद ही, उनके असाधारण व्यक्तित्वके गत होते ही, इनके अंकुरारोपण हो गये होंगे और आगे चलकर उन्हींने पल्लवित पुष्पित होते होते अपने पृथक् अस्तित्वको घोषित किया होगा।

इन सम्प्रदायोंमें भी अनेक शाखायें प्रशाखायें हुईं, परन्तु यहाँ उनके उल्लेखकी आवश्यकता नहीं मालूम होती। हम इस लेखमें केवल ऐसी दो शाखाओंकी चर्चा करना चाहते हैं जो दोनों ही सम्प्रदायोंमें बहुत समयसे चली आ रही हैं और जिनका हम ' वनवासी ' और ' मठवासी ' या ' चैत्यवासी ' नामोंसे उल्लेख करेंगे।

## जती और भट्टारक, संवेगी और नग्न मुनि

श्वेताम्बरोंमें इस समय जो जती या श्रीपूज्य कहलाते हैं वे मठवासी या चैत्यवासी शाखाके अवशेष हैं और जो ' संवेगी ' मुनि कहलाते हैं वे वनवासी शाखाके पुरस्कर्त्ता हैं। संवेगी अपनेको सुविहित मार्ग या विधि-मार्गके अनुयायी कहते हैं।

इसी तरह दिगम्बर सम्प्रदायके भट्टारक 'मठवासी' शाखाके और नग्नमुनि जो विरलप्राय हैं वे 'वनवासी शाखाके' अवशेष हैं। भट्टारकोंके लिए 'जती' शब्द दिगम्बर सम्प्रदायमें भी प्रचलित रहा है।

भट्टारकों और जतियोंका आचरण लगभग एक-सा है। यद्यपि ये दोनों ही निर्ग्रन्थता और अपरिग्रहताका दावा करते हैं परन्तु वास्तवमें है ये परिग्रही और चैनसे जिन्दगी बसर करनेवाले।

दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों ही शाखाओंके साधु निर्ग्रन्थ कहलाते हैं और निर्ग्रन्थका अर्थ है सब प्रकारके परिग्रहोंसे रहित। यद्यपि श्वेताम्बर सम्प्रदायमें साधुओंको लज्जा निवारणके लिए बहुत ही सादा, वस्त्र रखनेकी छुट्टी दी गई है[2] परन्तु जिन शर्तोंके साथ दी गई है वह न देनेके ही बराबर है। वास्तवमें अशक्ति या लाचारीमें ही वस्त्रका उपयोग करनेकी आज्ञा है। ऐसा मालूम होता है कि विक्रमकी सातवीं आठवीं शताब्दि तक तो श्वेताम्बर साधु भी कारण पड़नेपर ही वस्त्र धारण करते थे और सो भी कटि-वस्त्र। यदि कटि-वस्त्र भी निष्कारण धारण किया जाता था तो धारण करनेवाले साधुको कुसाधु माना जाता था। आचार्य हरिभद्रने अपने संबोध प्रकरणमें अपने समयके चैत्यवासी कुगुरुओंका वर्णन करते हुए लिखा है कि वे केश-लोच नहीं करते, प्रतिमा वहन करते शरमाते हैं, शरीरपरका मैल उतारते हैं, पादुकायें पहिन कर फिरते हैं और विना कारण कटिवस्त्र बाँधते हैं। उन्होंने उन्हें क्लीब कहा है[3]।

कुछ परिचित श्वेताम्बर साधुओंसे मालूम हुआ कि अभी कुछ ही समय पहलेके श्वेताम्बर साधु अपने उपाश्रयोंमें जब बैठे होते थे, तब शरीरके अधोभागपर एक वस्त्र-खंड डाले रहते थे, उसे बाँधते तक न थे। बाहर निकलते समय ही वे कटि-वस्त्र धारण करते थे।

---

१ इधर १५–२० वर्षसे दिगम्बर सम्प्रदायमें कुछ नग्न मुनि भी नजर आने लगे हैं परन्तु इसके पहले सैकड़ों वर्षोंसे इस सम्प्रदायमें मुनि-परम्परा विच्छिन्न रही है।

२ देखो आचारांगसूत्र प्र० श्रु०, अध्ययन ६, उद्देश्य ३ और द्वि०श्रु० अध्ययन १४ उ० १, २।

३ कीवो न कुणइ लोयं लज्जइ पडिमाइ जल्लमुवणेई।
सोवाहणो य हिंडइ बंधइ कटिपट्टयमकज्जे ॥ ३४ ॥
—संबोध प्रकरण पृ० १४.

वस्त्र-पात्रके सिवाय दिगम्बर-श्वेताम्बर साधुओंके आचारमें और कोई विशेष अन्तर नहीं है। दोनोंके आचार-ग्रन्थोंमें कहा है कि मुनियोंको बस्तीसे बाहर उद्यानों—या शून्य गृहोंमें रहना चाहिए, अनुद्दिष्ट भोजन करना चाहिए। धर्मोपकरणोंके अतिरिक्त अन्य सब प्रकारके परिग्रहोंसे दूर रहना चाहिए, जमीन-पर सोना चाहिए, पैदल घूमना चाहिए और शान्तिसे ध्यानाध्ययनमें अपना समय बिताना चाहिए।

यह कहना तो कठिन है कि किसी समय सबके सब साधु आगमोपदिष्ट आचारोंका पूर्ण रूपसे पालन करते होंगे; फिर भी शुरू शुरूमें दोनों ही शाखाओंके साधुओंमें आगमोक्त आचारोंके पालनका अधिकसे अधिक आग्रह था। परन्तु ज्यों ज्यों समय बीतता गया, साधु-संख्या बढ़ती गई और भिन्न भिन्न आचार-विचारवाले विभिन्न देशोंमें फैलती गई, धनियों और राजाओंद्वारा पूजा प्रतिष्ठा पाती गई त्यों त्यों उसमें शिथिलता आती गई और दोनों ही सम्प्र-दायोंमें शिथिलाचारी साधुओंकी संख्या बढ़ती गई।

पहले हमारा खयाल था कि बहुत पिछले समयमें शिथिलाचारियोंका उदय हुआ होगा परन्तु अब अधिक विचार करनेसे ऐसा मालूम होता है बहुत प्राचीन कालमें ही इनकी जड़ जम गई थी।

जैनागम-साहित्यके विशिष्ट अभ्यासी पं० बेचरदासजीने लिखा है कि "दीर्घ तपस्वी भगवान् महावीर और उनके उत्तराधिकारी जम्बूस्वामी तक ही जैन मुनियोंका यथोपदिष्ट आचार रहा, उसके बाद ही जान पड़ता है कि बुद्ध देवके अतिशय लोकप्रिय मध्यम मार्गका उनपर प्रभाव पड़ने लगा। शुरू शुरूमें तो शायद जैनधर्मके प्रसारकी भावनासे ही वे बौद्ध साधुओं जैसी आचारकी छूट लेते होंगे; परन्तु पीछे उसका उन्हें अभ्यास हो गया। इस तरह एक सदभिप्रायसे भी उक्त शिथिलता बढ़ती गई जो आगे चलकर चैत्यवासमें परिणत हो गई।"

## श्वेताम्बर चैत्यवासी

अब पहले श्वेताम्बर चैत्यवासके इतिहासको देखिए। श्वेताम्बर साहित्यमें इसकी काफी सामग्री मिलती है।

आचार्य धर्मसागर अपनी पट्टावलीमें लिखते हैं कि वीरसंवत् ८८२ में चैत्य-वास शुरू हुआ—'वीरात् ८८२ चैत्यस्थितिः'। परन्तु मुनि कल्याणविजयजी आदि विद्वानोंका खयाल है कि इससे भी पहले इसकी जड़ जम गई थी और

८८२ वी० नि० तक तो उसकी सार्वत्रिक प्रवृत्ति हो गई थी।

सुप्रसिद्ध आचार्य हरिभद्र विक्रमकी आठवीं नवीं शताब्दिके विद्वान् हैं। उनके 'संबोध प्रकरण'[1] नामक ग्रन्थके 'गुर्वधिकार' के पढ़नेसे मालूम होता है कि उस समय चैत्यवास खूब फैल रहा था और उसके शिथिलाचारने उन्हें क्षुब्ध कर दिया था। वे लिखते हैं—

"ये कुसाधु चैत्यों और मठोंमें रहते हैं, पूजा करनेका आरम्भ करते हैं, देव-द्रव्यका उपभोग करते हैं, जिनमन्दिर और शालायें चिनवाते हैं, रङ्ग-विरङ्गे सुगन्धित धूपवासित वस्त्र पहिनते हैं, विना नाथके बैलोंके सदृश स्त्रियोंके आगे गाते हैं, आर्यिकाओंद्वारा लाये गये पदार्थ खाते हैं और तरह तरहके उपकरण रखते हैं। जल, फल, फूल आदि सचित्त द्रव्योंका उपभोग करते हैं, दो तीन बार भोजन करते और ताम्बूल लवंगादि भी खाते हैं।

"ये मुहूर्त निकालते हैं, निमित्त बतलाते हैं, भभूत भी देते हैं। ज्योनारोंमें मिष्ट आहार प्राप्त करते हैं, आहारके लिए खुशामद करते और पूछनेपर भी सत्य धर्म नहीं बतलाते।

"स्वयं भ्रष्ट होते हुए भी दूसरोंसे आलोचना-प्रतिक्रमण कराते हैं। स्नान करते, तेल लगाते, शृंगार करते और इत्र फुलेलका उपयोग करते हैं।

"अपने हीनाचारी मृतक गुरुओंकी दाह-भूमिपर स्तूप बनवाते हैं। स्त्रियोंके समक्ष व्याख्यान देते हैं और स्त्रियाँ उनके गुणोंके गीत गाती हैं।

"सारी रात सोते, क्रय-विक्रय करते और प्रवचनके बहाने विकथायें किया करते हैं।"

"चेला बनानेके लिए छोटे छोटे बच्चोंको खरीदते, भोले लोगोंको ठगते, और जिन प्रतिमाओंको भी बेचते खरीदते हैं।

"उच्चाटण करते और वैद्यक, यंत्र, मंत्र, गंडा, तावीज आदिमें कुशल होते हैं।

"ये सुविहित साधुओंके पास जाते हुए श्रावकोंको रोकते हैं, शाप देनेका भय दिखाते हैं, परस्पर विरोध रखते हैं और चेलोंके लिए एक दूसरेसे लड़ मरते हैं।"

---

१ यह ग्रन्थ अहमदाबादकी जैन-ग्रन्थ-प्रकाशक-सभाद्वारा वि० सं० १९७२ में प्रकाशित हुआ है।

जो लोग इन भ्रष्ट-चरित्रोंको भी मुनि मानते थे, उनको लक्ष्य करके श्रीहरिभद्रसूरि कहते हैं, "कुछ नासमझ लोग कहते हैं कि यह भी तीर्थंकरोंका वेष है, इसे नमस्कार करना चाहिए। अहो धिक्कार हो इन्हें। मैं अपने सिरके शूलकी पुकार किसके आगे जाकर करूँ?"

यह गुर्वधिकार बहुत विस्तृत है। पाठकोंसे निवेदन है कि वे यहाँ इतनेसे ही सन्तोष करें और यदि सुभीता हो तो उसे पूरा पढ़ डालें।

जिनवल्लभसूरिकृत संघपट्टककी भूमिकामें श्वेताम्बर चैत्यवासका इतिहास इस प्रकार दिया है—

"वी० नि० ८५० के लगभग कुछ मुनियोंने उग्र विहार छोड़कर मन्दिरोंमें रहनेका प्रारंभ कर दिया। धीरे धीरे इनकी संख्या बढ़ती गई और समयान्तरमें ये बहुत प्रबल हो गये। इन्होंने 'निगम' नामके कुछ ग्रन्थ रचे और उन्हें 'दृष्टिवाद' नामक बारहवें अंगका एक अंश बतलाया। उनमें यह प्रतिपादन किया गया कि वर्तमान कालके मुनियोंको चैत्योंमें रहना उचित है और उन्हें पुस्तकादिके लिए यथायोग्य आवश्यक द्रव्य भी संग्रह करके रखना चाहिए। साथ ही ये वनवासियोंकी निन्दा करने लगे और अपना बल बढ़ाने लगे।

"वि० सं० ८०२ में अणहिलपुर पट्टणके राजा वनराज चावड़ासे उनके गुरु शीलगुणसूरिने—जो चैत्यवासी थे—यह आज्ञा जारी करा दी कि इस नगरमें चैत्यवासी साधुओंको छोड़कर दूसरे वनवासी साधु न आ सकेंगे।

"इस अनुचित आज्ञाको रद करानेके लिए वि० सं० १०५४ में अर्थात् २८२ वर्षके बाद जिनेश्वर सूरि और बुद्धिसागर सूरि नामके दो विधिमार्गी आचार्योंने राजा दुर्लभदेवकी सभामें चैत्यवासियोंके साथ शास्त्रार्थ करके उन्हें पराजित किया और तब कहीं पाटणमें विधिमार्गियोंका प्रवेश हो सका।

"मारवाड़में भी चैत्यवासियोंका बहुत प्राबल्य था। उसके विरुद्ध सबसे अधिक प्रयत्न पूर्वोक्त जिनेश्वर सूरिके शिष्य जिनवल्लभने किया। अपने संघपट्टकमें उन्होंने चैत्यवासियोंके शिथिलाचारका और सूत्र-विरुद्ध प्रवृत्तिका अच्छा खाका खींचा है।"

---

१—बाला वयंति एवं वेसो तित्थंकराण एसो वि।
णमणिज्जो धिद्धी अहो सिरसूलं कस्स पुक्करिमो ॥ ७६ ॥

" चितौड़के श्रावकोंने महावीर भगवानका एक मन्दिर बनाकर उसके गर्भ-गृहके द्वारके एक स्तंभपर उक्त संघपट्टकके चालीसों पद्य खुदवा दिये हैं जो आज तक उनकी कीर्तिको प्रकट कर रहे हैं। जिनवल्लभ सूरिका यह प्रयत्न बहुत ही अच्छा था, परन्तु चैत्यवासियोंको असह्य हुआ। कहा जाता है कि वे पाँच सौ लठैतोंके साथ उक्त मन्दिरपर चढ़ आये; परन्तु तत्कालीन महाराणाने उन्हें इस अपकृत्यसे रोक दिया।

" जिनवल्लभके बाद जिनदत्त और जिनपति सूरिने भी अपना सुविहित मार्गका प्रचार-कार्य जारी रखा। जिनपति सूरिने संघपट्टकपर एक तीन हजार श्लोक प्रमाण टीका लिखकर उसका खूब प्रचार किया और उनके गृहस्थ शिष्य नेमिचन्द्र भंडारीने षष्ठिशतक नामक प्राकृत ग्रन्थ रचकर चैत्यवासियोंके शिथिलाचारका खंडन किया। इसी तरह गुजरातमें भी मुनिचन्द्र, मुनिसुन्दर आदि आचार्योंने अपनी रचनाओं और उपदेशोंसे चैत्यवासियोंको हतप्रभ कर दिया। "

संक्षेपमें यही श्वेताम्बर सम्प्रदायके चैत्यवासियोंका इतिहास है।

## दिगम्बर चैत्यवासी

दिगम्बर सम्प्रदायके साहित्यमें ऐसा कोई स्पष्ट उल्लेख तो नहीं मिलता जिसमें चैत्यवासके प्रारंभकी कोई तिथि बतलाई गई हो और न चैत्यवास नामके किसी पृथक् संगठन या सम्प्रदायका ही कोई उल्लेख मिलता है। फिर भी यह निश्चित है कि दिगम्बर सम्प्रदायमें भी वह था और बहुत पुराने समयसे था। इसमें भी धीरे धीरे शिथिलाचार बढ़ता रहा है और परिस्थितियाँ तथा मनुष्यकी स्वाभाविक दुर्बलतायें उसे बराबर सींचती रही हैं, जिसका परिपाक हमारे भट्टारकोंकी चर्या और उनके रहन-सहनमें स्पष्ट दिखलाई देता है।

दिगम्बर-चर्या इतनी उग्र और कठोर है कि हमारे खयालमें नग्न साधुओंकी संख्या श्वेताम्बर साधुओंके मुकाबिलेमें हमेशा कम रही है और पिछले कई सौ वर्षोंसे तो वे क्वचित् ही दिखलाई देते रहे हैं। शायद इसी कारण उनका

१ स्व० प० भागचन्द्रजीने इसी ग्रन्थको दिगम्बर सम्प्रदायमें 'उपदेशसिद्धान्तरत्नमाला' नामसे भाषावचनिका लिखकर प्रचार किया है। मूल ग्रन्थमें जो बातें चैत्यवासियोंके लिए लिखी हैं वे प्रायः सबकी सब दिगम्बर भट्टारकोंपर भी घटित होती हैं।

श्वेताम्बर चैत्यवासियोंके समान कोई स्वतंत्र संगठन नहीं हो सका और न एक पृथक् दलके रूपमें प्राचीन साहित्यमें कहीं स्पष्ट उल्लेख ही हुआ। फिर भी उनके अस्तित्वसे इंकार नहीं किया जा सकता।

विक्रमकी सत्रहवीं सदीमें पं० बनारसीदासजीने जिस शुद्धाम्नायका प्रचार किया और जो आगे चलकर तेरह पन्थके नामसे विख्यात हुआ तथा जिसके विषयमें आगे चलकर अधिक प्रकाश डाला जायगा, वह इन भट्टारकों या चैत्यवासियोंके ही विरोधमें था और उसने दिगम्बर सम्प्रदायमें वही काम किया जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें विधि-मार्गने किया था। तेरह पन्थने भी चैत्यवासी भट्टारकोंकी प्रतिष्ठाको जड़से उखाड़कर फेंक दिया।

हमारा अनुमान है कि इस तरहके प्रयत्न बनारसीदासजीसे पहले भी कई बार हुए होंगे, जिनके कोई स्पष्ट उल्लेख तो नहीं मिलते परन्तु जो प्रयत्न करनेसे खोजे जा सकते हैं।

## जैनाभास कौन थे ?

श्री देवसेनसूरिने दर्शनसार (वि०सं० ९९०) में पाँच जैनाभासोंकी उत्पत्तिका कुछ इतिहास दिया है। उनमेंसे पहलेके दो—श्वेताम्बर और यापनीयों—को तो हमें छोड़ देना चाहिए। क्योंकि आचारके अतिरिक्त उनके साथ दिगम्बरोंका सिद्धान्त-भेद भी विशेष था। परन्तु शेष तीन द्राविड़, काष्ठा और माथुर संघके साथ कोई बहुत महत्त्वका सिद्धान्त-भेद नहीं मालूम होता। इन तीनों जैनाभासोंका बहुत-सा साहित्य उपलब्ध है और दिगम्बर सम्प्रदायमें उसका पठन-पाठन भी बिना किसी भेद-भावके होता है। परन्तु उसमें ऐसी कोई बात नहीं पाई जाती जिससे उन्हें जैनाभास कहा जाय। मोरके पंखोंकी पिच्छिके बदले गायके बालोंकी पिच्छि रखना, या पिच्छि बिल्कुल ही न रखना; खड़े होनेके बदले बैठकर भोजन करना, अथवा सूखे चनोंको प्रासुक मानना, या रात्रि भोजन-विरति नामका छठा अणुव्रत

---

१ शिवकोटि आचार्यके नामसे प्रसिद्ध की गई 'रत्नमाला'में लिखा है कि

कलौ काले वने वासो वर्ज्यते मुनिसत्तमैः।
स्थीयते च जिनागारे ग्रामादिषु विशेषतः॥ २२॥

ये रत्नमालाके कर्ता इतने कट्टर चैत्यवासी थे कि जैनमन्दिरोंमें रहना विहित बतलानेमें ही इन्हें सन्तोष न हुआ, वनवासको वर्जित तक बतला दिया!

भी मानना, ये सब बातें इतनी संगीन नहीं हैं कि इनके कारण ये सब जैनाभास ठहरा दिये जाँय, और इनके प्रवर्तकोंको पापी मिथ्याती बतलाया जाय।

इस लिए आश्चर्य नहीं जो ये तीनों चैत्यवासी ही हों और इसी कारण देवसेन सूरिने–जो चैत्यवासी नहीं थे–इन्हें शिथिलाचारी समझकर जैनाभास बतला दिया है। द्राविड संघके उत्पादक वज्रनन्दिके विषयमें उन्होंने लिखा है कि "उसने कछार, खेत, वसति ( जैनमन्दिर ) और वाणिज्यसे जीविका निर्वाह करते हुए और शीतल जलसे स्नान करते हुए प्रचुर पापका संग्रह किया।"

इससे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि द्राविड़ संघके साधु वसति या जैनमन्दिरोंमें रहते थे और उन मन्दिरोंके लिए दान मिली हुई जमीनमें खेती बारी आदि करते थे। इसके कुछ ऐतिहासिक प्रमाण भी मिले हैं—

१—न्यायविनिश्चय-विवरण, पार्श्वनाथचरित आदि प्रसिद्ध ग्रन्थोंके कर्त्ता वादिराजसूरि इसी संघके आचार्य थे। उनके गुरु मतिसागरकी आज्ञाके अनुसार जो दान-पत्र लिखा गया था, उससे मालूम होता है कि इस संघके मुनि भूमि आदिका प्रबन्ध करते थे। पार्श्वनाथचरितमें स्याद्वादविद्यापति वादिराजने अपने दादा गुरु श्रीपालदेवको 'सिंहपुरैकमुख्य' लिखा है और न्यायविनिश्चय-विवरणमें स्वयं अपनेको 'सिंहपुरेश्वर' अर्थात् सिंहपुरका स्वामी लिखा है। अभिप्राय यह कि सिंहपुर उन्हें जागीरमें मिला हुआ था, इसलिए यह स्वाभाविक है कि वे उसका सब प्रबन्ध भी करते थे।

---

१—कच्छं खेत्तं वसहिं वाणिजं कारिऊण जीवंतो।
ण्हंतो सीयलणीरे पावं पउरं स संचेदि ॥ २७ ॥

२ देखो जैनसिद्धांतभास्कर भाग १, किरण २–३ पृ० ५, शिलालेख नं० ६। यह शिलालेख सत्यवाक्य परमानदीके राज्यके चौथे वर्षमें मतिसागर पण्डित भट्टारककी आज्ञासे लिखा गया था।

३ सूरिः स्वयं सिंहपुरैकमुख्यः श्रीपालदेवो नयवर्त्मशाली।

३ श्रीमत्सिंहमहीपतेः परिषदि प्रख्यातवादोन्नति–
स्तर्कन्यायतमोपहोदयगिरिः सारस्वतः श्रीनिधिः।
शिष्यः श्रीमतिसागरस्य विदुषां पत्युस्तपश्रीभृतां
भर्तुः सिंहपुरेश्वरो विजयते स्याद्वादविद्यापतिः।

२—चल्लग्रामके वयिरेदेव मन्दिरमें श० सं० १०४७ का एक शिलालेख है जिसमें इन्हीं द्राविडसंघीय वादिराजसूरिके वंशज त्रैविद्य श्रीपाल योगीश्वरको होय्सलवंशके विष्णुवर्द्धन पोय्सलदेवने वसतियों या जैनमन्दिरोंके जीर्णोद्धार और ऋषियोंके आहार-दानके लिए शल्य नामक ग्राम दान दिया था[1]। अर्थात् उन्होंने जैनमन्दिरोंका जीर्णोद्धार भी कराया होगा और आहार-दानका प्रबन्ध भी किया होगा।

३—लाट-वागड़ संघ काष्ठा संघकी ही एक शाखा है, जो देवसेनसूरिके मतसे जैनाभास था। दुबकुण्ड ( ग्वालियर)के जैनमन्दिरमें वि० सं० ११४५ का एक शिलालेख मिला है[2]। इस संघके विजयकीर्ति मुनिके उपदेशसे दाहड़ आदि धनियोंने उक्त मन्दिर बनवाया और कच्छपघात या कछवाहे वंशके राजा विक्रमसिंहने उसके निष्पादन, पूजन, संस्कार और कालान्तरमें टूटे फूटेकी मरम्मतके लिए कुछ जमीन, वापिकाके सहित एक बगीचा और मुनिजनोंके शरीराभ्यंजनै[3] ( तैल-मर्दन ) के लिए दो करघटिकायें ( ? ) दीं। ये बातें भी स्पष्ट रूपसे चैत्यवासियोंके शिथिलाचारको प्रकट करती हैं।

खोज करनेसे काष्ठासंघी और माथुरसंघी मुनियोंको भी दिये हुए इसी तरहके दान-पत्र मिल सकेंगे।

## कुन्दकुन्दान्वय और मूलसंघ

पूर्वोक्त जैनाभासोंको छोड़कर शेष दिगम्बर सम्प्रदायको मूलसंघ कहा जाता है। परन्तु हमारा खयाल है कि यह नामकरण बहुत पुराना नहीं है। अपनेसे अतिरिक्त दूसरोंको अमूल—जिनका कोई मूल आधार नहीं—बतलानेके लिए ही यह नामकरण किया गया होगा और यह तो वह स्वयं ही उद्घोषित कर रहा है कि उस समय उसके प्रतिपक्षी दूसरे दलोंका अस्तित्व था।

हमें मूलसंघका सबसे पहला उल्लेख आल्तम ( कोल्हापुर ) में मिले हुए श० सं० ४११ ( वि० सं० ५४६ ) के दानपत्रमें मिलता है जिसमें मूलसंघ

---

१ देखो जैनशिलालेखसंग्रहका ४९३ नं० का शिललेख।

२ एपिग्राफिआ इंडिका जिल्द २, पृ० २३७–४०।

३ शतपदीकारने भी इस बातपर आक्षेप किया है कि दिगम्बर साधु तैल-मर्दन कराते थे। देखो आगे शतपदीके उद्धरण।

काकोपल आम्नायके सिद्धनन्दि मुनिको अलक्तक नगरके जैनमन्दिरके लिए कुछ गाँव दान किये गये हैं। सिद्धनन्दिके शिष्यका नाम चिकाचार्य था जिनके कि नागदेव, जिननन्दि आदि ५०० शिष्य थे। दान देनेवाले पुलकेशी प्रथम (चालुक्य) के सामन्त सामियार थे[1]।

कौण्डकुन्दान्वय मूलसंघसे पुराना जान पड़ता है। क्योंकि श० सं० ३८८ (वि० सं० ५२३) के मर्करा (कुर्ग) के दानपत्रमें चन्द्रनन्दिको कौण्डकुन्दान्वयी लिखा गया है[2] और उसमें मूल संघका उल्लेख नहीं है।

परन्तु यदि यह बात मान ली जाय कि द्राविड संघादिको चैत्यवासी होनेके कारण जैनाभास बतलाया गया होगा तो प्रश्न होता है कि देवसेनसूरिका दर्शनसार वि० सं० ९९० की रचना है, इस लिए जिस शिथिलाचारके कारण उन्होंने द्राविडसंघ काष्ठासंघ आदिको जैनाभास बतलाया है, वही शिथिलाचार मूलसंघी और कुन्दकुन्दान्वयी मुनियोंमें भी तो प्रविष्ट हो गया था। क्योंकि विक्रमकी छठी सदी तकके ऐसे अनेक लेख मिले हैं जिनसे मालूम होता है कि वे भी मन्दिरोंकी मरम्मत आदिके निमित्त गाँव-जमीन आदिका दान लेने लगे थे। तब उन्हें जैनाभास क्यों नहीं बतलाया ?

इसका समाधान इस तरह हो सकता है कि देवसेनसूरिने दर्शनसारमें जो गाथायें दी हैं वे स्वयं उनकी नहीं, पूर्वाचार्योंकी बनाई हुई थीं[3] और चूँकि पूर्वाचार्य स्वयं वनवासी थे, इसलिए उनकी दृष्टिमें द्राविड संघादिके साधु जैनाभास होने ही चाहिए। परन्तु जिस शिथिलाचारके कारण पूर्वाचार्योंने उन्हें जैनाभास कहा था, वह देवसेनकी दृष्टिके समक्ष स्पष्ट नहीं था। क्योंकि समय बहुत बीत चुका था, और स्वयं उनके संघमें भी उसका प्रवेश हो चुका था, इसलिए वह उन्हें उतना अधिक खटकता भी न होगा। परन्तु चूँकि उक्त सब संघ प्रतिपक्षियोंके रूपमें उनसे अलग मौजूद थे और उनके संघसे बाह्य थे इसलिए उनके लिए जैनाभास शब्दका प्रयोग करनेमें उन्हें कोई संकोच नहीं हुआ और अपने कुन्दकुन्दान्वयका शिथिलाचार आम्नाय-मोहके कारण जैनाभासरूपमें प्रतीत न हुआ।

१ देखो, इंडियन एण्टिक्वेरी जिल्द ७, पृ० २०९–१७।

२ देखो एपीग्राफिका कर्नाटिकाकी पहली जिल्दका पहला लेख।

३—पुव्वायरियकयाइं गाहाइं संचिऊण एयत्थ।
सिरिदेवसेणगणिणा धाराए संवसंतेण ॥ रइओ दंसणसारो...

## पुराने और नये चैत्यवासी

गरज यह कि द्राविड संघके स्थापक वज्रनन्दि आदि तो पुराने चैत्यवासी हैं जिन्हें पहले ही जैनाभास मान लिया गया था और कुन्दकुन्दान्वयी तथा मूलसंघी उनके बादके नये चैत्यवासी हैं जिन्हें देवसेनने तो नहीं परन्तु उनके बहुत पीछेके तेरहपंथके प्रवर्तकोंने जैनाभास बतलाया।

श्वेताम्बर सम्प्रदायमें जिस अर्थमें सुविहित या विधि-मार्गका प्रयोग होता है लगभग उसी अर्थमें पहले दिगम्बर सम्प्रदायमें कुन्दकुन्दान्वय या मूलसंघका उपयोग किया जाता था, और कुन्दकुन्दान्वय शायद मूल संघसे भी पहले प्रचलित था। किन्तु आगे चलकर ये दोनों ही संज्ञायें रूढ हो गईं, अपने मूल अर्थ—आगमोक्त चर्या—को बतलानेवाली न रहीं और इस लिए जब मूल-संघी और कुन्दकुन्दान्वयी मुनि भी शिथिल होकर चैत्यवासी मठपति बन गये तब भी ये उनके पीछे लगी रहीं। यहाँ तक कि राजाओं जैसे ठाठवाटसे रहनेवाले भट्टारक भी इन्हें एक पदवीके रूपमें धारण किये रहे।

## जो जैनाभास नहीं थे, वे भी चैत्यवासी हुए

इस तरह जिन्होंने पहले द्राविड संघादिको जैनाभास कहा था, वे मूलसंघी कुन्द-कुन्दान्वयी भी आगे चलकर जैनाभास बन गये। इसके एक नहीं, बीसों प्रमाण मिलते हैं जिनमेंसे थोड़ेसे ये हैं—

१ मर्कराके दान-पत्रका जिक्र ऊपर किया जा चुका है। उसमें श० सं० ३८८ ( वि० ५२३ ) में महाराजा अविनीतद्वारा कुन्दकुन्दान्वयके चन्द्रनन्दि भट्टारकको जैनमन्दिरके लिए एक गाँव दान किये जानेका उल्लेख है।

२ महाराजाधिराज विजयादित्यने पूज्यपादके शिष्य उदयदेवको 'शंख-जिनेन्द्र' मन्दिरके लिए श० सं० ६२२ में कर्दम नामका गाँव दान किया।

३ राष्ट्रकूट महाराजाधिराज कृष्ण तृतीयके महासामन्त अरिकेसरीने श० स० ८८८ में अपने पिता बद्दिगके बनवाये शुभधाम जिनालयकी मरम्मत और चूनेकी कलई कराने तथा पूजोपहार चढ़ानेके लिए श्रीसोमदेवसूरि ( यशस्तिलकके कर्त्ता ) को बनिकट्टुपुलु नामका गाँव दानमें दिया। यह ताम्रपत्र परभणी ( निजामस्टेट )

१ देखो म० म० ओझाकृत सोलंकियोंका इतिहास।

में श्री शं० ना० जोशीको हाल ही प्राप्त हुआ है[१]।

इसके बादके तो सैकड़ों शिलालेख हैं जिनमें मूलसंघी या कुन्दकुन्दान्वयके मुनियोंको गाँव और भूमियाँ दान की गई हैं। श्रवणबेल्गोलका जैन-शिला-लेख-संग्रह तो ऐसे दानोंसे भरा हुआ है। नं० ८० के श० सं० १०८० के शिलालेखमें लिखा है कि महाप्रधान हुल्लमय्यने होय्सल-नरेशसे सवणेरु गाँव इनाममें पाकर गोम्मट स्वामीकी अष्टविधपूजा और ऋषिमुनियोंके आहारके हेतु अर्पण कर दिया। नं० ९० के श०सं० ११००के लेखमें भी पूजन और मुनियोंके आहारके लिए नयकीर्ति सिद्धान्तचक्रवर्तीको दान देनेका उल्लेख है। ४० नं० के लेखसे मालूम होता है कि हुल्लप मंत्रीने अपने गुरु उन देवेन्द्रकीर्ति पंडितदेवकी निषिद्या बनवाई जिन्होंने रूपनारायण मन्दिरका जीर्णोद्धार कराया था और एक दान-शाला भी निर्माण कराई थी।

इन सब लेखोंसे स्पष्ट हो जाता है कि हमारे इन बड़े बड़े मुनियोंके अधिकारमें भी गाँव बागीचे आदि थे। वे मन्दिरोंका जीर्णोद्धार कराते थे, दूसरे मुनियोंको आहार देते थे और दानशालायें भी बनाते थे। गरज यह कि उनका रूप पूरी तरहसे मठपतियों जैसा हो गया था और इसका प्रारम्भ संभवतः विक्रमकी छठी

---

२ देखो भारत-इतिहास संशोधक मंडल पूनाका त्रैमासिक (भाग १३ अंक ३) और इस लेख-संग्रहके पृष्ठ ९०—९२। दोनों जगह उक्त दानपत्रकी पूरी नकल दी गई है।

२ इंद्रनन्दिकृत नीतिसारसे भी जो केवल मुनियोंके लिए बनाया गया है (अनगारान्प्र-वक्ष्यामि नीतिसारसमुच्चयम्), इन बातोंकी पुष्टि होती है कि मुनि लोग मन्दिरोंका जीर्णो-द्धार कराते थे, आहार-दान देते थे और थोड़ा बहुत धन भी रखते थे।—

तस्मै दानं प्रदातव्यं यः सन्मार्गे प्रवर्तते।
पाखंडिभ्यो ददद्दानं दाता मिथ्यात्ववर्द्धकः॥ ४८॥
मध्याह्ने दुःखितान् दीनान् भोजनादिभिरादरात्
अनुगृह्णन्यतिः संघपूजनीयो भवेत्सदा॥ ४१॥
जीर्णजिनगृहं बिम्बं पुस्तकं च सुदर्शनम्।
उद्धार्य स्थापनं पूर्वपुण्यतोऽधिकमुच्यते॥ ४९॥
क्वचित्कालानुसारेण सूरिर्द्रव्यमुपाहरेत्।
संघपुस्तकवृद्ध्यर्थमयाचितमथाल्पकम्॥ ५०

शताब्दिके लगभग हो गया था।

यह तो नहीं कहा जा सकता कि मठवासियोंके समयमें शुद्धाचारी और तपस्वी दिगम्बर मुनियोंका सर्वथा अभाव ही हो गया होगा, अथवा सारा जनसमुदाय उन्हींका अनुयायी बन गया होगा। शुद्ध शास्त्रोक्त आचारके पालनेवाले और उनकी उपासना करनेवाले भी रहे होंगे, फिर भी वे विरल ही होंगे। जैसा कि पं० आशाधरजीने कहा है—'अफसोस है, सच्चे उपदेशक मुनि जुगनूके समान कहीं कहीं ही दिखलाई देते हैं'—'खद्योतवत् सुदेष्टारो हा द्योतन्ते क्वचित् क्वचित्।'

## दिगम्बर चैत्यवासी नग्न रहते थे

ऐसा मालूम होता है कि चैत्यवासी या मठपति हो जाने पर भी प्राचीन कालके दिगम्बर सम्प्रदायके साधु नग्न ही रहते थे और श्वेताम्बर सवस्त्र साधुओंसे अपना पृथक्त्व प्रकट करनेके लिए शायद यह आवश्यक भी था।

पण्डितप्रवर आशाधरने अपने अनगार धर्मामृतके दूसरे अध्यायमें इन चैत्यवासी परन्तु नग्न-साधुओंकी स्पष्ट चर्चा की है[1] और कहा है कि सम्यक्त्वके आराधकको

---

१—मुद्रां सांव्यवहारिकीं त्रिजगतीवन्द्यामपोद्यार्हतीं,
वामां केचिदहंयवो व्यवहरन्त्यन्ये बहिस्तां श्रिताः।
लोकं भूतवदाविशन्त्यवशिनस्तच्छायया चापरे,
म्लेच्छन्तीह तकैस्त्रिधा परिचयं पुंदेवमोहैस्त्यज ॥ ९६ ॥

टीका। इहक्षेत्रे सम्प्रति काले केचित्तापसादयो व्यवहरन्ति प्रवृत्तिनिवृत्तिविषयां कुर्वन्ति। काम्, मुद्रां व्रतचिह्नम्। किं विशिष्टाम्, वामां विपरीतां जटाधारणभस्मोद्धूलनादि-रूपाम्। किं विशिष्टाः सन्तः, अहंयवोऽहंकारिणः। किं कृत्वा, अपोद्य अपवादविषयां कृत्वा निषिद्धयेत्यर्थः। काम्, मुद्राम्। किंविशिष्टाम्, आर्हतीं जैनीमाचेलक्यादिलिङ्गलक्षणाम्। पुनः किंविशिष्टाम्, त्रिजगतीवन्द्यां जगत्रयनमस्याम्। पुनरपि किं विशिष्टाम्, सांव्यवहारिकीं समीचीनप्रवर्त्तिनिवृत्तिप्रयोजनाम्। पक्षे, टंकादिनाणकाकृतिं समीचीनामपोद्य मिथ्यारूपां क्षुद्रां व्यवहरन्तीति व्याख्येयं। अन्ये पुनर्द्रव्यजिनलिङ्गधारिणो मुनिमानिनोऽवशिनोऽजितेन्द्रियः सन्तस्तां तथाभूतामार्हतीं मुद्रां बहिःशरीरे न मनसि श्रिताः प्रपन्ना आविशन्ति संक्रामंति विचेष्टयन्तीत्यर्थः। कम्, लोकं धर्मकामं जनम्। किंवत्, भूतवद् ग्रहैस्तुल्यम्। अपरे पुनर्द्रव्य-जिनलिंगधारिणो मठपतयो म्लेच्छन्ति म्लेच्छा इवाचरन्ति। लोकशास्त्रविरुद्धमाचारं चरन्तीत्यर्थः। कया, तच्छायया आर्हतगतप्रतिरूपेण। तथा च पठन्ति—

तीन प्रकारके मिथ्यातियोंके साथ मन, बचन, कायसे परिचय न रखनेका उपदेश दिया है। पहले प्रकारके मिथ्याती जैनधर्मसे विपरीत मुद्राके धारण करनेवाले तापस आदि हैं, दूसरे प्रकारके मिथ्याती वे द्रव्यजिनालिङ्गधारी हैं, जो अपनेको मुनि कहते हैं और बाहरसे आर्हती मुद्रा अर्थात् दिगम्बर मुद्राको भी धारण करते हैं, परन्तु अन्तरंगमें अवशी हैं—इन्द्रियोंको नहीं जीतते हैं, और तीसरे प्रकारके मिथ्याती मठोंके स्वामी द्रव्यजिनलिंगधारी अर्थात् मठाधीश दिगम्बर मुनि हैं।

इनके विषयमें कहा है कि ये म्लेच्छोंके समान लोक और शास्त्रसे विरुद्ध आचरण करनेवाले हैं। 'तच्छायया आर्हतगतप्रतिरूपेण' पद देकर वे इस बातको भी स्पष्ट कर देते हैं कि वे वस्त्रधारी नहीं किन्तु अर्हन्त भगवानके समान दिगम्बर मुद्रा धारण करनेवाले ही थे।

पं० आशाधरसे भी पहलेके ( वि० सं० १०९० ) श्रीसोमदेवसूरिने अपने यशस्तिलकचम्पूमें कहा है कि कलिकालमें जब कि चित्त चंचल हो गये हैं और शरीर अन्नका कीड़ा बन गया है यही आश्चर्य है कि अब तक भी कुछ लोग जिनरूप धारण करनेवाले मौजूद हैं[1]। और जैसे जिनेन्द्रोंके लेपादिसे बनाए हुए रूप (मूर्ति) पूज्य हैं उसी तरह पूर्वकालके मुनियोंकी छाया जैसे आजकलके मुनि

---

पण्डितैर्भ्रष्टचारित्रैर्वठरैश्च तपोधनैः।
शासनं जिनचन्द्रस्य निर्मलं मलिनीकृतम् ॥

भोः सम्यक्त्वाराधक त्यज मुञ्च त्वम्। कम्, त्रिधा परिचयं मनसानुमोदनं वाचा कीर्तनं कायेन संसर्गं च। कैः सह, तकैः कुत्सितैस्तैस्त्रितयैः। किं विशिष्टैः, पुंदेहमोहैः पुरुषाकारमिथ्यात्वैः। तदुक्तम्—

कापथे पथि दुःखानां कापथस्थेप्यसम्मतिः।
असम्पृक्तिरनुत्कीर्तिरमूढादृष्टिरुच्यते ॥

बाह्यैः ( मनुस्मृति अ० ४ श्लोक ३० ) अप्याहुः—

पाखण्डिनो विकर्मस्थान् वैडालव्रतिकान् शठान्।
हैतुकान् वकवृत्तींश्च वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत् ॥

१—काले कलौ चले चित्ते देहे चान्नादिकीटके।
एतच्चित्रं यदद्यापि जिनरूपधरा नराः ॥

भी पूज्य हैं[1]।

इससे दो बातें ध्वनित होती हैं—एक तो यह कि उस समय मुनिजन जिन-रूप धारण करते थे अर्थात् नग्न रहते थे, यद्यपि उनका चरित्र शिथिल था, वे पूर्वमुनियोंकी छाया-भर थे और दूसरे यह कि उनकी विरलता थी।

## वस्त्र धारण करनेकी ओर प्रवृत्ति

दिगम्बर चैत्यवासियोंके अन्तिम विकसितरूप भट्टारकोंमें यह परम्परा अब तक रही है कि वे और समय तो वस्त्र पहिने रहते हैं परन्तु आहारके समय उतारकर अलग रख देते हैं। यह इस बातका सुबूत है कि पहले वे बिल्कुल नग्न रहते थे और निरन्तर वस्त्र धारण किये रहनेकी प्रवृत्ति उनमें पीछे शुरू हुई है।

विक्रमकी सोलहवीं सदीके भट्टारक श्रुतसागरसूरिने लिखा है कि कलिकालमें म्लेच्छादि ( मुसलमान वग़ैरह ) यतियोंको नग्न देखकर उपद्रव करते हैं, इस कारण मण्डपदुर्ग ( मांडू ) में श्रीवसन्तकीर्ति स्वामीने उपदेश दिया कि मुनियोंको चर्या आदिके समय चटाई, टाट आदिसे शरीरको ढक लेना चाहिए और फिर चर्याके बाद उस चटाई आदिको छोड़ देना चाहिए। यह अपवाद वेष है[2]।

मूल संघकी गुर्वावलीमें चित्तौरकी गद्दीके भट्टारकोंके जो नाम दिये हैं उनमें वसन्तकीर्तिका नाम आता है[3] जो वि० संवत् १२६४ के लगभग हुए हैं। उस समय उस तरफ मुसलमानोंका आंतक भी बढ़ रहा था। शायद इन्हींको श्रुतसागरने इस अपवाद वेषका प्रवर्तक बतलाया है। अर्थात् विक्रमकी तेरहवीं सदीके अन्तमें दिगम्बर साधु बाहर निकलते समय लज्जा-निवारणके लिए चटाई आदिका उपयोग करने लगे थे।[4]

---

१—यथा पूज्यं जिनेन्द्राणां रूपं लेपादिनिर्मितम्।
तथा पूर्वमुनिच्छाया पूज्याः सम्प्रतिसंयताः॥

२ कोऽपवादवेषः? कलौ किल म्लेच्छादयो नग्नं दृष्ट्वा उपद्रवं यतीनां कुर्वन्ति। तेन मण्डपदुर्गे श्रीवसन्तकीर्तिना स्वामिना चर्यादिवेलायां तट्टीसादरादिकेन शरीरमाच्छाद्य चर्यादिकं कृत्वा पुनस्तन्मुंचति इत्युपदेशः कृतः संयमिनां, इत्यपवादवेषः।—षट्प्राभृत-टीका पृ० २१

३ देखो जैनहितैषी भाग ६, अंक ७-८

४ परमात्मप्रकाशकी संस्कृत टीकामें ब्रह्म देवजी भी शक्तिके अभावमें साधुको तृणमय आवरणादि रखने परन्तु उसपर ममत्व न रखनेका विधान करते हैं—" विशिष्टसंहननादिशक्त्यभावे सति यद्यपि तपःपर्यायसहकारिभूतमन्न-पान-संयमशौचज्ञानोपकरणतृणमयप्रावरणादिकं किमपि गृह्णाति तथापि ममत्वं न करोति।—गाथा २१६ की टीका पृ० २३२।

वि० सं० १२९४ में श्वेताम्बर आचार्य महेन्द्रसूरिने 'शतपदी' नामक संस्कृत ग्रंथकी रचना की है जो प्राकृत शतपदीका अनुवाद है। प्राकृत शतपदी सं० १२६३ में बनी थी और उसके कर्त्ता धर्मघोषसूरि थे। उसमें 'दिगम्बरमत-विचार' नामका एक अध्याय है जिसमें स्त्रीमुक्ति, प्रतिमा-श्रृंगार, मुनियोंका पाणिपात्रभोजन और वस्त्र ग्रहण आदि विषयोंको लेकर दिगम्बर सम्प्रदायकी आलोचना की गई है।

उसमें कहा है कि यदि तुम दिगम्बर हो तो फिर सादड़ी योगपट्ट क्यों ग्रहण करते हो ? यदि कहो कि पंचमकाल होनेसे और लज्जापरीषह सहन न होनेसे आवरण डाल लेते हैं, तो फिर उसे पहिनते क्यों नहीं ? क्योंकि ऐसा निषेध तो कहीं है नहीं कि प्रावरण तो रखना परन्तु पहिनना नहीं। और वह प्रावरण भी जैसे तैसे मिले हुए प्रासुक वस्त्रसे क्यों नहीं बनाते हो, धोबी आदिके हाथसे जीवाकुल नदी तालावमें क्यों धुलवाते हो और विना सोधे ईंधनमें जलाई हुई आगके जरिए उसको रंगाते भी क्यों हो ?[1] भी इससे मालूम होता है कि वसन्तकीर्तिके समयमें सादड़ी योगपट्ट आदिका उपयोग किया जाने लगा था। घास या ताड, खजूर आदिके पत्तोंसे बनी हुई चटाईको सादड़ी कहते हैं। योगपट्ट शायद रेशमी कपड़ा रँगाकर बनाया जाता होगा।

आगे इन दिगम्बर मुनियोंके लिए वस्त्र धारण भी जायज-सा करार दिया गया। पूर्वोक्त श्रुतसागरसूरिने ही तत्त्वार्थसूत्र टीकामें स्वीकार किया है कि द्रव्यलिंगी मुनि शीतकालमें कम्बलादि ले लेते हैं और दूसरे समयमें उन्हें त्याग देते हैं[2]। इसे उन्होंने

---

१ यदि च दिग्वासस्तत्कथं सादरिकापारियोगपट्टकान् गृह्णन्ति ? यदि तु पञ्चमकालत्वात् लज्जापरिषहासहिष्णुतया च आवरणमपि गृह्णन्ति ततः कथं न परिदधति ? नहि प्रावरण-मुत्कलं परिधानं च निपिद्धमित्यस्ति क्वापि। अन्यच्च प्रावरणमपि प्रासुकेनैववस्त्रेण यथालब्धेन किमिति न क्रियते ? किमिति रजकादिहस्तेन ह्रदसरप्रभृतिषु सशैवालेन द्वित्रिचतुःपंचेन्द्रियजीवा-कुलेन क्षालनमनेकसत्त्वसंघातविघातकेनाशोधितेन्धन प्रज्वालितेन वह्निना रंजनादिकं विधाप्यते ?

२ लिङ्गं द्विभेदं द्रव्यभावलिङ्गभेदात्। तत्र भावलिङ्गिनः पञ्चप्रकारा अपि निर्ग्रन्था भवन्ति। द्रव्यलिङ्गिनः असमर्था महर्षयः शीतकालादौ कम्बलादिकं गृहीत्वा न प्रक्षालयन्ते न सीव्यन्ति न प्रयत्नादिकं कुर्वन्ति अपरकाले परिहरंतीति भगवत्याराधनाप्रोक्ताभिप्रायेण कुशीलापेक्षया वक्तव्यम्। —संयमश्रुतप्रतिसेवनादिसूत्रकी टीका।

भगवती आराधनाके अभिप्रायके अनुकूल 'कुशील' मुनिकी अपेक्षासे ठीक माना है।

इसके बाद तो वस्त्र धारणमें बाहर जानेके समयकी और शीतादिकी भी कोई शर्त नहीं रही, उनका खूब छूटसे उपयोग होने लगा, गद्दे तकिये भी आ गये और पालकी नालकी, छत्र-चँवर आदि राजसी ठाठ भी परम दिगम्बर मुनियोंने स्वीकार कर लिये!

## दिगम्बर चैत्यवासियोंके अन्य आचरण

श्वेताम्बराचार्य हरिभद्रने चैत्यवासियोंके चरित्रका जो खाका अपने 'संबोध प्रकरण' में खींचा है और जिसे हम ऊपर दे चुके हैं, लगभग वही चरित्र, हम दिगम्बर साधुओंमें भी पाते हैं, दोनोंमें कोई विशेष अन्तर नहीं जान पड़ता।

पूर्वोक्त शतपदीके कथनानुसार उस समय दिगम्बर साधु मठोंमें रहते थे, अपने लिये पकाया हुआ (उद्दिष्ट) भोजन करते थे, एक स्थानमें महीनों रहते थे, चटाई योगपट्ट आदिका यदा कदा उपयोग करते थे, योगपट्टको धोबीसे धुलाते और रँगाते भी थे। शीतकालमें अँगीठीका सहारा लेते थे, पयालके बिछौनेपर सोते थे, तेलकी मालिश कराते थे,[2] सर्दीके मारे जिनमन्दिरके गूढ़ मंडप (गर्भालय) में रहते थे, और गृहस्थोंके बरते हुए पटी-द्विपटी (धोती दुपट्टा), बोरक (?) रल्लिक (?) आदि ओढ़ते थे। घासकी लँगोटी लगाते थे, पीतल, ताँबे, लोहेके कमण्डलु रखते थे, कपड़ेके जूते पहिनते थे, खादिर-बटी आदि तरह तरहकी ओषधियाँ रखते थे, स्त्रियोंसे चरण प्रक्षालन कराते थे, आर्यिकाओंके साथ एक ही निवासमें रहते थे, उनसे भोजन बनवाते थे, सुखासन पालकीपर चढ़ते थे, ज्योतिष,

---

१ वि० सं० १४७८ में वासुपूज्यऋषिने 'दान-शासन' नामका एक ग्रन्थ बनाया है। उसमें लिखा है कि श्रावकोंको चाहिए कि वे मुनियोंको दूध, दही, छाछ, घी, शाक, भोजन, आसन और नई विना फटी टूटी चटाई और नये वस्त्र दें—

दुग्धश्रीघनतक्राज्यशाकभक्ष्यासनादिकं।
नवीनमव्ययं दद्यात्पात्राय कटमम्बरम्॥

२ वि० सं० ११४५ के दुबकुण्डके दान-पत्रमें मुनिजनोंके शरीराभ्यंजन (तैल-मर्दन) के लिए दानकी व्यवस्था की गई है। इस दान-पत्रका उल्लेख पहले किया जा चुका है।

निमित्त, चिकित्सा, मंत्रवाद, धातुवाद, आदि विद्याओंका उपयोग करते थे; सचित्त फूल पत्तोंसे पादार्चन, घिसे हुए चन्दनसे पादानुलेप, कुंकुमादिसे चरणांगराग, सोने चाँदीसे चरण-पूजा, सचित्त जलसे पाद-प्रक्षालन, दूध-घीसे चरण-स्नान कराते थे, सभाओंमें व्याख्यान देते थे, सदैव एक ही स्थानमें रहते थे, आदि[२]।

शायद इन्हीं आचरणोंको लक्ष्य करके पंडित आशाधरने अपने पूर्ववर्ती किसी विद्वानका कहा हुआ पूर्वोक्त श्लोक उद्धृत किया है जिसमें कहा है कि भ्रष्टचरित्र पंडितों और बठर मुनियोंने जिनचन्द्रका निर्मल शासन मलिन कर दिया।

इस तरह हमने देख लिया कि दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायोंमें चैत्यवासकी उत्पत्ति, उसका विकास और ह्रास लगभग एक ही ढंगसे हुआ। मनुष्य स्वभावने, देशकी परिस्थितियोंने और कालके प्रभावने भी दोनों सम्प्रदायोंमें लगभग एक-सा ही काम किया।

## तेरहपन्थका उदय

हम ऊपर कह आये हैं कि विक्रमकी सत्रहवीं सदीमें पं० बनारसीदासजीने दिगम्बर सम्प्रदायके चैत्यवासियोंके विरोधमें एक विधि-मार्ग जैसे स्वतंत्र पन्थकी नीव डाली, जो आगे चलकर तेरह पन्थ कहलाया। इसीका थोड़ा-सा परिचय देकर अब हम अपने इस बहुविस्तृत लेखको समाप्त करेंगे।

तेरहपन्थ नाम जब प्रचलित हो गया, तब भट्टारकोंका पुराना मार्ग बीसपन्थ कहलाने लगा। परन्तु यह एक समस्या ही है कि ये नाम कैसे पड़े और इन नामोंका मूल क्या है। इनकी व्युत्पत्ति बतलानेवाले जो कई प्रवाद प्रचलित हैं, जैसे 'तेरह प्रकारके चारित्रको जो पाले वह तेरहपंथी' और 'हे भगवान् यह तेरा पन्थ है,' आदि, उनमें कोई तथ्य नहीं मालूम होता और न उनसे असलियतपर

---

१ आचार्य मल्लिषेणने भैरवपद्मावती कल्प, ज्वालामालिनी कल्प, विद्यानुवाद आदि कई मंत्रशास्त्र विषयक ग्रन्थ लिखे हैं। श्रवणबेलगोलके श० सं० १०३७ के लेख नं० ४७ में त्रैकाल्ययोगी नामक जैन मुनिके विषयमें लिखा है कि उनके प्रभावसे ब्रह्मराक्षस शिष्य हो गया था और उनके स्मरण मात्रसे ग्रह-बाधा नष्ट हो जाती थी। करंजका तेल उनके प्रभावसे घी बन गया था!

२ शतपदीके विस्तृत उद्धरण और अनुवाद जैनहितैषी भाग ७, अंक ९ में देखिए। स्थानाभावसे यहाँ नहीं दिये जा सके।

कुछ प्रकाश ही पड़ता है।

बहुत संभव है कि ढूँढकों[1] (स्थानकवासियों) मेंसे निकले हुए तेरह पंथियोंके जैसा निन्दित बतलानेके लिए वे लोग जो भट्टारकोंको अपना गुरू मानते थे तथा इनसे द्वेष रखते थे इसके अनुगामियोंको तेरापंथी कहने लगे हों और धीरे धीरे उनका दिया हुआ यह कच्चा 'टाइटल' पक्का हो गया हो; साथ ही वे स्वयं इनसे बड़े बीसपंथी कहलाने लगे हों। यह अनुमान इस लिए भी ठीक जान पड़ता है कि इधरके लगभग सौ डेढ़ सौ वर्षके ही साहित्यमें तेरह पन्थके उल्लेख मिलते हैं[2], पहलेके नहीं।

अभी तक कोई ऐसा प्रमाण नहीं मिला है जिससे एक जुदा दल या पन्थके रूपमें इस भट्टारकविरोधी मार्गका अस्तित्व विक्रमकी सत्रहवीं सदीके पहले माना जाय। इस लिए हमारा विश्वास है कि इस दलके मुख्य प्रवर्तक समयसार नाटक आदि ग्रन्थोंके सुप्रसिद्ध लेखक और कवि पं० बनारसीदासजी ही थे और इसे उस समय 'बानारसी मत' नाम दिया गया था।

श्वेताम्बराचार्य महोपाध्याय मेघविजयने वि० सं० १७५७ के लगभग आगरेमें रहकर 'युक्तिप्रबोध[3]' नामका एक प्राकृत ग्रन्थ स्वोपज्ञसंस्कृतटीकासहित बनाया था। यह ग्रन्थ पं० बनारसीदासजीके मतका खण्डन करनेके उद्देश्यसे ही रचा गया था—

पणमिय वीरजिणिंदं दुम्मयमयमयविमद्दणमयंदं।
वुच्छं सुयणहितत्थं वाणारसियस्स मयभेयं॥ १८॥

इसमें जगह जगह वाणारसीय या बनारसीदासका मत कहकर उल्लेख किया गया है। इससे भी मालूम होता है कि तब तक यह तेरहपंथ नहीं कहलाता था।

दर्शनसारके ढँगपर मेघविजयजीने इसकी उत्पत्तिका समय भी बतलाया है—

---

१ लोकाशाहने विक्रम संवत् १५३० के लगभग ढूँढ़क सम्प्रदायकी और भीखमजीने सं० १८१८ के लगभग तेरह पन्थकी स्थापना की।

२ मुनि श्रीविद्याविजयजीने अपने एक लेखमें बतलाया है कि भीखमजीके बारह साथी और भी थे जिनका उक्त पन्थकी स्थापनामें हाथ था, इसलिए वह तेरह आदमियोंका चलाया हुआ 'तेरहपंथ' कहलाया।

३ श्री ऋषभदेव-केसरीमल श्वेताम्बर-संस्था रतलामद्वारा प्रकाशित।

सिरिविक्कमनरनाहा गएहिं सोलहसएहिं वासेहिं ।
असिउत्तरेहिं जायं बाणारसियस्स मयमेयं ॥ १८ ॥

अर्थात् वि० सं० १६८० में यह बनारसीदासका मत उत्पन्न हुआ ।

अह तम्मि हु कालगए कूँअरपालेण तम्मयं धरियं ।
जाओ तो बहुमण्णो गुरुव्व तेसिं स सव्वेसिं ॥ १९ ॥

अर्थात् उनके ( बनारसीदासके ) कालगत होने पर कुँअरपालने उस मत-न-धारण किया और तब वह उन सबके गुरुके समान बहुमान्य हो गया । ...ए

बनारसीविलासमें कुँवरपालकी कुछ रचनाओंका संग्रह है । पाठक जानते हैं जो सूक्तमुक्तावलीका पद्यानुवाद बनारसीदास और कुँवरपाल दोनोंका किया हुआ ...श और उसमें कुँवरपाल और बनारसी मित्र बतलाये गये हैं— ...ड़े

कुँवरपाल बानारसी, मित्त जुगल इकचित्त । ...ल-
तिनहिं ग्रंथ भाषा कियौ, बहुविध छंद कवित्त ॥

पं० बनारसीदासजीका देहान्त वि० सं० १६९८ के बाद किसी समय हु...न होगा । क्यों कि अपनी आत्म-कथा (अर्धकथानक) उन्होंने इसी सम्व...की समाप्त की है । मेघविजयजीके आगरे पहुँचनेके समय जब कि उन्होंने युक्ति... प्रबोधकी रचना की है, बनारसीदासजी नहीं थे । उनके विचारोंका प्रचा... करनेवाले मित्र कुँवरपाल भी उस समय न थे[1]।

मेघविजयजीने कुँवरपालके सिवाय बनारसीदासजीके अन्य चार साथियोंके नाम और भी बतलाये हैं— पं० रूपचन्द्र, चतुर्भुज, भगवतीदास और धर्मदास[2]। इनका उल्लेख बनारसीदासजीने अपने नाटक समयसारमें भी किया है[3]। बहुत

---

१—मेघविजयजीने अपनी 'चन्द्रप्रभा' नामक व्याकरण-टीकाकी रचना वि० सं० १९...वे में आगरेमें रहकर की थी । हमारा अनुमान है कि 'युक्तिप्रबोध' भी उन्होंने उसी ... भी आगरेमें बनाया होगा और वहीं रहते समय ही उन्हें 'बाणारसी मत' का परिचय ... होगा । यदि यह ठीक है तो कहना होगा कि कुँवरपाल भी उस समय जीवित न थे । ...ौर

२—इत्थंतरे य पुरिसा अवरेवि य पंच तस्स सम्मिलिया । (टीका)—कालान्तरे अपरे ख पंचपुरुषा रूपचन्द्रपण्डितः, चतुर्भुजः, भगवतीदासः कुमारपालः धर्मदासश्चेति नामानो मिलिता...

३—रूपचन्द्र पंडित प्रथम दुतिय चतुर्भुज नाम ।
तृतिय भगौतीदास नर, कौरपाल गुनधाम ॥ २६ ॥

है कि मेघविजयजीने ये नाम ' नाटक समयसार ' पढ़कर ही लिखे हों।
ाणारसी मतका स्वरूप प्रकट करते हुए मेघविजयजी कहते हैं—

तम्हा दिगंबराणं एए भट्टारगा वि णो पुज्जा ।
तिलतुसमेत्तो जेसिं परिग्गहो णेव ते गुरुणो ॥ १६ ॥
जिणपडिमाणं भूसणमल्लारुहणाइ अंगपरियरणं ।
बाणारसिओ वारइ दिगंबरस्सागमाणाए ॥ २० ॥

र्थात् दिगम्बरोंके भट्टारक भी पूज्य नहीं है। जिनके तिलतुष-मात्र भी है, वे गुरु नहीं हैं। बाणारसीमतवालोंने जिनप्रतिमाओंको भूषणमालायें ाना, केसर लगाना आदि भी दिगम्बर आगमोंकी आज्ञासे रोका।

आजकल जो सम्प्रदाय तेरहपन्थके नामसे प्रसिद्ध है, वह भट्टारकोंको या परिग्रह-मुनियोंको अपना गुरू नहीं मानता है और प्रतिमाओंको पुष्पमालायें पहिनाने केसर चर्चित करनेका भी निषेध करता है। अतएव मेघविजयजीने जिस ्सीमतकी चर्चा की है, वह तेरहपन्थ ही है, इसमें कोई सन्देह नहीं रह जाता। ं० बखतरायजीने अपने ' बुद्धिविलास ' नामक ग्रन्थमें तेरहपन्थकी उत्पत्ति संं० १६८३ में बतलाई है। यह समय भी मेघविजयजीके ' वाराणसी त ' की उत्पत्ति-समयसे मिल जाता है, अतएव कहना होगा कि इस मतके वर्त्तक पं० बनारसीदासजी ही थे।

उस समयकी भारतवर्षकी राजधानी आगरा नगरीमें इस पन्थका उदय हुआ ौर उसके समीपके जयपुर आदि नगरोंमें इसका शीघ्रतासे प्रचार हुआ। फिर न्हीं नगरोंके विद्वानोंकी ग्रन्थ-रचनाओंसे जो अधिकांश देशभाषामें की गई, यह धीरे धीरे देशव्यापी हो गया और इसके प्रभावसे मठपतियोंकी प्रतिष्ठाका तरहसे अन्त ही हो गया।

---

धरमदास ये पाँच जन, मिलि बैठैं इकठौर ।
परमारथ-चरचा करैं, इनकैं कथा न और ॥ २७ ॥

# महाकवि स्वयंभु और त्रिभुवन स्वयंभु

जैन विद्वानोंने लोकरुचि और लोकसाहित्यकी कभी उपेक्षा नहीं की। जन-साधारणके निकटतक पहुँचने और उनमें अपने विचारोंका प्रचार करनेके लिए वे लोक-भाषाओंका आश्रय लेनेसे भी कभी नहीं चूके। यही कारण है जो उन्होंने सभी प्रान्तोंकी भाषाओंको अपनी रचनाओंसे समृद्ध किया है। अपभ्रंश भाषा किसी समय द्रविड़ प्रान्तों और कर्नाटकको छोड़कर प्रायः सारे भारतमें थोड़े बहुत हेर-फेरके साथ समझी जाती थी। अतएव इस भाषामें भी जैन कवि विशाल-साहित्य निर्माण कर गये हैं।

धक्कड़कुलके पं० हरिषेणने अपनी 'धम्मपरिक्खा'में अपभ्रंश भाषाके तीन महाकवियोंकी प्रशंसा की है, उनमें सबसे पहले चउमुहु या चतुर्मुख हैं जिनकी अभी तक कोई रचना उपलब्ध नहीं हुई है, दूसरे हैं स्वयंभु देव जिनकी चर्चा इस लेखमें की जायगी और तीसरे हैं पुष्पदन्त जिनके प्रायः सभी ग्रन्थ प्रकाशमें आ गये हैं और जिनसे हम परिचित भी हो चुके हैं।

पुष्पदन्तने चतुर्मुख और स्वयंभु दोनोंका स्मरण किया है, और स्वयंभुने चतुर्मुखकी स्तुति की है, अर्थात् चतुर्मुख स्वयंभुसे भी पहलेके कवि हैं।

## चतुर्मुख और स्वयंभु

प्रो० मधुसूदन मोदीने चतुर्मुख और स्वयंभुको न जाने कैसे एक ही कवि समझ लिया है[1]। वास्तवमें ये दोनों जुदा जुदा कवि हैं। इसमें सन्देहकी जरा भी गुंजाइश नहीं है। क्यों कि—

१ स्वयं स्वयंभूने अपने पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ ( हरिवंसपुराणु ) और स्वयंभु-छन्द इन तीनों ग्रन्थोंमें कहीं भी 'चतुर्मुख स्वयंभु' नामसे अपना उल्लेख नहीं किया है। सर्वत्र ही स्वयंभु लिखा है और स्वयंभुके पुत्र त्रिभुवनने भी अपने

---

१ देखो, भारतीय विद्या ( अंक २ और ३, मार्च और अगस्त १९४० ) में प्रो० मोदीका 'अपभ्रंश कविओ : चतुर्मुख स्वयंभु अने त्रिभुवन स्वयंभु' शीर्षक गुजराती लेख।

पिताका नाम स्वयंभु या स्वयंभुदेव ही लिखा है।

२ महाकवि पुष्पदन्तने अपने महापुराणमें जहाँ अपने पूर्वके अनेक ग्रन्थ-कर्त्ताओं और कवियोंका उल्लेख किया है वहाँ वे 'चउमुहु' और 'सयंभु'का अलग अलग प्रथमा एकवचनान्त पद देकर ही स्मरण करते हैं—

चउमुहु सयंभु सिरिहरिसु दोणु, णालोइउ कइईसाणु बाणु। १–५

अर्थात् न मैंने चतुर्मुख, स्वयंभु, श्रीहर्ष और द्रोणका अवलोकन किया, और न कवि ईशान और बाणको[1]। महापुराणका प्राचीन टिप्पणकार भी इन शब्दोंपर जुदा जुदा टिप्पण देकर उन्हें पृथक् कवि बतलाता है। "चउमुहु=कश्चित्कविः। स्वयंभु=पद्धडीबद्धरामायणकर्त्ता आपलीसंघीयः।"

३ पुष्पदन्तने आगे ६९ वीं सन्धिमें भी रामायणका प्रारंभ करते हुए सयंभु और चउमुहुका अलग अलग विशेषण देकर अलग अलग उल्लेख किया है[2]।

४ पं० हरिषेणने[3] अपने 'धम्मपरिक्खा' नामक अपभ्रंश काव्यमें, जो वि० स० १०४० की रचना है, चतुर्मुख, स्वयंभु और पुष्पदन्त इन तीनों कवियोंकी स्तुति की है और तीनकी संख्या देकर तीनोंके लिए जुदा जुदा विशेषण दिये हैं[4]।

५ हरिवंशपुराणमें स्वयंभु कवि स्वयं कहते हैं कि पिंगलने छन्दप्रस्तार, भामह और दंडीने अलंकार, बाणने अक्षराडम्बर, श्रीहर्षने निपुणत्व और चतुर्मुखने छर्दनिका, द्विपदी और ध्रुवकोंसे जटित पद्धडिया दिया—"छंदाणिय-दुवइ-धुवएहिं

---

१ महाकवि बाणने अपने हर्षचरितमें भाषा-कवि ईशान और प्राकृत-कवि वायुविकारका उल्लेख किया है। देखो, श्री राधाकुमुद मुकर्जीका श्री हर्ष, पृ० १५८

२ कइराउ सयंभु महायरिउ, सो सयणसहासहिं परियरिउ।
चउमुहहु चयारि मुहाइं जहिं, सुकइत्तणु सीसउ काइं तहिं॥

अर्थात् कविराज स्वयंभु महान् आचार्य हैं, उनके सहस्रों स्वजन हैं; और चतुर्मुखके तो चार मुख हैं, उनके आगे सुकवित्व क्या कहा जाय?

३ पं० हरिषेण धक्कड़कुलके थे। उनके गुरुका नाम सिद्धसेन था। चित्तोड़ (मेवाड़) को छोड़ जब वे किसी कामसे अंचलपुर गये थे, तब वहाँ उन्होंने धम्मपरिक्खा बनाई थी।

४ चउमुहु कव्वविरयणे सयंभु वि, पुप्फयंतु अण्णाणु णिसुंभिवि।
तिण्णि वि जोग्ग जेण तं सीसइ, चउमुहमुहे थिय ताम सरासइ॥
जो सयंभु सो देउ पहाणउ, अह कह लोयालोयवियाणउ।
पुप्फयंतु ण वि माणुसु वुच्चइ, जो सरसइए कया वि ण मुच्चइ॥

जडिय, चउमुहेण समप्पिय पद्धड़िय।" इससे चतुर्मुख निश्चय ही स्वयंभुसे जुदा हैं जिनके पद्धड़िया काव्य ( हरिवंश–पद्मपुराण ) उन्हें प्राप्त थे।

६ इसी तरह कवि स्वयंभु अपने पउमचरिउमें भी चतुर्मुखको जुदा बतलाते हैं। वे कहते हैं कि चतुर्मुखके शब्द और दंति और भद्रके अर्थ मनोहर होते हैं, परन्तु स्वयंभु काव्यमें शब्द और अर्थ दोनों सुन्दर हैं, तब शेष कविजन क्या करें ?[1]

आगे चल कर फिर कहा है कि चतुर्मुखदेवके शब्दोंको, स्वयंभुदेवकी मनोहर जिह्वा ( वाणी ? ) को और भद्रकविके[2] गोग्रहणको आज भी अन्य कवि नहीं पा सकते[3]। इसी तरह जलक्रीडा-वर्णनमें स्वयंभुको, गोग्रह-कथामें चतुर्मुखदेवको और मत्स्यवेधमें भद्रको आज भी कविजन नहीं पा सकते[4]।

इन उद्धरणोंसे बिलकुल स्पष्ट हो जाता है कि चतुर्मुखदेव स्वयंभुसे पृथक् और उनके पूर्ववर्ती कवि हैं जिनकी रचनामें शब्द-सौन्दर्य विशेष है और जिन्होंने अपने हरिवंशमें गोग्रह-कथा बहुत ही बढ़िया लिखी है।

७ अपने स्वयंभु-छन्दमें स्वयंभुने पहलेके अनेक कवियोंके पद्य उदाहरण स्वरूप दिये हैं और उनमें चतुर्मुखके 'जहा चउमुहस्स' कहकर ५–६ पद्य उद्धृत किये हैं। इससे भी चतुर्मुखका पृथक्त्व सिद्ध होता है।

---

१ देखो 'पउमचरिउ' के प्रारंभिक अंशका दूसरा पद्य।

२ भद्र अपभ्रंशके ही कवि मालूम होते हैं। उनका कोई महाभारत या हरिवंश होगा जिसके अन्तर्गत 'गोग्रह-कथा' और 'मत्स्य-वेध' नामके अध्याय या पर्व होंगे। चतुर्मुखका तो निश्चय ही हरिवंशपुराण था और उसमें 'गोग्रह-कथा' थी। क्यों कि अपभ्रंश-कवि धवलने भी अपने हरिवंशपुराणमें चतुर्मुखकी 'हरिपाण्डवानां कथा'का उल्लेख किया है—

हरिपंडुवाण कहा चउमुहवासेहिं भासियं जम्हा।
तह विरयमि लोयपिया जेण ण णासेइ दंसणं पउरं॥

इसमें चउमुहवासेहिं ( चतुर्मुखव्यासैः ) पद श्लिष्ट है। स्वयंभु-छन्दमें चउमुहुके जो पद्य उदाहरणस्वरूप उद्धृत किये हैं, उनमेंसे ४-२, ६–८३, ८६, ११२ पद्योंसे मालूम होता है कि उनका पउमचरिउ भी अवश्य रहा होगा। क्योंकि उनमें राम-कथाके प्रसंग हैं।

३–४ पउमचरिउके प्रारंभिक अंशके पद्य नं० ३–४।

५ संभव है 'पउमचरिउ'के ये प्रारम्भिक पद्य स्वयं स्वयंभुके रचे हुए न हों, उनके पुत्र त्रिभुवनके हों, फिर भी इनसे चतुर्मुख और स्वयंभुका पृथक्त्व सिद्ध होता है।

# हरिषेणका आराधना-कथाकोश

उपलब्ध जैन-कथाकोशोंमें यह कथाकोश सबसे प्राचीन है। इसकी रचना शक संवत्, ८५३, वि० सं० ९८९, में हुई थी और इसकी श्लोकसंख्या साढ़े बारह हजार हैं।[1]

दिगम्बर सम्प्रदायमें 'आराधना कथाकोश' नामके दो संस्कृत ग्रन्थ और हैं, एक आचार्य प्रभाचन्द्रका गद्यबद्ध और दूसरा मल्लिभूषणके शिष्य ब्र० नेमिदत्तका पद्यबद्ध। दूसरा पहलेका अनुवाद मात्र है। ये दोनों इस कथाकोशकी अपेक्षा परिमाणमें छोटे हैं, इसीलिए जान पड़ता हैं कि इसके साथ 'बृहत्' विशेषण लगा दिया गया है। स्वयं ग्रन्थकर्ताने इसे 'कथाकोश' ही लिखा है।

इसमें छोटी बड़ी सब मिलाकर १५७ कथायें हैं। इनमें कुछ कथायें चाणक्य, शकटाल, भद्रबाहु, वररुचि, स्वामि कार्तिकेय आदि ऐतिहासिक पुरुषोंसे सम्बन्ध रखनेवाली भी हैं, यद्यपि उनका उद्देश्य इतिहासकी अपेक्षा आराधनाका महत्त्व बतलाना अधिक है।

इसमें भद्रबाहुकी जो कथा है उसमें दो बातें विलक्षण हैं जो अन्य कथा-ग्रन्थोंसे विरुद्ध जाती हैं। एक तो यह कि भद्रबाहुने बारह वर्षोंके घोर दुर्भिक्ष पड़नेका भविष्य जानकर अपने तमाम शिष्योंको तो दक्षिणापथ तथा सिन्धु आदि देशोंकी ओर भेज दिया, पर वे स्वयं वहीं रह गये और फिर उज्जयिनीभव (निकट ?) भाद्रपद देश (स्थान ?) में पहुँच कर उन्होंने अनशनपूर्वक समाधिमरण करके स्वर्ग प्राप्त किया।[2]

---

१ इस कथाकोशकी प्रति पूनेके भाण्डारकर ओरिएण्टल इन्स्टिट्यूटमें है जो वि० स० १८६८ की लिखी हुई है। यह जयपुरके गोधाजीके मन्दिरमें लिखी गई थी और सम्भवतः वहींसे गवर्नमेण्टके लिए खरीदी गई थी।

२ भद्रबाहुमुनिर्धीरो भयसप्तकवर्जितः।
पपा-क्षुधा-श्रमं तीव्रं जिगाय सहसोत्थितम्॥ ४२

दूसरी यह कि उज्जयिनीके राजा चन्द्रगुप्तने भद्रबाहुके ही समीप दीक्षा ले ली थी और यह चन्द्रगुप्त ही आगे मुनि होनेपर विशाखाचार्य कहलाये जो दशपूर्वके धारियोंमें प्रथम थे। वे सर्व संघके स्वामी हो गये और उन्हींके साथ समस्त संघ गुरुवाक्यके अनुसार दक्षिणापथके पुन्नाट देशमें पहुँचा।

अन्य कथाओं और शिलालेखोंके अनुसार भद्रबाहु आचार्य भी अपने शिष्योंके साथ दक्षिणापथको चले गये थे और उनका स्वर्गवास श्रवणबेल्गोलके चन्द्रगिरिपर्वतपर हुआ था। चन्द्रगुप्त उनके साथ ही गये थे और उनका दूसरा नाम विशाखाचार्य नहीं किन्तु प्रभाचन्द्र था। यद्यपि एक विशाखाचार्य नामके आचार्य भी उस संघमें थे, परन्तु वे दूसरे ही थे, चन्द्रगुप्त नहीं। कथाओंका यह विरोध इतिहासज्ञोंके लिए खास तौरसे विचारणीय है।

दूसरे कथाकोशोंमें समन्तभद्र, अकलंकदेव और पात्रकेसरीकी जो कथायें दी हैं वे इसमें नहीं हैं। सबसे पहले ये कथायें प्रभाचन्द्रके कथाकोशमें दिखलाई देती हैं और इनका कुछ अस्पष्ट आभास श्रवणबेल्गोलकी श० सं० १०५० (वि० सं० ११८८) की मल्लिषेण प्रशस्तिमें मिलता है। इससे सन्देह होता है कि कहीं इनकी रचना किंवदन्तियों या प्रचलित प्रवादोंके अनुसार ही बादमें न की गई हो।

इस ग्रन्थकी प्रशस्तिके आठवें श्लोकमें इसे 'आराधनोद्धृत' बतलाया है। इससे मालूम होता है कि 'आराधना' नामक किसी ग्रन्थमें जो उदाहरणरूप कथायें थीं उन्हें इसमें उद्धृत किया गया है। जैसे कि शिवार्यकी भगवती आराधनामें इस तरहके अनेक उदाहरण संकेत रूपमें जगह जगह दिये गये हैं।

डा० ए० एन० उपाध्येका खयाल है कि इस ग्रन्थके कितने एक अंश संभवतः किसी प्राकृत ग्रन्थ परसे संस्कृतमें अनूदित हुए हैं क्यों कि इसमें बहुतसे प्राकृत नाम असावधानीसे प्राकृत ही रह गये हैं जैसे मेदज्ज मुनि। असलमें यह मेतार्यका

---

प्राप्यं भाद्रपदं देशं श्रीमदुज्जयिनीभवम्।
चकाशानशनं धीरः स दिनानि बहून्यलम्॥ ४३
आराधनां समाराध्य विधिना स चतुर्विधाम्।
समाधिमरणं प्राप्य भद्रबाहुर्दिवं ययौ॥ ४४

१ उपाध्यायजीके द्वारा यह ग्रन्थ सम्पादित हो रहा है और शीघ्र ही संघी-ग्रन्थमालामें प्रकाशित होगा। उसकी भूमिका बहुत महत्त्वकी होगी।

  

प्राकृत रूप है। इस तरहके बीसों शब्द इस ग्रन्थमें मिलते हैं। 'भारते वास्ये' (प्रा० भारहे वासे=भारतवर्षे), वाणारसी आदि प्रयोग भी ऐसे ही है। एक ही राजाका नाम विद्युदंष्ट्र और विद्युद्दढ दिया गया है। प्राकृत नाम 'विज्जुदाढ' है। पंपा, विकुर्व्वणा, इत्यादि कितने ही शब्द ऐसे हैं जो संस्कृत ग्रंथोंमें तो दुर्मिल हैं किन्तु प्राकृत ग्रंथोंमें खूब प्रचलित हैं। 'आराधनोद्धृत' का अर्थ आराधना नामक प्राकृत ग्रन्थसे उद्धृत किया हुआ या लिया हुआ भी हो सकता है।

इसके कर्त्ता आचार्य हरिषेण अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार बतलाते हैं—मौनि भट्टारकके शिष्य श्रीहरिषेण, श्रीहरिषेणके भरतसेन और भरतसेनके हरिषेण (ग्रन्थकर्त्ता)। अपने गुरु भरतसेनको उन्होंने छन्द-अलंकार-काव्य-नाटक-शास्त्रोंका ज्ञाता, काव्यका कर्त्ता, व्याकरणज्ञ, तर्कनिपुण और तत्त्वार्थवेदी बतलाया है। कमसे कम 'काव्यस्य कर्त्ता' विशेषण स्पष्ट ही उनके किसी काव्य-ग्रन्थका संकेत करता है।

हरिषेण उसी पुन्नाट संघके आचार्य हैं जिसमें हरिवंशपुराणके कर्ता जिनसेन हुए हैं और जिसकी चर्चा पिछले लेखमें विस्तारसे की जा चुकी है। जिस वर्द्धमानपुरमें हरिवंशकी रचना हुई थी उसीमें यह कथाकोश भी रचा गया है और ऐसा जान पड़ता है कि हरिषेणके दादा गुरुके गुरु मौनि भट्टारक जिनसेनकी उत्तरवर्ती दूसरी तीसरी पीढ़ीमें ही होंगे। यदि बीचकी दो-तीन पीढ़ियोंका पता लग जाय तो लोहार्यके बादसे हरिषेण तककी अविच्छिन्न गुरुपरम्परा तैयार हो सकती है।

हरिषेणने वर्द्धमानपुरके विषयमें लिखा है कि वह बड़ा समृद्ध नगर था, जिनके पास बहुत सोना था ऐसे लोगोंसे आबाद था, वहाँ जैन मन्दिरोंका समूह था और सुन्दर महल बने हुए थे।

कथाकोशकी रचना वर्द्धमानपुरमें उस समय की गई है जब कि वहाँपर विनायक-पाल नामक राजा राज्य करता था और उसका राज्य शक्र या इन्द्रके जैसा विशाल था।

यह विनायकपाल प्रतिहार वंशका राजा जान पड़ता है जिसके साम्राज्यकी राजधानी कन्नौज थी। उस समय प्रतिहारोंके अधिकारमें केवल राजपूतानेका ही अधिकांश भाग नहीं, गुजरात, काठियावाड़, मध्यभारत और उत्तरमें सतलजसे लेकर बिहार तकका प्रदेश था। यह महाराजाधिराज महेन्द्रपालका पुत्र था और अपने भाइयों महीपाल और भोज (द्वितीय) के बाद गद्दीपर बैठा था। कथाकोशकी रचनाके लगभग एक ही वर्ष पहलेका, वि० सं० ९५५ का इसका

एक दान-पत्र भी मिला है[२]।

काठियावाड़के हड्डाला गाँवमें विनायकपालके बड़े भाई महीपालके समयका भी श० सं० ८३६ ( वि० सं० ९७१ ) का एक दानपत्र मिला है जिससे मालूम होता है कि उस समय वर्द्धमानपुर या बढ़वाणमें उसके सामन्त चापवंशी धरणी-वराहका अधिकार था। इसके सिर्फ १७ वर्ष बाद ही बढ़वाणमें कथाकोशकी रचना हुई है, अतएव उस समय भी बढ़वाणमें प्रतिहारोंके किसी सामन्तका अधिकार होनेकी संभावना है । परन्तु जान पड़ता है हरिषेणने मुख्य महाराजाधिराजका ही नाम दिया है, और उसके राज्यको शक्र ( इन्द्र ) के राज्यके समान बतलाया है, उसके सामन्तका नाम देनेकी जरूरत नहीं समझी है। प्रतिहारवंशके महाराजाओंने कबसे कब तक राज्य किया, इसके ठीक ठीक जाननेके पूरे साधन अभी तक उपलब्ध नहीं हुए हैं। विनायकपालके बाद ही प्रतिहार वंश निर्बल होने लगा था, और उसके सामन्त स्वतंत्र बनने लगे थे।

हरिषेणके बाद पुन्नाटसंघके मुनियोंका काठियावाड़में और कब तक अस्तित्व रहा, इसका कोई पता नहीं चलता।

अन्तमें हरिषेणके कथाकोशके प्रारंभका मंगलाचरण और अन्तकी प्रशस्ति देकर हम इस लेखको समाप्त करते हैं:—

श्रियं परां प्राप्तमनन्तबोधं मुनीन्द्रदेवेन्द्रनरेन्द्रवन्द्यम् ।
निरस्तकन्दर्प्पगजेन्द्रदर्प्पं नमाम्यहं वीरजिनं पवित्रम् ॥ १ ॥
विघ्नो न जायते नूनं न क्षुद्रामरलंघनम् ।
न भयं भव्यसत्त्वानां जिनमंगलकारिणाम् ॥ २ ॥
जि ( ज ) नस्य सर्वस्य कृतानुरागं विपश्चितां कर्णरसायनं च ।
समासतः साधुमनोभिरामं परं कथाकोशमहं प्रवक्ष्ये ॥ ३ ॥

* * * *

---

१ इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द, १५ पृ० १४०-४१। दानपत्रमें पहले सं० १८८ पढ़ा गया था और उसे हर्ष संवत् मान लिया था परन्तु म० म० ओझाजीने उसका शुद्ध पाठ सं० ९८८ पढ़ा है। २ देखो ओझाजीका राजपूतानेका इतिहास जिल्द १, पृ० १६३।

यो बोधको भव्यकुमुद्वतीनां निःशेषराद्धान्तवचोमयूखैः ।
पुन्नाटसंघांबरसन्निवासी श्रीमौनिभट्टारकपूर्णचन्द्रः ॥ ३

जैनालयव्रातविराजितान्ते चन्द्रावदातद्युतिसौधजाले ।
कार्तस्वरापूर्णजनाधिवासे श्रीवर्धमानाख्यपुरे वसन्सः ॥ ४

सारागमाहितमतिर्विदुषां प्रपूज्यो नानातपोविधिविधानकरो विनेयः ।
तस्याभवद्गुणनिधिर्जनताभिवंद्यः श्रीशब्दपूर्वपदको हरिषेणसंज्ञः ॥ ५

छन्दोलंकृतिकाव्यनाटकचणः काव्यस्य कर्ता सतो,
वेत्ता व्याकरणस्य तर्कनिपुणस्तत्त्वार्थवेदी परं ।
नानाशास्त्रविचक्षणो बुधगणैः सेव्यो विशुद्धाशयः,
सेनान्तो भरतादिरत्र परमः शिष्यः बभूव क्षितौ ॥ ६

लक्ष्यलक्षणविधानविहीनश्छन्दसापि रहितः प्रमया च ।
तस्य शुभ्रयशसो हि विनेयः संबभूव विनयी हरिषेणः ॥ ७

आराधनोद्धृतः पथ्यो भव्यानां भावितात्मनाम् ।
हरिषेणकृतो भाति कथाकोशो महीतले ॥ ८

हीनाधिकं चारुकथाप्रबन्धं ख्यातं यदस्माभिरतिप्रमुग्धैः ।
मात्सर्यहीनाः कवयो धरायां तच्छोधयन्तु स्फुटमादरेण ॥ ९

भद्रं भूयाज्जिनानां निरुपमयशसां शासनाय प्रकामं,
जैनो धर्मोपि जीयाज्जगति हिततमो देहभाजां समस्तम् ।
राजानोऽवन्तु लोकं सकलमतितरां चारुवातोऽनुकूलः,
सर्वे शाम्यन्तु सत्त्वाः जिनवरवृषभाः सन्तु मोक्षप्रदा नः ॥ १०

नवाष्टनवकेष्वेषु स्थानेषु त्रिषु जायतः ।
विक्रमादित्यकालस्य परिमाणमिदं स्फुटम् ॥ ११

शतेष्वष्टसु विस्पष्टं पंचाशत् त्र्यधिकेषु च ।
शककालस्य सत्यस्य परिमाणमिदं भवेत् ॥ १२

संवत्सरे चतुर्विंशे वर्तमाने खराभिधे ।
विनयादिकपालस्य राज्ये शक्रोपमानके ॥ १३

एवं यथाक्रमोक्तेषु कालराज्येषु सत्सु कौ ।
कथाकोशः कृतोऽस्माभिर्भव्यानां हितकाम्यया ॥ १४

कथाकोशोऽयमीदृक्षो भव्यानां मलनाशनः।
पठतां श्रण्वतां नित्यं व्याख्यातॄणां च सर्वदा ॥ १५
सहस्रैर्द्वादशैर्बद्धो नूनं पंचशतान्वितैः।
जिनधर्मश्रुतोद्युक्तैरस्माभिर्मतिवर्जितैः ॥ १६

संवत् १८६८ का मासोत्तममासे जेठमास शुक्लपक्ष चतुर्थ्यां तिथौ सूर्यवारे श्रीमूलसंघे नन्द्याम्नाये बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे कुन्दकुन्दाचार्यान्वये भट्टारकजी श्रीमहेन्द्रकीर्तिजी तत्पट्टे भट्टारकजी श्रीक्षेमेन्द्रकीर्तिजी तत्पट्टे भट्टारकजी श्रीसुरेन्द्रकीर्तिजी तत्पट्टे भट्टारकशिरोमणी भट्टारकजी श्रीसुखेन्द्रकीर्तिजी तदाम्नाये सवाई जयनगरे श्रीमन्नेमिनाथचैत्यालये गोधाख्यमन्दिरे पंडितोत्तमपंडितजी श्रीसंतोषरामजी तत्सिख्य पंडित वषतरामजी तच्छिष्य हरिवंशदासजी तत्सिख्य कृष्णचन्द्रः तेषां मध्ये वषतरामकृष्णचंद्राभ्यां ज्ञानावरणीकर्मक्षयार्थे बृहदाराधनाकथाकोशाख्यं ग्रन्थ स्वाशयेन लिषितं श्रोतृवक्तृजनानामिदं शास्त्रं मंगलं भवतु।

# आचार्य शुभचन्द्र और उनका समय

आचार्य शुभचन्द्रका 'ज्ञानार्णव' या 'योगप्रदीप' दिगम्बर सम्प्रदायका प्रसिद्ध ग्रन्थ है। परन्तु ये शुभचन्द्र किस संघ या गण गच्छके थे और उनके गुरुका क्या नाम था; इसका अभी तक कोई पता नहीं चला। निदान ग्रन्थकी उपलब्ध प्रतियोंमें तो इसका कोई संकेत नहीं मिलता। शुभचन्द्र नामके और भी कई आचार्य हो गये हैं[1], परन्तु वे सब इनसे भिन्न मालूम होते हैं।

विश्वभूषण भट्टारकके 'भक्तामर-चरित' नामक संस्कृत ग्रन्थकी उत्थानिकामें शुभचन्द्र और भर्तृहरिकी एक लम्बी कथा दी है[2] जिसके अनुसार शुभचन्द्र तथा भर्तृहरि उज्जयिनीके राजा सिन्धुलके पुत्र थे और सिन्धुलके पैदा होनेके पहले उनके पिताने मुंजको एक मूँजके खेतमें पड़ा हुआ पाकर पाल लिया था। एक दिन शुभचन्द्र और भर्तृहरिके असीम बलको देखकर मुंजने उन्हें मरवा डालनेका विचार किया और इसका पता लग जानेपर उन दोनोंको संसारसे विरक्ति हो गई। तब शुभचन्द्रने तो जैनधर्मकी दीक्षा ले ली और भतृहरिने कौल या तांत्रिक मतकी। भतृहरिने बारह वर्षमें जो अनेक सिद्धियाँ प्राप्त कीं उनमें एक ऐसे रसकी सिद्धि भी थी जिसके संयोगसे ताँबा सोना हो जाता था। यह रस उन्होंने अपने भाईको दिया, परन्तु भाई शुभचन्द्रने उसे तुच्छ समझकर फेंक दिया और अपने पैरोंके नीचेकी धूल डालकर एक पूरीकी पूरी शिला सोनेकी बना दी! भतृहरिको अपनी तुच्छताका भान हुआ और अन्तमें उन्होंने भी जिन-दीक्षा ले ली। फिर उन्हें मुनि-मार्गमें दृढ करने और सच्चे योगका ज्ञान करानेके लिए शुभचन्द्रने इस

---

१ एक शुभचन्द्रका जिक्र श्रवणबेल्गोल्के ४३ वें नम्बरके शिलालेखमें है जो गण्डविमुक्त मलधारिदेवके शिष्य थे और जिनका स्वर्गवास वि० सं० ११८० में हुआ था, दूसरे शुभचन्द्र उन देवकीर्तिके शिष्य थे जिनका स्वर्गवास वि० सं० १२२० में हुआ था और जिनका ३९ वें शिलालेखमें वर्णन है।

२ यह कथा रायचन्द्र-शास्त्रमालाद्वारा प्रकाशित 'ज्ञानार्णव'के प्रारम्भमें प्रकाशित हुई है।

योगप्रदीप या ज्ञानार्णवकी रचना की।

आगे इतना और कहा गया है कि मुंजने सिंहलकी आँखें फुड़वा दीं और उनके जो भोज नामका पुत्र हुआ उसको भी मरवा डालनेका प्रयत्न किया।

कथाके उत्तरार्धमें कालिदास, वररुचि, धनंजय और मानतुंगसूरिको भोजका समकालीन बतलाया है और भक्तामरस्तोत्रके प्रभावसे मानतुंगका ४८ बेड़ियाँ तोड़कर बन्दीगृहसे बाहर निकल आनेकी घटनाका भी वर्णन किया है।

यह कथा केवल जैनधर्मका महत्त्व प्रकट करनेके लिए गढ़ी गई है, इतिहासका इसमें सर्वथा अभाव है। भर्तृहरि, शुभचन्द्र और सिन्धुल तथा मुंजको समसामयिक बतलाना दुस्साहस ही है। कहाँ विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके मुंज और सिन्धुल और कहाँ सातवीं आठवीं शताब्दिके भर्तृहरि! इसी तरह कहाँ कालिदास जो विक्रमादित्यकी सभाके रत्न समझे जाते हैं[3], कहाँ महाकवि धनंजय जिनकी नाममालाका एक श्लोक धवला टीकामें वीरसेन-स्वामीने उद्धृत किया है[4], कहाँ नन्दवंशके समयके वररुचि, कहाँ हर्ष-वर्द्धनके समकालीन मानतुंगसूरि और कहाँ विक्रमकी बारहवीं सदीके भोजदेव।

---

१ कथाका यह उत्तरार्ध मेरे भाषापद्यानुवादसहित आदिनाथ-स्तोत्रकी प्रारम्भिक आवृत्ति-योंमें प्रकाशित हुआ है।

२ चीनी यात्री हुएनसांगने जो वि० सं० ६८६ से ७०२ तक भारतवर्षमें रहा था भर्तृहरिके विषयमें लिखा है कि वे इस समय बहुत प्रख्यात पंडित हैं।

३ सर विलियम जौन्स, डा० पिटर्सन, पं० नन्दर्गीकर आदि विद्वान् कालिदासको विक्रमादित्यका समकालीन अर्थात् ई० स० से ५७ वर्ष पहलेका अनुमान करते हैं और कुछ विद्वान् गुप्तकालका—चन्द्रगुप्त द्वितीय या कुमारगुप्त और समुद्रगुप्तका—समकालीन बतलाते हैं। वि० सं० ६९१ के जैन कवि रविकीर्तिने अपनेको कालिदास और भारविकी कोटिका कवि बतलाया है। इसलिए कमसे कम इसके बाद तो कालिदास हो ही नहीं सकते।

४ देखो धवला टीकाकी भूमिका पृ० ६२। धवला टीका श० सं० ७३८ (वि० सं० ८७३) में भोजदेवसे कोई दो शताब्दि पहले समाप्त हुई थी।

५ वररुचिका दूसरा नाम कात्यायन है। ये प्रसिद्ध वैयाकरण हैं। इनका काल ई० स० से ३५० वर्ष पहले अनुमान किया जाता है।

६ भोजदेवका अस्तित्वकाल वि० सं० १०७६ से १०९९ तक है

बल्लाल कविके भोजप्रबन्धके समान इस कथामें भी चाहे जिस पुराने कविको भोजदेवकी सभामें लाकर खड़ा कर दिया गया है। अतएव इस तरहकी कथाओंमें सच्चे इतिहासकी खोज करना ही ग़लत है। हमें इन कथाओंको छोड़कर स्वतंत्र रूपसे ही आचार्य शुभचन्द्रके और उनके ज्ञानार्णवके समयपर विचार करना चाहिए।

ज्ञानार्णवके प्रारम्भमें समन्तभद्र, देवनन्दि, भट्टाकलंक और जिनसेनका स्मरण किया गया है और इनमें सबसे पिछले जिनसेनस्वामी हैं जिन्होंने जयधवला टीकाका शेषभाग वि० सं० ८९४ में समाप्त किया था। इससे निश्चित हो गया कि ज्ञानार्णवकी रचना वि० सं० ८९४ के बाद किसी समय हुई है।

अब यह देखना चाहिए कि वि० ८९४ के कितने बाद हुई। ज्ञानार्णवके 'गुणदोषविचार' नामक प्रकरण (पृ० ७५) में नीचे लिखे तीन श्लोक 'उक्तं च ग्रन्थान्तरे' कहकर उद्धृत किये गये हैं—

ज्ञानहीने क्रिया पुंसि परं नारभते फलम्।
तरोश्छायेव किं लभ्या फलश्रीर्नष्टदृष्टिभिः ॥ १
ज्ञानं पङ्गौ क्रिया चान्धे निःश्रद्धे नार्थकृद्द्वयम्।
ततो ज्ञानं क्रिया श्रद्धा त्रयं तत्पदकारणम् ॥ २
हतं ज्ञानं क्रियाशून्यं हता चाज्ञानिनः क्रिया।
धावन्नप्यन्धको नष्टः पश्यन्नपि च पंगुकः ॥ ३

ये तीनों श्लोक यशस्तिलक चम्पूके छठे आश्वास (पृ० २७१) में ज्योंके त्यों इसी क्रमसे दिये हुए हैं। इनमेंसे पहले दोनों स्वयं यशस्तिलककर्त्ता सोमदेवके हैं और तीसरा यशस्तिलकमें 'उक्तं च' कहकर किसी अन्य ग्रन्थसे उद्धृत किया गया है। अकलंकदेवके राजवार्तिकमें भी यह श्लोक किंचित् पाठ-भेदके साथ 'उक्तं च' रूपसे उद्धृत पाया जाता है और इससे यह श्लोक किसी अन्य प्राचीन ग्रन्थका जान पड़ता है। ज्ञानार्णवके कर्त्ताके लिए ये तीनों ही अन्यकृत थे, इस लिए उन्होंने तीनोंको 'उक्तं च ग्रन्थान्तरे' कहकर उद्धृत कर दिया। यशस्तिलककी रचना वि० सं० १०१६ में हुई है, इस लिए सिद्ध हुआ कि ज्ञानार्णव इसके भी बादका ग्रन्थ है।

ज्ञानार्णव (पृ० १७७) में एक श्लोक पुरुषार्थसिद्ध्युपायका भी ('मिथ्यात्ववेदरागा' आदि) उद्धृत किया गया है, परन्तु उसके कर्त्ता अमृतचन्द्राचार्यका

समय भी अभी तक अनिर्णीत है, इसलिए वह एक तरहसे निरुपयोगी ही है इतना ही कहा जा सकता है कि शुभचन्द्र अमृतचन्द्रके परवर्ती हैं।

## एक प्राचीन प्रति

पाटण ( गुजरात ) के खेतरवसी नामक श्वेताम्बर जैन-भण्डारमें ( नं० १३ ) श्रीशुभचन्द्राकार्यकृत ज्ञानार्णवकी वैशाख सुदी १० शुक्रवार संवत् १२९४ की लिखी हुई एक प्राचीन प्रति है, जिसमें १५×२ साइजके २०७ पत्र हैं। उससे ज्ञानार्णवके समयकी उत्तरसीमा निश्चित हो जाती है। उक्त प्रतिके अन्तमें जो कर्त्ताओंकी लिपि-प्रशास्तियाँ हैं वे अनेक दृष्टियोंसे बड़े महत्वकी हैं, इस लिए उन्हें यहाँ प्रकाशित किया जाता है—

"इति ज्ञानार्णवे योगप्रदीपाधिकारे पंडिताचार्यश्रीशुभचन्द्रविरचिते मोक्षप्रकरणम्।

अस्यां श्रीमन्नृपुर्यां श्रीमदर्हद्देवचरणकमलचंचरीकः सुजनजनहृदयपरमानन्दकन्दलीकन्दः श्रीमाथुरान्वयसमुद्रचन्द्रायमानो भव्यात्मा परमश्रावकः श्रीनेमिचन्द्रो नामाभूत। तस्याखिल-विज्ञानकलाकौशल-शालिनी सती पतिव्रतादिगुणगुणालंकार भूषित शरीरा निजमनोवृत्तिरिवाव्यभिचारिणी स्वर्णानाम धर्मपत्नी संजाता। अथ तयोः समासादितधर्मार्थकामफलयोः स्वकुलकुमुदवनचन्द्रलेखा निजवंश वैजयन्ती सर्वलक्षणालंकृतशरीरा जाहिणि-नाम-पुत्रिका समुत्पन्ना। छ।

ततो गोकर्ण-श्रीचद्रौ सुतौ जातौ मनोरमौ।
गुणरत्नाकरौ भव्यौ रामलक्ष्मणसन्निभौ॥
सा पुत्री नेमिचन्द्रस्य जिनशासनवत्सला।
विवेकविनयोपेता सम्यग्दर्शनलांछिता॥
ज्ञात्वा संसारवैचित्र्यं फल्गुतां च नृजन्मनः।
तपसे निरगाद्गेहात् शान्तचित्ता सुसंयता॥
बान्धवैर्वार्यमाणापि प्रण ( य ) तैः शास्त्रलोचनैः।
मनागपि मनो यस्या न प्रेम्णा कश्मलीकृतं।
गृहीतं मुनिपादांते तया संयतिकाव्रतं।
स्वीकृतं च मनःशुद्धया रत्नत्रयमखंडितम्॥
तया विरक्तयात्यंतं नवे वयसि यौवने।
आरब्धं तत्तपः कर्त्तुं यत्सतां साध्विति स्तुतं॥

यमव्रततपोद्योगैः स्वाध्यायध्यानसंयमैः ।
कायक्लेशाद्यनुष्ठानैर्गृहीतं जन्मनः फलम् ॥
तपोभिर्दुष्करैर्नित्यं बाह्यान्तर्भेदलक्षणैः ।
कषायरिपुभिः सार्धं निःशेषं शोषितं वपुः ॥
विनयाचारसम्पत्या संघः सर्वोप्युपासितः ।
वैयावृत्योद्यमात्शश्वत्कीर्तिर्नीता दिगंतरे ॥
किमियं भारती देवी किमियं शासनदेवता ।
दृष्टपूर्वैरपि प्रायः पौरैरिति वितर्क्यंते ॥
तया कर्मक्षयस्यार्थे ध्यानाध्ययनशालिने ।
तपः श्रुतनिधानाय तत्त्वज्ञाय महात्मने ॥
रागादिरिपुमल्लाय शुभचन्द्राय योगिने ।
लिखाप्य पुस्तकं दत्तमिदं ज्ञानार्णवाभिधम् ॥

संवत् १२८४ वर्षे वैशाखसुदि १० शुक्रे गोमंडले दिगम्बरराजकुल-सहस्र-कीर्ति (र्तें) स्यार्थें पं० केशरिसुतवीसलेन लिखितमिति ।"

भावार्थ—इस नृपुरीमें अरहंत भगवान्के चरण-कमलोंका भ्रमर, सज्जनोंके हृदयको परमानन्द देनेवाला, माथुरसंघरूप समुद्रको उल्लसित करनेवाला, भव्यात्मा श्रीनेमिचन्द्र नामका परम श्रावक हुआ, जिसकी धर्मपत्नीका नाम स्वर्णा था जो कि अखिल विज्ञानकलाओंमें कुशल, सती, पातिव्रत्यादि-गुणोंसे भूषित और अपनी मनोवृत्तिके ही समान अव्यभिचारिणी थीं । धर्म, अर्थ और कामको सेवन करनेवाले इन दोनोंके जाहिणी नामकी पुत्री हुई, जो अपने कुलरूप कुमुदवनकी चन्द्रलेखा, निजवंशकी वैजयन्ती ( ध्वजा ) और सर्वलक्षणोंसे शोभित थी ।

इसके बाद इस दम्पतिके राम और लक्ष्मणके समान गोकर्ण और श्रीचन्द्र नामके दो सुन्दर, गुणी और भव्य पुत्र उत्पन्न हुए ।

फिर नेमिचन्द्रकी वह जिनशासनवत्सला, विवेक-विनयशीला और सम्यग्दर्शनवती पुत्री ( जाहिणी ) संसारकी विचित्रता तथा नरजन्मकी निष्फलताको जानकर तपके लिए घरसे चल दी । वह शान्तचित्त और अतिशय संयत थी । शास्त्रज्ञ बन्धुजनोंके प्रयत्न-पूर्वक रोकनेपर भी उसके मनको प्रेम या मोहने जरा भी मैला न होने दिया ।

आखिर उसने मुनियोंके चरणोंके निकट आर्यिकाके व्रत ले लिये और मनकी

शुद्धिसे अखंडित रत्नत्रयको स्वीकार किया।

उस विरक्ताने नवयौवनकी उम्रमें ऐसा कठिन तप करना आरम्भ किया कि सज्जनोंने उसकी 'साधु साधु' कहकर स्तुति की।

उसने यम, व्रत और तपके उद्योगसे, स्वाध्याय ध्यान और संयमसे तथा कायक्लेशादि अनुष्ठानोंसे अपने जन्मको सफल किया।

उसने निरन्तर बाह्य और अन्तरंग दुष्कर तप तपकर कषाय-रिपुओंके साथ साथ अपने सारे शरीरको भी सुखा डाला।

उसने अपनी विनयाचार-सम्पत्तिसे सारे संघकी उपासना की और वैयावृत्ति करके अपनी कीर्तिको दिगन्तरोंतक पहुँचा दिया।

जिन पौरजनोंने उसे पहले देखा था वे भी इस तरहका वितर्क करने लगे कि न जाने यह साक्षात् भारती (सरस्वती) देवी है या शासनदेवता है।

उस जाहिणी आर्यिकाने कर्मोंके क्षयके लिए यह ज्ञानार्णव नामकी पुस्तक ध्यान-अध्ययनशाली, तप और शास्त्रके निधान, तत्त्वोंके ज्ञाता और रागादि-रिपुओंको पराजित करनेवाले मल्ल जैसे शुभचन्द्र योगीको लिखाकर दी।

वैशाख सुदी १०, शुक्रवार, वि० सं० १२८४ को गोमंडल (गोंडल—काठियावाड़) में दिगम्बर राजकुल (भट्टारक?) सहस्रकीर्तिके लिए पं० केशरीके पुत्र वीसलने लिखी।

ऐसा मालूम होता है कि इस पुस्तकमें लिपि-कर्त्ताओंकी दो प्रशस्तियाँ हैं। पहली प्रशस्तिमें तो लिपिकर्त्ताका नाम और लिपि करनेका समय नहीं दिया है, सिर्फ लिपि करानेवाली जाहिणीका परिचय और जिन्हें प्रति भेंट की गई है उनका नाम दिया है।

हमारी समझमें आर्यिका जाहिणीने जिस लेखकसे उक्त प्रति लिखाई होगी, उसका नाम और समय भी अन्तमें अवश्य दिया होगा; परन्तु दूसरे लेखकने उक्त पहली प्रतिका वह अंश अनावश्यक समझकर छोड़ दिया होगा और अपना नाम और समय अन्तमें लिख दिया होगा। इस दूसरी प्रतिके लेखक पं० केशरीके पुत्र वीसल हैं और उन्होंने गोंडलमें श्रीसहस्रकीर्तिके लिए इसे लिखा था जब कि पहली प्रति नृपुरीमें श्रीशुभचन्द्र योगीके लिए लिखाकर दी गई थी।

जब दूसरी प्रति वि० सं० १२८४ की लिखी हुई है, तब पहली प्रति अवश्य ही उससे काफी पहले लिखी गई होगी। नृपुरी स्थान कहाँ है, ठीक ठीक नहीं कहा जा सकता। संभव है, यह ग्वालियर राज्यका नरवर हो। नरपुर और

  

नृपुर ( स्त्रीलिंग नृपुरी ) एक हो सकते हैं। नरपुरसे नरउर और फिर नरवर रूप सहज ही बन जाते हैं।

गोमंडल और गोंडल एक ही हैं। गोमंडलका ही अपभ्रंशरूप गोंडल है। अभी कुछ समय पहले डा० हँसमुखलाल साँकलियाने गोंडल राज्यके ढांक नामक स्थानकी प्राचीन जैन गुफाओंके विषयमें एक लेख प्रकाशित किया था, जहाँसे कि बहुत-सी दिगम्बर प्रतिमायें प्राप्त हुई हैं। यह स्थान जूनागढ़से ३० मील उत्तर-पश्चिमकी तरफ गोंडल राज्यके अन्तर्गत है। चूँ कि इस समय गोंडल और उसके आसपास दिगम्बर-सम्प्रदायके अनुयायियोंका प्रायः अभाव है, इस-लिए डा० साहबने अनुमान किया था कि उक्त प्रतिमायें उस समयकी होंगी जब दिगम्बर-श्वेताम्बर भेद हुए अधिक समय न बीता था और दोनोंमें आज-कलके समान वैमनस्य न था। उक्त लेख जैनप्रकाश ( भाग ४ अंक १-२ ) में प्रकाशित हुआ है और उसपर सम्पादक महाशयने अपना यह नोट दिया है कि पहले श्वेताम्बर भी निर्वस्त्र या दिगम्बर मूर्तियोंकी पूजा करते थे।

यह बात सही है कि पहले श्वेताम्बर भाई भी निर्वस्त्र मूर्तियोंकी पूजा करते थे, लंगोट आदि चिह्नोंवाली प्रतिमायें प्रतिष्ठित करनेकी पद्धति बहुत पीछे शुरू हुई है और यह भी संभव है कि ढांककी गुफाओंकी मूर्तियाँ मथुराके कंकाली टीलेकी मूर्तियोंके समान बहुत प्राचीन कालकी हों; परन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि इस समय गोंडलराज्यमें दिगम्बर-सम्प्रदायके अनुयायी नहीं है, इसलिए पहले भी न रहे होंगे। ज्ञानार्णवकी वीसलकी लिखी हुई उक्त प्रतिसे मालूम होता है कि विक्रमकी तेरहवीं शताब्दिमें गोंडलमें दिगम्बर-सम्प्रदाय था और उसके सहस्रकीर्ति नामक साधुके लिए वह लिखी गई थी। सहस्रकीर्ति दिगम्बर सम्प्रदायके भट्टारक थे, और इसलिए वहाँ उनके अनुयायी भी काफी रहे होंगे।

काठियावाड़के ही वर्द्धमानपुरमें जो इस समय बढ़वाणके नामसे प्रसिद्ध है आचार्य जिनसेनने अपना हरिवंशपुराण श० सं० ७०५ में और हरिषेणने अपना कथाकोश श० सं० ८५३ में समाप्त किया था। अतएव काठियावाड़में दिगम्बरसम्प्रदाय काफी प्राचीन कालसे रहा है।

पहली प्रशस्तिमें एक विलक्षण बात यह है कि आर्यिका जाहिणीने वह प्रति ध्यानाध्ययनशाली, तपःश्रुतनिधान, तत्त्वज्ञ, रागादिरिपुमल्ल और योगी शुभचन्द्रको भेंट की है और ज्ञानार्णव या योगप्रदीपके कर्त्ता भी शुभचन्द्राचार्य ही माने जाते

हैं। उक्त विशेषण भी उनके लिए सर्वथा उपयुक्त मालूम होते हैं। ऐसी हालतमें प्रश्न होता है कि क्या जाहिणीने स्वयं ग्रन्थकर्त्ताको ही उनका ग्रन्थ लिखकर भेंट किया गया होगा? असंभव न होनेपर भी यह बात कुछ विचित्र-सी जरूर मालूम होती है। यदि ऐसा होता तो प्रशस्तिमें आर्यिकाकी ओरसे इस बातका भी संकेत किया जाता कि शुभचन्द्र योगीको उन्हींकी रचना लिखकर भेंट की जाती है। इसलिए यही अनुमान करना पड़ता है कि ग्रन्थकर्ताके अतिरिक्त उन्हींके नामके कोई दूसरे शुभचन्द्र योगी थे जिन्हें इस प्रतिका दान किया गया है। अक्सर आचार्य-परम्पराओंमें जो नाम एक आचार्यका होता था वही उसके प्रशिष्यका भी मिलता है, जिस तरह धर्मपरीक्षाके कर्त्ता अमितगतिके परदादा गुरुका भी नाम अमितगति था। बहुत संभव है कि जिन शुभचन्द्र योगीको उक्त प्रति दान की गई है, ग्रन्थकर्त्ता उनके ही प्रगुरु (दादा गुरु) या प्रगुरुके भी गुरु हों। इसके सिवाय शुभचन्द्र नाम कुछ ऐसा लोकप्रिय रहा है कि इस नामके बीसों आचार्य हो गये हैं।

पाटणकी उक्त प्रति वि॰ सं॰ १२८४ की लिखी हुई है और आर्यिका जाहिणीवाली प्रति यदि उससे अधिक नहीं पचीस-तीस वर्ष पहलेकी भी समझ ली जाय और ग्रन्थ उस प्रतिसे केवल तीस चालीस वर्ष पहले ही रचा गया हो, तो विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके अन्तिम पादसे भी पहले ज्ञानार्णवकी रचनाका समय जा पहुँचता है।

## योगशास्त्र और ज्ञानार्णव

प्रसिद्ध श्वेताम्बराचार्य हेमचन्द्रके योगशास्त्र और ज्ञानार्णवमें बहुत अधिक समानता है। योगशास्त्रके पाँचवें प्रकाशसे लेकर ग्यारहवें प्रकाश तकका प्राणायाम और ध्यानवाला भाग ज्ञानार्णवके उन्तीसवेंसे लेकर ब्यालीसवें तकके सर्गोंकी एक तरहसे नकल ही मालूम होता है। छन्द-परिवर्तनके कारण जो थोड़े बहुत शब्द बदलने पड़े हैं उनके सिवाय सम्पूर्ण विषय दोनों ग्रन्थोंमें प्रायः एक-सा है। इसी तरह चौथे प्रकाशमें कषायजयका उपाय इन्द्रियजय, इन्द्रियजयका उपाय मनः शुद्धि, उसका उपाय रागद्वेषका जय, उसका उपाय समत्व और समत्वकी प्राप्ति ही ध्यानकी मुख्य योग्यता है, ऐसा जो कोटि-क्रम दिया है वह भी

१ पहली प्रति नरवर (मालवा) में लिखी गई थी और दूसरी गोंडल (काठियावाड़) में। मालवेसे गोंडल उस समयकी दृष्टिसे काफी दूर है।

ज्ञानार्णवके २१ से २७ तकके सर्गोंमें शब्दशः और अर्थशः एक-जैसा है। अनित्यादि भावनाओंका और अहिंसादि महाव्रतोंका वर्णन भी कमसे कम शैलीकी दृष्टिसे समान है। शब्द-साम्य भी जगह जगह दिखाई देता है। कुछ नमूने देखिए—

किम्पाकफलसंभोगसन्निभं तद्धि मैथुनम्।
आपातमात्ररम्यं स्याद्विपाकेऽत्यन्तभीतिदम्।

—ज्ञानार्णव पृ० १३४

रम्यमापातमात्रे यत्परिणामेऽतिदारुणम्।
किम्पाकफल-संकाशं तत्कः सेवेत मैथुनम्॥ ७८॥

—योगशास्त्र द्वि० प्र०

विरज्य कामभोगेषु विमुच्य वपुषि स्पृहाम्।
यस्य चित्तं स्थिरीभूतं स हि ध्याता प्रशस्यते॥ ३
स्वर्णाचल इवाकम्पा ज्योतिः पथ इवामलाः।
समीर इव निःसङ्गा निर्ममत्वं समाश्रिताः॥ १५

—ज्ञानार्णव पृ० ८४-८६

विरतः कामभोगेभ्यः स्वशरीरेऽपि निःस्पृहः।
संवेगह्रदनिर्मग्नः सर्वत्र समताश्रयन्॥ ५
सुमेरुरिव निष्कम्पः शशीवानन्ददायकः।
समीर इव निस्संगः सुधीर्ध्याता प्रशस्यते॥ १६

योगशास्त्र सप्तम् प्र०

आचार्य हेमचन्द्रका स्वर्गवास वि० सं० १२२९ में हुआ है। विविध विषयोंपर उन्होंने सैकड़ों ग्रन्थोंकी रचना की है। योगशास्त्र महाराजा कुमारपालके कहनेसे रचा गया था और उनका कुमारपालसे अधिक निकटका परिचय वि० सं० १२०७ के बाद हुआ था। अतएव योगशास्त्र वि० सं० १२०७ से लेकर १२२९ तकके बीचके किसी समयमें रचा गया है।

यह तो निश्चित है कि शुभचन्द्र और हेमचन्द्र दोमेंसे किसी एकके सामने दूसरेका ग्रन्थ मौजूद था। परन्तु जबतक शुभचन्द्रका ठीक समय निश्चित् नहीं हो जाता, तब तक ज़ोर देकर यह नहीं कहा जा सकता कि किसने किसका अनुकरण और अनुवाद किया है।

'उक्तं च' श्लोकोंकी खोज करते हुए हमें मुद्रित ज्ञानार्णवके २८६ पृ०

( सर्ग २९ ) में नीचे लिखे दो श्लोक इस प्रकार मिले—

उक्तं च श्लोकद्वयं—

समाकृष्य यदा प्राणधारणं स तु पूरकः ।
नाभिमध्ये स्थिरीकृत्य रोधनं स तु कुंभकः ॥
यत्कोष्ठादतियत्नेन नासा ब्रह्मपुरातनैः ।
बहिःप्रक्षेपणं वायोः स रेचक इति स्मृतः ॥

और यही श्लोक हेमचन्द्रके योगशास्त्रके पाँचवें प्रकाशमें नं० ६ और ७ पर मौजूद हैं। सिर्फ इतना अन्तर है कि योगशास्त्रमें 'नाभिमध्ये' की जगह 'नाभिपद्मे' और 'पुरातनैः' की जगह 'पुराननैः' पाठ है।

इससे यह अनुमान होता है कि ज्ञानार्णव योगशास्त्रके बादकी रचना है और उसके कर्त्ताने इन श्लोकोंको योगशास्त्र परसे ही उठाया है। परन्तु हमें इस विषयमें मुद्रित प्रतिपर विश्वास न हुआ और हमने ज्ञानार्णवकी हस्तलिखित प्रतियोंकी खोज की।

बम्बईके तेरहपन्थी जैनमन्दिरके भण्डारमें ज्ञानार्णवकी एक १७×७ साईजकी हस्तलिखित प्राचीन प्रति है, जिसके प्रारम्भके ३४ पत्र ( स्त्रीस्वरूपप्रतिपादक प्रकरणके ४६ वें पद्य तक ) तो संस्कृत टीकासहित हैं और आगेके पत्र बिना टीकाके हैं। परन्तु उनके नीचे टीकाके लिए जगह छोड़ी हुई है। टीकाकर्त्ता कौन हैं, सो मालूम नहीं होता। वे मंगलाचरण आदि कुछ न करके इस तरह टीका शुरू कर देते हैं—

ओं नमः सिद्धेभ्यः। अहं श्रीशुभचन्द्राचार्यः परमात्मानमव्ययं नौमि नमामि किं भूतं परमात्मानं अजं जन्मरहितं पुनः किं भूतं परमात्मानं अव्ययं विनाशरहितं पुनः किं भूतं परमात्मानं निष्ठितार्थं निष्पन्नार्थं पुनः किं भूतं परमात्मानं ज्ञानलक्ष्मीघनाश्लेषप्रभवानन्दनन्दितं ज्ञानमेव लक्ष्मीस्तस्या योऽसौ घनाश्लेषं निविडाश्लेषस्तस्मात् प्रभव उत्पन्नो योऽसौ आनन्दस्तेन नन्दितम्। "

इस प्रतिके शुरूके पत्रोंके ऊपरका हिस्सा कुछ जल-सा गया है और कहीं कहींके कुछ अंश झड़ गये हैं। प्रारंभके पत्रकी पीठपर कागज चिपकाकर बड़ी सावधानीसे मरम्मत की गई है। पूरी प्रति एक ही लेखककी लिखी हुई मालूम होती है। यद्यपि ग्रन्थान्तमें लिपिकर्त्ताका नाम तिथि, संवत् आदि कुछ भी नहीं है, फिर भी हमारे अनुमानसे वह डेढ़-दो सौ वर्षसे इधरकी लिखी हुई नहीं है।

इस प्रतिमें हमने देखा कि प्राणायाम-सम्बन्धी वे दो 'उक्तं च' पद्य हैं ही नहीं, जो छपी हुई प्रतिमें दिये हैं और जो आचार्य हेमचन्द्रके योगशास्त्रके हैं। तब ये छपी प्रतिमें कहाँसे आये ?

स्व० पं० पन्नालालजी वाकलीवालने पं० जयचन्द्रजीकी भाषा वचनिकाको ही खड़ी बालीमें परिवर्तित करके ज्ञानार्णव छपाया था। इसलिए हमने पं० जयचन्द्रजीकी वचनिकावाली प्रति भी तेरहपन्थी मन्दिरके भंडारसे निकलवाकर देखी। मालूम हुआ कि उन्होंने इन श्लोकोंको उद्धृत करते हुए लिखा है—"इहाँ उक्तं च दोय श्लोक हैं—"

पं० जयचन्द्रजीने अपनी उक्त वचनिका माघ सुदी पंचमी भृगुवार संवत् १८०८ को समाप्त की थी। या तो इन श्लोकोंको प्रकरणोपयोगी समझ कर स्वयं पं० जयचन्द्रजीने ही योगशास्त्र परसे 'उक्तं च' रूपमें उठा लिया होगा या फिर उनके पास जो मूल प्रति रही होगी उसमें ही किसीने उद्धृत कर दिया होगा। परन्तु मूलकी सभी प्रतियोंमें ये श्लोक न होंगे। निदान दो सौ वर्षसे पुरानी प्रतियोंमें तो नहीं ही होंगे। पाठकोंको चाहिए कि वे प्राचीन प्रतियोंको इसके लिए देखें।

लिपिकर्त्ताओंकी कृपासे 'उक्तं च' पद्योंके विषयमें इस तरहकी गड़बड़ अक्सर हुआ करती है और यह गड़बड़ समय-निर्णय करते समय बड़ी झंझटें खड़ी कर दिया करती है।

ज्ञानार्णवकी छपी हुई प्रतिको ही देखिए। इसके पृष्ठ ४३१ (प्रकरण ४२) के 'शुचिगुणयोगाद्' आदि पद्यको 'उक्तं च' नहीं लिखा है परन्तु तेरहपन्थी मंदिरकी उक्त संस्कृतटीकावाली प्रतिमें यह 'उक्तं च' है। पं० जयचंद्रजीकी वचनिकामें भी इसे 'उक्तं च आर्या' करके लिखा है, परन्तु छपानेवालोंने 'उक्तं च' छोड़ दिया है! इसी तरह अड़तीसवें प्रकरणमें संस्कृतटीकावाली प्रतिमें और वचनिकामें भी 'शंखेन्दुकुन्दधवला ध्यानाद्देवास्त्रयो विधानेन' आदि

१ पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारने भी एक श्लोकके सम्बन्धमें लिखा था कि वह 'ज्ञानार्णव' का नहीं है किन्तु 'इष्टोपदेश' से या किसी पुराने ग्रन्थसे उद्धृत किया गया है, जब कि ज्ञानार्णवकी छपी प्रतिमें 'उक्तं च' न लिखकर उसे मूलका बना दिया गया है—देखो जैनहितैषी भाग, १५, पृ० १९७–९८ में 'ज्ञानार्णवके एक पद्यकी जाँच।'

पद्य 'उक्तं च' करके दिया है परन्तु छपी हुई प्रतिमें यह मूलमें ही शामिल कर लिया गया है।

'ध्येयं स्याद्वीतरागस्य' आदि पद्य छपी प्रतिके ४०७ पृष्ठमें 'उक्तं च' है परन्तु पूर्वोक्त सटीक प्रतिमें इसे 'उक्तं च' न लिखकर इसके आगेके 'वीतरागो भवेद्योगी' पद्यको 'उक्तं च' लिखा है और छपीमें तथा वचनिकामें भी, दोनोंको ही 'उक्तं च'।

'उक्तं च' पद्योंके सम्बन्धमें छपी और सटीक तथा वचनिकावाली प्रतियोंमें इसी तरह और भी कई जगह फ़र्क है, जो स्थानाभावसे नहीं बतलाया जा सका। अभिप्राय यह है कि ज्ञानार्णवकी छपी प्रतिमें हेमचन्द्रके योगशास्त्रके उक्त दो पद्योंके रहनेसे यह सिद्ध नहीं होता कि शुभचन्द्राचार्यने स्वयं ही उन्हें उद्धृत किया है और इस कारण वे हेमचन्द्रके पीछेके हैं। इसके लिए कुछ और पुष्ट प्रमाण चाहिए।

पाटणके भंडारकी उक्त प्राचीन प्रति तो बहुत कुछ इसी ओर संकेत करती है कि ज्ञानार्णव योगशास्त्रसे पीछेका नहीं है।

नोट—अबसे कोई चौंतीस वर्ष पहले (जुलाई सन १९०७ में) मैंने ज्ञानार्णवकी भूमिकामें 'शुभचन्द्राचार्यका समय-निर्णय' लिखा था और विश्वभूषण भट्टारकके 'भक्तामरचरित'को प्रमाणभूत मानकर धाराधीशभोज, कालिदास, वररुचि, धनंजय, मानतुंग, भर्तृहरि आदि भिन्न भिन्न समयवर्त्ती विद्वानोंको समकालीन बतलानेका प्रयत्न किया था। परन्तु जब पिछले भट्टारकोंद्वारा निर्मित अधिकांश कथा-साहित्यकी ऐतिहासिकतापर सन्देह होने लगा, तब उक्त भूमिका लिखनेके कोई आठ नौ वर्ष बाद दिगम्बर जैनके विशेषाङ्क (श्रावण संवत् १९७३) में 'शुभचन्द्राचार्य' शीर्षक लेख लिखकर मैंने पूर्वोक्त बातोंका प्रतिवाद कर दिया, परन्तु ज्ञानार्णवकी उक्त भूमिका अब भी ज्योंकी त्यों पाठकोंके हाथोंमें जाती है। मुझे दुःख है कि प्रकाशकोंसे निवेदन कर देने पर भी वह निकाली नहीं गई और इस तीसरी आवृत्तिमें भी बदस्तूर कायम है। विद्वान् पाठकोंसे निवेदन है कि 'भक्तामरचरित' की कथाका खयाल न करके ही वे श्रीशुभचन्द्राचार्यका ठीक समय निर्णय करनेका प्रयत्न करें।

---

# आचार्य अनन्तकीर्ति

आचार्य अनन्तकीर्ति बहुत बड़े यशस्वी तार्किक हो गये हैं। धर्मज्ञसिद्धि या सर्वज्ञसिद्धिके अन्तमें उन्होंने लिखा है—

समस्तभुवनव्यापियशसानन्तकीर्तिना।
कृतेयमुज्ज्वला सिद्धिर्धर्मज्ञस्य निरर्गला॥

उनके बनाये हुए सर्वज्ञसिद्धि और बृहत्सर्वज्ञसिद्धि नामके दो ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं, परन्तु उनमें कोई प्रशस्ति आदि नहीं है जिससे उनकी गुरुपरम्परा आदिका कुछ पता लग सके। वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथचरितमें उनका स्मरण इस प्रकार किया है—

आत्मनैवाद्वितीयेन जीवसिद्धिं निबध्नता।
अनन्तकीर्तिना मुक्तिरात्रिमार्गेव लक्ष्यते॥ २४

'जीवसिद्धिं निबध्नता' पदसे ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने जीवसिद्धि ग्रन्थपर कोई निबन्ध या टीका लिखी थी, और यह उसी 'जीवसिद्धि' नामक ग्रन्थकी टीका होगी, जिसका कि उल्लेख आचार्य जिनसेनने अपने हरिवंशपुराणमें इस प्रकार किया है—

जीवसिद्धिविधायीह कृतयुक्त्यनुशासनम्।
वचः समन्तभद्रस्य वीरस्येव विजृम्भते॥

वादिराजने आचार्य जिनसेनके बाद अनन्तकीर्तिका स्मरण किया है और ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने पूर्व कवियोंका स्मरण प्रायः समयक्रमसे किया है। इससे अनन्तकीर्तिका समय जिनसेनके बाद और वादिराजसूरिसे पहले अर्थात् वि० सं० ८४० और १०८२ के बीच मानना चाहिए।

न्यायाचार्य पं० महेन्द्रकुमारजीने लिखा है कि सिद्धिविनिश्चय टीकामें आचार्य अनन्तवीर्यने भी एक अनन्तकीर्तिका उल्लेख किया है और वे बहुत करके यही होंगे। इनके बृहत्सर्वज्ञसिद्धि ग्रन्थका न्यायकुमुदचन्द्रपर प्रभाव पड़ा है, अतएव ये प्रभाचन्द्रसे पहलेके होना चाहिए और प्रभाचन्द्रने न्यायकुमुदकी रचना परमार राजा जयसिंहदेवके राज्यमें वि० सं० ११११२ के लगभग की है।

---

# पद्मप्रभ मलधारिदेव

भगवान् कुन्दकुन्दके 'नियमसार' की 'तात्पर्यवृत्ति' नामक टीकाके कर्त्ता पद्मप्रभ मलधारिदेव हैं जो अपनेको सुकविजनपयोजमित्र, पंचेन्द्रियप्रसरवर्जित, और गात्रमात्रपरिग्रह लिखते हैं। 'मलधारि' विशेषण दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदायके अनेक मुनियोंके नामके साथ जुड़ा हुआ पाया जाता है[1]। हमारी समझमें यह शरीरकी स्वच्छता आदिकी ओरसे सर्वथा लापरवाह होनेको सूचित करता है।

पद्मप्रभने अपनी कोई गुरुपरम्परा या संघ गण गच्छ आदिकी सूचना नहीं दी और न ग्रन्थ रचनेका कोई समय ही दिया है। फिर भी हम उन्हें विक्रमकी बारहवीं सदीका अन्त और तेरहवीं सदीके प्रारंभका ग्रन्थकर्ता मानते हैं और इस विषयमें हमें उनके अन्य ग्रन्थोंसे लिये हुए उद्धरण और उल्लेख सहायता देते हैं।

१—मुद्रित तात्पर्यवृत्तिके पृ० ५३–७३ और ९९ में 'तथा चोक्तं गुणभद्रस्वामिभिः' कहकर गुणभद्राचार्यके ग्रन्थोंके उद्धरण दिये गये हैं और गुणभद्र स्वामिने अपना उत्तरपुराण श० सं० ८२० (वि० सं० ९५५) में समाप्त किया था।

२—पृ० ८३ में 'उक्तं च सोमदेवपण्डितदेवैः' लिखकर यशस्तिलकका एक पद्य उद्धृत किया है जो श० सं० ८८१ (वि० सं० १०१६) में समाप्त हुआ था।

३—पृ० ६० में 'तथाचोक्तं वादिराजदेवैः' लिखकर वादिराजका एक पद्य दिया है और वादिराजका 'पार्श्वनाथचरित' श० सं० ९४७ (वि० सं० १०८२) में समाप्त हुआ था।

---

१ जैसे मलधारि गण्डविमुक्तदेव, मलधारि माधवचन्द्र, मलधारि बालचन्द्र, मलधारि मल्लिषेण आदि दिगम्बर और मलधारि हेमचन्द्र, अभयदेव, जिनभद्र आदि श्वेताम्बर।

४—पृ० ६१ में चन्द्रकीर्ति मुनिके मनकी वन्दना की गई है[1] और पृ० १४२ में उन्हींके श्रुतबिन्दु नामक ग्रंथका 'तथा चोक्तं श्रुतबिन्दौ' कहकर एक पद्य उद्धृत किया है। श्रवणबेल्गोलकी मल्लिषेण-प्रशस्ति (शिलालेख नं० ५४) में इन्हीं चन्द्रकीर्ति मुनिका स्मरण किया गया है और उन्हें श्रुतबिन्दुका कर्त्ता भी बतलाया है[2]।

यह शिलालेख फागुन वदी ३ श० सं० १०५० (वि० सं० ११८५) का लिखा हुआ है जिस दिन मल्लिषेणमुनिने आराधनापूर्वक शरीर त्याग किया था। इसमें गोतम गणधरसे लेकर उस समय तकके बीसों आचार्यों और ग्रंथकर्ताओंकी प्रशस्तियाँ लिखी हैं। दुर्भाग्यसे यद्यपि आचार्योंका पूर्वापरसम्बन्ध और क्रमागत गुरु-शिष्यसम्बन्ध नहीं बतलाया है फिर भी लेख बड़े महत्त्वका है और उससे हमें अनेक आचार्योंके विषयमें काफी सूचनायें मिलती हैं। इसमें श्रुतबिन्दुके कर्ता चन्द्रकीर्तिके बाद कर्मप्रकृति भट्टारक, श्रीपालदेव, उनके शिष्य मतिसागर, प्रशिष्य वादिराजसूरि (पार्श्वचरितके कर्त्ता), हेमसेन, दयापाल (वादिराजके गुरुभाई), श्रीविजय, कमलभद्र, दयापाल, शान्तिदेव, गुणसेन, अजितसेन और उनके शिष्य मल्लिषेणका उल्लेख है जिनकी स्मृतिमें उक्त लेख उत्कीर्ण किया गया है। माना कि ये सब नाम समयक्रमसे नहीं दिये गये हैं, इनमेंके बहुतसे विद्वान् शायद समकालीन भी हों, फिर भी चन्द्रकीर्तिको मल्लिषेणकी मृत्युसे पचीस वर्ष पहले, अर्थात् वि० सं० ११६० के लगभगका मानना हमारी समझमें कुछ अयुक्त न होगा। अतएव पद्मप्रभदेवने वि० स० ११६० के बाद अपने टीका-ग्रन्थकी रचना की होगी।

---

१ सकलकरणग्रामालम्बाद्विमुक्तमनाकुलं
स्वहितनिरतं शुद्धं निर्वाणकरणकारणम्।
शमयममावालं मैत्रीदयादममन्दिरं
निरुपममिदं वन्द्यं श्रीचन्द्रकीर्तिमुनेर्मनः॥

२ विश्वं यश्श्रुतबिन्दुनावरुरुधे भावं कुशाग्रीयया,
बुध्येवाति महीयसा प्रवचसा बद्धं गणाधीश्वरैः,
शिष्यान्प्रत्यनुकम्पय।कृशमतीनैदं युगीनात्सुगी-
स्तं वाचार्चतचन्द्रकीर्तिगणिनं चन्द्राभकीर्तिं बुधाः॥ ३२

नियमसारकी तात्पर्यवृत्तिके प्रारंभमें[1] और पाँचवें अध्यायके अन्तमें[2] वीरनन्दि मुनिकी बन्दना की गई है और इस रूपमें की गई है, जैसे वे उनके गुरु हों।

मद्रास प्रान्तके पटशिवपुरम् ग्राममें एक स्तंभपर पश्चिमी चालुक्य राजा त्रिभुवनमल्ल सोमेश्वर देवके समयका श० स० ११०७का एक लेख (नं० २८) है जब कि उसके माण्डलिक त्रिभुवनमल्ल भोगदेव चोल हेजिरा नगरपर राज्य कर रहे थे। उसमें लिखा है कि जब यह जैन-मन्दिर बनवाया गया तब श्री पद्मप्रभ मलधारिदेव और उनके गुरु वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्ती विद्यमान् थे[3]।

इससे यह निश्चय हो जाता है कि उक्त लेखमें जिनका जिक्र है वे पद्मप्रभ-मलधारि यही हैं और उनके गुरु भी वही वीरनन्दि हैं जिनकी तात्पर्यवृत्तिमें बन्दना की गई है। अर्थात् श० सं० ११०७ या वि० सं० १२४२ में पद्मप्रभ और उनके गुरु वीरनन्दि विद्यमान् थे।

पद्मनन्दि-पंचविंशतिकाके कर्त्ता पद्मनन्दि नामके आचार्य भी अपने गुरुका नाम वीरनन्दि बतलाते हैं। क्या आश्चर्य जो वे यही वीरनन्दि हों और इस तरह पद्मप्रभ और वीरनन्दि एक ही गुरुके शिष्य या गुरु हों। पद्मनन्दि पंचविंशतिकाका ही एक प्रकरण 'एकत्व-सप्तति' है जो पृथक् ग्रन्थरूपमें भी मिलता है। इस 'एकत्व-सप्तति' के अनेक पद्य नियमसार टीकामें उद्धृत किये गये हैं[4]। इससे भी उक्त अनुमानको पुष्टि मिलती है।

वीरनन्दि नामके अनेक आचार्य हुए है। एक वीरनन्दि आचारसारके कर्त्ता हैं जिन्होंने अपने इस आचारसारपर स्वोपज्ञ कनड़ी टीका श० १०७६ ( वि०

---

१ तद्विद्याढ्यं वीरनन्दिव्रतीन्द्रम्।

२ निर्यापकाचार्यनिरुक्तियुक्तामुक्तिं सदाकर्ण्य च यस्य चित्तम्।
समस्तचारित्रनिकेतनं स्यात् तस्मै नमः संयमधारिणेऽस्मै ॥
यस्य प्रतिक्रमणमेव सदा मुमुक्षोर्नास्त्यप्रतिक्रमणमप्यणुमात्रमुच्चैः।
तस्मै नमः सकलसंयमभूषणाय श्रीवीरनन्दिमुनिनामधराय नित्यम् ॥

३ देखो ब्रह्मचारी श्रीशीतलप्रसादद्वारा सम्पादित 'मद्रास मैसूर प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक।' और एपिग्राफिआ इंडिका सन् १९१९–१७।

४ देखो नियमसारकी तात्पर्यवृत्ति पृ० ४२, ४६।

सं० १२११ ) में समाप्त की थी[1] और जो उन मेघचन्द्र त्रैविद्यदेवके शिष्य थे जिनका स्वर्गवास वि० ११७२ में हुआ था। यद्यपि इनका समय लगभग समीपका ही है, फिर भी निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि दोनों एक ही हैं जब तक कि पद्मनन्दिके गुरु वीरनन्दिके गुरु कौन थे, इसका पता न लग जाय।

इस तरह पद्मप्रभ मलधारिदेवको विक्रमकी तेरहवीं सदीके प्रारंभका विद्वान् मानना चाहिए।

पद्मप्रभदेवने अमृतचन्द्रसूरिके अनेक पद्योंको इस टीकामें उद्धृत किया है[2], इतना ही नहीं उनकी टीकापर अमृतचन्द्रकी टीकाओंका खूब प्रभाव भी है। जिस तरह अमृतचन्द्र अपनी टीकाओंमें जगह जगह मूलका अभिप्राय व्यक्त करनेके बाद उपसंहार रूपमें अपनी ओरसे कलशरूपमें नये पद्य बनाकर उपस्थित करते हैं ठीक उसी तरह पद्मप्रभदेव भी। इससे अमृतचन्द्र उनसे पहलेके हैं।

पद्मप्रभदेवने पृष्ठ ७२ में एक पद्य 'उक्तं च' रूपमें शुभचन्द्राचार्यके ज्ञानार्णवका उद्धृत किया है[3] और चूँकि ज्ञानार्णवमें अमृतचन्द्रके पुरुषार्थसिद्ध्युपायका एक श्लोक 'उक्तं च' रूपमें उद्धृत है, अतएव शुभचन्द्र पद्मप्रभसे पहलेके और अमृतचन्द्र शुभचन्द्रसे भी पहलेके हैं।

पद्मप्रभदेवका पार्श्वनाथ-स्तोत्र या लक्ष्मीस्तोत्र नामका एक छोटा-सा स्तोत्र भी मिलता है जो माणिकचन्द्रजैन-ग्रन्थमालाके सिद्धान्तसारादिसंग्रहमें प्रकाशित हो चुका है। संभव है, उसके कर्त्ता यही पद्मप्रभ मलधारिदेव हों।

---

१ स्वस्तिश्रीमन्मेघचन्द्रत्रैविद्यदेवर श्रीपादप्रसादासादितात्मप्रभावसमस्तविद्याप्रभावसकलदिग्वर्तिकीर्ति श्रीमद्वीरनन्दिसैद्धान्तिकचक्रवर्तिगलु शक वर्ष १०७६ श्रीमुखनामसंवत्सरे ज्येष्ठशुक्ल १ सोमवारदंदु तावु माडिदाचारसारक्के कर्णाटवृत्तिय माडिदपर।

२—देखो पृ० ७, १९, २२, ३४, ३७, ४०, ४४, ६६, ६८, ७५, ७८, ८१, ८५, ९०, १२०, १२९, १३७, १३९, १५२।

३—देखो पृ० ७२—तथा चोक्तं—

निष्क्रियं करणातीतं ध्यानध्येयविवर्जितम्।
अन्तर्मुखं च यद्ध्यानं तच्छुक्लं योगिनं विदुः ॥—ज्ञानार्णव पृ० ४३१

# आचार्य अमृतचन्द्र

आध्यात्मिक विद्वानोंमें भगवत्कुन्दकुन्दके बाद यदि किसीका नाम लिया जा सकता है तो वे आचार्य अमृतचन्द्र हैं। दुःखकी बात है कि इतने महान् आचार्यके विषयमें इसके सिवाय हम कुछ भी नहीं जानते कि उनके बनाये हुए अमुक अमुक ग्रन्थ हैं। उनकी गुरु-शिष्यपरम्परासे और समयादिसे हम सर्वथा अनभिज्ञ हैं। अपने दो ग्रन्थोंके अन्तमें वे कहते हैं कि तरह तरहके वर्णोंसे पद बन गये, पदोंसे वाक्य बन गये और वाक्योंसे यह पवित्र शास्त्र बन गया। मैंने कुछ भी नहीं किया[1]। अन्य ग्रन्थोंमें भी उन्होंने अपना यही निर्लिप्त भाव प्रकट किया है। इससे अधिक परिचय देनेकी उन्होंने आवश्यकता ही नहीं समझी।

उनके बनाये हुए पाँच ग्रन्थ उपलब्ध हैं और वे पाँचों ही संस्कृतमें हैं— १ पुरुषार्थसिद्ध्युपाय, २ तत्त्वार्थसार, ३ समयसार-टीका, ४ प्रवचनसार टीका और ५ पंचास्तिकाय-टीका। पहला श्रावकाचार है जो उपलब्ध तमाम श्रावकाचारोंसे निराला और अपने ढँगका अद्वितीय है। दूसरा उमास्वातिके तत्त्वार्थसूत्रका अतिशय स्पष्ट, सुसम्बद्ध और कुछ पल्लवित पद्यानुवाद है। शेष तीन भगवत्कुन्दकुन्दके प्रसिद्ध प्राकृत ग्रन्थोंकी संस्कृत टीकायें हैं जिनकी रचनाशैली बहुत ही प्रौढ़ और मर्मस्पर्शिनी है।

पं० आशाधरने अपने अनगारधर्मामृतकी भव्यकुमुदचन्द्रिकाटीकामें अमृतचन्द्रको दो स्थानोंमें 'ठक्कुर' नामसे अभिहित किया है—

१ एतदनुसारेणैव ठक्कुरोपीदमपाठीत्—लोके शास्त्राभासे समयाभासे च देवताभासे आदि।—पृ० १६०

२ एतच्च विस्तरेण ठक्कुरामृतचन्द्रसूरिविरचितसमयसारटीकायां द्रष्टव्यम्। —पृ० ५८८

---

१ वर्णैः कृतानि चित्रैः पदानि तु पदैः कृतानि वाक्यानि।
वाक्यैः कृतं पवित्रं शास्त्रमिदं न पुनरस्माभिः॥—पु० सि०

ठक्कुर और ठाकुर एकार्थवाची हैं। अक्सर राजघरानेके लोग इस पदका व्यवहार करते थे। सो यह उनकी गृहस्थावस्थाके कुलका उपपद जान पड़ता है।

अनगारधर्मामृत टीका वि० सं० १३०० में समाप्त हुई थी। अतएव उक्त समयसे पहलेके तो वे निश्चयसे हैं और प्रवचनसारकी तत्त्वदीपिका टीकामें 'जावदिया वयणवहा' और 'परसमयाणं वयणं' आदि दो गाथायें गोम्मटसार (कर्मकाण्ड ८९४-९५) से उद्धृत की गई जान पड़ती हैं। चूँ कि गोम्मटसारके कर्त्ता नेमिचन्द्र सि० च० का समय विक्रमकी ग्यारहवीं सदीका पूर्वार्ध है इस लिए अमृतचन्द्र उनसे बादके हैं। अर्थात् वे वि० १३०० से पहले और ग्यारहवीं सदीके पूर्वार्धके बाद किसी समय हुए हैं।

आचार्य शुभचन्द्रने अपने ज्ञानार्णव ( पृ० १७७ ) में अमृतचन्द्रके पुरुषार्थसिद्ध्युपायका 'मिथ्यात्ववेदरागा' आदि पद्य 'उक्तं च' रूपसे उद्धृत किया है, इसलिए अमृतचन्द्र शुभचन्द्रसे भी पहलेके हैं और पद्मप्रभ मलधारिदेवने शुभचन्द्रके ज्ञानार्णवका एक श्लोक उद्धृत किया है इस लिए शुभचन्द्र पद्मप्रभसे पहलेके हैं।[1]

लेखान्तरमें हमने पद्मप्रभका समय विक्रमकी बारहवीं सदीका अन्त और तेरहवीं सदीका प्रारंभ बतलाया है, इसलिए अमृतचन्द्रका समय विक्रमकी बारहवीं सदीके बाद नहीं माना जा सकता।

डा० ए० एन० उपाध्येने प्रवचनसारकी प्रस्तावनामें तात्पर्यवृत्तिके कर्त्ता जयसेनका समय ईसाकी बारहवीं सदीका उत्तरार्ध, अर्थात् विक्रमकी तेरहवीं सदीका प्रारंभ, अनुमान किया है और जयसेन अमृतचन्द्रकी तत्त्वदीपिकासे यथेष्ट परिचित जान पड़ते हैं। इससे भी अमृतचन्द्रका समय उनसे पहले, विक्रमकी बारहवीं सदी, ठीक जान पड़ता है।

## क्या अमृतचन्द्रका कोई प्राकृत ग्रन्थ है ?

प्रवचनसारकी तात्पर्यवृत्तिमें जयसेनाचार्यने नीचे लिखी दो गाथाओंकी टीका की है, परन्तु अमृतचन्द्रसूरिने अपनी वृत्तिमें नहीं की। इससे मालूम होता है कि वे इन्हें मूलग्रन्थकी नहीं मानते थे।

पक्केसु अ आमेसु अ विपच्चमाणासु मंसपेसीसु।
संतत्तियमुववादो तज्जादीणं णिगोदाणं ॥

१ देखो नियमसारटीकाका पृ० ७२ और ज्ञानार्णवका पृ० ४३१।

जो पक्कमपक्कं वा पेसीं मंसस्स खादि फासदि वा।
सो किल णिहणदि पिंडं जीवाणमणेगकोडीणं ॥

राजवार्तिकमें सूत्र २२ की टीका ( पृ० २८४ ) में नीचे लिखी गाथा ' उक्तं च ' रूपमें दी गई है—

रागादीणमणुप्पा अहिंसकत्तेति देसिदं समये।
तेसिं चेदुप्पत्ती हिंसेति जिणे हि णिद्दिट्ठा ॥

इसी तरह अनगारधर्मामृत-टीका (पृ० ५४२) में नीचे लिखी गाथा 'उक्तं च' रूप दी हुई है—

अप्पा कुणदि सहावं तत्थ गदा पुग्गला सहावेहिं।
गच्छंति कम्मभावं अण्णुण्णागाढमोगाढा ॥

हम देखते हैं कि पुरुषार्थसिद्ध्युपायमें इन चारों गाथाओंका प्रायः शब्दशः अनुवाद इस प्रकार मौजूद है—

आमास्वपि पक्वास्वपि विपच्यमानासु मांसपेशीषु।
सातत्येनोत्पादस्तज्जातीनां निगोतानाम् ॥ ६६

आमां वा पक्वां वा खादति यः स्पृशति वा पिशितपेशीम्।
स निहन्ति सततनिचितं पिण्डं बहुजीवकोटीनाम् ॥ ६७ ॥

अप्रादुर्भावः खलु रागादीनां भवत्यहिंसेति।
तेषामेवोत्पत्तिर्हिंसेति जिनागमस्य संक्षेपः ॥ ४४ ॥

जीवकृतं परिणामं निमित्तमात्रं प्रपद्य पुनरन्ये।
स्वयमेव परिणमन्तेऽत्र पुद्गलाः कर्मभावेन ॥ १२

इन अनुवादित पद्योंको देखकर पहले हमने यह अनुमान किया था कि अमृतचन्द्रका पुरुषार्थसिद्ध्युपाय जैसा ही कोई प्राकृत ग्रन्थ भी होगा और अपने ही ग्रन्थका उन्होंने संस्कृत अनुवाद कर लिया होगा। परन्तु अब ऐसा मालूम होता है कि उक्त प्राकृत पद्य किसी प्राचीन ग्रन्थके हैं और उनकी ही छाया पुरुषार्थ-सिद्ध्युपायमें ले ली गई है। क्योंकि राजवार्तिकमें उद्धृत पूर्वोक्त पद्यको अमृतचन्द्रका माननेसे वे अकलंकदेवके भी पूर्ववर्ती सिद्ध होंगे; और उनको इतना प्राचीन माननेके लिए और कोई प्रमाण नहीं हैं। तत्त्वार्थसारके ' मोक्षतत्त्व ' अध्यायका ' दग्धे बीजे यथात्यन्तं ' आदि सातवाँ श्लोक और २० से लेकर ५४ तकके श्लोक अकलंकदेवके राजवार्तिकसे लिये गये जान पड़ते हैं। इसके सिवाय ये सब श्लोक तत्त्वार्थाधिगम भाष्यमें भी दो-चार शब्दोंके हेर फेरके साथ मिलते हैं। अतएव कमसे कम ये स्वयं अमृतचन्द्रके तो नहीं जान पड़ते।

श्वेताम्बराचार्य मेघविजयजीने अपने युक्तिप्रबोधमें अमृतचन्द्रके नामसे कई पद्य उद्धृत किये हैं। उनमें भी नीचे लिखे दो पद्य प्राकृतके हैं। अतएव इनसे भी हमने अनुमान किया था कि अमृतचन्द्रका कोई प्राकृत ग्रन्थ होगा—

१—" यदुवाच अमृतचन्द्रः—

सव्वे भावा जम्हा पच्चक्खाई परित्ति नाऊण।
तम्हा पच्चक्खाणं णाणं णियमा मुणेयव्वं ॥ "

—सातवीं गाथाकी टीका

२—" श्रावकाचारे अमृतचन्द्रोप्याह—

संघो कोवि न तारइ कट्ठो मूलो तहेव निप्पिच्छो।
अप्पा तारइ अप्पा तम्हा अप्पा दु झायव्वो ॥ "

इनमेंसे पिछली गाथा तो 'ढाढसी गाथा' नामक ग्रन्थकी है, अमृतचन्द्रकी नहीं। इसी तरह पहली गाथा भी अमृतचन्द्रके किसी ग्रन्थमें नहीं मिलती, यह भी किसी प्राचीन ग्रन्थकी जान पड़ती है और इसे भी अमृतचन्द्रकी बतलानेमें मेघविजयजीका कुछ प्रमाद हुआ है।

'ढाढसी गाथा' ३८ गाथाओंका एक छोटा-सा प्रकरण है। बम्बईकी रायल एशियाटिक सोसाइटीकी लाइब्रेरीमें जो हस्तलिखित ग्रन्थोंका संग्रह है उसमें इसकी एक संस्कृतटीकासहित प्रति ( नं० १६१० ) भी है। अभी हाल हीं हमने बड़ी उत्सुकतासे इस प्रतिको देखा। सोचा कि टीकासे शायद इसके कर्त्ता आदिके विषयमें कोई नई बात मालूम हो। परन्तु निराश होना पड़ा। उसमें न तो टीकाकर्त्ताने अपना नाम ही दिया है और न मूलके विषयमें ही कुछ लिखा है। अन्तमें इतना ही लिखा है—" इति ढाढसीमुनीनां विरचिता गाथा सम्पूर्णा। " मालूम नहीं, ये ढाढसी मुनि कौन हैं और कब हुए हैं। ढाढसी नाम भी बड़ा अद्भुत-सा है।

इस ग्रन्थमें काष्ठासंघ, मूलसंघ और निःपिच्छिक ( माथुर ) संघोंका उल्लेख है और इनमेंसे अन्तिम माथुर संघकी उत्पत्ति देवसेनसूरिके दर्शनसारमें वि० सं० ९५३ के लगभग बतलाई गई है। यदि वह सही है तो यह ग्रन्थ विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके पहलेका नहीं हो सकता। परन्तु इससे अमृतचन्द्रके समय-निर्णयमें कोई सहायता नहीं मिल सकती। हाँ, यदि अमृतचन्द्रने अपने किसी ग्रन्थमें उक्त 'संघो कोवि' आदि गाथा उद्धृत की हो और उस उद्धृत गाथाको ही मेघविजयजीने उनकी समझ लिया हो, तो फिर इससे भी ढाढसी गाथाके बाद १२ वीं शताब्दिका अमृतचन्द्रको मान सकते हैं।

---

# जिनशतकके टीकाकर्त्ता कौन हैं ?

स्वामी समन्तभद्रका 'जिनशतक' जिसका दूसरा नाम 'स्तुति-विद्या' है, अबसे कोई तीस वर्ष पहले स्वर्गीय गुरुजी पं० पन्नालालजी वाकलीवालने संस्कृतटीका और पं० लालारामजी शास्त्रीकृत भाषानुवादसहित प्रकाशित किया था। उसके टाइटिल पेजपर संस्कृत टीकाको 'भव्योत्तमनरसिंहभट्टकृतव्याख्या' लिखा है। परन्तु ग्रन्थके प्रारंभमें टीकाकर्त्ताकी जो उत्थानिका है, उससे तो यह मालूम होता है कि उक्त टीका नरसिंह भट्टकी नहीं किन्तु वसुनन्दिकी बनाई हुई है। देखिए—

नमो वृषभनाथाय लोकालोकावलोकिने।
मोहपंकविशोषाय भासिने जिनभानवे ॥ १ ॥
समन्तभद्रं सद्बोधं स्तुवे वरगुणालयम्।
निर्मलं यद्यशष्कान्तं बभूव भुवनत्रयम् ॥ २ ॥
यस्य च सद्गुणाधारा कृतिरेषा सुपद्मिनी।
जिनशतकनामेति योगिनामपि दुष्करा ॥ ३ ॥
तस्याः प्रबोधकः कश्चिन्नास्तीति विदुषां मतिः।
यावत्तावद्बभूवैको नरसिंहो विभाकरः ॥ ४ ॥
दुर्गमं दुर्गमं काव्यं श्रूयते महतां वचः।
नरसिंहं पुनः प्राप्य सुगमं सुगमं भवेत् ॥ ५ ॥
स्तुतिविद्यां समाश्रित्य कस्य न क्रमते मतिः।
तद्वृत्तिं येन जाड्ये तु कुरुते वसुनन्द्यपि ॥ ६ ॥
आश्रयाज्जायते लोके निःप्रभोऽपि महाद्युतिः।
गिरिराजं श्रितः काको धत्ते हि कनकच्छविम् ॥ ७ ॥

पहले पद्यमें भगवान् ऋषभदेवको नमस्कार किया गया है और दूसरेमें समन्तभद्रस्वामीके सद्बोधकी स्तुति की गई है और फिर कहा गया है कि उन्हीं समन्तभद्रकी सद्गुणोंकी आधारभूत यह जिनशतक नामकी रचना योगियोंके लिए भी

  

दुष्कर या कठिन है। जिस समय विद्वानोंका यह खयाल हो रहा था कि इस पद्मिनी या कमलिनी जैसी कृतिका प्रबोधक या खोल देनेवाला कोई नहीं है, उसी समय एक नरसिंह नामक सूर्य उदित हुआ और बड़े बड़े लोगोंसे उसके विषयमें सुनाँ गया कि अतिशय दुर्गम काव्य भी नरसिंहको पाकर बिल्कुल सुगम हो जाता है और फिर स्तुतिविद्याके आश्रयसे किसकी बुद्धि नहीं चलने लगती या चंचल नहीं हो जाती? इसीलिए उसकी ( स्तुतिविद्या या जिनशतककी ) टीका जड़बुद्धि वसुनन्दि भी कर रहा है। सो ठीक ही है। संसारमें आश्रयसे तो प्रभाहीन भी महान् प्रभावाला हो जाता है। देखो न गिरिराज हिमालयके सहारे कौआ भी सोने जैसी छविको धारण कर लेता है।

मेरी समझमें ऊपरके श्लोकोंका यही अभिप्राय है और इससे इस टीकाके कर्त्ता 'नरसिंह' नहीं किन्तु 'वसुनन्दि' जान पड़ते हैं। नरसिंह कोई बड़े भारी विद्वान् आचार्य थे जो कठिनसे कठिन काव्योंको सुगमतासे समझा सकते थे। सो एक तो उनकी सहायतासे और दूसरे स्वयं स्तुतिविद्याके प्रभावसे वसुनदि इस टीकाको बनानेमें समर्थ हुए। वृत्तिकारने आलंकारिक ढंगसे यही बात स्पष्ट की है।

मालूम नहीं, नरसिंहके साथ 'भट्ट' विशेषण कहाँसे लगा दिया गया है और यदि नरसिंहको ही वृत्तिकर्त्ता माना जाय, तो फिर 'कुरुते वसुनन्द्यपि' वाक्यका क्या होगा? उसकी तो फिर कोई संगति ही नहीं बैठती।

जान पड़ता है कि इन पद्योंका ठीक ठीक अभिप्राय समझमें न आनेके कारण ही भाषाटीकाकारने इस वृत्तिको अपनी कल्पनासे 'भव्योत्तमनरसिंहभट्टकृत' छपा दिया है। ग्रन्थकी मूल प्रतिमें यह लिखा होनेकी संभावना नहीं है। 'समझमें न आनेके कारण' मैं जान बूझकर कर लिख रहा हूँ और यह इसलिए कि भाषाकारने मूल ग्रन्थके अन्य सब श्लोकोंका भावार्थ तो लिख दिया है परन्तु इन पद्योंको बिल्कुल ही छोड़ दिया है।

ग्रन्थके प्रारंभमें जो सूचना प्रकाशककी ओरसे दी गई है, उसमें लिखा है कि "जयपुरसे प्राप्त एक ही प्रतिसे इसका सम्पादन हुआ है, दूसरी प्रति नहीं मिली," परन्तु उसके ठीक आगेके ही पृष्ठमें 'इति पुस्तकान्तरे पाठः' टिप्पणी दी हुई है! अर्थात् कोई दूसरी प्रति भी सम्पादकके समक्ष थी। गरज यह कि पुस्तकका प्रकाशन बहुत असावधानीसे हुआ है और इसलिए यह अनुमान होता है कि भाषाकारकी कृपासे ही वसुनन्दिकी यह टीका भव्योत्तम नरसिंहभट्टकृत बन गई है।

वसुनन्दि नामके अनेक आचार्य हो गये हैं परन्तु ये वसुनन्दि हमें वही मालूम होते हैं जिन्होंने स्वामी समन्तभद्रकी एक दूसरी कृति देवागमकी वृत्ति भी लिखी है। क्योंकि एक तो दोनोंकी रचनाशैली एक-सी है और दूसरे जिस तरह जिन-शतक वृत्तिके कर्त्ताने अपनी जड़ता प्रारंभके छट्ठे श्लोकमें प्रकट की है, उसी तरह देवागमवृत्तिके अन्तमें भी उन्होंने लिखा है—"श्रीमत्समन्तभद्राचार्यस्य... देवागमाख्यायाः कृतेः संक्षेपभूतं विवरणं कृतं श्रुतविस्मरणशीलेन वसुनन्दिना जडमतिनाऽत्मोपकाराय।" अर्थात् देवागमका यह संक्षिप्त विवरण जडमति और श्रुतविस्मरणशील वसुनन्दिने अपने उपकारके लिए बनाया। इसके सिवाय जिनशतकवृत्तिमें जिस तरह समन्तभद्रके सद्बोधकी बन्दना की गई है उसी तरह देवागमवृत्तिमें समन्तभद्रके मतकी।—"वन्दे तद्धतकालदोषममलं सामन्तभद्रं मतम्।" यहाँ सब्दोध और मत प्रायः एकार्थवाची हैं।

प्रतिष्ठासारसंग्रह, उपासकाचार, और मूलाचारकी आचारवृत्ति ये तीन ग्रन्थ और भी वसुनन्दिकृत उपलब्ध हैं। मालूम नहीं, इनके कर्त्ता भी ये ही हैं अथवा इनसे भिन्न कोई दूसरे। पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारने इनका समय आचार्य अमितगतिके बाद और पं० आशाधरसे पहले विक्रमकी बारहवीं सदी निश्चित किया है[1]। क्योंकि आशाधरने पहले दो ग्रन्थोंके उद्धरण अपने सागारधर्मामृत और जिनयज्ञकल्पमें दिये हैं और वसुनन्दिने अपनी आचारवृत्तिमें अमितगतिके उपासकाचारके पाँच श्लोक 'उक्तं च' रूपसे दिये हैं।

परन्तु अमितगतिने भी भगवती आराधनाके अन्तमें आराधनाकी स्तुति करते हुए एक वसुनन्दियोगीका उल्लेख किया है—

या निःशेषपरिग्रहेभदलने दुर्वारसिंहायते,
या कुज्ञानतमोघटाविघटने चंद्रांशुरोचीयते।
या चिन्तामणिरेव चिन्तितफलैः संयोजयंती जनान्,
सा वः श्रीवसुनन्दियोगिमहिता पायात्सदाराधना ॥

या तो ये वसुनन्दि योगी इन वसुनन्दिसे पूर्ववर्ती कोई दूसरे ही हैं और या फिर अमितगति और वसुनन्दि समकालीन हैं, जिससे वे एक दूसरेका उल्लेख कर सके हैं। यदि समकालीन हैं, तो फिर वसुनन्दिको विक्रमकी बारहवीं नहीं किन्तु ग्यारहवीं शताब्दिका मानना चाहिए।

---

१ देखो, जैनहितैषी भाग १२ पृ० १९२–९३

# ज्योतिःप्रभाकल्याण नाटक

लगभग पचास वर्ष हुए 'काव्याम्बुधि' नामका एक संस्कृत मासिक पत्र उस समयके सुप्रसिद्ध जैन विद्वान् पं० पद्मराजने बंगलोरसे निकालना शुरू किया था, जो निर्णयसागर प्रेसकी सुप्रसिद्ध काव्य-मालाके ढंगका था। इसमें केवल जैन काव्योंके प्रकाशित करनेकी व्यवस्था की गई थी। इसका एक अंक बिना टाइटिलका मेरे संग्रहमें है जिसमें पद्मनन्दिकी 'एकत्व-सप्तति' के ५१ पद्य व्याख्यासहित और श्रीब्रह्मसूरिके 'ज्योतिप्रभाकल्याण नाटक' के दो अंक पूरे और तृतीयांकके तीन पेज और हैं। दोनों ग्रन्थोंके डिमाई साइजके चौवीस चौवीस पेज दिये गये हैं। मालूम नहीं इससे आगे और कितने अंक इस पत्रके निकले। यदि एक दो अंक ही और निकले हों तो ये दोनों ग्रन्थ उनमें पूर्ण हो गये होंगे। इनमेंसे 'एकत्व-सप्तति' तो 'पद्मनन्दि-पंचविंशतिका' के अन्तर्गत प्रकाशित हो चुकी है और इस लिए सुलभ है; परन्तु 'ज्योतिःप्रभाकल्याण' नाटक दुर्लभ है।

यह सोलहवें तीर्थंकर श्रीशान्तिनाथके पूर्वभवसम्बन्धी अमिततेज विद्याधर और ज्योतिःप्रभाके कथानकको लेकर रचा गया है और भगवद्गुणभद्रका उत्तरपुराण इसका मूल है। इसके कर्त्ता ब्रह्मसूरि हैं[1] जो नाट्याचार्य हस्तिमल्लके वंशज हैं और उनसे लगभग सौ वर्ष बाद विक्रमकी पन्द्रहवीं शताब्दिमें हुए हैं और जिनके त्रिवर्णाचार और प्रतिष्ठातिलक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। नाटकके अन्तमें कविने शायद अपना परिचय दिया हो और उससे कुछ अधिक प्रकाश उसके सम्बन्धमें पड़ सके।

शान्तिनाथ भगवानके जन्म-कल्याणके पूजा-महोत्सवके दिन खेलनेके लिए इस नाटककी रचना हुई थी। नाटककी रचना सुन्दर मालूम होती है।

---

१ प्रदोषे जायते प्रातः किं का मंगलवाचकम्।
किं रूपयन्तु तच्चेह ब्रह्मसूरिकृतिश्च का ॥

# तीन महान् ग्रन्थकर्ता

## वीरसेन, जिनसेन और गुणभद्र

दिगम्बर-जैन-सम्प्रदायमें एकके बाद एक ये तीन महान् आचार्य ऐसे हुए हैं कि इनकी जोड़ नहीं मिलती। लगातार कई पीढ़ियों तक इन्होंने ज्ञान-ज्योतिको अखण्ड रूपसे प्रज्वलित रक्खा और जैन-साहित्य-भण्डारको विशाल ग्रन्थ-रत्नोंसे समृद्ध किया।

### पंचस्तूपान्वय और सेनान्वय

ये मूलसंघके 'पंच-स्तूप' नामके अन्वयमें हुए हैं जो आगे चलकर सेनान्वय या सेन-संघके नामसे विख्यात हुआ। स्वामी वीरसेन और जिनसेनने तो अपने वंशको पंचस्तूपान्वय ही लिखा है[1] परन्तु गुणभद्रस्वामीने सेनान्वय लिखा है[2] और जहाँ तक हम जानते हैं वीरसेन जिनसेनके सिवाय उनके बादके अन्य किसी भी आचार्यने किसी ग्रन्थमें पंचस्तूपान्वयका उल्लेख नहीं किया।

संघोंकी उत्पत्ति, उनका नामकरण, और उनके गण-गच्छोंका इतिहास अभी तक बहुत कुछ अन्धकारमें हैं। इस विषयमें आचार्य इन्द्रनन्दिने अपने श्रुतावतारमें जो कुछ लिखा है वह बहुत ही संक्षिप्त और अस्पष्टसा है और ऐसा मालूम होता है कि स्वयं उनके निकट भी यह स्पष्ट न था; फिर भी उससे ऐसा जान पड़ता है कि जैन मुनि पहले बस्तियोंसे बाहर गुहाओं, स्तूपों, अशोक, पुंनाग,

---

१—अज्जज्जणंदिसिस्सेणुज्जवकम्मस्स चंदसेणस्स।
तह णत्तुवेण पंचत्थूहण्णयभाणुणा मुणिणा ॥ ४ —धवला

यस्तपोदीप्तकिरणैर्भव्याम्भोजानि बोधयन्।
व्यद्योतिष्ट मुनीनेनः पंचस्तूपान्वयाम्बरे ॥ ५ —ज० ध०

२—श्रीमूलसंघवाराशौ मुनीनामिव सार्चिषाम्।
महापुरुषरत्नानां स्थानं सेनान्वयोऽजनि ॥ २ —उत्तरपुराण प्र०

शाल्मलि ( सेमर ) आदि वृक्षोंके उपवनों या उनके मूलमें रहते थे और शायद उस समय उन्हींके संकेतसे उनके संघों या दलोंका उल्लेख किया जाता था। यह पंचस्तूपान्वय या पंचस्तूप संघ उसी समयका नाम है। किसी जगह कोई पाँच प्रसिद्ध स्तूप होंगे और उन्हींके पास इनका निवास रहा होगा। श्रुतावतारके अनुसार जो पंचस्तूप-निवाससे आये, उन मुनियोंमें किसीको सेन और किसीको भद्र नाम दिया गया[1] तथा कुछ लोगोंके मतसे सेन नाम ही दिया गया[2]। सो यह सेनान्त और भद्रान्त नामवाले मुनियोंका समूह ही पीछे सेनान्वय या सेनसंघ कहलाने लगा होगा[3]।

जम्बूस्वामीचरितके कर्त्ता पं० राजमल्लने—जो कि मुग़ल-सम्राट् अकबरके समकालीन हैं—लिखा है कि उस समय मथुरामें ५१५ जीर्णस्तूप मौजूद थे और उनका उद्धार टोडर नामके एक धनिक साहुने अगणित द्रव्य व्यय करके कराया था[4]। इससे मालूम होता है कि प्राचीन कालमें जैन-स्तूपोंकी परिपाटी थी और तब वहाँ मुनियोंका निवास रहता होगा।

## गुरु-शिष्य-परम्परा

इन आचार्योंकी पूर्व-परम्पराका पता हमें आर्य चन्द्रसेन तक मिलता है, उनसे पूर्वका नहीं। चन्द्रसेनके शिष्य आर्य आर्यनन्दि, उनके शिष्य वीरसेन, वीरसेनके शिष्य जिनसेन, उनके शिष्य गुणभद्र और गुणभद्रके शिष्य लोकसेन।

आत्मानुशासनके टीकाकार प्रभाचन्द्रने लिखा है कि अपने बड़े धर्म-भाई विषय-

---

१—पंचस्तूप्यनिवासादुपागता येऽनगारिणस्तेषु।
कॉंश्चित्सेनाभिख्यान्कॉंश्चिद्भद्राभिधानकरोत् ॥ ९३ ॥

२—अन्ये जगुर्गुहाया विनिर्गता नन्दिनो महात्मानः।
देवाश्चाशोकवनात्पंचस्तूप्यास्ततः सेनः ॥ ९७ ॥

३—वीरसेन और जिनसेनके नाममें तो सेन और गुणभद्रके नाममें भद्र है; परन्तु वीरसेनके दादागुरु आर्यनन्दि थे, इसलिए श्रुतावतारके अनुसार वे पंचस्तूपोंसे नहीं किन्तु गुहासे आये हुए होने चाहिए।

४—देखो, मा० जै० ग्रन्थमालाद्वारा प्रकाशित जम्बूस्वामीचरितका प्रथम सर्ग और सम्पादककी भूमिका।

व्यामुग्धबुद्धि लोकसेनको बोध देनेके लिए यह ग्रन्थ बनाया गया[1]। परन्तु उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार लोकसेन गुणभद्रके अनेक शिष्योंमें मुख्य शिष्य थे और वे विदितसकलशास्त्र, मुनीश और अविकलवृत्त थे[2]। अतएव टीकाकारका उक्त कथन ठीक नहीं मालूम होता कि लोकसेन उनके गुरु भाई थे।

मण्डलपुरुष नामक विद्वान्का बनाया हुआ 'चूड़ामणि-निघण्टु' नामका द्राविड़ भाषाका एक कोश है। इस कोशमें उन्होंने अपनेको गुणभद्रका शिष्य बतलाया है और लिखा है कि उनकी प्रेरणासे ही यह कोश बनाया गया। परन्तु मंडलपुरुषके गुरु एक दूसरे ही गुणभद्र थे।[3]

---

१—बृहद्धर्मभ्रातुर्लोकसेनस्य विषयव्यामुग्धबुद्धेः संबोधनव्याजेन सर्वसत्त्वोपकारक-सन्मार्गमुपदर्शयितुकामो गुणभद्रदेवो निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्त्यादिकं फलमभिलषन्निष्ट-देवताविशेषं नमस्कुर्वन्नाह—

२ विदितसकलशास्त्रो लोकसेनो मुनीशः
कविरविकलवृत्तस्तस्य शिष्येषु मुख्यः।
सततमिह पुराणे प्राप्य साहाय्यमुच्चै-
र्गुरुविनयमनैषीन्मान्यतां स्वस्य सद्भिः ॥२८—उत्तर-पु० प्र०

३ स्व० टी० एस०कुप्पूस्वामी शास्त्रीने जीवंधरचरित्रकी भूमिकामें लिखा था कि चूड़ामणि-निघंटुके कर्त्ता मण्डलपुरुष दक्षिण अर्काट जिलेके तिरुनरुंगुड नामक गाँवके रहनेवाले थे और ज्योतिष तथा नीतिशास्त्रके महान् पंडित गुणभद्रके शिष्य थे। उसकी रचना उन्होंने कृष्णके राज्यकालमें की थी जो कि उस राष्ट्रकूट अकालवर्षका ही दूसरा नाम है जिसके राज्य-कालमें गुणभद्रका उत्तरपुराण समाप्त हुआ था। इसीके आधारसे अपने 'जिनसेन और गुणभद्राचार्य' (विद्वद्रत्नमाला) शीर्षक लेखमें हमने भी इन मंडलपुरुषको गुणभद्रका शिष्य लिखा था। परन्तु उसके बाद तामिल विद्वानोंमें इसकी बहुत चर्चा हुई और हो रही है। उसमें कहा गया है कि चूडामणिनिघंटुमें जिस कृष्णका उल्लेख है वह विजय-नगरका राजा कृष्णदेवार्य है जिसका समय ई० स० १५०९ से १५३० तक है। इसके सिवाय चूडामणि-निघंटुकी भाषा भी बहुत पीछेकी है और उसमें दिवाकर और पिंगलन्दि नामके जिन कोशोंका उल्लेख है, वे भी इतने पुराने नहीं हैं। अतएव मण्डलपुरुषके गुरु गुणभद्र कोई दूसरे ही गुणभद्र थे, उत्तरपुराणके कर्त्ता नहीं। एक नामके अनेक आचार्य होनेसे इस तरहकी भ्रान्त धारणायें अक्सर हो जाया करती हैं।

लोकसेनके सिवाय गुणभद्रस्वामीके और भी अनेक शिष्य थे; परन्तु हमें उनका पता नहीं।

वीरसेन स्वामीके जिनसेनके सिवाय दशरथ गुरु नामके एक शिष्य और थे और गुणभद्रने अपनेको इन दोनोंका ही शिष्य बतलाया है।[1]

वीरसेनके एक और शिष्य विनयसेन नामके भी थे जिनकी प्रेरणासे जिनसेनने पार्श्वाभ्युदय काव्यकी रचना की थी[2] और दर्शनसारके कर्त्ता देवसेनके कथनानुसार जिनके शिष्य कुमारसेनने आगे चलकर काष्ठासंघकी स्थापना की[3] थी।

जिनसेन स्वामीने जयधवला टीकामें श्रीपाल, पद्मसेन, और देवसेन नामके तीन विद्वानोंका उल्लेख और भी किया है[4]। संभवतः ये भी उनके सधर्मा या गुरुभाई

---

१—स श्रीमान् जिनसेनपूज्यभगवत्पादो जगन्मंगलम्।...८
दशरथगुरुरासीत्तस्य धीमान्सधर्मा......
शिष्यः श्रीगुणभद्रसूरिरनयोरासीज्जगद्विश्रुतः ॥१४...उत्तरपुराण प्र०

२—श्रीवीरसेनमुनिपादपयोजभृंगः श्रीमानभूद्विनयसेनमुनिर्गरीयान्।
तच्चोदितेन जिनसेनमुनीश्वरेण काव्यं व्यधायि परिवेष्टितमेघदूतम्॥

३—सिरिवीरसेणसिस्सो जिणसेणो सयलसत्थविण्णाणी।
सिरिपउमणंदिपच्छा चउसंघसमुद्धरणधीरो ॥ ३१ ॥
तस्स य सिस्सो गुणवं गुणभद्दो दिव्वणाण-परिपुण्णो।
पक्खोववासमंडियमहातवो भावलिंगो य ॥ ३२ ॥
तेण पुणोवि य मिच्चुं णाऊण मुणिस्स विणयसेणस्स।
सिद्धंतं घोसित्ता सयं गयं सग्गलोयस्स ॥ ३३ ॥
आसी कुमारसेणो णंदियडे विणयसेणदिक्खयओ...
सो सवणसंघवज्झो कुमारसेणो दु समयमिच्छत्तो।
चत्तोवसमो रुद्दो कट्ठं संघं परूवेदि ॥ ३५ ॥

४—सर्वज्ञप्रतिपादितार्थगणभृत्सूत्रानुटीकामिमां
येऽभ्यस्यन्ति बहुश्रुताः श्रुतगुरुं संपूज्य वीरप्रभुम्।
ते नित्योज्ज्वलपद्मसेनपरमाः श्रीदेवसेनार्चिताः
भासन्ते रविचन्द्रभासिसुतपःश्रीपालसत्कीर्तयः॥ ४४ ॥—जयधवला

थे। श्रीपालको तो उन्होंने अपनी जयधवला टीकाका संपालक या पोषक कहा है[1] और अपने आदिपुराणमें भी उनकी प्रशंसा की है[2]।

आदिपुराणकी उत्थानिकामें जिनसेनने लिखा है कि तपोलक्ष्मीके जन्मस्थान, श्रुत और प्रशमके निधि, विद्वानोंके अगुए जयसेन गुरु मेरी रक्षा करें। इससे मालूम होता है कि ये भी वीरसेन स्वामीके गुरु-भाई होंगे और इसलिए जिनसेनने इनका भी गुरुरूपसे स्मरण किया है।

वीरसेन स्वामीने चित्रकूटमें जाकर एलाचार्यके समीप सिद्धान्त-ग्रन्थोंका अध्ययन किया था और तब उन्होंने जयधवला टीका लिखी थी। अत एव एलाचार्य भी उनके गुरु थे। परन्तु वे किसके शिष्य थे और किस अन्वयके थे, इसका कोई उल्लेख नहीं मिला। कुन्दकुन्दाचार्यका भी एक नाम एलाचार्य बतलाया जाता है परन्तु उनसे ये भिन्न हैं।




१—टीका श्रीजयचिह्नितोऽरु धवला सूत्रार्थसंद्योतिनी।
स्थेयादारविचन्द्रमुज्ज्वलतपःश्रीपालसंपालिता॥ ४३ ॥—ज० ध०

२—भट्टाकलंक-श्रीपाल-पात्रकेसरिणां गुणाः।
विदुषां हृदयारूढा हारायन्तेति निर्मलाः॥ ५३ ॥—आ० पु०

  

## वीरसेन स्वामी

वीरसेन स्वामी अपने समयके महान् आचार्य थे। उन्होंने अपनेको सिद्धान्त, छन्द, ज्योतिष, व्याकरण और प्रमाण शास्त्रोंमें निपुण कहा है[1]। जिनसेनने उन्हें वादिमुख्य, लोकवित्, वाग्मी और कविके[2] अतिरिक्त श्रुतकेवलीतुल्य[3] भी बतलाया है और कहा है कि उनकी सर्वार्थगामिनी प्रज्ञाको देखकर बुद्धिमानोंको सर्वज्ञकी सत्तामें कोई शंका नहीं रही थी[4]। सिद्धान्त-समुद्रके जलमें धोई हुई अपनी शुद्ध बुद्धिसे वे प्रत्येकबुद्धोंके साथ स्पर्धा करते थे[5]। गुणभद्रने उन्हें तमाम वादियोंको त्रस्त करनेवाला और उनके शरीरको ज्ञान और चारित्रकी सामग्रीसे बना हुआ कहा है[7]। जिनसेन (द्वितीय) ने उन्हें कविचक्रवर्ती कहा है[8]।

उनके बनाये हुए तीन ग्रन्थोंका उल्लेख मिलता है जिनमेंसे दो उपलब्ध हैं—

१ सिद्ध-भूपद्धति-टीका—उत्तरपुराणकी प्रशस्तिमें गुणभद्रस्वामीने इस

---

१—सिद्धंत-छंद-जोइसु-वायरण-पमाणसत्थणिउणेण।
भट्टारएण टीका लिहिएसा वीरसेणेण ॥ ५ ॥—धवला

२—श्रीवीरसेन इत्यात्त-भट्टारकपृथुप्रथः।
स नः पुनातु पूतात्मा वादिवृन्दारको मुनिः ॥ ५५ ॥
लोकवित्त्वं कवित्वं च स्थितं भट्टारके द्वयं ॥
वाग्मिता वाग्मिनो यस्य वाचा वाचस्पतेरपि ॥ ५६ ॥—आ० पु०

३—यं प्राहुः प्रस्फुरद्बोधदीधितिप्रसरोदयं।
श्रुतकेवलिनं प्राज्ञाः प्रज्ञाश्रमणसत्तमम् ॥ २२ ॥

४—यस्य नैसर्गिकीं प्रज्ञां दृष्ट्वा सर्वार्थगामिनीं।
जाताः सर्वज्ञसद्भावे निरारेका मनीषिणः ॥ २१ ॥

५—प्रसिद्धसिद्धसिद्धान्तवार्धिवार्धौतशुद्धधीः।
सार्द्धं प्रत्येकबुद्धैर्यः स्पर्धते धीद्धबुद्धिभिः ॥ २३ ॥—ज० ध०

६—तत्र वित्रासिताशेषप्रवादिमदवारणः।
वीरसेनाग्रणीर्वीरसेनभट्टारको बभौ ॥ ३

७—ज्ञानचारित्रसामग्रीमग्रहीदिव विग्रहम्।
विराजते विधातुं यो विनेयानामनुग्रहम् ॥ ४—उत्तरपुराण प्र०

८—जितात्मपरलोकस्य कवीनां चक्रवर्तिनः।
वीरसेनगुरोः कीर्तिरकलंकावभासते ॥ ३९—हरिवंश

  

टीकाका उल्लेख किया है और कहा है कि सिद्धभूपद्धति ग्रन्थ पद पदपर विषम या कठिन था। परन्तु इस टीकासे वह भिक्षुओंके लिए अत्यन्त सुगम हो गया।

इस नामपरसे ऐसा अनुमान होता है कि यह क्षेत्रगणितसम्बन्धी ग्रन्थ होगा और वीरसेनस्वामी बड़े भारी गणितज्ञ तो थे ही जैसा कि उनकी धवला टीकासे मालूम होता है। इस लिए उनके द्वारा ऐसी टीकाका लिखा जाना सर्वथा सम्भव है। परन्तु अभी तक यह ग्रन्थ कहीं प्राप्त नहीं हुआ है और न अन्यत्र कहीं इसका उल्लेख ही मिला है। यह भी न मालूम हो सका कि मूल ग्रन्थ किसका है जिसकी कि यह टीका है।

**२ धवला टीका**—पूर्वोंके अन्तर्गत 'महाकर्मप्रकृति' नामका एक पाहुड़ था जिसमें कृति, वेदना आदि चौबीस अधिकार थे। पुष्पदन्त और भूतबलि मुनिने आचार्य धरसेनके निकट इनका अध्ययन करके आदिके छह अधिकारों या खंडोंपर सूत्ररूपमें रचना की जिन्हें षट्खण्डागम कहते हैं। उनके नाम हैं जीवस्थान, क्षुद्रकबन्ध, बन्धस्वामित्व, वेदना, वर्गणा और महाबन्ध²। धवला टीका इनमेंसे आदिके पाँच खण्डोंकी व्याख्या है। छठे महाबन्ध खण्डके विषयमें वीरसेनस्वामीने लिखा है कि स्वयं भूतबलिने महाबन्धको विस्तारके साथ लिखा है अतएव उसकी पुनरुक्ति करनेकी जरूरत नहीं मालूम होती। और फिर पूर्वके चौबीस अधिकारोंमेंसे शेषके अठारह अधिकारोंकी संक्षिप्त व्याख्या कर दी है जिनपर भूतबलिके सूत्र नहीं हैं। इस भागको उन्होंने चूलिका कहा है और इसे ही छठा खण्ड मानकर धवलाको भी षट्खण्डागम कहा जाता है। यह पूरा ग्रन्थ ७२ हजार श्लोक प्रमाण है और संस्कृत-प्राकृतभाषा मिश्र है।

**जयधवला टीका**—यह आचार्य गुणधरके कषाय-प्राभृत सिद्धान्तकी टीका है और सब मिलाकर ६० हजार श्लोक प्रमाण है। इसके प्रारम्भकी बीस

---

१—सिद्धभूपद्धतिर्यस्य टीकां संवीक्ष्य भिक्षुभिः।
टीक्यते हेलयान्येषां विषमापि पदे पदे॥ ६—उत्तरपुराण प्र०

२ यह महाबन्ध भूतबलिकृत है और महाधवलके नामसे प्रसिद्ध है। इसका परिमाण ३०–४० हजार बतलाया जाता है। अभी तक यह प्रकाशमें नहीं आया है। मूडबिद्रीमें इसकी जो प्रति है उसके प्रारंभमें लगभग साढ़े तीन हजार श्लोकप्रमाण 'सत्कर्मपंजिका' है जो धवलान्तर्गत वीरसेनकृत शेषके अठारह अधिकारोंमेंसे निबन्धनादि चार अधिकारोंके विषमपदोंकी व्याख्यारूप है। इसके कर्त्ताका अभीतक पता नहीं लग सका।

हजार श्लोक प्रमाण टीका तो वीरसेन स्वामीकी है और शेष चालीस हजार जिनसेन स्वामीकी। बीस हजार टीका लिख चुकनेपर गुरुका स्वर्गवास हो गया और तब शिष्यने उसे पूरा किया।

जयधवला टीकाको जिनसेनस्वामीने 'वीरसेनीया टीका' भी लिखा है जो कि उनके गुरुके कर्तृत्वको प्रकट करती है। उसका एक तिहाई भाग तो गुरुकृत है ही, शेष भाग भी उन्हींके आदेश और सूचनाओंके अनुसार लिखा गया है।

उक्त दोनों टीका-ग्रन्थ राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्ष (प्रथम)के समयमें रचे गये थे और अमोघवर्षका एक नाम 'धवल' या 'अतिशय धवल' भी था, इसलिए अनुमान होता है कि इनका नामकरण उन्हींके नामको चिरस्थायी करनेके लिए किया गया होगा।

धवला और जयधवला टीकाओंके विषयमें इससे अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं मालूम होती, क्योंकि धवलाका प्रकाशन हो रहा है, चार खंड प्रकाशित भी हो चुके हैं और जयधवलाके प्रकाशनका कार्य शुरू हो गया है। लगभग हजार वर्ष तक मूडबिद्रीके भंडारमें कैद रहनेके बाद अब ये टीकायें सर्वसाधारणके नेत्रपथमें आ रही हैं।

इन तीन ग्रन्थोंके सिवाय वीरसेन स्वामीकी और किसी रचनाका पता नहीं। संभव यही है कि न होगी। क्योंकि पिछली दो टीकायें ही ९२ हजार श्लोक परिमित हैं और एक मनुष्यके द्वारा इतनी रचनाका होना भी कम नहीं है।

## जिनसेन स्वामी

ये भी अपने गुरुके ही समान् महान् विद्वान् और उनके सच्चे उत्तराधिकारी सिद्ध हुए। गुणभद्र भदन्तने ठीक ही कहा है कि जिस तरह हिमालयसे गंगाका, सर्वज्ञके मुँहसे दिव्य ध्वनिका और उदयाचलसे भास्करका उदय होता है उसी तरह वीरसेनसे जिनसेनका उदय हुआ।[1]

जयधवलाकी प्रशस्तिमें स्वयं जिनसेन स्वामीने अपना परिचय बड़ी ही सुन्दर आलंकारिक शैलीसे दिया है—

---

१—अभवदिव हिमाद्रेर्देवसिन्धुप्रवाहो, ध्वनिरिव सकलज्ञात्सर्वशास्त्रैकमूर्तिः।
उदयगिरितटाद्वा भास्करो भासमानो, मुनिरनु जिनसेनो वीरसेनादमुष्मात्॥
—उ० पु० प्र०

जिनके दोनों कान अविद्ध होनेपर भी ज्ञान-शलाकासे बेधे गये थे[1], (इससे ऐसा मालूम होता है कि कर्णवेध-संस्कार होनेके पहले ही इन्होंने दीक्षा ले ली थी।) निकट-भव्य होनेके कारण मुक्तिरूपी लक्ष्मीने उत्सुक होकर मानों स्वयं ही वरण करनेके लिए जिनके लिए श्रुत-मालाकी योजना की थी[2], जिनके द्वारा बचपनसे अखंडित ब्रह्मचर्य व्रतका आचरण किये जानेके कारण स्वयंवर-विधानमें सरस्वती चित्रलिखित-सी मूढ़ हो रही,[3] जो न तो बहुत सुन्दर थे और न बहुत चतुर, फिर भी अनन्यशरण होकर सरस्वती देवीने जिनकी उपचर्या या सेवा की।[4] बुद्धि, शान्ति और विनय इन स्वाभाविक गुणोंसे जिन्होंने आचार्योंकी आराधना की और गुणोंसे कौन आराधित नहीं होता ![5] जो शरीरसे कृश (दुबले) होनेपर भी तपसे कृश नहीं हुए थे। शारीरिक कृशत्व सच्चा कृशत्व नहीं है।[6] जो गुणोंसे कृश होता है वास्तवमें वही कृश है। जिन्होंने न तो कापलिका (सांख्यशास्त्र और पक्षमें तैरनेका घड़ा) को ग्रहण किया और न अधिक चिन्तन किया, फिर भी[7] जो अध्यात्म विद्यासागरके

---

१—तस्य शिष्योऽभवच्छ्रीमान् जिनसेनः समिद्धधीः ।
अविद्धावपि यत्कर्णौ विद्धौ ज्ञानशलाकया ॥ २७ ॥

२—यस्मिन्नासन्नभव्यत्वान्मुक्तिलक्ष्मीः समुत्सुका ।
स्वयं वरीतिकामेव श्रौतिं मालामयूयुजत् ॥ २८ ॥

३—येनानुचरिता बाल्याद्ब्रह्मव्रतमखण्डितम् ।
स्वयंवरविधानेन चित्रमूढा सरस्वती ॥ २९ ॥

४—यो नातिसुन्दराकारो न चातिचतुरो मुनिः ।
तथाप्यनन्यशरणा यं सरस्वत्युपाचरत् ॥ ३० ॥

५—धीः शमो विनयश्चेति यस्य नैसर्गिकाः गुणाः ।
सूरीनाराधयन्ति स्म गुणैराराध्यते न कः ॥ ३१ ॥

६—यः कृशोपि शरीरेण न कृशोऽभूत्तपोगुणैः ।
न कृशत्वं हि शारीरं गुणैरेव कृशः कृशः ॥ ३२ ॥

७—यो नागृहीत्कापलिकान्नाप्यचिन्तयदंजसा ।
तथाप्यध्यात्मविद्याब्धेः परंपारमशिश्रियत् ॥ ३३ ॥

परली पार पहुँच गये। जिनका काल निरन्तर ज्ञानकी आराधनामें ही व्यतीत हुआ और इसलिए तत्त्वदर्शियोंने जिन्हें ज्ञानमय पिंड या ज्ञानशरीरी कहा[1]।

जिनसेन सिद्धान्तोंके ज्ञाता तो थे ही, कवि भी उच्च कोटिके थे। जय-धवलाटीकाके शेष भागके सिवाय उनके दो ग्रन्थ और भी उपलब्ध हैं, एक पार्श्वाभ्युदय काव्य और दूसरा आदिपुराण।

१ पार्श्वाभ्युदय—यह ३६४ मन्दाक्रान्ता वृत्तोंका एक खण्ड काव्य है और संस्कृत साहित्यमें अपने ढंगका अद्वितीय है। इसमें महाकवि कालिदासका सुप्रसिद्ध काव्य मेघदूत सबका सब वेष्टित है। मेघदूतमें जितने भी पद्य हैं और उनके जितने भी चरण हैं वे सब एक एक या दो दो करके इसके प्रत्येक पद्यमें प्रविष्ट कर लिये गये हैं, अर्थात् मेघदूतके प्रत्येक चरणकी समस्यापूर्तिके रूपमें यह कौतुकावह काव्य निर्मित हुआ है। मेघदूतके अन्तिम चरणोंको लेकर तो अनेक काव्य लिखे गये हैं, परन्तु सारे मेघदूतको वेष्टित कर लेनेवाला यह एक ही काव्य है और इसकी महत्ता उस समय और भी बढ़ जाती है जब हम देखते हैं कि पार्श्वनाथचरितकी कथामें और मेघदूतके विरही यक्षकी कथामें कोई समानता नहीं है। इन सब कठिनाइयोंके होते हुए भी यह काव्य बहुत ही सुन्दर और सरस बन पड़ा है[2]।

इस काव्यकी रचना जिनसेनस्वामीने अपने सधर्मा विनयसेनकी प्रेरणासे की थी और यह इनकी सबसे पहली रचना मालूम होती है।

योगिराट् पण्डिताचार्य नामके किसी विद्वान्ने इस काव्यकी एक संस्कृत टीका लिखी है जो विक्रमकी पन्द्रहवीं सदीके बादकी है[3]। उन्होंने लिखा है कि कवि

---

१—ज्ञानाराधनया यस्य गतः कालो निरन्तरम्।
ततो ज्ञानमयं पिण्डं यमाहुस्तत्त्वदर्शिनः॥ ३४॥

२ मैंने अपने 'जिनसेन और गुणभद्राचार्य' शीर्षक विस्तृत लेखमें जो सन् १९१२ में प्रकाशित हुआ था, पार्श्वाभ्युदयके बहुतसे पद्य अनुवादसहित दिये हैं और इस काव्यकी विशेषताओंपर भी विस्तारके साथ लिखा है।

३ पार्श्वाभ्युदय-टीकामें जगह जगह 'रत्नमाला' नामक कोशके प्रमाण दिये हैं और इस रत्नमालाका कर्ता 'इरुगदण्डनाथ' विजयनगरनरेश हरिहरराजके समय श० सं० १३२१ (वि० सं० १४५६) के लगभग हुआ है। अतएव पंडिताचार्य उससे पीछेके हैं।

कालिदास बंकापुरनरेश अमोघवर्षकी सभामें आये और उन्होंने बड़े घमण्डके साथ अपना मेघदूत काव्य पढ़कर सुनाया। उस सभामें जिनसेनस्वामी मौजूद थे। उन्हें कोई भी रचना हो, एक बार पढ़नेसे, कण्ठस्थ हो जाती थी, अतएव मेघदूत भी उन्हें याद हो गया। उनके गुरुभाई विनयसेन भी वहीं थे। उन्होंने प्रेरणा की कि इस कविका अहंकार नष्ट करना चाहिए और तब जिनसेनने कहा कि पुरानी रचनामेंसे चुराया होनेके कारण ही यह काव्य इतना सुन्दर लगता है! इसपर कालिदासने क्रोधित होकर कहा कि यदि ऐसी कोई पुरानी कृति है तो उसे पढ़कर सुनाओ। जिनसेनने कहा कि पुरानी कृति तो यहाँसे बहुत दूर एक नगरमें है, अतएव वह वहाँसे कोई आठ दिनमें लाई जा सकेगी। आखिर जिनसेनने सात दिनके भीतर ही पार्श्वाभ्युदयकी रचना कर डाली और फिर उसे आठवें दिन राजसभामें जाकर सुना दिया। पर अन्तमें यह भी कह दिया कि वास्तवमें मेघदूत स्वतंत्र ही है, मैंने तो यह काव्य कालिदासके गर्वको चूर करनेके लिए उनके मेघदूतकी ही पूर्ति करके लिखा है। इत्यादि।

परन्तु यह कथा सर्वथा कल्पित और अविश्वसनीय है। क्योंकि एक तो मेघदूतके कर्त्ता कालिदास जिनसेनसे बहुत ही पहलेके हैं[1] और दूसरे अमोघवर्षकी राजधानी जो बंकापुर बतलाई गई है सो बिल्कुल गलत है। अमोघवर्षकी राजधानी मान्यखेट थी और बंकापुर अमोघवर्षके उत्तराधिकारी अकालवर्षके सामन्त लोकादित्यकी। लोकादित्यके पिताका नाम बंकेयरस था और उसने अपने नामसे ही राजधानीका बंकापुर नाम रक्खा था। अतएव अमोघवर्षके समय तो शायद बंकापुर नामका ही अस्तित्व न होगा और सबसे बड़ी बात यह कि इस तरह झूठ कहकर किसीको छकाना जिनसेन स्वामी जैसे महान् आचार्यके पदके लिए शोभास्पद नहीं, उलटा निन्दाजनक है। धर्मप्रभावना ऐसे निन्द्य कार्योंसे हो भी नहीं सकती।

**२ आदिपुराण**—जिनसेन स्वामीने सारे त्रेसठशलाका पुरुषोंका चरित्र लिखनेकी इच्छासे महापुराणका प्रारंभ किया था परन्तु बीचमें ही शरीरान्त हो जानेसे उनकी वह इच्छा पूरी न हो सकी और महापुराण अधूरा रह गया, जिसे

---

१ जैनकवि रविकीर्तिने एहोलेके मन्दिरकी प्रशस्तिमें श० सं० ५५६ (वि० सं० ६९१) में कालिदास और भारविका उल्लेख किया है—

"स जयति कविरविकीर्तिः कविताश्रितकालिदास-भारविकीर्तिः।"

पीछे उनके शिष्य गुणभद्राचार्यने पूरा किया। महापुराणके दो भाग हैं—एक आदिपुराण और दूसरा उत्तरपुराण। आदिपुराणमें प्रथम तीर्थंकर आदिनाथ या ऋषभदेवका चरित है और उत्तरपुराणमें शेष २३ तीर्थंकरों और अन्य शलाका पुरुषोंका। आदिपुराणमें १२ हजार श्लोक और ४७ पर्व या अध्याय हैं। इनमेंसे ४२ पर्व पूरे और ४३ वें पर्वके ३ श्लोक जिनसेनके और शेष चार पर्वोंके १६२० श्लोक उनके शिष्यके हैं। इस तरह आदिपुराणके १०३८० श्लोकोंके कर्त्ता जिनसेन स्वामी हैं।

आदिपुराण केवल पुराण ही नहीं है, ऊँचे दर्जेका महाकाव्य भी है। गुणभद्र स्वामीने उसकी प्रशंसामें कहा है कि यह सारे छन्दों और अलंकारोंको लक्ष्यमें रखकर लिखा गया है, इसकी रचना सूक्ष्म अर्थ और गूढ़ पदोंवाली है, इसमें बड़े बड़े विस्तृत वर्णन हैं, जिनको पढ़नेसे तमाम-शास्त्रोंका साक्षात् हो जाता है, इसके सामने दूसरे काव्य नहीं ठहर सकते, यह श्रव्य है, व्युत्पन्नबुद्धिवालोंके द्वारा ग्रहण करने योग्य है, और अतिशय ललित है[1]।

आदिपुराण सुभाषितोंका भी भंडार है। जिस तरह बहुमूल्य रत्नोंका उत्पत्ति-स्थान समुद्र है, उसी तरह सूक्त-रत्नोंका भण्डार यह पुराण है। जो अन्यत्र दुर्लभ हैं, ऐसे सुभाषित इसमें सुलभ हैं और स्थान स्थानसे इच्छानुसार संग्रह किये जा सकते हैं[2]।

---

१—सकलच्छन्दोलङ्कृतिलक्ष्यं सूक्ष्मार्थगूढपदरचनम्
व्यावर्णनोरु सारं साक्षात्कृतसर्वशास्त्रसद्भावम्।
अपहस्तितान्यकाव्यं श्रव्यं व्युत्पन्नमतिभिरादेयम्
जिनसेनभगवतोक्तं मिथ्याकविदर्पदलनमतिललितम्॥...

२—यथा महार्घ्यरत्नानां प्रसूतिर्मकरालयात्।
तथैव सूक्तरत्नानां प्रभवोऽस्मात्पुराणतः॥ १६॥
सुदुर्लभं यदन्यत्र चिरादपि सुभाषितम्।
सुलभं स्वैरसंग्राह्यं तदिहास्ति पदे पदे॥ १७॥ —उ० पु० प्र०

विद्वद्रत्नमालामें मैंने आदिपुराणके भी अनेक पद्य बानगीके तौर पर सानुवाद उद्धृत किये हैं देखो, पृष्ठ ६७–७०

**वर्द्धमानपुराण (?)**—जिनसेनने अपने हरिवंशपुराणमें लिखा है—

यामिताभ्युदये पार्श्वजिनेन्द्रगुणसंस्तुतिः ।
स्वामिनो जिनसेनस्य कीर्तिः संकीर्तयत्यसौ ॥ ४० ॥
वर्द्धमानपुराणोद्यदादित्योक्तिगभस्तयः ।
प्रस्फुरन्ति गिरीशान्तः स्फुटस्फटिकभित्तिषु ॥ ४१ ॥

पहले हमने इन दोनों श्लोकोंको जिनसेन स्वामीकी प्रशंसा करनेवाला समझा था और कल्पना की थी कि उनका बनाया हुआ कोई वर्द्धमानपुराण भी होगा। परन्तु अब अधिक विचार करनेसे इस निश्चयपर आना पड़ा है कि जिनसेनकी स्तुति इसके पहलेके ४० वें श्लोकमें ही समाप्त हो गई है और इस ४१ वें श्लोकमें किन्हीं अन्य ही आचार्यके वर्द्धमानपुराणकी प्रशंसा है जिनका नाम नहीं दिया गया है। इसके पहले ३५ वें श्लोकमें भी बिना नाम दिये वे वरांगचरितकी प्रशंसा कर चुके हैं[1]। उक्त वर्द्धमानपुराण उस समय शायद इतना प्रसिद्ध था कि उसके कर्ताका नाम देनेकी उन्होंने आवश्यकता ही नहीं समझी।

एक तो जो चौवीसों तीर्थंकरोंका चरित्र लिखने बैठा है, वह अलगसे वर्द्धमान-पुराण पहले लिख देगा, यह कुछ अद्भुत-सा लगताहै, और दूसरे यदि जिनसेनका कोई वर्द्धमानपुराण होता तो गुणभद्र स्वामी उसका उल्लेख अवश्य करते, कमसे कम अपने महावीरपुराण ( उत्तरपुराणान्तर्गत ) में तो उसकी चर्चा करना उनके लिए आवश्यक ही हो जाता। इसके सिवाय अन्य भी किसी कविने कहीं इस वर्द्धमानपुराणका उल्लेख नहीं किया है। गरज यह कि द्वि० जिनसेनद्वारा प्रशंसित वर्द्धमानपुराण किसी अन्य ही आचार्यकी रचना है।

## गुणभद्राचार्य

जिनसेन और दशरथ गुरुके शिष्य गुणभद्र स्वामी भी बहुत बड़े ग्रन्थकर्त्ता हुए। जैसा कि पहले कहा जा चुका है इन्होंने आदिपुराणके अन्तके १६२० श्लोक रचकर उसे पूरा किया और फिर उसके बाद उत्तरपुराणकी रचना की जिसका परिमाण आठ हजार श्लोक है। जिस ढंगसे महापुराण प्रारंभ किया गया था और जितना

---

१—वरांगनेव सर्वांगैर्वरांगचरितार्थवाक् ।
कस्य नोत्पादयेद्गाढमनुरागं स्वगोचरम् ॥ ३५

इस वरांगचरितके कर्त्ता जटा-सिंहनन्दि हैं।

विस्तार उसके प्रथम अंश आदिपुराणका है, यदि वही ढंग आगे भी कायम रक्खा जाता तो यह ग्रन्थ महाभारत जैसा विशाल होता, और भगवाजिनसेनकी इच्छा भी शायद यही थी; परन्तु गुणभद्रने अतिशय विस्तारके भयसे और हीनकालके अनुरोधसे थोड़ेमें ही समाप्त करना उचित समझा और इस तरह केवल आठ हजार श्लोकोंमें ही शेष तेइस तीर्थंकरों और अन्य महापुरुषोंका चरित लिख डाला और इस तरह उन्होंने गुरुके प्रति अपने कर्तव्यका पालन किया।[1]

गुणभद्र बड़े ही गुरुभक्त थे। काव्य-प्रतिभा भी उनकी बढ़ी चढ़ी थी। गुरुकी अधूरी रचनामें हाथ लगाते समय उन्होंने जो थोड़ेसे पद्य लिखे हैं, वे इस गुरुभक्ति और काव्य-प्रतिभाको बहुत ही स्पष्ट रूपसे प्रकट करते हैं। वे कहते हैं—

गन्नेके समान इस ग्रन्थका पूर्वार्ध ही रसावह है, उत्तरार्धमें तो ज्यों त्यों करके ही रसकी प्राप्ति होगी।[2] गन्नेका प्रारम्भका (नीचेका) भाग ही स्वादिष्ट होता है, ऊपरका नहीं। यदि मेरे वचन सरस या सुस्वादु हों, तो यह गुरुका ही माहात्म्य समझना चाहिए। यह वृक्षोंका स्वभाव है कि उनके फल मीठे होते हैं[3]। वचन हृदयसे निकलते हैं और हृदयमें मेरे गुरु विराजमान् हैं। तब वहाँसे वे उनका संस्कार करेंगे ही। इसमें मुझे परिश्रम न करना पड़ेगा, गुरुकृपासे मेरी रचना संस्कारकी हुई ही होगी।[4] भगवज्जिनसेनके अनुयायी तो पुराण (पुराने) मार्गके आश्रयसे संसार-समुद्रसे पार होना चाहते हैं, फिर मेरे लिए पुराण-सागरके पार पहुँचना क्या कठिन है ?[5]

---

१—अतिविस्तरभीरुत्वादवशिष्टं संग्रहीतममलधिया।
गुणभद्रसूरिणेदं प्रहीणकालानुरोधेन ॥ १९ ॥

२—इक्षोरिवास्य पूर्वार्द्धमेवाभावि रसावहम्।
यथातथास्तु निष्पत्तिरिति प्रारभ्यते मया ॥ १४ ॥

३—गुरूणामेवमाहात्म्यं यदपि स्वादु मद्वचः।
तरूणां हि स्वभावोऽसौ यत्फलं स्वादु जायते ॥ १७ ॥

४—निर्यान्ति हृदयाद्वाचो हृदि मे गुरवः स्थिताः।
ते तत्र संस्करिष्यन्ते तन्न मेऽत्र परिश्रमः ॥ १८ ॥

५—पुराणं मार्गमासाद्य जिनसेनानुगा ध्रुवम्।
भवाब्धेः पारमिच्छन्ति पुराणस्य किमुच्यते ॥ १९ ॥

उत्तरपुराण यद्यपि संक्षिप्त है, उसमें कथा-भागकी अधिकता है; फिर भी उसमें कवित्वकी कमी नहीं है और वह सब तरहसे जिनसेनके शिष्यके अनुरूप है।

२ आत्मानुशासन—यह २७२ पद्योंका छोटा-सा ग्रन्थ अपने नामके अनुरूप आत्मापर शासन प्राप्त करनेके लिए बहुत ही उत्तम साधन है। इसकी रचनाशैली भर्तृहरिके वैराग्य-शतकके ढंगकी और बहुत ही प्रभावशालिनी है[1]। इसका प्रचार भी खूब है।

३ जिनदत्तचरित्र—यह ग्रन्थ अभीतक हमें देखनेको नहीं मिला। इसका हिन्दी अनुवाद पं० श्रीलालजी काव्यतीर्थने जैनसिद्धान्तप्रकाशिनी संस्थाद्वारा प्रकाशित किया है परन्तु न तो उक्त अनुवादमें श्लोकोंके नम्बर दिये गये हैं और न कोई प्रशस्ति आदि ही दी है जिससे मूलग्रन्थके सम्बन्धमें कुछ विचार किया जा सके। अनुवाद भी भावार्थरूप है। यह नवसर्गात्मक खण्डकाव्य है और साराका सारा अनुष्टुप् श्लोकोंमें है। भावार्थसे जहाँ तक अनुमान किया जा सकता है, रचना प्रौढ और सुन्दर है।

## गुरु-शिष्यका लम्बा जीवन

वीरसेन-जिनसेनने इतनी लम्बी उम्र पाई थी कि उन्हें शतजीवी कहा जा सकता है।

द्वितीय जिनसेनने अपना हरिवंशपुराण श० सं० ७०५ में समाप्त किया था और उसकी उत्थानिकामें उन्होंने वीरसेनको कविचक्रवर्ती और उनके शिष्य जिनसेनको पार्श्वाभ्युदयकी कीर्तिशालिनी रचनाका कर्त्ता कहा है[2]। हरिवंशके बारह हजार श्लोकोंके बनानेमें यदि पाँच ही वर्ष लगे हों और यदि उसकी उत्थानिका ग्रन्थ प्रारम्भ करते समय ही लिखी गई हो, तो मानना होगा कि श० सं० ७०० से पहले ही पार्श्वाभ्युदयकी रचना हो चुकी थी और यदि उस समय कविकी अवस्था २५ वर्षकी ही मान ली जाय, तो वीरसेनके शिष्य जिनसेनका जन्म शं० सं० ६७५ के लगभग हुआ होगा और यदि शिष्यसे गुरुकी उम्र पन्द्रह वर्ष

---

१ देखो विद्वद्रत्नमाला पृ० ७४–७७

२ देखो ऊपर पृ० ५०९ में उद्धृत 'यामिता' आदि श्लोक।

ही अधिक मान ली जाय तो वीरसेन स्वामीका जन्म-काल श० सं० ६६० के लगभग समझना चाहिए।

उन्होंने अपनी[1] धवला टीका श० सं० ७३८ में समाप्त की है। यदि उसके बाद तत्काल ही जयधवला टीका प्रारम्भ कर दी हो, जो कि दुर्भाग्यसे पूरी न हो सकी, तो उसके २० हजार श्लोकोंकी रचनामें निदान सात आठ वर्ष जरूर लग गये होंगे और इस हिसाबसे उनका स्वर्गवास श० सं० ७४५ के लगभग ८५ वर्षकी उम्रमें हुआ होगा।

अब जिनसेन स्वामीको लीजिए। ऊपर उनका जन्म श० ६७५ के लगभग अनुमान किया गया है और जयधवला टीका उन्होंने श० सं० ७५९ में समाप्त की है[2]। अर्थात् उस समय उनकी उम्र ८४ वर्षकी होगी। जयधवलाके बाद ही उन्होंने अपना आदिपुराण शुरू किया होगा[3] जिसे कि वे पूरा न कर सके। उसके लगभग दस हजार श्लोकोंकी रचनामें उनकी वृद्धावस्थाको देखते हुए ५–६ वर्षसे कम न लगे होंगे और इस तरह श० सं० ७६५ के लगभग ९० वर्षकी उम्रमें उनका स्वर्गवास हुआ होगा।

इस तरह हम देखते हैं कि ये दोनों महान् ग्रन्थकर्ता खूब दीर्घजीवी हुए।

भदन्त गुणभद्रकी उम्र यदि गुरुके स्वर्गवासके समय २५ वर्षकी मान

---

१ अठतीसम्हि सतसए विक्कमरायंकिए सु-सगणामे।
वासे सुतेरसीए भाणुविलग्गे धवलपक्खे ॥ ६ ॥ आदि

२—एकान्नषष्टिसमधिकसप्तशताब्देषु शकनरेन्द्रस्य।
समतीतेषु समाप्ता जयधवला प्राभृतव्याख्या ॥

३—आदिपुराणकी उत्थानिकामें जिनसेनने अपने गुरुको सिद्धान्त-ग्रन्थोंके उपनिवन्धोंका या टीकाओंका कर्ता लिखा है—" सिद्धान्तोपनिवन्धानां विधातुर्मद्गुरोश्चिरम्। मन्मनःसरसि स्थेयान्मृदुपादकुशेशयम् ॥ ५७ " इससे धवला और जयधवला दोनों टीकाओंका मतलब निकलता है। अर्थात् आदिपुराणके प्रारंभ करते समय जयधवला ( २० हजार श्लोक ) बन चुकी थी और गुरुकी मृत्यु हो चुकी थी। इसी लिए उनके चरण-कमलोंको अपने मनमें स्थिर रखनेकी भी इच्छा प्रकट की गई है। बहुवचनान्त ' उपनिवन्धानां ' पद होनेसे एक और सिद्धान्त ग्रंथकी टीकाकी भी इससे ध्वनि निकलती है। शायद वह ' सिद्धभूपद्धति-टीका ' ही हो।

ली जाय तो वे श० सं० ७४० के लगभग जन्मे होंगे परन्तु उन्होंने उत्तर-पुराणकी समाप्ति कब की और वे कब तक जीते रहे इसका पता नहीं लगता।

## उत्तरपुराण कब समाप्त हुआ ?

उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार हमने अपने पहले लेखमें उसकी समाप्तिका समय श० सं० ८२० माना था और अन्य विद्वान् भी यही मानते आ रहे हैं; परन्तु इस लेखके लिखते समय यह बात बुरी तरह खटकी कि इतने महान् आचार्यका ग्रन्थ जिसके एकसे एक बढ़कर गुरुभाई और शिष्य मौजूद थे, लगभग ५० वर्ष तक अधूरा कैसे पड़ा रहा होगा। तब प्रशस्तिका बारीकीसे अध्ययन करना पड़ा और उससे मालूम हुआ कि उपलब्ध प्रशस्तिके दो हिस्से हैं। पहला हिस्सा एकसे लेकर सत्ताईसवें पद्य तक है और दूसरा अट्ठाईसवेंसे ब्यालीसवें पद्य तक। पहलेके कर्त्ता हैं गुणभद्रस्वामी और दूसरे हिस्सेके कर्त्ता उनके शिष्य लोकसेन मुनि। प्रति-लेखकोंकी कृपासे दोनों हिस्से मिलजुलकर एक हो गये हैं।

गुणभद्रस्वामीने अपनी प्रशस्तिके प्रारंभके १९ पद्योंमें अपने संघकी और गुरुओंकी महिमाका परिचय दिया है और फिर बीसवें पद्यमें लिखा है कि अति-विस्तारके भयसे और अतिशय हीनकालके अनुरोधसे अवशिष्ट महापुराणको मैंने संक्षेपमें संग्रह किया। फिर पाँच छह श्लोकोंमें ग्रन्थका महात्म्य वर्णन करके अन्तके २७ वें पद्यमें कहा है कि भव्यजनोंको इसे सुनना चाहिए, व्याख्यान करना चाहिए, चिन्तवन करना चाहिए, पूजना चाहिए और भक्तजनोंको इसकी

---

१ शकनृपकालाभ्यन्तरविंशत्यधिकाष्टशतमिताब्दान्ते।
मङ्गलमहार्थकारिणि पिङ्गलनामनि समस्तजनसुखदे ॥ ३५ ॥
श्रीपञ्चम्यां बुधार्द्रायुजि दिवसकरे मन्त्रिवारे बुधांशे
पूर्वायां सिंहलग्ने धनुषि धरणिजे वृश्चिकार्कौ तुलायाम्।
सर्पे शुक्रे कुलीरे गवि च सुरगुरौ निष्ठितं भव्यवर्यैः
प्राप्तेज्यं सर्वसारं जगति विजयते पुण्यमेतत्पुराणम् ॥ ३६ ॥

२ ये पद्यसंख्यायें पं० लालारामजीशास्त्रीद्वारा प्रकाशित उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार दी गई हैं।

प्रतिलिपियाँ लिखना लिखाना चाहिए। बस, यहीं गुणभद्रस्वामीका वक्तव्य समाप्त हो जाता है और वास्तवमें इसके बाद कुछ कहनेके लिए रह भी नहीं जाता।

इसके बाद २८ वें पद्यसे लोकसेनकी लिखी हुई प्रशस्ति शुरू होती है जिसमें कहा है कि उन गुणभद्रस्वामीके शिष्योंमें मुख्य लोकसेन हुआ जिसने इस पुराणमें निरन्तर गुरु-विनयरूप सहायता देकर सज्जनोंद्वारा बहुत मान्यता प्राप्त की[1] थी। फिर २९–३०–३१ नम्बरके पद्योंमें राष्ट्रकूट अकालवर्षकी वीरताकी प्रशंसा की है जो उस समय अखिल पृथ्वीका पालन करता था। फिर ३२ से ३६ तकके पद्योंमें कहा है कि जब अकालवर्षके सामन्त लोकादित्य बंकापुर राजधानीसे सारे वनवास देशका शासन करते थे, तब श० सं० ८२० के अमुक मुहूर्तमें इस पवित्र और सर्वसाररूप पुराणकी श्रेष्ठ भव्यजनोंद्वारा पूजा की गई। फिर ३७ वें पद्यमें यह कहकर लोकसेनने अपना वक्तव्य समाप्त किया है कि यह महापुराण चिरकालतक सज्जनोंकी वाणी और चित्तमें स्थिर रहे।[2]

इस तरह ये गुणभद्र और लोकसेनकी लिखी हुई दो जुदी जुदी प्रशस्तियाँ हैं, जो मिलकर एक हो गई हैं। पहली प्रशस्ति तो स्वयं ग्रन्थकर्ताकी ही है और वह ग्रन्थसमाप्तिके समयकी लिखी हुई है; परन्तु दूसरी प्रशस्ति उनके शिष्य लोकसेनकी है जिसे उन्होंने उस समय लिखा है जब कि उनके गुरुके इस महान् ग्रन्थका विधिपूर्वक पूजामहोत्सव किया गया था। यह पूजामहोत्सव ही श० सं० ८२० की उक्त तिथि और मुहूर्तमें किया गया था, ग्रन्थ-समाप्तकी तिथि वह नहीं है। ग्रन्थ-समाप्तिकी तिथि गुणभद्रस्वामीने लिखी ही नहीं।

इससे अब हम इस निर्णयपर पहुँचते हैं कि गुणभद्रस्वामीने अपने गुरुके अधूरे ग्रन्थको उनके स्वर्गवास होनेके अनतिकाल बाद ही लिखना शुरू कर दिया होगा, और वे उसके लगभग साढ़े नौ हजार श्लोक पाँच सात वर्षोंमें लिख सके होंगे।

बहुत संभव है कि महापुराणका उक्त पूजामहोत्सव लोकसेनने अपने गुरु गुणभद्रस्वामीके स्वर्गवास होनेपर ही किया हो। क्योंकि लोकसेनकी प्रशस्तिसे ऐसा नहीं मालूम होता कि उनके गुरु उस समय जीवित थे।

---

१ देखो पृ० ४९९ के पाद-टिप्पणका २८ वाँ पद्य।

२ इसके आगे पाँच पद्य और हैं जो सब प्रतियोंमें नहीं मिलते। उदाहरणार्थ टी० एस० कुप्पू स्वामी शास्त्रीके जीवंधरचरित्रमें जो उत्तरपुराणकी प्रशस्ति उद्धृत है, उसमें ये ३८ से ४२ तकके पद्य नहीं हैं। इन पद्योंमें महापुराणकी महिमा वर्णन की गई है। संभव है, ये पद्य किसी अन्यके लिखे हुए हों और पीछेसे शामिल हो गये हों।

## स्थान-विचार

मोटे तौरपर यह कहा जा सकता है कि ये तीनों आचार्य कर्नाटक प्रान्तके थे, अतएव इनका भ्रमण-क्षेत्र अधिकतर इसी प्रान्तमें रहा होगा। इनके ग्रन्थोंमें बंकापुर, वाट-ग्राम और चित्रकूट इन तीन ही स्थानोंका उल्लेख मिलता है[1]। इनमेंसे बंकापुर तो उस समय वनवास प्रान्तकी राजधानी था और इस समय कर्नाटकके धारवाड़ जिलेमें है। इसे राष्ट्रकूट अकालवर्ष (कृष्ण द्वितीय) के सामन्त लोकादित्यके पिता बंकेयरसने अपने नामसे राजधानी बनाया था।[2] वाट-ग्राम कहाँपर था और अब वह किस नामसे प्रसिद्ध है, इसका पता नहीं लगता। परन्तु वह गुर्जरार्यानुपालित था, अर्थात् अमोघवर्षके राज्यमें था और अमोघवर्षका राज्य मालवेसे लेकर दक्षिणमें कांचीपुर तक फैला हुआ था। अतएव इतने लम्बे चौड़े देशमें वह किस जगह होगा, इसका निर्णय करना कठिन है। अमोघवर्षके राज्य-कालकी श० सं० ७८८ की एक प्रशस्तिसे मालूम होता है कि गोविन्दराज (तृतीय) ने जिनके उत्तराधिकारी अमोघवर्ष थे केरल, मालवा, गुर्जर और चित्रकूटको जीता था और इन सब देशोंके राजा अमोघवर्षकी सेवामें रहते थे। इनमेंका चित्रकूट ही शायद वह चित्रकूट है जहाँ एलाचार्य रहते थे और जिनके पास जाकर वीरसेन स्वामीने सिद्धान्तोंका अध्ययन किया था।

मैसूर राज्यके उत्तरमें चित्तलदुर्ग जिलेका सदर मुकाम है। यह पहले होय्साल राजवंशकी राजधानी रहा है। यहाँ बहुत-सी पुरानी गुफायें है और पाँच सौ वर्ष पुराने मन्दिर हैं। मुनि शीलविजयने इसका चित्रगढ़ नामसे उल्लेख किया है। गढ़ और कूट लगभग एक ही अर्थको बतलानेवाले शब्द हैं। संभव है, एलाचार्यका

---

१—आगत्य चित्रकूटात्ततः स भगवान्गुरोरनुज्ञानात्।
वाटग्रामे चात्रानतेन्द्रकृतजिनगृहे स्थित्वा ॥ १७९ आदि। —श्रुता०
इति श्रीवीरसेनीया टीका सूत्रार्थदर्शिनी।
वाटग्रामपुरे श्रीमद्गुर्जरार्यानुपालिते ॥...६—जयधवला

२ श्रीमति लोकादित्ये प्रध्वस्तप्राथितशत्रुसंतमसे——......
वनवासदेशमाखिलं भुंजति निष्कण्टकं सुखं सुचिरम्।
तत्पितृनिजनामकृते ख्याते बंकापुरे पुरेष्वधिके ॥ ३१ ॥—उ० पु०

३ एपिग्राफिआ इंडिका भाग ६, पृ० १०२

चित्रकूट यही हो। शीलविजयजीने अपनी तीर्थयात्रामें चित्रगढ़, वनौसी (वनवास) और बंकापुरका लगातार एक साथ वर्णन किया है और इससे इन स्थानोंके बीच बहुत ज्यादा अन्तर नहीं मालूम होता। बंकापुर वही है जहाँपर उत्तरपुराणका पूजा-महोत्सव हुआ था और वनौसी वही है जहाँपर बंकापुरसे पहले राजधानी थी। इस तरह यदि चित्रकूट चित्तलदुर्ग ही है, तो वाटग्राम वनवासी और चित्तलदुर्गके बीच कहीं पास ही होगा।

आधुनिक चित्तौड़का (मेवाड़का) भी प्राचीन नाम चित्रकूटका ही अपभ्रंश रूप चित्तौड़ है। परन्तु यह स्थान कर्नाटकसे इतनी अधिक दूर है कि उसके एलाचार्यका चित्रकूट होनेकी संभावना बहुत ही कम है।

वीरसेन और जिनसेनके रहनेका प्रधान स्थान कौन-सा था, इसका कहीं कोई उल्लेख नहीं मिला है, परन्तु शायद वह वनौसी या वनवासी होगा जो पहले वनवास देशकी राजधानी था और पीछे जहाँसे राजधानी हटाकर बंकापुरमें आ गई थी जहाँ कि लोकसेनने उत्तरपुराणकी पूजा की थी। अमोघवर्षकी राजधानी मान्यखेटमें उनके रहनेका कोई उल्लेख नहीं मिला। हाँ, मान्यखेट राजधानीको एकाधिक वार अपने चरणोंसे उन्होंने पवित्र अवश्य किया होगा। क्योंकि अमोघवर्ष जिनसेनके भक्त थे।

## समकालीन-राजा

इन तीन महान् ग्रन्थ-कर्ताओंके समयमें राष्ट्रकूट वंशके तीन महान् राजाओंका राज्य रहा,—जगत्तुंगदेव, अमोघवर्ष और अकालवर्ष।

**जगत्तुंगदेव**—वीरसेन स्वामीने श० सं० ७३८ में जब धवला टीका समाप्त की, तब जगत्तुंगदेव (गोविन्द तृतीय) ने सिंहासन छोड़ दिया था और बोद्दणराय या अमोघवर्ष राज्य कर रहे थे[1]। जगत्तुंगका उल्लेख करनेका कारण यह जान पड़ता है कि धवलाका प्रारंभ उन्हींके समयमें हुआ था।

---

१ देखो, 'दक्षिणके तीर्थक्षेत्र' शीर्षक लेख पृ० २३६

१ अठतीसम्हि सतसए विक्कमरायंकिए सु-सगणामे।
वासे सुतेरसीए भाणुविलग्गे धवलपक्खे ॥ ६ ॥
जगतुंगदेवरज्जे रियम्हि कुंभम्हि राहुणा कोणे।
सूरे तुलाए संते गुरुम्हि कुलविल्लए होंते ॥ ७ ॥

जगत्तुंगदेवके श० सं० ७१६ से ७३५ तकके अनेक शिलालेख मिले हैं[1]। ये ध्रुवराजके पुत्र और उत्तराधिकारी थे। ये बड़े प्रतापी थे। उत्तरमें मालवासे लेकर दक्षिणमें कांचीतकके राजा इनकी आज्ञाका पालन करते थे और नर्मदा और तुंग-भद्राके बीचके सारे देशपर इनका अधिकार था। इन्होंने अपने जीते जी ही अपने पुत्र अमोघवर्षको राज्य दे दिया था। ये श० सं० ७१५ के लगभग सिंहासन-पर बैठे होंगे और ७३७ के लगभग इन्होंने गद्दी छोड़ दी होगी।

**अमोघवर्ष** (प्रथम)— ये जगत्तुंगदेव या गोविन्द (तृतीय)के पुत्र थे। इनका घरू नाम बोद्दणराय[2] था। नृपतुंग, शर्व, शण्ड, अतिशय धवल, वीरनारायण, पृथिवीवल्लभ, लक्ष्मीवल्लभ, महाराजाधिराज, भटार, परमभट्टारक आदि इनकी उपाधियाँ थीं। ये भी बड़े पराक्रमी थे। इन्होंने अनेक युद्धोंमें विजय प्राप्त करके अनेक राजाओंको भस्म कर दिया था[3]। वेंगीके चालुक्य नरेशको मारकर यमराज-को सन्तुष्ट किया था। नवसारीके दानपत्रमें लिखा है कि अमोघवर्ष चालुक्य समुद्रमें डूबी हुई राष्ट्रकूटोंकी लक्ष्मीका पृथ्वीके समान उद्धार करके वीरनारायण कहलाये[4]। इन्होंने बहुत बड़ी उम्र पाई और लगभग ६३ वर्ष तक राज्य किया।

---

चावम्हि तरणिवुत्ते खिंधे सुक्कम्मि मीणे चंदम्मि।
कत्तियमासे एसा टीका हु समाणिआ धवला ॥ ८ ॥
बोद्दणरायणरिंदे णरिंदचूडामणिम्हि भुंजंते।
सिद्धंतगंथमत्थिय गुरुप्पसाएण विगत्ता सा ॥ ९ ॥
—धवला

१ इनका श० सं० ७३५ का एक दानपत्र कदंब (मैसूर) में मिला है, जिसमें विजयकीर्तिके शिष्य अर्ककीर्तिको जैनमन्दिरके लिए दान देनेका उल्लेख है। इ० ए० जि० १२ पृ० १३।

२ यह नाम सबसे पहले धवलामें ही मिला है। इतिहासज्ञोंको अभीतक इसका पता नहीं है।

३ चालुक्याभ्यूषखाद्यैर्जनितरतियमः प्रीणितो विंगवल्ल्याम्। इ० ए० जि० १२ पृ० २४९—५२

४ निमग्नां यश्चुलुक्याब्धौ रट्टराज्यश्रियं पुनः।
पृथ्वीमिवोद्धरन् धीरो वीरनारायणोऽभवत् ॥

श० सं० ७३५ में जब धवलाकी समाप्ति हुई तब ये ही राजा थे और श० स० ७७० के लगभग जब जिनसेनने आदिपुराणको अधूरा छोड़कर स्वर्गवास किया तब भी इन्हींका राज्य था। श० सं० ७८२ के ताम्रपत्रसे मालूम होता है[1] कि इन्होंने स्वयं मान्यखेटमें जैनाचार्य देवेन्द्रको दान दिया था। यह दानपत्र इनके राज्यके ५२ वें वर्षका है। इसके बाद श० संवत् ७९९ का एक लेख कन्हेरीकी एक गुफामें मिला है जिसमें इनका और इनके सामन्त कपर्दी द्वितीयका उल्लेख है[2]। परन्तु ऐसा मालूम होता है कि इससे कुछ पहले ही अमोघवर्षने अपने पुत्र अकालवर्ष या कृष्ण द्वितीयको राज्यकार्य सौंप दिया था। क्योंकि श० सं० ७९७ का एक लेख कृष्ण द्वितीयके महा सामन्त पृथ्वीरायका मिला है जिसमें उसके द्वारा सौन्दत्तिके एक जैनमन्दिरके[3] लिए कुछ भूमि दान किये जानेका उल्लेख है। अपने पिताके समान अमोघवर्षने भी पिछली उम्रमें राज्य त्याग दिया था। इसका उल्लेख उन्होंने अपनी प्रश्नोत्तररत्नमाला नामकी पुस्तकमें भी किया है। लिखा है कि जिसने विवेकपूर्वक राज्य छोड़ दिया उस राजा अमोघवर्षने इसकी रचना की[4]। इन्द्रपुरीकी उपमाको धारण करनेवाली मान्यखेट नगरीको इसीने आबाद किया था और वहाँ अपनी राजधानी कायम की थी[5]। इसके पहले राष्ट्रकूटोंकी राजधानी मयूरखंडी ( नासिकके पास ) में थी। यह राजा स्वयं विद्वान्, कवि और विद्वानोंका आश्रयदाता था। प्रश्नोत्तररत्नमालाके अतिरिक्त 'कविराजमार्ग' नामक अलंकारका ग्रन्थ भी इसीका बनाया हुआ बतलाया जाता है जो कि कनड़ी भाषामें है। शाकटायनने अपने शब्दानुशासनकी टीका अमोघवृत्ति अमोघवर्षके ही नामसे ही बनाई, धवला और जयधवला टीकायें भी उसीके अतिशय धवल या धवल नामके उपलक्ष्यमें बनीं और महावीराचार्यने अपने गणितसारसंग्रहमें उसीकी महामहिमाका

---

१ ए० इं० जि० पृ० २९। २ इ० ए० जि० १३, पृ० १३५

३ जर्नल बाम्बे ब्रांच रा० ए० सो० जि० १०, पृ० १९४

४ विवेकात्त्यक्तराज्येन राज्ञेयं रत्नमालिका।
रचितामोघवर्षेण सुधियां सदलंकृतिः॥

५ यो मान्यखेटममरेन्द्रपुरोपहासि, गीर्वाणगर्वमिव खर्वयितुं विधत्त॥
—ए० इं० जि० ५, पृ० १९२–९६

विस्तार किया। इससे मालूम होता है कि यह राजा विद्वानोंका विशेष करके जैनाचार्योंका बड़ा भारी आश्रयदाता था। जैनमुनियोंके लिए भी उसने कई दान किये थे।

**अकालवर्ष**—यह अमोघवर्षका पुत्र था और कृष्णराज (द्वितीय) के नामसे प्रसिद्ध है। यह भी बड़ा प्रतापी था। इसने गुर्जर (प्रतिहार) और गौड़ राजाओंसे युद्ध किया और (गुजरात) के राष्ट्रकूट राज्य (शाखा) को छीनकर अपने राज्यमें मिला लिया। इसके पास हाथियोंकी बड़ी भारी सेना थी। उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार इसके हाथियोंने अपने मद-जलसे गंगाका पानी भी कड़ुवा कर डाला था[1]। अर्थात् इसका राज्य उत्तरमें गंगातट तक पहुँच गया था। उत्तरपुराणकी दूसरी प्रशस्ति जिस समय अर्थात् श० सं० ८२० में लिखी गई उस समय यही सम्राट् था[2]। यह श० सं० ७९७ के लगभग सिंहासनपर बैठा और ८३३ के लगभग इसका देहान्त हुआ।

**लोकादित्य**—यह अकालवर्ष या कृष्ण (तृतीय) का सामन्त और वनवास देशका राजा था। इसके पिताका नाम बंकेयरस या बंकराज था[3]। यह चेल्लध्वज था। अर्थात् इसकी ध्वजापर चिल्ह या चीलका चिह्न था। इसके पिता और भाई भी चेल्लध्वज थे[4]। गुणभद्रने इसे जैनधर्मकी वृद्धि करनेवाला और महान् यशस्वी कहा है। इसीके राज्यकालमें बंकापुरमें ही महापुराणकी पूजा की गई थी।

## क्या अमोघवर्ष जैन थे?

यह एक विवादग्रस्त विषय है कि महाराजा अमोघवर्ष जैन थे या नहीं, अर्थात् उन्होंने वास्तवमें जैनधर्म धारण कर लिया था या जैनधर्मके प्रति उनकी केवल सहानुभूति-भर थी? गुणभद्रने लिखा है कि जिनके चरणोंमें राजा

---

१ यस्योत्तुंगमतंगजा निजमदस्रोतास्विनीसंगमाद् ।
गाङ्गं वारि कलंकितं कटु मुहुः पीत्वाप्यगच्छत्तृषः ॥...२९. —उत्तर पु०

२ अकालवर्षभूपाले पालयत्यखिलामिलाम् । इत्यादि —उ० पु०

३ देखो पृ० की टिप्पणीका उद्धरण।

४ चेल्लपताके चेल्लध्वजानुजे चेल्लकेतनतनूजे ।
जैनेन्द्रधर्मवृद्धिविधायिनि स्वविधुवीध्रपृथुयशसि...॥ ३३

अमोघवर्षने अपना मस्तक झुकाया और कहा कि आज मैं पवित्र हो गया वे पूज्य जिनसेन संसारके लिए कल्याणकारक हों[1]। परन्तु केवल इतनेसे अमोघवर्षको जैनी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि अधिकांश हिन्दू राजा ऐसे ही हुए हैं जो प्रायः सभी धर्मोंके साधु-सन्तोंका सत्कार किया करते थे। गुणभद्रने यह तो लिखा नहीं कि वे जैनधर्मके अनुयायी भी थे। अतएव इसके लिए कुछ और प्रमाण चाहिए।

१—ऊपर हम अमोघवर्षकी प्रश्नोत्तररत्नमालाका जिक्र कर आये हैं। एक तो उसके मंगलाचरणमें वर्द्धमान तीर्थंकरको नमस्कार किया गया है[2] और दूसरे उसमें अनेक बातें जैनधर्मानुमोदित ही कही गई हैं। इससे कमसे कम उस समय जब कि रत्नमाला रची गई थी, अमोघवर्ष जैनधर्मके अनुयायी ही जान पड़ते हैं।

प्रश्नोत्तररत्नमालाका तिब्बती भाषामें एक अनुवाद हुआ था जो मिलता है और उसके अनुसार वह अमोघवर्षकी ही बनाई हुई है। ऐसी दशामें उसे शंकराचार्यकी, शुकयतीन्द्रकी या विमलसूरिकी रचना बतलाना जबर्दस्ती है।

---

१ यस्य प्रांशुनखांशुजालविसरद्धारान्तराविर्भवत्
पादाम्भोजरजः पिशङ्गमुकुटप्रत्यग्ररत्नद्युतिः।
संस्मर्ता स्वममोघवर्षनृपतिः पूतोऽहमद्येत्यलं
स श्रीमान् जिनसेनपूज्यभगवत्पादो जगन्मङ्गलम्॥ ८

२ प्रणिपत्य वर्द्धमानं प्रश्नोत्तररत्नमालिकां वक्ष्ये।
नागनरामरवन्द्यं देवं देवाधिपं वीरम्॥

३ त्वरितं किं कर्तव्यं विदुषा संसारसन्ततिच्छेदः।
किं मोक्षतरोर्बीजं सम्यग्ज्ञानं क्रियासहितम्॥ ४॥
को नरकः परवशता किं सौख्यं सर्वसङ्गविरतिर्या।
किं सत्यं भूतहितं किं प्रेयः प्राणिनामसवः॥ १३॥

४ शंकराचार्य और शुकयतीन्द्रके नामकी जो प्रतियाँ मिली हैं उनमें छह सात श्लोक नये मिला दिये गये हैं परन्तु वे वसन्ततिलका छन्दमें हैं जो बिल्कुल अलग मालूम होते हैं और उनके अन्त्य-पद्योंमें न शुकयतीन्द्रका नाम है और न शंकरका।

५ श्वेताम्बर साहित्यमें ऐसे किसी विमलसूरिका उल्लेख नहीं मिलता जिसने प्रश्नोत्तररत्नमाला बनाई हो। विमलसूरिने अपने नामका उल्लेख करनेवाला जो अन्तिम पद्य जोड़ा है वह आर्याछन्दमें है, परन्तु ऐसे लघु प्रकरण-ग्रन्थोंमें अन्तिम छन्द आम तौरसे भिन्न होता है जैसा कि वास्तविक प्र० र० मालामें है और वही ठीक मालूम होता है।

२ अमोघवर्षके ही समयमें महावीराचार्यने गणितसारसंग्रह नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थकी रचना की थी। उसकी उत्थानिकामें उन्होंने अमोघवर्षके विषयमें कहा है कि अपने इष्ट जनों (प्रजा) के हितैषी जिस अमोघवर्ष (जिसकी वर्षा व्यर्थ नहीं जाती) ने प्राणिरूप धान्यको प्रसन्न किया–सींचा और ईति भीतिरहित किया; जिसकी चित्तवृत्तिरूपी अग्निमें पापरूप पराक्रम भस्म हो गया और तब जो वन्ध्य-कोप हो गया; जो सारे जगतको वशमें करके स्वयं दूसरोंके वश न हुआ और न अभिभूत या पराजित हुआ, अतएव जो अपूर्व मकरध्वज है; जो अपने पराक्रमसे चक्रियोंके चक्र (समूह) को आक्रान्त करके कृतकार्य हुआ और जो वेगपूर्वक उस चक्रिकाको अर्थात् शत्रुसमूहको नष्ट करके चक्रिका-भंजन कहलाया; जो विद्यारूप नदियोंका अधिष्ठान, मर्यादारूप वज्रवेदिकासे युक्त, रत्नगर्भ और यथाख्यात (सत्) चारित्रका महान् समुद्र है, जिसने एकान्त पक्षको विध्वस्त कर दिया है और जो स्याद्वादन्यायवादी है, उस नृपतुंग देव (अमोघवर्ष) का शासन वृद्धिको प्राप्त हो।

---

१ प्रीणितः प्राणिसस्यौघो निरीतिर्निरवग्रहः।
श्रीमताऽमोघवर्षेण येन स्वेष्टहितैषिणा ॥ ३ ॥
पापरूपाः परा यस्य चित्तवृत्तिहविर्भुजि।
भस्मसाद्भावमीयुस्ते वन्ध्यकोपो भवेत्ततः ॥ ४ ॥
वशीकुर्वन् जगत्सर्वं स्वयं नानुवशः परैः।
नाभिभूतः प्रभुस्तस्मादपूर्वमकरध्वजः ॥ ५ ॥
यो विक्रमक्रमाक्रान्तचक्रचक्रिकृतक्रियः।
चक्रिकाभंजनो नाम्ना चक्रिकाभंजनोऽञ्जसा ॥ ६ ॥
यो विद्यानद्यधिष्ठानो मर्यादावज्रवेदिकः।
रत्नगर्भो यथाख्यातचारित्रजलधिर्महान् ॥ ७ ॥
विध्वस्तएकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिनः।
देवस्य नृपतुंगस्य वर्द्धतां तस्य शासनम् ॥ ८ ॥

२ यह वही घटना है जिसका उल्लेख श० सं० ८३२ के शिलालेखमें 'भूपालान् कण्टकाभान् वेष्टयित्वा ददाह' शब्दोंमें और अमोघवृत्तिकी 'अदहदमोघवर्षोऽरातीन्' वृत्तिमें किया गया है। एक साथ बिगड़ खड़े हुए राजाओंके समूहको ही यहाँ 'चक्र' कहा गया है जिन्हें अमोघवर्षने नष्ट किया था। इसके लिए देखो 'शाकटायन और उनका शब्दानुशासन' शीर्षक लेखका पृ० १६०

इससे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि अमोघवर्ष एकान्तवाद छोड़कर स्याद्वादी या जैन हो गये थे और उन्होंने सम्यक्चारित्र धारण कर लिया था।

यह उत्थानिका जिस समय लिखी गई है उस समय ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने राज्य तो नहीं छोड़ा था, परन्तु उनकी वृत्ति युद्धकी ओरसे हट गई थी और उनका कोप बन्ध्य ( निष्फल ) हो गया था, अर्थात् इसके बाद ही उन्होंने विवेकपूर्वक राज्य छोड़ दिया होगा और तभी प्रश्नोत्तररत्नमाला लिखी होगी।

३ इसमें तो सन्देह ही नहीं कि अमोघवर्षकी जैनधर्मके प्रति बहुत सहानुभूति थी, तभी न शाकटायनने अपने व्याकरणकी टीकाका नाम अमोघवृत्ति रक्खा, और उन्हींके नामसे वीरसेन-जिनसेनने अपनी टीकाओंके नाम धवला जयधवला रक्खे और जिनसेन स्वामीने उनकी इतनी प्रशंसा की जितनी शायद ही जैन साधुने किसी राजाकी की होगी। उनकी कीर्तिके सामने गुप्त नरेशकी कीर्तिको गुप्त और शककी कीर्तिको मशक ( मच्छर ) तुल्य बतलाया[1]। भरत सगरादि प्राचीन कालके राजाओंसे भी उनका यश विस्तृत और सारे राजाओंसे बढ़ चढ़कर वर्णन किया[2]। ऐसी दशामें यदि उनकी वह सहानुभूति ही आगे चलकर पूर्ण श्रद्धामें परिणत हो गई हो, तो कोई आश्चर्यकी बात नहीं है।

इसके विरुद्ध यह कहा जाता है कि अमोघवर्षके जो दान-पत्र मिले हैं, उनमें शिवकी स्तुति की गई है, उनमें शिव, शिवलिंग आदिके चिह्न हैं, और उसे महाविष्णुराज्यबोल ( महाविष्णु राज्यके समान ) कहा है। अतएव वह जैन हो गया था, यह कैसे कहा जा सकता है? इसका समाधान यह है कि राज्योंके कार्य प्रायः मशीनके माफिक चला करते हैं और वे कार्य कुल-परम्पराके अनुसार जैसे चलते आये हैं वैसे ही चलते रहते हैं। राष्ट्रकूटोंके दान-पत्र जैसे पहलेसे लिखे जाते थे, उसी पद्धतिपर अमोघवर्षके दानपत्र भी लिखे गये और उनमें वंश-

---

१ गुर्जरनरेन्द्रकीर्त्तेरन्तः पतिता शशाङ्कशुभ्रायाः।
गुप्तैव गुप्तनृपतेः शकस्य मशकायते कीर्तिः॥ १२

२ भरतसगरादिनरपतियशांसि तारानिभेन संहृत्य।
गुर्जरयशसो महतः कृतोऽवकाशो जगत्सृजा नूनं॥ १४
इत्यादि सकलनृपतीनातिशय्य पयःपयोधिफेनाच्छा।
गुर्जरनरेन्द्रकीर्तिः स्थेयादाचन्द्रतारमिह भुवने॥ १५

परम्पराके चिह्न अंकित किये गये और जो ब्राह्मण पंडित लिखनेके अधिकारी थे उन्होंने परम्पराकी पद्धतिसे उन्हें लिख दिया। स्वयं अमोघवर्षके जैन हो जानेसे उनका सारा राज्यतंत्र थोड़े ही जैनधर्मानुयायी हो गया होगा।

कलिंग-नरेश खारवेल स्वयं जैनधर्मानुयायी था, फिर भी उसका राज्याभिषेक वैदिक विधिसे हुआ था। इसी तरह सम्राट् हर्षके बौद्ध होनेपर भी दान-शासनोंमें उसे परम माहेश्वर और कुमारपालके जैन होनेपर भी उसे परम माहेश्वर लिखा जाता रहा है।

एक दलील यह दी जाती है कि यदि अमोघवर्षने जैनधर्म धारण कर लिया था, तो इसका उल्लेख जिनसेनने स्वयं अपने ग्रन्थोंमें क्यों नहीं किया और उसे अपना शिष्य क्यों न बतलाया? इसके उत्तरमें हम यह कह सकते हैं कि उस समय तक उन्होंने जैनधर्म धारण न किया होगा, जैनधर्मके प्रति उनकी केवल सहानुभूति ही होगी, रही शिष्य बतलानेकी बात, सो अमोघवर्ष जिनसेनके शिष्य थे, ऐसा तो कोई कहता भी नहीं। हमारा खयाल यही है कि पिछली उम्रमें वे जैनधर्मके अनुयायी हो गये थे। अवश्य ही इसमें जिनसेनपर उनको जो श्रद्धा हो गई थी, उसीने उन्हें इस ओर आकर्षित किया होगा।

अमोघवर्षके जैन न होनेकी एक दलील यह भी दी जाती है कि उन्होंने 'कविराजमार्ग' नामक अलंकार ग्रन्थकी अवतारिकामें विष्णुकी स्तुति की है। यद्यपि विद्वानोंमें इस विषयपर मतभेद है कि यह ग्रन्थ स्वयं अमोघवर्षका है या उनके किसी दरबारी कविका; परन्तु यदि वह उनका ही हो, तो भी यही कहा जा सकता है कि वह जैनधर्म ग्रहण करनेके पहलेकी रचना होगी।

---

# मुनि रत्नसिंहका प्राणप्रिय काव्य

यह छोटा-सा खण्ड काव्य बड़ा ही सुन्दर और प्रसादगुणयुक्त है। आचार्य मानतुंगके सुप्रसिद्ध भक्तामरस्तोत्रके चौथे चरणोंकी समस्यापूर्ति रूपमें इसकी रचना की गई है। अन्तका ४९ वाँ पद्य उसके कर्त्ताका परिचय इस प्रकार देता है—

श्रीसिंहसंघसुविनेयक-धर्मसिंह-पादारबिन्दमधुलिड्मुनिरत्नसिंहः।
भक्तामरस्तुतिचतुर्थपदं गृहीत्वा, श्रीनेमिवर्णनमिदं विदधे कवित्वम् ॥

अर्थात् सिंह संघके अनुयायी धर्मसिंहके चरण-कमलोंमें भ्रमरके समान अनुरक्त मुनि रत्नसिंहने यह नेमिनाथ भगवानका वर्णन करनेवाला काव्य बनाया।

सिंह संघकी कोई पट्टावली अभी तक उपलब्ध नहीं है, जिससे मुनि रत्नसिंहके समयादिका कुछ पता लगाया जा सके। ये किस प्रान्तमें हुए हैं, इसके जाननेका भी कोई साधन नहीं है। इनकी और कोई रचना भी प्राप्य नहीं है। बसवा (जयपुर) के स्व० पंडित सुन्दरलालजीको यह काव्य कण्ठस्थ था, एक बार जब वे बम्बई आये थे, तब उन्होंने मुझे लिखा दिया था और तभी मैंने इसका हिन्दी अनुवाद करके मूलके सहित प्रकाशित भी कर दिया था[1]।

इसमें भक्तामरके ४८ पद्योंकी समस्यापूर्ति की गई है, इस लिए यह स्पष्ट है कि इसके कर्त्ता दिगम्बर सम्प्रदायके हैं और सिंह संघ भी इसी सम्प्रदायका है। दिगम्बर सम्प्रदायमें भक्तामरस्तोत्रके ४८ पद्य माने जाते हैं और श्वेताम्बर सम्प्रदायमें ४४।

इसका प्रारंभिक पद्य 'प्राणप्रियं नृप सुता' आदिसे शुरू होता है, इस लिए यह 'प्राणप्रिय काव्य' नामसे प्रसिद्ध है[2]। इस काव्यके बानगीके तौरपर सिर्फ दो अतिशय सरस पद्य दे दिये जाते हैं—

तत्किं वदामि रजनीसमये समेत्य, चन्द्रांशवो मम तनुं परितः स्पृशन्ति।
दूरे धवे सति विभो परदारशक्तान्, कस्तान्निवारयति संचरतो यथेष्टम् ॥ १४
पूर्वं मया सह विवाहकृते समागाः, मुक्तिस्त्रियास्त्वमधुना च समुद्यतोऽसि।
चेचञ्चलं तव मनोऽपि बभूव हा तत्, किं मन्दराद्रिशिखरं चलितं कदाचित् १५

---

१ देखो जैनहितैषी भाग ६, अंक १ और २—३।

२ प्राणप्रियं नृपसुता किल रैवताद्रिशृंगाग्रसंस्थितमवोचदिति प्रगल्भ्यम्।
अस्मादृशामुदितनील वियोगरूपेऽवालम्बनं भवजले पततां जनानाम् ॥

# जयकीर्त्तिका छन्दोऽनुशासन

अनेकान्तकी पाँचवीं किरणमें योगसार और अमृताशीति नामका एक नोट प्रकाशित हुआ है, जिसमें डॉ० पिटर्सनकी पाँचवीं रिपोर्टके आधारमें योगसारकी उस प्रतिका उल्लेख किया गया है, जो संवत् ११९२ की ज्येष्ठ सुदी १३ को जयकीर्तिसूरिके शिष्य अमलकीर्त्तिने लिखवाई थी—

श्रीजयकीर्त्तिसूरीणां, शिष्येणामलकीर्तिना ।
लेखितं योगसाराख्यं विद्यार्थिवामकीर्त्तिनात् ॥

अमलकीर्त्तिके गुरु इन्हीं जयकीर्तिका बनाया हुआ 'छन्दोऽनुशासन' नामका एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ जैसलमेरके सुप्रसिद्ध श्वेताम्बर पुस्तक-भंडारमें है, जिसका प्रारम्भिक और अन्तिम अंश इस प्रकार है—

प्रारंभ—

श्री वर्द्धमानमानम्य छंदसां पूर्वमक्षरम् ।
लक्ष्यलक्षणमावीक्ष्य वक्ष्ये छन्दोऽनुशासनम् ॥
छन्दःशास्त्रं वहित्रं तद्विविक्षोः काव्यसागरम् ।
छन्दोभाग्वाङ्मयं सर्वं न किंचिच्छन्दसो विना ॥ २ ॥

अन्त—

माण्डव्य–पिंगल–जनाश्रय–सेतवाख्य—
श्रीपूज्यपाद–जयदेव–बुधादिकानाम् ।
छन्दांसि वीक्ष्य विविधानपि सत्प्रयोगान्
छन्दोऽनुशासनमिदं जयकीर्तिनोक्तम् ॥

इति जयकीर्तिकृतौ छन्दोऽनुशासन—संवत् ११९२ आषाढ़ शुदि १० शनौ लिखितामिदमिति ।

ये दोनों अंश बड़ौदाकी गायकवाड़-संस्कृत-सीरीजमें प्रकाशित 'जैसलमेर-भाण्डागारीयग्रंथानां सूची' में प्रकट हुए हैं। इस सूचीके सम्पादक महाशयने

गाँवके जैन पाटीलोंमें चतुर्थ और पंचम दोनों भेद हैं, वहाँके लिंगायत पाटील केवल पंचम हैं। इससे मालूम होता है कि लिंगायत सम्प्रदायके जन्मसे पहले बारहवीं शताब्दि तक सारे दाक्षिणात्य जैन पंचम ही कहलाते थे, चतुर्थ आदि भेद पीछेके हैं। दक्षिणके अधिकांश जैन ब्राह्मण भी—जो उपाध्याय कहलाते हैं—पंचम-जातिभुक्त हैं, चतुर्थादि नहीं। इससे भी जान पड़ता है कि ये भेद पीछेके हैं।

पहले दक्षिणके तमाम जैनोंमें परस्पर रोटी-बेटीव्यवहार होता था और वे सब 'पंचम' कहलाते थे। लिंगायत सम्प्रदायका ज़ोर होनेपर उनकी संख्या कम हो गई, इसलिए सोलहवीं शताब्दिके लगभग भट्टारकोंने अपने प्रान्तीय या प्रादेशिक संघ तोड़कर जातिगत संघ बनाये और उसी समय जुदे जुदे मठोंके अनुयायियोंको चतुर्थ, शेतवाल, बोगार अथवा कासार नाम प्राप्त हुए। साधारण तौरसे खेती और ज़मीन्दारी ( पाटीली ) करनेवाले चतुर्थ, काँसे पीतलके बर्तन बनानेवाले कासार या बोगार और केवल खेती और सिलाई तथा कपड़ेका व्यापार करनेवाले शेतवाल कहलाने लगे। ( हिन्दीमें जिन्हें कँसेरे या तमेरे कहते हैं, वे ही दाक्षिणमें कासार कहलाते हैं और मराठीमें खेतीका पर्यायवाची शब्द शेती या शेतकी है, जिससे कि शेतवाल शब्द बना है। ) और ये सब धंधे जिस मूल समुदायमें थे और जो पुराने नामसे चिपटे रहे, वे 'पंचम' ही बने रहे। इसी लिए पंचमोंमें ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य इन तीनों वर्णोंके धंधे करनेवाले प्रायः समान रूपसे मिलते हैं। कासारोंमें वैष्णव भी हैं। वैष्णव 'त्वष्टा कासार' कहलाते हैं और जैन 'पंचम कासार'। 'कासार' नाम पेशेके कारण है और 'पंचम' नाम धर्मके कारण। जिनसेन मठ ( कोल्हापुर ) के अनुयायियोंको छोड़कर और किसी मठके अनुयायी चतुर्थ नहीं कहलाते।

पंचम, चतुर्थ, शेतवाल और बोगार या कासारोंमें परस्पर रोटी-व्यवहार अबतक चालू है, इससे भी इनका पूर्वकालीन एकत्व प्रकट होता है। इन सभी जातियोंमें विधवा-पुनर्विवाह जायज़ है।

कुदले महाशयने अपनी रिपोर्टमें जो कुछ लिखा है, मेरे शब्दोंमें यह उसीका सार है। इससे दक्षिणकी उक्त चारों पाँचों जातियोंकी एकतापर बहुत कुछ प्रकाश पड़ता है; केवल 'चतुर्थ' नाम ही कुछ अँधेरेमें रह जाता है। स्वर्गीय पं० कल्लापा भरमापा निटवेने एक बार मुझे इस शब्दकी उपपत्ति बतलाई थी, परन्तु

  

कनड़ी भाषाका ज्ञान न होनेसे खेद है कि मैं उसे भूल गया। उन्होंने कहा था कि 'चतुर्थ' शब्दने तो अभी अभी ही पढ़े लिखे लेगोंके व्यवहारमें पड़कर संस्कृत रूप धारण कर लिया है, परन्तु अपढ़ लोगोंमें इसका उच्चारण अमुक प्रकारसे होता है, जो संस्कृतके 'चतुर्थ' शब्दसे कुछ साम्य तो ज़रूर रखता है, परन्तु पुरानी कनड़ीमें—जिसे कि लोग भूल गये हैं—उसका अर्थ 'क्षत्री' होता है। स्वर्गीय पण्डितजीके उक्त कथनकी ओर हम दक्षिणके विद्वानोंका ध्यान आकर्षित करते हैं। शायद इससे 'चतुर्थ' नामकी सन्तोषजनक उपपत्ति बैठानेमें कुछ सहायता मिले।

हमारा ख़याल है कि उत्तरभारतकी जातियोंमें भी अनेक जातियाँ ऐसी होंगी जिनका मूल एक होगा और पीछे उनकी ही शाखायें स्वतन्त्र जातियाँ बन गई हैं। उदाहरणार्थ पं० बखतरामजीने अपने 'बुद्धिविलास' नामक ग्रन्थके 'श्रावकोत्पत्तिवर्णन' नामक प्रकरणमें परवार जातिकी अठसखा, चौसखा, छःसखा, दोसखा, सोरठिया, गांगज और पद्मावतीपुरवार ये सात शाखायें बतलाई हैं।

## १०—विक्रमादित्य और खारवेल

सुप्रसिद्ध इतिहासज्ञ बाबू काशीप्रसादजी जायसवालने बिहार-उड़ीसा-रिसर्च सोसाइटीके (सितम्बर-दिसम्बर १९३०) जर्नलमें इतिहासके कई उलझे हुए प्रश्नोंको सुलझाया है और उसमें अपने अगाध पाण्डित्यका परिचय दिया है। उनमेंसे कुछ बातें ये हैं:—

**शकारि विक्रमादित्य**—अभी तक अधिकांश इतिहासज्ञोंका मत यह है कि विक्रमसंवत्का प्रवर्तक विक्रमादित्य राजा ईस्वीसन्से ५७ वर्ष पहले न होकर बहुत पीछे पाँचवीं छठी शताब्दिमें हुआ है। कोई उसे गुप्तवंशी समुद्रगुप्त बतलाता है, कोई चन्द्रगुप्त और कोई कुछ। किसी किसीके मतसे मालवगण संवत् ही पीछे विक्रमसंवत् कहलाने लगा है। अब श्रीयुत जायसवालजीने सिद्ध किया है कि गौतमीपुत्र सातकर्णि ही सुप्रसिद्ध विक्रमादित्य थे। ये आन्ध्रके राजा थे और सातकर्णि, सातवाहन और शालिवाहन, ये इस राजवंशकी उपाधियाँ थीं। गाथा सप्तशतीके कर्त्ता हालने जो ईस्वी सन् ६९ के लगभग या उससे कुछ पूर्व हुआ है, एक गाथामें विक्कमाइच्च (विक्रमादित्य) की दानशीलताका वर्णन किया है। इससे जान पड़ता है कि विक्रमादित्य उससे पहले हो गये हैं। इसी समयके बृहत्-कथा नामक ग्रन्थसे भी उस समयसे पूर्व ही विक्रमादित्यका होना पाया जाता है।

विक्रमादित्य 'शकारि' या शकोंको जीतनेवाले थे। उनका स्थान उज्जयिनी बतलाया जाता है। यह मौर्यकालमें, टालेमीके कथनानुसार चष्टनके समयमें और हरिवंशपुराणकर्त्ता जिनसेनके आधारपर शुंग-कालमें भी पश्चिमी-भारतकी राजधानी थी। प्रो० रापसनने ऋषभदत्त और गौतमीपुत्रके शिलालेखों और नहपानके सिक्कोंके आधारपर सिद्ध किया है कि नहपानको गौतमीपुत्रने जीत लिया था और इस प्रकार सारा मालवा उज्जयिनी और अवन्तीसहित शकोंसे मुक्त हो गया था। नहपान शक था। आवश्यक सूत्र और उसकी टीका आदि जैनग्रन्थोंसे जान पड़ता है कि शालिवाहन राजाने नहवान ( नहवान ) की राजधानी कई चढ़ाइयोंके पश्चात् जीत ली और नहवान अन्तिम घेरेमें मारा गया। यह शालिवाहन गौतमी पुत्र शातकर्णि ही था। इसका समय ईस्वी सन् पूर्व १००-४४ है। इसके अभिषेकके १८ वें वर्षमें यह युद्ध हुआ था। सोपपत्तिपूर्वक समझनेके लिए पूरा लेख पढ़ना चाहिए।

**खारवेल और गर्दभिल्ल**—जायसवाल महाशयने यह भी सिद्ध किया है कि उड़ीसाके जैन सम्राट् महामेघवाहन खारवेलकी सन्ततिमें जो सात राजा हुए हैं, वे गर्दभिल्ल कहलाते थे। खारवेल और गर्दभिल्ल एक ही हैं। खारवेलसे खरवेल हुआ, खर और गर्दभ पर्यायवाची एक ही अर्थके शब्द हैं। इस तरह खारवेलसे गर्दभिल्ल शब्द बन गया[२]। उज्जैनका गर्दभिल्ल राजा जिसका उल्लेख कालिकाचार्यके कथानकमें है, उक्त राजाओंमें अन्तिम था।

---

१ त्रिलोक-प्रज्ञप्तिमें वीरनिर्वाण-काल-गणना बतलाते हुए जिस नरवाहनका ४० वर्ष राज्य करना लिखा है, वह शायद यही है। इसके बाद 'भच्चंधाण'का २४२ वर्ष राज्य बतलाया है, जो हमारी समझमें 'भ्रत्यान्ध्राणां' का अपभ्रंश है। गौतमीपुत्र इस आन्ध्रवंशका ही होगा।

२ त्रिलोकप्रज्ञप्तिमें पुष्यमित्र और अग्निमित्र राजाओंके बाद १०० वर्ष तक 'गंधव्वाणं' ( गन्धर्व राजाओं ) का राज्य बतलाया है। संस्कृत हरिवंशपुराणके कर्त्ताने त्रिलोकप्रज्ञप्तिके ही आधारसे अपनी काल-गणना लिखी है। उन्होंने शायद 'गंधव्वाणं' को 'गद्भाणं' पढ़कर संस्कृतमें 'गर्दभानां' समझा और उसका पर्यायवाची शब्द रासभानां अर्थात् रासभ राजा लिख दिया है। क्या गन्धर्व, गर्दभ, या रासभ उक्त खारवेल या खरवेलके ही वंशके राजा नहीं हो सकते?

# ११–यज्ञोपवीत और जैनधर्म

उपनयन या यज्ञोपवीत धारण सोलह संस्कारोंमेंसे एक मुख्य संस्कार है। इस शब्दका अर्थ समीप लेना है।—उप=समीप, नयन=लेना। आचार्य या गुरुके निकट वेदाध्ययनके लिए लड़केको लेना अथवा ब्रह्मचर्याश्रममें प्रवेश कराना ही उपनयन है। इस संस्कारके चिह्नस्वरूप लड़केकी कमरमें मूँजकी डोरी बाँधनेको मौञ्जीबन्धन और गलेमें सूतके तीन धागे डालनेको उपवीत, यज्ञोपवीत या जनेऊ कहते हैं—यज्ञेन संस्कृतं उपवीतं यज्ञोपवीतम्। यह एक शुद्ध वैदिक क्रिया या आचार है और अब भी वर्णाश्रम धर्मके पालन करनेवालोंमें चालू है, यद्यपि अब गुरुगृहगमन और वेदाध्ययन आदि कुछ भी नहीं रह गया है।

यज्ञोपवीत नामसे ही प्रकट होता है कि यह जैन क्रिया नहीं है। परन्तु भगवज्जिनसेनने अपने आदिपुराणमें श्रावकोंको भी यज्ञोपवीत धारण करनेकी आज्ञा दी है और तदनुसार दक्षिण तथा कर्नाटकके जैन गृहस्थोंमें जनेऊ पहना भी जाता है। इधर कुछ समयसे उनकी देखादेखी उत्तर भारतके जैनी भी जनेऊ धारण करने लगे हैं। परन्तु हमारी समझमें यह क्रिया प्राचीन नहीं है, संभवतः नवीं दसवीं शताब्दिके लगभग या उसके बाद ही इसे अपनाया गया है और शायद आदिपुराण ही सबसे पहला ग्रन्थ है जिसने यज्ञोपवीतको भी जैनधर्ममें स्थान दिया है। इसके पहलेका और कोई भी ऐसा ग्रन्थ अबतक उपलब्ध नहीं हुआ है जिसमें यज्ञोपवीत धारण आवश्यक बतलाया हो। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें सबसे प्राचीन स्वामी समन्तभद्रका रत्नकरण्ड है, पर उसमें यज्ञोपवीतकी कोई भी चर्चा नहीं की गई है। अन्यान्य श्रावकाचार आदिपुराणके पीछेके और उसीका अनुधावन करनेवाले हैं अतएव इस विषयमें उनकी चर्चा व्यर्थ है।

१ आचार्य रविषेणका पद्मपुराण आदिपुराणसे कोई डेढ़ सौ वर्ष पहलेका है। उसके चौथे पर्वका यह श्लोक देखिए—

वर्णत्रयस्य भगवन् संभवो मे त्वयोदितः।
उत्पत्तिः सूत्रकण्ठानां ज्ञातुमिच्छामि साम्प्रतम्॥ ८७

अर्थात् राजा श्रेणिक गौतम स्वामीसे कहते हैं कि भगवन्, आपने क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन तीन वर्णोंकी उत्पत्ति तो बतला दी, पर अब मैं सूत्र-कंठोंकी (गलेमें सूत लटकानेवाले ब्राह्मणोंकी) उत्पत्ति जानना चाहता हूँ।

विक्रमकी पहली शताब्दिके बने हुए प्राकृत पउमचरियमें भी ठीक इसी आशयकी एक गाथा है—

वण्णाणसमुप्पत्ती तिण्हं पि सुया मए अपरिसेसा ।
यत्तो कहेह भयवं उप्पत्ती सुत्तकंठाणं ॥ ६५

इन दोनों पद्योंका 'सूत्रकण्ठ' या 'सुत्तकंठ' शब्द ध्यान देने योग्य है जो ब्राह्मणोंके लिए प्रयुक्त किया गया है। यह शब्द ब्राह्मणों और उनके जनेऊके प्रति आदर या श्रद्धा प्रकट करनेवाला तो कदापि नहीं है, इससे तो एक प्रकारकी तुच्छता या अवहेला ही प्रकट होती है। ग्रन्थकर्त्ता आचार्योंके भाव यदि यज्ञोपवीतके प्रति अच्छे होते, तो वे इसके बदले किसी अच्छे उपयुक्त शब्दका प्रयोग करते। इससे अनुमान होता है कि जब पउमचरिय और पद्मपुराण लिखे गये थे, तब जैनधर्ममें यज्ञोपवीतको स्थान नहीं मिला था।

२ यदि जनेऊ धारण करनेकी प्रथा प्राचीन होती तो उत्तर भारत और गुजरात आदिमें इसका थोड़ा बहुत प्रचार किसी न किसी रूपमें अवश्य रहता, उसका सर्वथा लोप न हो जाता। हम लोग पुराने रीति-रवाजोंकी रक्षा करनेमें इतने कट्टर हैं कि बिना किसी बड़े भारी आघातके उन्हें नहीं छोड़ सकते। यह हो सकता है कि उन रीति-रवाजोंका कुछ रूपान्तर हो जाय परन्तु सर्वथा लोप होना कठिन है। इससे मालूम होता है कि उत्तर भारत और गुजरात आदिमें इसका प्रचार हुआ ही नहीं और शायद आदिपुराणका प्रचार हो चुकनेपर भी यहाँके लोगोंने इस नई प्रथाका स्वागत नहीं किया।

अबसे लगभग तीन-सौ वर्ष पहले आगरेमें पं० बनारसीदासजी एक बड़े भारी विद्वान् हो गये हैं जिनके नाटक-सामयसार और बनारसी-विलास नामक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। उन्होंने 'अर्द्ध-कथानक' नामकी एक पद्यबद्ध आत्मकथा लिखी है, जिसमें उनकी ५२ वर्ष तककी मुख्य मुख्य जीवन-घटनायें लिपिबद्ध हैं। एक बार बनारसीदासजी अपने एक मित्र और ससुरके साथ एक चोरोंके गाँवमें पहुँच गये। वहाँ रक्षाका और कोई उपाय न देखकर उन्होंने उसी समय धागा बँटकर जनेऊ पहिन लिये और ब्राह्मण बन गये!—

सूत काढि डोरा बट्यौ, किए जनेऊ चारि।
पहिरे तीनि तिहूँ जने, राख्यो एक उबारि॥

माटी लीनी भूमिसों, पानी लीनों ताल ।
बिप्र भेष तीनों बनें, टीका कीनों भाल ॥

इस उपायसे वे बच गये, चोरोंके सर्दारने ब्राह्मण मानकर उन्हें छोड़ ही न दिया, अभ्यर्थना भी की और एक साथी देकर आगे तक पहुँचा दिया।

बनारसीदासजी जैनधर्मके बड़े मर्मज्ञ थे। यदि उन्हें इस क्रियापर श्रद्धा होती, तो वे अवश्य ही जनेऊधारी होते। इससे पता चलता है कि उस समय आगरे आदिके जैनी जनेऊ नहीं पहिनते थे।

३ पद्मपुराण आदि कथा-ग्रन्थोंमें जिन जिन महापुरुषोंके चरित लिखे गये हैं, उनमें कहीं भी ऐसा नहीं लिखा कि उनका यज्ञोपवीत-संस्कार हुआ या उन्हें जनेऊ पहिनाया गया, जब कि उनकी विद्यारम्भ, विवाह आदि क्रियाओंका वर्णन किया गया है। कई महा पुरुषोंने अनेक प्रसंगोंपर जिनेन्द्रदेवकी पूजा की है, वहाँ अनेक वस्त्राभूषणोंका वर्णन भी किया गया है, पर जनेऊका कहीं भी उल्लेख नहीं है।

४ श्वेताम्बर सम्प्रदायके साहित्यमें भी यज्ञोपवीत-क्रियाका विधान नहीं है। श्रीवर्द्धमानसूरिके 'आचार-दिनकर' नामके एक श्वेताम्बर ग्रन्थमें जिनोपवीतका वर्णन है, परन्तु वह बहुत पीछेका, वि० सं० १५०० के लगभगका, ग्रन्थ है और संभवतः दिगम्बर सम्प्रदायके आदिपुराणके अनुकरणपर ही बनाया गया है। श्वेताम्बर समाजमें जनेऊ पहननेका रिवाज भी नहीं है। पहलेका भी कोई उल्लेख नहीं मिलता।

संसारका कोई भी धर्म, सम्प्रदाय या पन्थ अपने समयके और परिस्थितियोंके प्रभावसे नहीं बच सकता। उसके पड़ोसी धर्मोंका कुछ न कुछ प्रभाव उसपर अवश्य पड़ता है। वह उनके बहुतसे आचारोंको अपने ढंगसे अपना बना लेता है और इसी प्रकार उसके भी बहुतसे आचारोंको पड़ोसी धर्म ग्रहण कर लेते हैं। जैनधर्मकी अहिंसाका यदि अन्य वैष्णव आदि सम्प्रदायोंपर प्रभाव पड़ा है—उसे उन्होंने समधिक रूपमें ग्रहण कर लिया है, तो यह असंभव नहीं है कि जैन धर्मने भी उनके बहुतसे आचारोंको ले लिया हो, अवश्य ही जैनधर्मके मूल तत्त्वोंके साथ सामंजस्य करके। मूलतत्त्वोंके साथ वह सामंजस्य किस प्रकार किया जाता है, इसके समझनेके लिए आदिपुराणका ४० वाँ पर्व देखना चाहिए जहाँ वैदिक ग्रन्थोंके समान अग्निकी पूजा विहित बतलाई गई है।

न स्वतोऽग्नेः पवित्रत्वं देवताभूतमेव वा ।
किन्त्वर्हद्दिव्यमूर्तीज्यासम्बन्धात्पावनोऽनलः ॥ ८८ ॥
ततः पूजाङ्गतामस्य मत्वाऽर्चन्ति द्विजोत्तमाः ।
निर्वाणक्षेत्रपूजावत्तत्पूजाऽतो न दूष्यति ॥ ८९ ॥
व्यवहारनयापेक्षा तस्येष्टा पूज्यता द्विजैः ।
जैनैरध्यवहार्योऽयं नयोऽद्यत्वेऽग्रजन्मभिः ॥ ९० ॥

अर्थात् अग्निमें न स्वयं कोई पवित्रता है और न देवपना; परन्तु अर्हत भगवानकी दिव्यमूर्तिकी पूजाके सम्बन्धसे वह पवित्र हो जाता है। इसलिए द्विजोत्तम अर्थात् जैन ब्राह्मण अग्निको पूजाके योग्य मानकर पूजते हैं और निर्वाण-क्षेत्रोंकी पूजाके समान इस अग्निपूजामें कोई दोष भी नहीं है। व्यवहारनयकी अपेक्षा उसकी ( अग्निकी ) पूजा द्विजोंके लिए इष्ट है और आजकल अग्रजन्मों या जैन ब्राह्मणोंको यह व्यवहारनय व्यवहारमें लाना चाहिए।

इससे साफ मालूम होता है कि वैदिक धर्मकी आहवनीय, गार्हपत्य और दाक्षिण अग्नियोंकी पूजाको ही कुछ परिवर्तित रूपमें जैनधर्ममें स्थान दिया गया है, पर इसके साथ ही जैन धर्मकी मूल भावनाओंकी रक्षा कर ली गई है। उपर्युक्त श्लोकोंके 'अद्यत्वे' ( आजकल या वर्तमान समयमें ) और 'व्यवहारनयोपक्षा' शब्द ध्यान देने योग्य हैं। इनसे ध्वनित होता है कि यह अग्निपूजा पहले नहीं थी, परन्तु आचार्य अपने समयके लिए उसे आवश्यक बतलाते हैं और व्यवहार नयसे कहते हैं कि इसमें कोई दोष नहीं है।

आचार्य सोमदेवने अपने यशास्तिलकमें लिखा है—

यत्र सम्यक्त्वहानिर्न यत्र न व्रतदूषणम् ।
सर्वमेव हि जैनानां प्रमाणं लौकिको विधिः ।

अर्थात् वे सभी लौकिक विधियाँ या क्रियायें जैनोंके लिए मान्य हैं जिनमें सम्यक्त्वकी हानि न होती हो और व्रतोंमें कोई दोष न लगता हो।

इस सूत्रके अनुसार ही अग्निपूजा और यज्ञोपवीतकी विधियोंको जैनधर्ममें स्थान मिल सकता है।

## १२—जैनधर्म अनीश्वरवादी है

संसारमें सबसे अधिक संख्या ईश्वरवादियोंकी हैं। वर्तमान दृष्ट संसारके लगभग ढाई अरब मनुष्योंमें ऐसे ही लोग अधिक हैं जो इस सृष्टिका कर्त्ता हर्त्ता

विधाता एक अदृश्य शक्ति-विशेषको मानते हैं और वही ईश्वर, खुदा या गॉड आदि नामोंसे अभिहित होता है। हिन्दू, ईराणी, यहूदी, ईसाई आदि सभी धर्म ईश्वरके उपासक हैं और इन्हींके अनुयायियोंकी संख्या सबसे अधिक है। जीते जागते बचे खुचे धर्मोंमें जैन और बौद्ध ये दो ही धर्म ऐसे हैं जो वास्तवमें अनीश्वरवादी हैं, अर्थात् किसी ईश्वर विशेषके अस्तित्वको स्वीकार नहीं करते और इस भारतवर्षमें तो केवल जैनधर्म ही अनीश्वरवादके अस्तित्वको टिकाये हुए है। बौद्ध धर्म यहाँ नाम मात्रको है। जो कुछ है यहाँसे बाहर चीन, जपान, सयाम आदि देशोंमें है। जैन और बौद्ध धर्म इस अनीश्वर-वादके कारण ही 'नास्तिक' कहलाते हैं। यद्यपि बहुतसे विद्वानोंके मतसे जो लोग परलोकको नहीं मानते हैं, वे ही 'नास्तिक' कहे जाने चाहिए और इस दृष्टिसे जैनधर्म इस नास्तिकतासे मुक्त हो जाता है, परंतु नास्तिकताका प्रचलित अर्थ ईश्वरका न मानना ही है। सर्व साधारण लोग इस शब्दको इसी अर्थमें व्यवहृत करते हैं, इस कारण यह कहना असंगत नहीं कि जैनधर्म अनीश्वरवादी भी है और नास्तिक भी है।

परंतु आजकलके जैनधर्मानुयायी अपनेको 'नास्तिक' नहीं कहलाना चाहते। इसे वे एक अपमानजनक शब्द समझते हैं और इस कारण उनके व्याख्यानों और लेखोंमें इस विषयका अकसर प्रतिवाद देखा जाता है। वे बड़ी बड़ी युक्तियाँ देकर सिद्ध किया करते हैं कि जैनधर्म नास्तिक नहीं है—वह आस्तिक है। कुछ समय पहले तो इस विषयकी चर्चा और भी जोरोंपर थी। परंतु हमारी समझमें यदि लोग 'नास्तिक' कहनेसे ईश्वरको न माननेवाला ही समझते हैं, अथवा 'नास्तिको वेदनिन्दकः' इस वाक्यके अनुसार वेदोंको न माननेवाला 'नास्तिक' पद-वाच्य है, तो जैनोंको 'नास्तिक' कहनेसे चिढ़नेकी आवश्यकता नहीं है, वरन् इसे उसी प्रकार अपना गौरव बढ़ानेवाला समझना चाहिए जिस तरह वे अपने अन्य 'स्याद्वाद' आदि मुख्य सिद्धान्तोंको समझते हैं।

बहुतसे जैनधर्मानुयायियोंको 'नास्तिक' के समान 'अनीश्वरवादी' बनना भी नापसन्द है। वे इस कलंक (!) के टीकेको भी अपने मस्तकमें नहीं लगाये रखना चाहते। इस टीकेको पोंछ डालनेका—कमसे कम फीका कर डालनेका—प्रयत्न अभी ही नहीं, बहुत समयसे हो रहा है। इस प्रयत्नमें थोड़ी बहुत

सफलता भी हुई है। सर्वसाधारण लोग यह समझने लगे हैं कि जैनी भी ईश्वरको मानते हैं और मंदिरोंमें हमारे ही समान उसकी मूर्तियाँ भी स्थापित करके पूजते हैं, सिर्फ इतना अन्तर है कि वे अपने ईश्वरको 'महावीर' 'पार्श्वनाथ' 'नेमिनाथ' 'जिनदेव' आदि नामोंसे पुकारते हैं। परंतु वास्तवमें जैनधर्म अनीश्वरवादी है और यह उसकी अस्थिमज्जागत प्रकृति है। वह न छुपायेसे छुप सकती है और न बदलनेसे बदली जा सकती है। जब तक जैनधर्म और जैन-विज्ञानका आमूल परिवर्तन न कर दिया जाय, तब तक इसमेंसे अनीश्वर-वाद पृथक् नहीं किया जा सकता।

जिन्होंने संसारके विविध धर्मोंके इतिहासका अध्ययन किया है वे जानते हैं कि प्रत्येक धर्मपर उसके पड़ोसी धर्मोंका, प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष किसी न किसी रूपमें कुछ न कुछ प्रभाव अवश्य पड़ा है और जिस धर्मके अनुयायियोंकी संख्या कम हो जाती है अथवा जिसका प्रचार कम हो जाता है, उसपर तो दूसरे बलवान् और देशव्यापक धर्मोंका प्रभाव बहुत ही अधिक पड़ता है। उनके प्रभावोंसे प्रभावान्वित हुए बिना वह रह ही नहीं सकता। जिस समय बौद्ध और जैन-धर्मका प्रभाव देशव्यापी हो रहा था, उनके अहिंसामूलक उपदेशोंके प्रति-जन साधारणका बहुत ही अधिक झुकाव हो रहा था, उस समय हिन्दूधर्मपर इन दोनों ही धर्मोंका बहुत बड़ा प्रभाव पड़ा था और उसका फल यह हुआ था कि हिन्दूधर्ममेंसे 'वैदिकी हिंसा' की विधियाँ निकाल दी गईं या परिवर्तित कर दी गईं और दूसरी सैकड़ों बातोंमें संशोधन परिवर्त्तन किया गया। इस विषयमें किसी किसी विद्वान्की तो यहाँतक सम्मति है कि वर्तमान हिन्दू धर्म प्राचीन हिन्दू धर्मका मूल स्वरूप नहीं किन्तु संस्कृत ( संस्कार किया हुआ ) स्वरूप है और उसके अंग प्रत्यंगोंमें बौद्ध-जैन-धर्मोंके प्रभावके चिह्न सुस्पष्टरूपसे दृष्टिगोचर होते हैं। इसी प्रकार जब जैनधर्मका ह्रास हुआ और हिन्दूधर्मका प्रभाव फिर बढ़ा, तब स्वयं उसे भी हिन्दूधर्मके प्रभावसे प्रभावान्वित होना पड़ा। २०–२५ करोड़ हिन्दुओंके बीचमें १०–१५ लाख जैनधर्मानुयायी रहें और उनपर उनका प्रभाव न पड़े, यह संभव नहीं। जैनधर्मने जिस प्रकार हिन्दूधर्मको कुछ दिया था, उसी प्रकार उससे कुछ लिया भी।

ब्राह्मणधर्मसे जैनधर्मने क्या क्या लिया है, इसका विवेचन करनेकी यहाँ जरूरत नहीं, यहाँ केवल अनीश्वरवादका प्रसंग है। अतएव इसके सम्बन्धमें इतना ही

कहना पर्याप्त होगा कि हिन्दूधर्मके प्रभावसे जैनोंने अपने अनीश्वरवादपर ऐसा मुलम्मा चढ़ा दिया है, कि वह साधारण दृष्टिसे देखनेवालोंको ईश्वरवाद जैसा ही प्रतीत होता है। केवल विशेषज्ञ ही यह जान सकते हैं कि जैनधर्ममें वस्तुतः ईश्वरके लिए कोई स्थान नहीं है।

ईश्वर शब्दके वास्तविक अर्थ हैं, ऐश्वर्यशाली, वैभवशाली, शक्तिशाली, स्वामी, अधिकारी, कर्तृत्ववान् आदि। इह लोकमें जो दर्जा स्वतंत्र सम्राट् या महाराजाका है, वही परलोकमें ईश्वर या परमेश्वरका है। परंतु जैनधर्म इहलोक या परलोकमें इस प्रकारके किसी सत्ताधीशको माननेसे सर्वथा इंकार करता है। उसका ईश्वर किसी साम्राज्यका स्वेच्छाचारी शासक तो क्या होगा, किसी प्रजातंत्र देशका प्रेसीडेण्ट भी नहीं। वह एक ईश्वरको भी तो नहीं मानता है। उसके यहाँ यदि ईश्वर है तो वह एक नहीं, लाखों करोड़ों असंख्य अनंतकी संख्यामें है। अर्थात् जैन-मतानुसार इतने ईश्वर हैं कि उनकी गिनती नहीं हो सकती और आगे भी वे बराबर इसी अनंत संख्यामें अनंत कालतक होते रहेंगे, क्योंकि जैनसिद्धान्तके अनुसार प्रत्येक आत्मा अपनी अपनी स्वतंत्र सत्ताको लिये हुए मुक्त हो सकता है। आज तक ऐसे अनंत आत्मा मुक्त हो चुके हैं और आगे भी होते रहेंगे। ये मुक्त जीव ही जैनधर्मके ईश्वर हैं। इन्हीमेंसे कुछ मुक्तात्माओंको जिन्होंने मुक्त होनेके पहले संसारको मुक्तिका मार्ग बतलाया था जैनधर्म तीर्थंकर मानता है।

जैनधर्मके ये मुक्तात्मा या ईश्वर संसारसे कोई सम्बन्ध नहीं रखते। न सृष्टि-संचालन कार्यमें उनका कोई हाथ है, न वे किसीका भला बुरा कर सकते हैं, न किसीपर कभी प्रसन्न होते हैं और न अप्रसन्न। न उनके पास कोई ऐसी सांसारिक वस्तु है जिसे ऐश्वर्य, वैभव या अधिकारके नामसे पुकारा जा सके। न ये किसीका न्याय करते हैं, और न किसीके अपराधोंकी जाँच। जैनसिद्धान्तके अनुसार जीव स्वयं ही सुख-दुख पाते हैं। ऐसी दशामें मुक्तात्मा ईश्वरोंको इन सब झंझटोंमें पड़नेकी जरूरत भी नहीं है।

गरज यह है कि जैनधर्ममें माने हुए मुक्तात्माओंका उस ईश्वरत्वसे कोई सम्बन्ध नहीं है जिसे कि सर्वसाधारण लोग संसारके कर्ता हर्ता विधाता ईश्वरमें कल्पना किया करते हैं। उस ईश्वरत्वका तो उल्टा जैनधर्मके तर्क-ग्रन्थोंमें खूब जोरोंके साथ खण्डन किया गया है और इस तरहकी प्रबल युक्तियोंके साथ किया गया है कि उसे पढ़कर बड़ेसे बड़े ईश्वरवादियोंकी भी श्रद्धा डगमगाने लगती

है। उक्त ग्रन्थोंके अध्ययनसे यह बात अच्छी तरह समझमें आ जाती है कि जैनधर्म वास्तवमें अनीश्वरवादी ही है, ईश्वरवादी नहीं।

इस ईश्वरके न माननेका जैनधर्मके मूल सिद्धान्तोंसे इतना घनिष्ठ और अविच्छेद्य सम्बन्ध है कि यदि यह निकाल दिया जाय, और दूसरे धर्मोंके समान एक सृष्टिकर्ता ईश्वर मान लिया जाय, तो जैन विज्ञानकी सारी ही इमारत धराशायी हो जाय। ऐसी दशामें जैनधर्ममेंसे 'अनीश्वरवाद' का सर्वथा अलग किया जाना तो असंभव था, अधिकसे अधिक उसका गहरा रंग कुछ फीका किया जा सकता था और अन्य ईश्वरवादियोंके प्रभावने यही किया। जैनोंने अपने मूल अनीश्वरवादको सिद्धान्त-ग्रन्थोंमें तो सुरक्षित रक्खा, परन्तु उसके बाहरी रूपमें यथासाध्य परिवर्तन कर डाला।

एक बात और है। सर्वसाधारण लोग गहरी सैद्धान्तिक बातोंको नहीं समझते। धर्मके असली तत्त्वोंसे वे प्रायः अनभिज्ञ रहते हैं। तत्त्वोंके समझने समझानेका भार बहुश्रुत धर्मगुरुओंपर ही प्रायः न्यस्त रहता है। वे स्वयं जो धर्मकी ऊपरी बातोंको क्रियाकाण्ड आदिको ही धर्म समझते और मानते हैं। ऐसी दशामें यह संभव नहीं कि जैनधर्मके सर्वसाधारण उपासक—वे उपासक कि जिनके आसपास उनसे सैकड़ों गुणें ईश्वरको मानने-पूजनेवाले अजैन रहते हैं, बिना ईश्वरके रह जायें। जैनधर्ममें चाहे ईश्वर हो या न हो, पर उनका काम ईश्वरके बिना कैसे चलता? अतएव उनके लिए अनीश्वरवादी होते हुए भी जैनधर्मने ईश्वरवादको उतना स्थान दे दिया जितना कि मूल सिद्धान्तोंकी रक्षा करते हुए दिया जा सकता है।

इसमें संदेह नहीं कि जैनधर्ममें मूर्तिपूजा बहुत प्राचीन समयसे प्रचलित है, परन्तु इस रूपमें नहीं जिसमें कि इस समय दिखलाई देती हैं। मूर्तियोंका पंचामृत अभिषेक, उनका आह्वान, स्थापन, सन्निधीकरण, अष्टद्रव्यसे पूजन, विसर्जन, अरहंत-सिद्धका जाप, मूर्तियोंका प्रतिष्ठा-विधान आदि क्रियाओंपर हिंदूधर्मके क्रियाकाण्डका और ईश्वरवादका रंग चढ़ा हुआ दिखलाई देता है। जैन स्तोत्रों और स्तवनोंपर कहीं कहीं यह रंग इतना गहरा है कि वे नाम मात्रके परिवर्तनसे ईश्वरवादियोंके स्तोत्रोंकी पंक्तिमें निर्भय होकर रक्खे जा सकते हैं। पिछले जैन-साहित्यमें तो कहीं कहीं भक्ति-गंगा ऐसी तेजीसे बही है कि उसके प्रवाहमें बेचारे अनीश्वरवादके अस्तित्वकी कल्पना भी नहीं होती। एक भक्त कहते हैं—

" स्वामी, जैसे बने तैसे तारो, मेरी करनी कछु न विचारो। "

यह ईश्वरवाद नहीं तो और क्या है ?

पौराणिक लेखकोंने इस विषयकी ओर और भी अधिक ध्यान दिया है। उन्होंने अपनी कवि-सुलभ कल्पनाओंसे जैनधर्मके उपासकोंके लिए प्रायः वे सभी मानतायें सुलभ कर देनेका प्रयत्न किया है जो अन्य ईश्वरवादियोंमें प्रचलित हैं। वे कहते हैं कि भगवान ऋषभदेव सृष्टिकर्ता ब्रह्मा है क्योंकि उन्होंने ब्राह्मण क्षत्रिय आदि वर्णोंको उत्पन्न किया था, उनके मुखसे चतुरनुयोगरूप चार वेद उत्पन्न हुए। वे सृष्टिके रक्षक थे, इसलिए विष्णु कहलाये, विष्णुके समान उनके भी सहस्र नाम हैं, वे कल्याणके करनेवाले हैं अतएव शंकर भी हैं। इस प्रकारकी और भी सैकड़ों बातें हैं।

और जैनधर्मके वर्तमान अनुयायियोंपर तो ईश्वरवादका रंग बेतरह चढ़ा हुआ है। उनमें १०० मेंसे लगभग ९० मनुष्य ऐसे होंगे जो औरोंके सम्मान जिन भगवानको ही सुख-दुख देनेवाले समझते हैं, उन्हींका नाम जपा करते हैं, उन्हींकी सौगन्ध खाते हैं और कहते हैं कि हमारा अमुक काम सिद्ध हो जायगा तो हम भगवानका अमुक उत्सव करेंगे। शिखरजी या गिरनारजीकी यात्रा करेंगे, अथवा मन्दिर बनवा देंगे। गरज यह कि ये लोग पूरे ईश्वरवादी बन रहे हैं। अन्तर केवल यही है कि इनके भगवान श्रीकृष्ण, रामचन्द्र, शिव आदि न होकर ऋषभदेव, पार्श्वनाथ आदि हैं। यह सब उनके पड़ोसके धर्मोंका ही प्रभाव है।

गरज यह कि वर्तमान जैनधर्मपर जो कुछ ईश्वरवादकी छाया दिखाई देती है वह स्वयं उसकी अपनी वस्तु नहीं है, किन्तु दूसरोंके प्रभावसे उत्पन्न हुई है। वास्तवमें जैनधर्म अनीश्वरवादी है और धर्मोंके इतिहासमें यही उसकी सबसे बड़ी विशेषता तथा महत्ता है। गतानुगतिकताके प्रवाहमें न बहकर, युक्ति और प्रमाणोंसे असिद्ध ईश्वरको माननेसे स्पष्ट इंकार कर देना कोई साधारण बात नहीं।

---

# परिशिष्ट

[ लेखोंके छप चुकनेपर कुछ नई बातें मालूम हुई हैं, जो यहाँ क्रमशः दे दी जाता हैं। ]

## लोकविभाग और तिलोयपण्णत्ति ( पृ० १–२२ )

### १—नागहस्ति और आर्यमंक्षु गुणधरके साक्षात् शिष्य नहीं थे

आचार्य इन्द्रनन्दिने अपने श्रुतावतारके १५२-५४ पद्योंमें स्पष्ट लिखा है कि गुणधर आचार्यने अपने कषाय-प्राभृतको नागहस्ति और आर्यमंक्षुके लिए पन्द्रह महा अधिकारोंमें विभाजित करके व्याख्यान किया। अर्थात् उनके कथनानुसार नागहस्ति और आर्यमंक्षुका गुणधर आचार्यसे साक्षात् परिचय था और यतिवृषभ उनके साक्षात् शिष्य थे। परन्तु जयधवला टीकामें एक जगह बतलाया है कि नागहस्ति और आर्यमंक्षुको गुणधर आचार्यसे साक्षात्में नहीं किन्तु परम्परासे कषाय-प्राभृतका ज्ञान प्राप्त हुआ। अतएव यहाँ उसका उल्लेख कर देना आवश्यक प्रतीत होता है—

" वड्ढमाणजिणिंदे णिव्वाणं गदे पुणो ६८३ एत्तिएसु वासेसु अइक्कंतेसु एदम्हि भरहखेत्ते सव्वे आइरिया सव्वेसिमंगपुव्वाणमेगदेसधारया जादा। तदो अंगपुव्वाण-मेगदेसो चेव आइरियपरंपराए आगंतूण गुणहराइरियं संपत्तं। पुणो तेण गुणहरभडारएण णाणपवाद-पंचमपुव्व-दसमवत्थु-तादियकसायपाहुडमहण्णवपारएण गंथवोच्छेदभएण वच्छलपरवसिकयहियएण एवं पेज्जदोसपाहुडं सोलस-पदसहस्सपरिमाणं होंतं असीदिसदमेत्तगाहाहिं उवसंहारिदं। पुणो ताओ चेव सुत्तगाहाओ आइरियपरंपराए आगच्छमाणाओ अज्जमंखु-णागहत्थीणं पत्ताओ। पुणो तेसिं दोण्हं पि पादमूले असीदिसदगाहाणं गुणहरमुहकमलविणिग्गयाणमत्थं सम्मं सोऊण जयिवसहभडारएण पवयणवच्छलेण चुण्णिसुत्तं कयं। "

रेखांकित वाक्यका शब्दार्थ यह है कि फिर वे ही सूत्र-गाथायें जो आचार्य परम्परासे चली आई थीं आर्य मंखु और नागहस्तिको प्राप्त हुई।

## २ नन्दिसूत्रमें आर्य मंगु और नागहस्तिका उल्लेख

भणगं करगं झरगं पमावगं णाणदंसणगुणाणं ।
वंदामि अज्जमंगुं सुयसागरपारगं धीरं ॥ २८ ॥
णाणंमि दंसणंमि अ तवविणए णिच्चकालमुज्जुत्तं ।
अज्जं णंदिलखमणं सिरसा वंदे पसन्नमणं ॥ २९ ॥
वड्ढउ वायगवंसो जसवंतो अज्जणागहत्थीणं ।
वागरणकरणभंगिय कम्मपयडीपहाआणं ॥ ३० ॥

इन गाथाओंमें आर्य मंगु, नन्दिलक्षमण और आर्य नागहस्तिको नमस्कार किया गया है । मंगु और मंक्षु एक ही हैं । ये गाथायें पं० फूलचन्द्रजी शास्त्रीने तलाश करके भेजनेकी कृपा की है ।

## ३ लोकविभागका उल्लेख तिलोयपण्णत्तिमें

लेखमें यह बतलाया गया है कि कुन्दकुन्दके नियमसारमें लोक-विभागका जो उल्लेख है वह सर्वनन्दि मुनिके श० सं० ३८० में लिखे हुए लोयविभाग नामक प्राकृत ग्रन्थका होना चाहिए और इसलिए नियमसारके कर्त्ता श० सं० ३८० के बादके जान पड़ते हैं । उक्त लेखके छप चुकनेपर पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारके " श्रीकुन्दकुन्द और यतिवृषभमें पूर्ववर्ती कौन ? " शीर्षक लेखपर मेरी दृष्टि गई । उसमें उन्होंने बतलाया है कि यतिवृषभकी तिलोयपण्णत्तिमें भी लोक-विभागका दो जगह उल्लेख किया गया है —

जलसिहरे विक्खंभो जलणिहिणो जोयणा दससहस्सा ।
एवं संगाइणिए लोयविभाए विणिद्दिट्ठं ॥ अ० ४
लोयविणिच्छयगंथे लोयविभागम्मि सव्वसिद्धाणं ।
ओगाहणपरिमाणं भणिदं किंचूण चरिमदेहसमो ॥ अ० ९

इससे भी यही मालूम होता है कि यतिवृषभके सामने लोकविभाग ग्रन्थ मौजूद था और संभवत वह सर्वनन्दिका ही होगा । चूँकि यतिवृषभका समय श० सं० ४०० के लगभग है, इस लिए वे अपनेसे लगभग २० वर्ष पहलेके ग्रन्थका उल्लेख अवश्य कर सकते हैं । इसी तरह यदि कुन्दकुन्द भी यतिवृषभके समकालीन हों जिसकी कि संभावना बतलाई गई है तो उनका भी अभिप्राय उक्त लोकविभागसे ही हो सकता है । लोकविभागमें चतुर्गतजीव-भेदोंका या तिर्यंचों और देवोंके चौदह और चार भेदोंका विस्तार नहीं है, यह कहना भी

विचारणीय है। उसके छठे अध्यायका नाम ही तिर्यक्लोकविभाग है और चतुर्विध देवोंका वर्णन भी है।

'लोयाविभागेसु णादव्वं' पाठपर जो यह आपत्ति की गई है कि वह बहुवचनान्त पद है, इसलिए किसी लोकविभाग नामक एक ग्रन्थके लिए प्रयुक्त नहीं हो सकता, सो इसका एक समाधान यह हो सकता है कि पाठको 'लोयविभागे सुणादव्वं' इस प्रकार पढ़ना चाहिए। 'सु' को 'णादव्वं' के साथ मिला देनेसे एकवचनान्त 'लोयविभागे' ही रह जायगा और अगली क्रिया सुणादव्वं (सुज्ञातव्यं) हो जायगी। पद्मप्रभने भी शायद इसी लिए उसका अर्थ 'लोक-विभागाभिधानपरमागमे' किया है।

ऐसा मालूम होता है कि सर्वनन्दिका प्राकृत लोकविभाग बड़ा होगा। सिंहसूरिने उसका संक्षेप किया है। 'व्याख्यास्यामि समासेन' पदसे वे इस बातको स्पष्ट करते हैं। इसके सिवाय आगे 'शास्त्रस्य संग्रहस्त्विदं' से भी यही ध्वनित होता है - संग्रहका भी एक अर्थ संक्षेप होता है। जैसे गोम्मटसंग्गहसुत्त आदि। इसलिए यदि संस्कृत लोकविभागमें तिर्यंचोंके १४ भेदोंका विस्तार नहीं है, तो इससे यह भी तो कहा जा सकता है कि वह मूल प्राकृत ग्रन्थमें रहा होगा, संस्कृतमें संक्षेप करनेके कारण नहीं लिखा गया।

४—लोक-विभागके अध्यायोंके नाम कुछ गलत छप गये हैं। आठवाँ अध्याय अधोलोक, नवाँ मध्यलोक व्यन्तरलोक, दसवाँ स्वर्गलोक और ग्यारहवाँ मोक्ष है।

---

## यापनीय साहित्यकी खोज (पृ० ४१–६०)

१—विजयोदया टीकाके पृ० २ पर नीचे लिखी गाथा उद्धृत की गई है—

धम्मो मंगलमुक्किट्ठं अहिंसा संजमो तवो।
देवा वि तं नमस्संति जस्स धम्मे सया मणो ॥

यह दशवैकालिककी सबसे पहली गाथा है। इससे भी निश्चित होता है कि अपराजितसूरि इन ग्रन्थोंको प्रमाण माननेवाले यापनीय संघके थे।

२—गाथा ६ की विजयोदया-टीकामें लिखा है—"संस्कारिताभ्यन्तरतपसा इति वा असम्बद्धं। अन्तरेणापि बाह्यतपोऽनुष्ठानं अन्तर्मुहूर्तमात्रेणाधिगतरत्नत्रयाणां

भद्दणराजप्रभृतीनां पुरुदेवस्य भगवतः शिष्याणां गिर्वाणगमनागमे प्रतीतमेव।" यह भद्दणराज आदिकी अन्तर्मुहूर्तमें निर्वाण-प्राप्तिकी कथा भी दिगम्बर साहित्यमें नहीं मिलती।

३—मेदज्ज या मेतार्य मुनिकी कथा, पीछेसे मालूम हुआ कि हरिषेणकृत कथाकोशमें है, यद्यपि उसमें और श्वेताम्बर कथामें बहुत कुछ भिन्नता है।

४—पृ० ४२ की दूसरी टिप्पणी कहींकी कहीं छप गई है। असलमें वह 'अनेक भूमिदानादि किये गये थे।' इस वाक्यकी टिप्पणी है।

---

## आचार्य अमितगति (१७२–१८२)

पंडित गोविन्दरायजी काव्यतीर्थके लेख (जैनमित्र, १३ नवम्बर १९४१) से मालूम हुआ कि आचार्य अमितगतिने अपना पंचसंग्रह जिस मसूतिकापुरमें बनाया था वह धारसे सात कोस दूर बगड़ीके पासका 'मसीद विलोदा' नामक गाँव है।

---

## जंबुदीवपण्णत्ति (२५१–२६१)

बारा नगर या बारां (कोटा) का राजा जो 'सत्ति भूपाल' लिखा है वह मेवाड़का गुहिलवंशी राजा शक्तिकुमार मालूम होता है। एक प्रतिमें 'संतिभूपालो' (शान्ति-भूपालः) पाठ भी है। म० म० ओझाजीके अनुसार इस राजाका एक शिलालेख वैशाख सुदी १ वि०स० १०३४ का आहाड़में (उदयपुरके समीप) मिला है। इसके समयके दो लेख और भी मिले हैं, परन्तु उनमेंसे संवत्के अंश जाते रहे हैं। पिछले दो लेख जैनमान्दिरोंमें मिले हैं। बारां उस समय मेवाड़के ही अन्तर्गत था। यदि इसी गुहिलवंशीय या शक्तिकुमारके समयमें जंबुदीवपण्णत्तिकी रचना हुई हो, तो उसके कर्त्ता पद्मनन्दिका समय विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दि मानना चाहिए।

---

## पद्मचरित और पउमचरिय (२७२–२९२)

१—उद्योतनसूरिने श० सं० ७०० में बनाई हुई अपनी 'कुवलयमाला कथा' में पउमचरियके कर्त्ता विमलसूरिके 'हरिवंशपुराण' नामक ग्रन्थका भी

१ देखो, राजपूतानेका इतिहास द्वि० भा०, पृ० ४३३-३७

  

उल्लेख किया है और उन्होंने उन्हें हरिवंशका पहला उत्पादक बतलाया है, अर्थात् हरिवंश-कथापर भी शायद सबसे पहला ग्रन्थ विमलसूरिका ही था—

बुहयणसहस्सदइयं हरिवंसुप्पत्तिकारयं पढमं ।
वंदामि वंदियं पि हु हरिवंसं चेव विमलपयं ॥ ३८

अर्थात् मैं हजारों पंडितोंके प्यारे, हरिवंशोत्पत्तिकारक, पहले, वंदनीय और विमलपद, हरिवंशकी बन्दना करता हूँ। इसमें जो विशेषण दिये गये हैं, वे हरिवंश और विमल-पद (विमल-सूरिके चरण अथवा विमल हैं पद जिसके ऐसा ग्रन्थ) दोनोंपर घटित होते हैं।

विमलसूरिका यह हरिवंश अभी तक कहीं प्राप्त नहीं हुआ है। इसके प्राप्त होनेपर जिनसेनके हरिवंशका मूल क्या है, इसपर बहुत कुछ प्रकाश पड़नेकी संभावना है। संभव है पद्मपुराणके समान यह भी विमलसूरिके हरिवंशकी छाया लेकर ही बनाया गया हो।

२—इस लेखमें (पृ० २८५) में हमने लिखा है कि "अभी अभी एक विद्वानसे मालूम हुआ है कि श्वेताम्बर सम्प्रदायके भी एक प्राचीन ग्रन्थमें भ० महावीरको अविवाहित बतलाया है।" सो वह प्राचीन ग्रन्थ आवश्यक-निर्युक्ति है। उसमें लिखा है—

वीरं अरिट्ठनेमिं पासं मल्लिं च वासुपुज्जं च ।
एए मुत्तूण जिणे अवसेसा आसि रायाणो ॥ २२१ ॥
रायकुलेसु वि जाया विसुद्धवंसेसु खत्तिअकुलेसु ।
ण य इत्थिआभिसेआ कुमारवासंमि पव्वइया ॥ २२२ ॥

इसके 'णयइत्थिआभिसेआ' पदकी टिप्पणीमें लिखा है—"स्त्री-पाणिग्रहण-राज्याभिषेकोभयरहिता इत्यर्थः।" अर्थात् महावीर, अरिष्टनेमि, पार्श्व, मल्लि, और वासुपूज्य ये पाँच तीर्थंकर ऐसे हुए हैं कि न इनका स्त्री-पाणिग्रहण हुआ और न राज्याभिषेक। ये क्षत्रियराजकुलोत्पन्न थे और कुमारावस्थामें ही प्रव्रजित हो गये थे।

---

## महाकवि पुष्पदन्त (पृ० २०१–२३४)

हमने अनुमान किया था कि आचार्य हेमचन्द्रने 'अभिमानचिह्न' नामक ग्रन्थकर्त्ताका जो उल्लेख किया है, वे शायद पुष्पदन्त ही हों। क्योंकि

इनका भी नाम अभिमानमेरु या अभिमानांक है। परन्तु उद्योतनसूरिने अपनी कुवलयमालामें अभिमानाङ्क, पराक्रमाङ्क, और साहसाङ्क नामके तीन पूर्ववर्ती कवियोंका उल्लेख किया है, अतएव संभव है कि हेमचन्द्रका अभिप्राय इनमेंसे पहले अभिमानांकसे ही हो—

अण्णे वि महाकइणो गरुअकहाबंधचिंतियमईआ।
अभिमाण-परक्कम-साहसांक वि णएवि इंतेमि ॥ ३४

---

## वनवासी और चैत्यवासी सम्प्रदाय ( ३४७–३६९ )

मर्करासे भी पहलेका एक शिलालेख साँचीमें मिला है जो गुप्त संवत ९३ ( वि० सं० ४६८-६९ ) की भाद्रपद चतुर्थीका है। इसमें उन्दानके पुत्र आमरकार देवद्वारा दिये गये ईश्वरवासक गाँव और २५ दीनारोंके दानका उल्लेख है[1]। यह दान काकनाबोटके विहारमें नित्य पाँच जैनभिक्षुओंके भोजनके लिए और रत्नगृहमें दीपक जलानेके लिए दिया गया था। यह आमरकारदेव चन्द्रगुप्त ( द्वि० ) के यहाँ किसी सैनिक पदपर नियुक्त था।

---

## आचार्य शुभचन्द्र और उनका समय (पृ० ४४०–४५१)

पाटनके भंडारकी ज्ञानार्णवकी प्रति जिन सहस्रकीर्तिके लिए पं० केशरीके पुत्र वीसलने लिखी थी, ऐसा जान पड़ता है कि उन्हीं सहस्रकीर्तिका उल्लेख खंभातके चिन्तामणि-पार्श्वनाथके मन्दिरके शिलालेखमें किया गया है[2]। उक्त शिलालेख वि० सं० १३५२ का है। लेखकी दाहिनी ओरकी ११ पंक्तियोंका प्रारंभिक अंश खंडित हो गया है। इसलिए पूरे लेखका भावार्थ समझमें नहीं आता; फिर भी इतना मालूम होता है कि उक्त मन्दिरका निर्माण वि० सं० १२६५ में हुआ था, और जीर्णोद्धार वि० सं० १३५२ में जिसके उपलक्ष्यमें उक्त लेख

१ कौपर्स इन्स्क्रप्शन्स इंडिकेरम, जिल्द ३, पृ० २९ और भारतके प्राचीन राजवंश द्वि० भा० पृ० २६३

२ देखो, मुनि जिनविजयजीद्वारा सम्पादित प्राचीन जैन-लेख-संग्रह, लेख नं० ४४९

उत्कीर्ण किया गया। उस समय गुरुपदपर यशःकीर्ति गुरु विराजमान् थे। ये सहस्रकीर्तिके शिष्य या प्रशिष्य होंगे। सहस्रकीर्तिका उल्लेख उत्कीर्ण लेखके चौथे आर्या छन्दके उत्तरार्धमें इस प्रकार किया गया है "दिनोदयं स चक्रे गुरुगगनाभ्युदितः सहस्रकीर्तिः" परन्तु इसका पूर्वार्ध नष्ट हो गया है। चौथे पद्यके इस उत्तरार्धके बाद ही यह वाक्य दिया हुआ है—"संवत् ११६५ वर्षे ज्येष्ठ वदि ७ सोमे सजय (ति)।" ऐसा जान पड़ता है कि यह ११६५ नहीं किन्तु १२६५ है और प्रतिलिपि करनेवालेने भूलसे दोके अंकको एक पढ़ लिया हो। यदि १२६५ ही ठीक हो तो उस समय सं० १२८४ में ज्ञानार्णवकी प्रति जिन सहस्रकीर्तिको भेट की गई थी वे यही हो सकते हैं।

इसी लेखमें हुंकारवंशज अर्थात् हूमड़ जातिके सांगण, सिंहपुरवंशज अर्थात् नरसिंहपुरा जातिके जयता और महाभव्य प्रह्लादन इन तीन श्रावकोंका भी उल्लेख है जो मालवेसे, सपादलक्ष (सवालख) से और चित्रकूट (चित्तौड़) से आये थे, साथ ही शांभदेव नामके साधु (साहू) भी अपने भाई आभाके साथ आये थे—

अत्रागमत्मालवदेशतोऽमी सपादलक्षादथ चित्रकूटात्
आभानुजेनैव समं हि साधुर्यः शांभदेवो विदितोऽथ जैनः ॥ ३१

हमने नृपुरीको मालवेका नरवर होनेका जो अनुमान किया है, उसकी भी इस उल्लेखसे पुष्टि होती है। क्योंकि इसमें उक्त श्रावकोंके मालवे आदिसे खंभातमें आनेकी बात लिखी है। नृपुरीमें जाहिणीने जो प्रति लिखवाई थी वह इन लोगोंके साथ आ सकती है और उसकी दूसरी प्रति सहस्रकीर्तिके लिए गोंडलमें लिखी जा सकती है। सहस्रकीर्ति खंभात और गोंडलके आसपास विहार करते होंगे। वीसलने पूर्वोक्त प्रति वि० सं० १२८४ में लिखी थी और यह लेख सहस्रकीर्तिके शिष्य यशःकीर्तिके समयका उससे ६८ वर्ष बादका है।



# नाम-सूची

[ इस सूचीमें मुख्यतया ग्रन्थों और ग्रन्थकारोंका निर्देश किया गया है। संघ, गोत्र, स्थल, क्षेत्र, राजा और आचार्य आदिके नामोंका भी समावेश किया है। यदि किसी लेखमें किसी ग्रन्थ या ग्रन्थकारका नाम बार बार आया है, तो वहाँ पृष्ठांकके बाद इ० ( इत्यादि ) लिख दिया गया है। ]